लौकिक स्मृत्युपस्थानों की भी वे भावना करते हैं, अतः यह उनकी अनुवृत्ति की दृष्टि से विशेषता होती है। 9. बोधिसत्त्वों में भावना के समय काय के प्रति मायोपमत्व परिज्ञा, वेदना के प्रति स्वप्नोपमत्व परिज्ञा, चित्त के प्रति प्रकृतिप्रभास्वरत्व परिज्ञा तथा धर्मों के प्रति आगन्तुकत्व परिज्ञा होती है। अतः यह उनकी परिज्ञा की दृष्टि से विशेषता है। 10. बोधिसत्त्व सोच कर जन्मग्रहण करते हैं। अतः यह उनकी उत्पत्ति की दृष्टि से विशेषता है[1]।

## 4 सम्यक् प्रहाण

पालि में इसे 'सम्मप्पधान' ( सम्यक् प्रधान ) कहते हैं। तत्त्वतः यह एक वीर्य चैतसिक ही है। यह वीर्य चैतसिक एक प्रकार का होने पर भी चार प्रकार के कृत्य का सम्पादन करता है, अतः चार प्रकार का कहा गया है। इन चार कृत्यों के सम्पादन के लिये वीर्य चित्तसन्तति को अच्छी प्रकार ( सुष्ठु ) धारण करता है, इसलिये 'सम्मप्पधान' कहलाता है[2]।

स्मृत्युपस्थान भावना के द्वारा, विशेषतः धर्मस्मृत्युपस्थान भावना के द्वारा विपक्ष और प्रतिपक्ष का सम्यक् ज्ञान हो जाने पर विपक्ष के अपगम और प्रतिपक्ष के उपगम के लिये वीर्य चैतसिक चार प्रकार से प्रवृत्त होता है। विपक्ष के अपगम का अर्थ है उत्पन्न पापों के सतत प्रवाह ( प्रबन्ध ) का उपच्छेद और अनुत्पन्न पापों का अनुत्पाद। प्रतिपक्ष के उपगम का अर्थ है उत्पन्न कुशलों की प्रबन्धतः प्रवृत्ति और अनुत्पन्न कुशलों की उत्पत्ति।

वीर्य के चार कृत्य ये हैं— (1) उत्पन्न पाप धर्मों का प्रहाण, (2) अनुत्पन्न पाप धर्मों का अनुत्पाद, (3) अनुत्पन्न कुशल धर्मों का उत्पाद एवं (4) उत्पन्न कुशल धर्मों की स्थिति, भूयोभाव ( वृद्धि ), असम्प्रमोष एवं परिपूर्ति[3]।

अर्हत् पुद्गल की सन्तान में उत्पन्न पाप का प्रहाण अपेक्षित नहीं है और न अनुत्पन्न पाप के अनुत्पाद के लिये प्रयत्न ही अपेक्षित है। इसी तरह उत्पन्न कुशल एवं अनुत्पन्न कुशलों के लिये भी किसी प्रकार का प्रयत्न आवश्यक नहीं है, क्योंकि कुशल और अकुशल से संबद्ध सभी प्रकार के करणीय कृत्यों का वह ( अर्हत् ) सम्पादन कर चुका है। अतः अर्हत् की सन्तान में सम्यक् प्रधान नामक वीर्य नहीं होता। लोकोत्तर विपाक धर्म ( फल चित्त ) भी इन चार कृत्यों को धारण नहीं करते। इसीलिये 'सम्मप्पधान विभंग पालि' में **"चतुन्नं सम्मप्पधानानं कति कुसला, कति अकुसला, कति अब्याकता ?"** इस प्रकार का प्रश्न उपस्थापित करके उसका **"कुसला येव"** अर्थात् केवल कुशल ही हैं—इस प्रकार समाधान किया गया है।

1. महायानसूत्रालंकार, बोधिपक्षाधिकार, 18 : 43-44 का०।
2. विसुद्धिमग्गो, पृ० 482.
3. अभिधर्मदीप, 444 का०, मध्यान्तविभागटीका, पृ० 128.

उपर्युक्त विवेचन का सारांश यह है कि इक्कीस कुशल चित्तों में सम्प्रयुक्त वीर्य चैतसिक ही 'सम्यक्प्रधान' है। यह सामान्य वीर्य नहीं, अपितु शील के परिपूरण में तथा शमथ और विपश्यना भावना में दृढ़ व्यायाम ( उत्साह = प्रयत्न ) है।

1. **उत्पन्न पाप धर्मों का प्रहाण**—अपनी सन्तान में एकान्त रूप से उत्पन्न अकुशल या तत्सदृश धर्म 'उत्पन्न पाप धर्म' कहे जाते हैं। उत्पन्न पाप धर्मों का मार्ग कुशल में सम्प्रयुक्त वीर्य द्वारा प्रहाण करना तो अत्यन्त स्पष्ट रूप से ज्ञात है। लौकिक कुशलों द्वारा प्रहाण करना इस प्रकार है—

"मैंने प्राणातिपात कर्म किया है, वह कर्म साधु नहीं है, सुष्ठु नहीं है। प्राणातिपात कर्म कर लेने पर यदि उसके लिये पश्चात्ताप और कौकृत्य होता है, तो भी वह समाप्त नहीं होता, इस प्रकार विचार करके उस कृत प्राणातिपात का त्याग करता है। अनागत में उसके न होने के लिये उससे प्रतिनिवृत्त होता है। उपर्युक्त नय से यदि प्रयत्न किया जाता है तो प्राणातिपात कर्म का प्रहाण किया जा सकता है। तथा हि —

**"यो खो मया पाणो अतिपातितो यावतको वा तावतको वा तं न सुट्ठु, तं न साधु। अहञ्चेव खो पन तप्पच्चया विप्पटिसारी अस्सं। न मेतं पापकम्मं अकतं भविस्सतीति सो इति पटिसङ्खाय तञ्चेव पाणातिपातं पजहति, आयतिञ्च पाणातिपाता पटिविरतो होति। एवमेतस्स पापस्स कम्मस्स पहानं होति, एवमेतस्स पापस्स कम्मस्स समतिक्कमो होति।"**[1]

इस प्रकार वह उत्पन्न पाप कर्मों के प्रहाण के लिये अभिलाषा उत्पन्न करता है, उत्साह पैदा करता है, प्रयत्न करता है, चित्त को लगाता है और चित्त को धारण करता है।

(1) **अनुत्पन्न पाप धर्मों का अनुत्पाद**—अनादि काल से प्रवृत्त किसी की भी चित्त-सन्तति में कोई भी पाप धर्म अनुत्पन्न नहीं ही है, अपि तु वे कभी न कभी उत्पन्न हुए ही हैं। अतः यहाँ 'अनुत्पन्न' शब्द का अर्थ इस भव ( जन्म ) में अनुत्पन्न अकुशल धर्म है अथवा नये आलम्बन के वश से इस भव में अनुत्पन्न अकुशल है। यदि इस भव में प्राणातिपात नहीं किया है, तो उस पुरुष की सन्तान में वह प्राणातिपात अनुत्पन्न होता है तथा यदि मत्स्य का घात तो किया है, किन्तु मनुष्य का प्राणातिपात नहीं किया है, तो मत्स्य का प्राणातिपात उत्पन्न और मनुष्य का प्राणातिपात अनुत्पन्न होता है।[2]

---

1. संयुत्तनिकाय, तृतीय भाग, पृ० 283 84.
2. तत्थ अनुप्पन्नानं ति असमुदाचारवसेन वा अननुभूतारम्मणवसेन वा अनुप्पन्नानं। अञ्ञथा हि अनमतग्गे संसारे अनुप्पन्ना पापका अकुसला धम्मा नाम नत्थि।''''तत्थ एकच्चस्स वत्तवसेन किलेसा न समुदाचरन्ति, एकच्चस्स गन्थ-धुतङ्गसमाधि-विपस्सनानवकम्मिकानं अञ्ञतरवसेन। —विभंगट्ठकथा, पृ० 298.

इस तरह अनुत्पन्न अकुशल के अनुत्पाद के लिये दान, शील, भावना, पूजा, परसेवा, पुण्यानुमोदन, धर्मश्रवण, धर्मदेशना आदि पुण्यक्रिया करनी चाहिये। इन कर्मों के सम्पादन में वीर्य अपेक्षित होता है, अतः आरब्ध वीर्य द्वारा ही अनुत्पन्न अकुशलों का अनुत्पाद होता है। तथा अकुशल धर्मों के उत्पाद के योग्य नया आलम्बन उपस्थित होने पर भी अकुशल न होने देने के लिये उससे विरत होना चाहिये।

(३) **अनुत्पन्न कुशल धर्मों का उत्पाद**—यहाँ 'अनुत्पन्न कुशल' का तात्पर्य इस भव में अनुत्पन्न शमथ और विपश्यना आदि लौकिक कुशल तथा अनादिकाल से प्रवृत्त भवसन्तति में कदापि अनुत्पन्न मार्ग कुशल से है।

4. **उत्पन्न कुशल धर्मों की स्थिति, भूयोभाव आदि**—उत्पन्न कुशल धर्मों की स्थिति भूयोभाव, असम्प्रमोष और परिपूर्ति के लिये साधक अभिलाष उत्पन्न करता है, उत्साह करता है, प्रयत्न करता है, चित्त लगाता है और उसी कर्म में चित्त को धारण करता है। स्थिति का अर्थ उत्पन्न कुशल का नाश न होने देना है। भूयोभाव का तात्पर्य उत्पन्न कुशल की निरवच्छिन्न लगातार प्रवृत्ति है। परिपूर्ति का तात्पर्य कुशल धर्म का प्रकर्षपर्यन्त गमन है। इन सबके द्वारा अपने काय, वाक् और मनस् का सम्यक् धारण किया जाता है, अतः ये कृत्य 'सम्यक्-प्रधान' कहलाते हैं[1]।

मार्ग कुशल के उत्पन्न हो जाने पर उसके भूयोभाव के लिये प्रयत्न आवश्यक नहीं होता, क्योंकि किसी भी व्यक्ति की सन्तान में मार्ग कुशल चित्त एक क्षण के लिये ही उत्पन्न होता है और उत्पन्न होकर निरुद्ध हो जाता है। इस एक क्षण में ही वह अपने द्वारा सम्पाद्यमान कार्य का सम्पादन कर देता है, अतः फिर पुनः उसका उत्पादन नहीं होता। अतः अनुत्पन्न मार्ग कुशल चित्त के उत्पाद के लिये ही प्रयत्न करना चाहिये। उत्पन्न कुशलों के पुनः पुनः उत्पाद के लिये प्रयत्न करने में इस भव के या पूर्व भव के उत्पन्न लौकिक शमथ-विपश्यना आदि कुशल धर्मों का ही ग्रहण करना चाहिये।

बोधिसत्त्व सम्यक्प्रहाण की भावना सांसारिक सम्पत्ति के असंक्लेशपूर्वक परिभोग के लिये, ध्यान के बाधक पाँच नीवरणों[2] के प्रहाण के लिये, श्रावक और प्रत्येकबुद्ध मनस्कार के त्याग के लिये, महायानभूमि में प्रवेश के लिये, अनिमित्त विहार के लिये जो सप्तमी भूमि में होता है, व्याकरण ( भविष्यवाणी ) के लाभ के लिये जो अष्टमी भूमि में होता है, सत्त्वों के परिपाक के लिये जो नवम भूमि में होता है, अभिषेक के लिये जो दशम भूमि में होता है, क्षेत्रविशुद्धि

1. मध्यान्तविभागटीका, पृ० 128–129.
2. कामच्छन्द, व्यापाद, विचिकित्सा, स्त्यान-मिद्ध और औद्धत्य-कौकृत्य।

के लिये जो आठवीं, नौवीं और दसवीं भूमि में होती है तथा निष्ठागमन के लिये जो बुद्धभूमि में होता है, करते हैं।[1]

## 4. ऋद्धिपाद

ऋद्धिपाद चार होते हैं—छन्द ऋद्धिपाद, वीर्य ऋद्धिपाद, चित्त ऋद्धिपाद एवं मीमांसा ऋद्धिपाद[2]। ध्यान, मार्ग एवं फल की सिद्धि ( प्राप्ति ) ही 'ऋद्धि' है। उनकी प्राप्ति के पादक ( अर्थात् आधारभूत धर्म ) छन्द, वीर्य, चित्त एवं मीमांसा ( प्रज्ञा ) 'ऋद्धिपाद' कहलाते हैं।[3]

इन ऋद्धिपाद धर्मों का कृतकृत्य अर्हत् पुद्गल से कोई सम्बन्ध नहीं है। स्रोतापत्ति-फल आदि चार लोकोत्तर फलधर्मों से भी कोई सम्बन्ध नहीं होता। इद्धिपादविभङ्ग पालि में भी **"चतुन्नं इद्धिपादानं कति कुसला, कति अकुसला, कति अब्याकता ?"**—ऐसा प्रश्न उपस्थित करके **"कुसला एव**[4]**"**—ऐसा उत्तर दिया गया है। अर्थात् ऋद्धिपाद कुशल ही होते हैं। अतः ध्यान, मार्ग एवं फल की प्राप्ति में सहायक कामावचर कुशल, महग्गत कुशल एवं मार्ग कुशल चित्तों में सम्प्रयुक्त छन्द, वीर्य, प्रज्ञा तथा 21 कुशल चित्त ही 'ऋद्धिपाद' हैं। पालि में **"छन्दं चे भिक्खु, अधिपतिं करित्वा लभति समाधिं"**[5] आदि द्वारा अधिपतिकृत्य करनेवाले छन्द आदि को कहा जाने से यहाँ ध्यान, मार्ग एवं फल की प्राप्ति में अधिपति कृत्य करनेवाले छन्द, वीर्य, चित्त एवं मीमांसा को ही 'ऋद्धिपाद' समझना चाहिये। सामान्य छन्द आदि को नहीं[6]।

पारमितायान के अनुसार ये ऋद्धिपाद सर्वार्थसमृद्धि के हेतु हैं। समाधि में कर्मण्यता से ही सर्वार्थसमृद्धि सम्भव है और कर्मण्यता छन्द, वीर्य, चित्त और मीमांसा से ही उत्पन्न होती है। इसलिये यह समाधिकर्मण्यता ही ऋद्धिपाद है, और इसी से अभिज्ञा आदि अर्थों की सिद्धि होती है। ऋद्धिपाद का अर्थ ऋद्धि का हेतु है।

निम्नलिखित पाँच दोषों के कारण यह कर्मण्यता उत्पन्न नहीं हो पाती, यथा—( 1 ) **कौसीद्य**—यह एक प्रकार का आलस्य है, जिसकी वजह से प्रयत्न में लापरवाही होती है। ( 2 ) **अववाद का सम्मोष**—प्रयत्न में लग जाने पर भी उपदेश का भूल जाना दोष होता है,

---

1. महायानसूत्रालंकार, 18 : 46–48 का० ।
2. अभिधर्मदीप, पृ० 359, अभिधर्मसमुच्चय, पृ० 73.
3. विसुद्धिमग्गो, पृ० 482, पटिसम्भिदामग्ग, पृ० 467.
4. विभंग पालि, पृ० 273.
5. विभंग, पृ० 264.
6. विस्तार के लिये द्रष्टव्य विभंगट्ठकथा, पृ० 305–311. परमत्थदीपनी–अभिधम्मत्थसंगहटीका, 306–307.

जिसकी वजह से चित्त समाहित नहीं हो पाता ( 3 ) **लय और औद्धत्य**—चित्त का आलम्बन में डूब जाना 'लय' है, यह एक प्रकार की निद्रा के समान स्थिति है तथा औद्धत्य चित्त का अव्युपशम है अथवा अतिरिक्त प्रयत्न है, ये दोनों कर्मण्यता की उत्पत्ति में बाधक दोष हैं। ( 4 ) **अनभिसंस्कार**—यह उपेक्षा है। समाधि का अभ्यास करते समय चित्त में उत्पन्न लय और औद्धत्य की उपेक्षा करना भी एक दोष है। इसकी वजह से उनका शमन नहीं हो पाता। ( 5 ) **अभिसंस्कार**—इसका अर्थ प्रयत्न है। लय और औद्धत्य का शमन हो जाने से चित्त की समता प्राप्त हो जाने पर भी उनके शमन के लिये प्रयत्न करते रहना भी एक प्रकार का दोष है।

इन पाँच दोषों के प्रहाण के लिये आठ प्रहाण-संस्कारों की भावना की जाती है। इनमें चार कौसीद्य के प्रहाण के लिये हैं, यथा—छन्द, व्यायाम, श्रद्धा और प्रस्रब्धि। शेष चार दोषों के प्रहाण के लिये क्रमशः स्मृति, सम्प्रजन्य, चेतना और उपेक्षा नामक प्रहाणसंस्कार होते हैं।

छन्द ( अभिलाष ) आश्रय है और व्यायाम ( प्रयत्न ) आश्रित होता है, क्योंकि अभिलाष होने पर ही प्रयत्न किया जाता है। अभिलाष ( छन्द ) का निमित्त श्रद्धा हुआ करती है। श्रद्धा का अर्थ सम्प्रत्यय ( सत्य होने का विश्वास ) है। सम्प्रत्यय होने पर ही हेतु और फल प्राप्ति की अभिलाषा होती है। व्यायाम का फल प्रस्रब्धि है। विशेष समाधि की अवस्था में प्रस्रब्धि का उत्पाद होता है। वह विशेष समाधि व्यायाम, अर्थात् वीर्य की वजह से प्राप्त होती है। समस्त दौष्ठुल्य और वितर्क आदि दोषों का विगम हो जाने से उस समाधि की अवस्था में आन्तरिक प्रमोद का लाभ होता है। उस प्रमोद से काय और चित्त में प्रस्रब्धि, अर्थात् कर्मण्यता या शान्ति का उत्पाद होता है, अतः प्रस्रब्धि वीर्य का फल कही गई है। इस प्रकार हेतु ( छन्द और श्रद्धा ) और फल ( प्रस्रब्धि ) के साथ वीर्य ही कौसीद्य के प्रतिपक्ष के रूप में कहा गया है।

कौसीद्य के अलावा अवशिष्ट अववाद का सम्प्रमोष, लय-औद्धत्य, अनभिसंस्कार और अभिसंस्कार—इन चार दोषों के प्रहाण के लिये क्रमशः चार संस्कार होते हैं, यथा—स्मृति, सम्प्रजन्य, चेतना और उपेक्षा। स्मृति द्वारा अववाद-सम्प्रमोष ( अववाद का भूल जाना ) का प्रहाण होता है। स्मृति उपदिष्ट वस्तु के अभिलपन ( कहने ) की भाँति होती है। अतः स्मृति अववाद-सम्प्रमोष का प्रतिपक्ष कही गई है। सम्प्रजन्य द्वारा लय और औद्धत्य का प्रहाण होता है। सम्प्रजन्य का अर्थ अवबोध है। लय और औद्धत्य की पहचान करके उसके प्रहाण के लिये शमथ-विपश्यना युगल की भावना में साधक प्रवृत्त हो जाता है। चेतना द्वारा अनभिसंस्कार ( अर्थात् उपेक्षा ) का प्रहाण होता है। चित्त के विषयान्तर में गमन की उपेक्षा करना अनभिसंस्कार है। चेतना चित्त में लय और औद्धत्य के प्रवेश होते ही उनके

विगम के लिये चित्त को सक्रिय कर देती है। अतः वह ( चेतना ) अनभिसंस्कार की प्रतिपक्ष कही गई है। उपेक्षा के द्वारा अभिसंस्कार नामक दोष का प्रहाण किया जाता है। लय और औद्धत्य का प्रहाण हो जाने पर चित्त में समत्व प्राप्त हो जाता है। समत्व की स्थिति दृढ़ हो जाने पर लय और औद्धत्य के आगमन की आशंका न होने पर लय और औद्धत्य के प्रति सतर्क रहने की आवश्यकता नहीं रहती। यदि उस अवस्था में भी कोई अतिरिक्ततया सतर्क रहता है, तो यह अभिसंस्कार नामक दोष है। उस अवस्था में उपेक्षा ही श्रेयस्कर है। अतः उपेक्षा अभिसंस्कार नामक दोष की प्रतिपक्ष कही गई है।

इस तरह सर्वार्थसमृद्धि की हेतु समाधिकर्मण्यता अर्थात् ऋद्धिपाद की भावना समाधि के पाँच दोषों के प्रहाण लिये अष्ट प्रहाणसंस्कारों से युक्त होतो है। फलतः अनायास समाधि सिद्ध होती है और अभिज्ञा आदि सभी अर्थों की समृद्धि होती है।

बोधिसत्त्वों के ऋद्धिपादों की भावना की विशेषता यह है कि वे केवल अपने लिये ही नहीं, अपितु दूसरों की सर्वार्थसमृद्धि के लिये भी भावना करते हैं। छन्द-समाधि, वीर्य-समाधि आदि के भेद से ये चार ऋद्धिपाद ध्यानपारमिता पर आश्रित होते हैं। ऋद्धिपादों के सम्बन्ध में चार उपाय और छह अभिनिर्हार ज्ञातव्य होते हैं। आठ प्रहाणसंस्कारों के लिये छन्द, व्यायाम ( वीर्य ) और श्रद्धा 'व्यावसायिक' उपाय है, क्योंकि श्रद्धावान् ही व्यायाम ( प्रयत्न ) करता है। प्रस्रब्धि 'अनुग्राहक' उपाय है। स्मृति और सम्प्रजन्य 'औपनिबन्धिक' उपाय है, क्योंकि स्मृति के द्वारा आलम्बन से चित्त विचलित नहीं होता और सम्प्रजन्य द्वारा विचलित होते ही उसका ज्ञान हो जाता है। चेतना और उपेक्षा 'प्रातिपक्षिक' उपाय है, क्योंकि ये दोनों लय, औद्धत्य और क्लेशों के प्रतिपक्ष होते हैं।

दर्शन, अववाद, स्थितिविक्रीडित, प्रणिधि, वशिता और धर्मप्राप्ति—ये छह अभिनिर्हार हैं। उनमें मांसचक्षु, दिव्यचक्षु, प्रज्ञाचक्षु, धर्मचक्षु और बुद्धचक्षु—ये पाँच चक्षु 'दर्शन' अभिनिर्हार हैं। छह अभिज्ञाएं 'अववाद' अभिनिर्हार हैं। इनके द्वारा बोधिसत्त्व भाषा, चित्त, गति, आगति सब कुछ जानकर संसार से निर्याण के लिये अववाद करता है। समाधि के बल से बोधिसत्त्व का अनेक प्रकार से अनेक रूपों का निर्माण करना 'स्थितिविक्रीडित' अभिनिर्हार है। प्रणिधिज्ञान के बल से पूर्व प्रणिधानों के अनुरूप क्रीडा करना 'प्रणिधि' अभिनिर्हार है। दश वशिताएँ 'वशिता' अभिनिर्हार तथा बल, वैशारद्य, आवेणिक बुद्धधर्मों की प्राप्ति 'धर्मप्राप्ति' अभिनिर्हार है[1]।

1. महायानसूत्रालंकार, 18 : 50–54 का०।

## 5. इन्द्रियाँ

श्रद्धा, वीर्य, स्मृति, समाधि और प्रज्ञा—ये पाँच इन्द्रियाँ होती हैं। इन्द्रिय का अर्थ ऐश्वर्य ( ईश्वरता ) या आधिपत्य होता है। तीनों प्रकार की ( श्रावक, प्रत्येकबुद्ध और बोधिसत्त्व ) बोधि की प्राप्ति में इन इन्द्रियों का आधिपत्य होता है[1]।

मोक्षभागीय कुशलमूलों को चित्तसन्तति में प्रतिष्ठित करने में श्रद्धा का, उनके प्रयोग में वीर्य का, आलम्बन के अविस्मरण में स्मृति का, चित्त की एकाग्रता में समाधि का तथा धर्मप्रविचय में प्रज्ञा का आधिपत्य होता है[2]।

श्रद्धेन्द्रिय का आलम्बन 'बोधि' है। बोधिसत्त्व चर्या वीर्येन्द्रिय का आलम्बन है ! श्रुत ( सुने हुए ) महायानसूत्र स्मृति के आलम्बन हैं। समाधि का आलम्बन शमथ तथा प्रज्ञेन्द्रिय का आलम्बन विपश्यना है। इन आलम्बनों पर आधिपत्य होने से श्रद्धा आदि पाँच इन्द्रियाँ होती हैं[3]।

## 5. बल

श्रद्धा बल, वीर्य बल, स्मृति बल, समाधि बल एवं प्रज्ञा बल—ये पाँच बल होते हैं। श्रद्धा आदि इन्द्रियाँ ही बलवती होने पर 'बल' कहलाने लगती हैं। बलवती होने का अर्थ है कि जब ये इन्द्रियाँ अपने विपक्षों से कम्पित या व्यवकीर्ण नहीं होतीं, तब 'बल' कहलाती हैं। अश्रद्धा श्रद्धा का विपक्ष है। वीर्य का विपक्ष कौसीद्य (आलस्य) है। विस्मृति स्मृति का, विक्षेप ( चित्त का आलम्बनान्तर में चले जाना ) समाधि का तथा असम्प्रजन्य ( जागरूकता का अभाव ) प्रज्ञा का विपक्ष है[4]। योगी जब क्लेशों की सेना पर विजय प्राप्त करने के लिये क्लेशसंग्राम में अवतीर्ण होता है, तो श्रद्धा आदि उसकी सेना होती हैं, जैसे—हस्ती, अश्व, आदि राजा की सेना के अंग होते हैं। इसीलिये ये 'बल' कहलाते हैं[5]।

श्रद्धावान् पुरुष वीर्य का आरम्भ करता है। जिसने वीर्यारम्भ कर दिया है, उसकी स्मृति सदा उपस्थित रहती है। जिसकी स्मृति उपस्थित होती है, उसका चित्त समाहित ( एकाग्र ) होता है। समाधिमान् योगी यथाभूत को जानता है। इसमें पूर्व-पूर्व कारण और अपर-अपर कार्य हैं। अतः इन्द्रिय और बलों का क्रम अर्थात् आनुपूर्वी इसी तरह है।

---

1. विभाषाप्रभावृत्ति ( अभिधर्मदीप की टीका ), पृ० 359-60.
2. मध्यान्तविभागटीका, पृ० 132.
3. महायानसूत्रालंकार, पृ० 138.
4. मध्यान्तविभाग, 4 : 6 का०।
5. विभाषाप्रभावृत्ति, पृ० 359-361.

## 7. बोध्यंग

आर्य सत्यों का ज्ञान 'बोधि' है। इसका तात्पर्य दर्शनमार्ग है। उस बोधि के अंग अर्थात् कारण 'बोध्यंग' कहलाते हैं। ये सात हैं, यथा—स्मृति, धर्मविचय, वीर्य, प्रीति, प्रस्रब्धि, समाधि एवं उपेक्षा बोध्यंग।

अनादि भवपरम्परा में तत्त्व को सर्वप्रथम जाननेवाला ज्ञान 'दर्शन' कहलाता है। यही ज्ञान आर्य भूमि का प्रापक होने से 'मार्ग' भी कहलाता है। तत्वाभिसम्बोध, बोधि और निर्विकल्पक ज्ञान पर्यायवाची हैं। दर्शनमार्गीय बोधि के अंग ( कारण ) होने से अथवा बोधि के अनुकूल होने से स्मृति आदि सात 'बोध्यंग' कहलाते हैं। इनमें से धर्मविचय तो बोधात्मक होने से बोधि ही है। शेष उसके सहायक होने से अंगभूत हैं।

इनमें से स्मृतिबोध्यंग आश्रयांग है, क्योंकि उसके बल से आलम्बन से चित्त का विक्षेप नहीं होता। धर्मविचय स्वभावांग है, क्योंकि बोधि ज्ञानस्वभाव होती है और धर्मविचय प्रज्ञा है। वीर्य बोध्यंग निर्याणांग है, क्योंकि वीर्य की वजह से पुद्गल पृथग्जन भूमि से आर्य भूमि में अतिक्रमण करता है। काय और चित्त को तृप्त करने के कारण प्रीति अनुशंसांग है। प्रस्रब्धि, समाधि और उपेक्षा असंक्लेशांग हैं, क्योंकि ये संक्लेश के प्रतिपक्ष हैं।

असंक्लेश का अर्थ विशुद्धि है। इसका कारण प्रस्रब्धि होती है। दौष्ठुल्य ( क्लेश बीज ) तथा काय और चित्त की अकर्मण्यता संक्लेश के कारण होते हैं। इनके रहते चित्त की एकाग्रता सम्भव नहीं है। इनसे चित्तविक्षेप होता है। विक्षिप्त चित्त में राग आदि क्लेश उत्पन्न होते हैं। प्रस्रब्धि इन दौष्ठुल्य आदि की प्रतिपक्ष होती है, क्योंकि वह काय और चित्त में कर्मण्यता का आपादन करती है। असंक्लेश ( विशुद्धि ) का आश्रय समाधि होती है, क्योंकि प्रस्रब्धि के द्वारा अनुगृहीत चित्त समाहित होता है और समाहित चित्त में यथाभूत को जानने वाली प्रज्ञा का उदय होता है। यथाभूत के ज्ञान से क्लेशों का प्रहाण होता है। इसलिये समाधि असंक्लेश का आश्रय कही गई है। असंक्लेश का स्वभाव उपेक्षा है। संक्लेश चित्त की असमता है और उपेक्षा चित्तसमता है, अतः यह संक्लेश की प्रतिपक्ष होती है। इसलिये उपेक्षा असंक्लेशांग कही गई है।

इन सात बोध्यङ्गों की चक्रवर्ती के सात रत्नों से उपमा दी जाती है। 1. चक्ररत्न, 2. हस्तिरत्न, 3. अश्वरत्न, 4. मणिरत्न, 5. स्त्रीरत्न, 6. गृहपतिरत्न एवं 7. परिणायकरत्न ( सेनापति )।

जैसे चक्रवर्ती का चक्ररत्न अजित देश को जीतने के लिये होता है, वैसे ही स्मृति बोध्यंग अजित ज्ञेय पर जय प्राप्त करने के लिये होता है। जैसे हस्तिरत्न शत्रु के नाश के लिये होता है, वैसे ही धर्म विचय बोध्यंग समस्त विकल्पों के नाश के लिये होता है। जैसे अश्वरत्न समुद्रपर्यन्त महापृथिवी तक शीघ्र गमन के लिये होता है, वैसे ही वीर्यरत्न शीघ्रता से अभिज्ञता

के उत्पाद के लिये होता है। जैसे मणिरत्न अपने आलोकविशेष से चक्रवर्ती को तृप्त करता है, वैसे ही आरब्धवीर्य बोधिसत्त्व का धर्मालोक बढ़ता है, इसलिये प्रीति बोध्यंग बोधिसत्त्व के सम्पूर्ण काय को तृप्त करती है। जैसे स्त्रीरत्न के द्वारा चक्रवर्ती सुख का अनुभव करता है, वैसे ही सभी दौष्ठुल्यों के उत्पाटित हो जाने से प्रस्रब्धि बोध्यंग द्वारा बोधिसत्त्व सुख का अनुभव करता है। जैसे गृहपतिरत्न के द्वारा चक्रवर्ती समृद्ध होता है, वैसे ही समाधि बोध्यंग की वजह से बोधिसत्त्व को समस्त चिन्तित अर्थों की समृद्धि होती है। जैसे चक्रवर्ती का परिणायकरत्न ( सेनापति ) चक्रवर्ती की चतुरंगिक सेना को जहाँ ले जाना चाहता है, वहाँ ले जाता है, जहाँ से हटाना चाहता है, वहाँ से हटा देता है, वहाँ ले जाकर व्यूहन कर देता है, जहाँ वह शत्रुओं से सुरक्षित रहे, इसी तरह बोधिसत्त्व का उपेक्षा बोध्यंग है। निर्विकल्प ज्ञान को उपेक्षा कहते हैं, जिससे बोधिसत्त्व सर्वत्र यथेच्छ विहरण करता है। तत्पृष्ठलब्ध ज्ञान द्वारा दूसरों के समीप जाता है, कहीं से चल देता है और निर्विकल्प विहार द्वारा व्यापाररहित होकर वास करता है।[1]

भूमिप्रविष्ट बोधिसत्त्व में धर्मनैरात्म्य ज्ञान होने से सभी धर्मों में और सभी सत्त्वों में समता का अवबोध हो जाने के कारण आत्मा और पर में समता प्रतिष्ठित होती है।

## 8. मार्गांग

सम्यग् दृष्टि, सम्यक् संकल्प, सम्यग् वाक्, सम्यक् कर्मान्त, सम्यग् आजीव, सम्यग् व्यायाम, सम्यक् स्मृति एवं सम्यक् समाधि—ये आठ मार्गांग कहे जाते हैं। ये परिच्छेदांग, परसम्प्रापणांग, परसम्भावनांग और विपक्ष-प्रतिपक्षांग इन चार अंगों में भी व्यवस्थापित किये जाते हैं। मिथ्या दृष्टि, मिथ्या संकल्प से लेकर मिथ्या समाधि तक जो विपक्ष होते हैं, उनके प्रतिपक्ष के रूप में इन मार्गांगों की व्यवस्था होती है। ये मार्गांग भावनामार्ग में होते हैं। जिसका निषेवण किया जाता है, वह भावनामार्ग कहलाता है। दर्शनमार्ग द्वारा अधिगत तत्त्व का जिसके द्वारा परिच्छेद होता है, वह सम्यक् दृष्टि है। अर्थात् मैंने तत्त्व का अधिगम कर लिया है, ऐसा उसके द्वारा अवबोध होता है, अतः सम्यग् दृष्टि 'परिच्छेदांग' कहलाती है। यह सम्यग् दृष्टि लौकिकी, लोकोत्तरा और तत्पृष्ठलब्ध भेद से त्रिविध होती है। सविकल्प दृष्टि लौकिकी, निर्विकल्प दृष्टि लोकोत्तरा तथा आर्य की समाहित अवस्था के अनन्तर व्युत्थित अवस्था की सविकल्प दृष्टि तत्पृष्ठ-लब्ध दृष्टि होती है।

सम्यक् दृष्टि द्वारा परिच्छिन्न तत्त्व का सम्यग् वाक् द्वारा और सम्यक् संकल्प द्वारा दूसरों तक सम्प्रेषण किया जाता है। सम्यक् संकल्प सम्यक् वाक् का समुत्थापक होता है। अतः सम्यक् संकल्प और सम्यग् वाक् 'परसम्प्रापणाङ्ग' कहलाते हैं।

1. महायानसूत्रालंकार, 18 : 58-61.

सम्यग् वाक्, सम्यक् कर्मान्त और सम्यग् आजीव द्वारा दूसरों में अपने प्रति विश्वास पैदा किया जाता है, अतः ये तीनों 'परसम्भावनांग' कहे जाते हैं। यथा—सम्यग् वाक् के द्वारा धर्मदेशना और दूसरों के साथ तात्त्विक प्रश्नोत्तर या विचार-विमर्श किया जाता है। इससे दूसरों के मन में वक्ता की प्रज्ञा के प्रति ऐसा विश्वास पैदा होता है कि इसने तत्त्व का अधिगम किया है। सम्यक् कर्मान्त के द्वारा शील के प्रति विश्वास होता है। जिसमें सम्यक् कर्मान्त है, ऐसा व्यक्ति जीवित रहने के लिये भी अकृत्य नहीं करता। अतः दूसरों में ऐसा भाव उत्पन्न होता है कि यह आर्यशील और कान्तशील से सम्पन्न है। सम्यग् आजीव के द्वारा तृष्णारहितता के प्रति विश्वास पैदा होता है। सम्यग् आजीव से सम्पन्न व्यक्ति जीवन के उपकरणों को भी छल-कपट या धोखा-धड़ी आदि के बिना धर्मपूर्वक ग्रहण करता है। अतः सम्यगाजीव से निर्लोभिता का भाव पैदा किया जाता है।

सम्यग् दृष्टि द्वारा अपने अधिगम का परिज्ञान होने से व्यक्ति अभिमानी नहीं होता। सम्यक् संकल्प से उत्थित वाक् द्वारा सिंहनाद का नदन होता है। सम्यग् वाक्, सम्यक् कर्मान्त और सम्यग् आजीव द्वारा प्रयोक्ता की प्रज्ञा, शील और निर्लोभिता के प्रति लोगों में विश्वास जमता है।

सम्यग् व्यायाम, सम्यक् स्मृति और सम्यक् समाधि—ये तीनों 'विपक्षप्रतिपक्षांग' हैं। सम्यग् व्यायाम द्वारा मार्ग की भावना की जाने से वह भावनाहेय क्लेशों का प्रहाण करता है। अतः सम्यग् व्यायाम क्लेशों का प्रतिपक्ष होता है। मार्गभावना करते समय उत्पन्न लय और औद्धत्य नामक उपक्लेशों का सम्यक् स्मृति प्रतिपक्ष होती है। जिसकी स्मृति अच्छी तरह उपस्थित होती है, उसमें लय औद्धत्य का अभाव होता है।

सम्यक् समाधि द्वारा समाधि या समापत्ति के आवरणों का प्रहाण किया जाता है, जो आवरण अक्लिष्ट अज्ञान स्वभाव होते हैं। फलतः समाधिमान् व्यक्ति में अभिज्ञा आदि गुण प्रादुर्भूत होते हैं। ये अभिज्ञा-आदि गुण ही विभुत्व कहलाते हैं। इन विभुत्वों के प्रादुर्भाव में समाध्यावरण बाधक होता है, जिसका सम्यक् समाधि द्वारा प्रहाण होता है, अतः सम्यक् समाधि विभुत्वविपक्षों का प्रतिपक्ष होती है।

इस तरह सम्यग् व्यायाम द्वारा क्लेशावरण का विसंयोग किया जाता है। सम्यक् स्मृति द्वारा समाधि की परिशुद्धि की जाती है तथा सम्यक् समाधि द्वारा समापत्त्यावरण का प्रहाण कर देने से विभुत्वों का लाभ होता है[1]।

●

1. मध्यान्तविभाग, 4:10-11 का० और उसकी स्थिरमति विरचित टीका।
महायानसूत्रालंकार, 18;64-65 का०।

# चतुर्ब्रह्मविहार

—प्रो० नारायण हे० साम्ताणी—

[ सप्तविध अनुत्तरपूजा के साथ चतुर्ब्रह्मविहार की भावना का मन्त्रनय में सविशेष महत्त्व है। 'धीः' के विभिन्न अंकों में इन पर पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है। पालि वाङ्मय के साथ बौद्ध साहित्य के कुछ संस्कृत ग्रन्थों में भी इनका स्वरूप उपलब्ध है। पातंजल योगसूत्र, जैन तत्त्वार्थसूत्र और आयुर्वेद की सुश्रुतसंहिता जैसे ग्रन्थों में भी इनका उल्लेख है। प्रस्तुत निबन्ध में पालि और महायान के संस्कृत ग्रन्थों में निर्दिष्ट ब्रह्मविहार पद की व्याख्या, उसके पर्याय, स्वरूप और उपयोगिता पर प्रकाश डाला गया है। ]

## चार ब्रह्मविहार

पालि एवं संस्कृत बौद्ध ग्रन्थों में ब्रह्मविहारों का प्रतिपादन अनेक स्थलों पर मिलता है। ब्रह्मविहार चार हैं—1. मैत्री, 2. करुणा, 3. मुदिता एवं 4. उपेक्षा।

ब्रह्मविहार शब्द का पाठभेद कुछ संस्कृत ग्रन्थों में ब्राह्मविहार ( दे० अर्थ० वि० सू० पृ० 18 ) तथा ब्राह्म्यविहार ( दे० महायानसूत्रालंकार, पृ० 118 ) भी मिलता है। इसका पर्यायवाची पारिभाषिक शब्द अप्रमाण, अप्रामाण्य ( पालि अप्पमञ्ञा ) है।

बहुधा पालि सुत्तपिटक में चार अप्रमाणों[1] का ही वर्णन है। टीका (अट्ठकथा) ग्रन्थों में ब्रह्मविहार शब्द का अधिक प्रयोग मिलता है। विशुद्धिमग्ग में पूरे एक परिच्छेद में ब्रह्मविहार का निर्देश है, जिसमें ब्रह्मविहारभावना के प्रतिपादन में आगत शब्द की विस्तार से व्याख्या है। मुझे अब तक पालि सुत्तपिटक में चार ब्रह्मविहार ( चत्वारो ब्रह्मविहाराः ) ऐसी शब्दावली नहीं मिली है। सुत्तनिपात में मेत्तसुत्त में ब्रह्म और विहार शब्दों का एक गाथा में प्रयोग हुआ है, किन्तु वहाँ

---

1. ब्रह्मविहारों के लिये 'अप्रमाण' शब्द का प्रयोग इस लिये है कि मैत्री, करुणा, मुदिता और उपेक्षा के आलम्बन अप्रमाण ( असंख्य ) सत्त्व होते हैं। ( दे० अभि० कोषभाष्य, पृ० 1170 ) अप्रमाण शब्द की व्याख्या में अर्थविनिश्चयनिबन्धन में कहा गया है कि अपरिमित कामावचर भूमि के सत्त्व करुणा, मैत्री आदि के आलम्बन होते हैं, अतः अप्रमाण शब्द का प्रयोग है ( अ० वि० सू० नि०, पृ० 193 )। ब्रह्मविहार एवं अप्रमाण शब्दों की व्याख्या करते हुए कहा गया है कि मैत्री आदि भावना बृहत् फलप्राप्ति के कारण ब्राह्मविहार कही जाती है और क्योंकि मैत्री आदि के आलम्बन अप्रमाण सत्त्व होते हैं, अतः इन्हें 'अप्रमाण' कहा जाता है—"मैत्र्यादिभावनाया बृहत्फलत्वात्, अतो ब्राह्मविहारा इति। एतानि च मैत्र्यादीन्यप्रमाणसत्त्वालम्बनत्वादप्रमाणान्युच्यन्ते" ( अ० वि० सू० नि०, पृ० 195 )।

समास के रूप में नहीं। हम नीचे सुत्तनिपात के मेत्तसुत्त से दो गाथाओं का उद्धरण देते हैं। दूसरी गाथा में ब्रह्मविहार का उल्लेख है—

मेत्तं च सब्बलोकस्मिं मानसं भावये अपरिमाणं।
उद्धं अधो च तिरियं च, असम्बाधं अवेरमसपत्तं॥
तिट्ठं चरं निसिन्नो वा सयानो वा यावतास्स विगतमिद्धो।
एतं सतिं अधिट्ठेय्य **ब्रह्ममेतं विहार**मिधमाहु॥

अभिधम्मत्थसंगहो में कहा गया है—मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा चार अप्रमाण ( अप्पमञ्ञायो ) हैं, इन्हें ब्रह्मविहार भी कहा जाता है—"मेत्ता, करुणा, मुदिता, उपेक्खा चेति इमा चतस्सो अप्पमञ्ञायो नाम, ब्रह्मविहारा ति पि वुच्चंति"। पूर्ववर्ती पालि परम्परा में अप्रमाण शब्द अधिक प्रचलित था, फिर ब्रह्मविहार शब्द का भी इसके लिये प्रयोग होने लगा—( दे० अभिधम्मत्थसंगहो, प्रकाशनी टीका सहित, भाग–2, पृ० 881 )। अर्थविनिश्चयसूत्रनिबन्धन ( पृ० 195 ) में भी कहा गया है कि मैत्री आदि ब्रह्मविहारों के आलम्बन अप्रमाण सत्त्व होने के कारण इन्हें अप्रमाण भी कहा जाता है—"एतानि च मैत्र्यादीन्यप्रमाणसत्त्वालम्बनत्वाद-प्रमाणान्युच्यन्ते"। अभिधर्मकोश और उसकी व्याख्या की अष्टम परिच्छेद की कारिका उन्तीस में भी ब्रह्मविहार के लिये अप्रमाण शब्द प्रयुक्त है—"अप्रमाणानि चत्वारि। मैत्री करुणा मुदितोपेक्षा च, अप्रमाणसत्त्वालम्बनत्वात्"।

भगवान् बुद्ध द्वारा समाधि एवं ध्यान की कोटि में आगत पारिभाषिक वर्गीकरणों में ब्रह्मविहारों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। ब्रह्म शब्द के दो अर्थ किये गये हैं—एक श्रेष्ठ ( उत्तम ) तथा दूसरा ब्रह्मा सहम्पति से संबद्ध मैत्री, करुणा, मुदिता। ये श्रेष्ठ विहार हैं। अथवा इनकी भावना करने वालों का ब्रह्मा से सायुज्य होता है। विशुद्धिमग्ग में कहा गया है—श्रेष्ठ या निर्दोष भाव से ब्रह्मविहार को जानना चाहिये। सत्त्वों के प्रति सम्यक् प्रतिपत्तिभाव के कारण ये विहार श्रेष्ठ हैं। जिस प्रकार ब्रह्मा निर्दोष चित्त से विहार करते हैं, उसी प्रकार इन विहारों से युक्त योगी ब्रह्मा के समान होता है। इसलिये श्रेष्ठ और निर्दोष भाव ब्रह्मविहार कहे जाते हैं—"कस्मा पनेता मेत्ता-करुणा-मुदिता-उपेक्खा ब्रह्मविहारा ति वुच्चन्ति?.........वुच्चते सेट्ठट्ठेन ताव निद्दोस-भावेन चेत्थ ब्रह्मविहारता वेदितब्बा। सत्तेसु सम्मापरिपत्तिभावेन हि सेट्ठा एतं विहारा एते विहारा। यथा च ब्रह्मनो निद्दोसचित्ता विहरन्ति एवं एतेहि सम्पयुत्ता योगिनो ब्रह्मसमा हुत्वा विहरन्ती ति सेट्ठट्ठेन निद्दोसभावेन च ब्रह्मविहारा ति वुच्चन्ति" ( विशुद्धिमग्ग—भाग–2, पृ० 684 )।

अभिधर्मदीप ( पृ० 427 ) में कहा गया है कि इन भावनाओं की, ब्रह्मविहारों ( अप्रमाणों ) की भावना करने वालों को ब्रह्म से सायुज्य की प्राप्ति होती है। वृत्ति में कहा

गया है कि इन अप्रमाणों में से किसी एक की भी भावना करने से ब्रह्मत्व प्राप्त होता है—"एभ्यस्त्वन्यतमेनापि ब्रह्मसायुज्यमश्नुते" ( अ० दी०, 591 सी० डी० ), "एभ्योऽप्रमाणेभ्य एकेनापि भावितेन ब्रह्मत्वं प्रतिलभ्यते" ( अ० दी० वृ०, पृ० 429 ) । यह कहना आवश्यक है कि बौद्ध धर्म में ब्रह्म शब्द का किसी अद्वितीय अजर अमर ब्रह्मतत्त्व से कोई संबन्ध नहीं है । कुछ विद्वानों ने आधुनिक बौद्ध अध्ययन में अद्वैत वेदान्त के परम तत्त्व ब्रह्म से ब्रह्मविहार शब्द का संबन्ध देखने का प्रयत्न किया था, किन्तु बौद्ध ग्रन्थों में इसका उल्लेख या चर्चा कहीं नहीं है ।

यह ध्यातव्य है कि योगदर्शन समाधिपाद में मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा द्वारा चित्त के प्रसाद की बात बतलायी गयी है ।

आचार्य नरेन्द्रदेव ने चारों ब्रह्मविहारों पर हिन्दी में संक्षिप्त टिप्पणी करते हुए लिखा है कि जो इन चार ब्रह्मविहारों की भावना करता है, उसे सम्यक् प्रतिपत्ति होती है । मैत्री—वह सब प्राणियों के हित-सुख की कामना करता है । करुणा—वह दूसरों के दुःखों को दूर करने की चेष्टा करता है । उपेक्षा—जो संपन्न है, उसे देख कर प्रसन्न होता है, उससे ईर्ष्या नहीं करता । मुदिता—सब प्राणियों के प्रति समभाव रखता है, किसी के साथ वह पक्षपात नहीं करता । (बौद्ध धर्म-दर्शन, पृ० 94 )

बौद्ध ग्रन्थों में ब्रह्म शब्द से आरम्भ होने वाले कई पारिभाषिक शब्द मिलते हैं । यथा— ब्रह्मयान, ब्रह्मपथ, ब्रह्मचर्य, ब्रह्मचारी, ब्रह्मदण्ड, ब्रह्मजाल, ब्रह्मभूत ( अथवा ब्रह्मीभूत ), ब्रह्मविमान, ब्रह्मबन्धु, ब्रह्मस्वर, ब्रह्मसम, ब्रह्मकायिक ( देह ), ब्रह्मपारिसद्य ( देव ), ब्रह्मपुरोहित ( देव ) इत्यादि । इन शब्दों में कहीं अर्थ है उत्कृष्ट, ऊँचाई या श्रेष्ठ और कहीं ब्रह्मा सहम्पति देवता से एवं उसके लोक ( ब्रह्मलोक ) से इनका सम्बन्ध है ।

भरतसिंह का विचार है कि उपनिषदों में ब्रह्म साक्षात्कार का जो महत्त्व है, वही बुद्ध के लिये जीवन का कल्याण बन गया; मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा के रूप में वास्तविक ब्रह्मविहार बन गया । एक ब्रह्म को जानने की बात कहता है, दूसरा उसमें विहार करने की । ( बौद्ध दर्शन०, भाग-2, पृ० 1095 ) । परन्तु हम ऊपर निर्देश कर चुके हैं कि यहाँ ब्रह्म का इस परम तत्त्व से सम्बन्ध नहीं है ।

लाला हरदयाल कृत 'बोधिसत्त्व डाक्ट्रिन इन बुद्धिस्ट लिटरेचर' ( पृ० 225 ) में पाश्चात्य विद्वानों द्वारा ब्रह्मविहार शब्दावली का जो अनुवाद किया गया है, उसकी लम्बी सूची दी गयी है । लाला हरदयाल ने लिख दिया है कि इस बात में सन्देह नहीं है कि हिन्दू धर्म में ब्रह्म शब्द देवता की ओर इंगित करता है । यद्यपि यह भी सत्य है कि ब्रह्मविहारों की भावना करने से मनुष्य का ब्रह्मलोक में जन्म होता है ।

ब्रह्मविहारों का पालि परम्परा में मूल सुत्तपिटक तथा अट्ठकथाओं में विस्तार से वर्णन है। यद्यपि सुत्तपिटक में शब्दावली अप्रमाण ( अप्पमञ्ञा ) का प्रयोग हुआ है। महायान ग्रन्थों में भी ब्रह्मविहारों का कई स्थानों में उल्लेख मिलता है। जिन ग्रन्थों में इसकी व्याख्या है, उनकी लम्बी सूची है, परन्तु हम यहाँ कुछ ही महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का नाम देते हैं— महावस्तु तृतीय भाग, पृ० 105, महाव्युत्पत्ति 69.5, धर्मसंग्रह पृ० 16.9, महायानसूत्रालंकार, पृ० 73, दिव्यावदान, पृ० 139, बोधिसत्त्वभूमि, पृ० 63-64, सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र, पृ० 96, अभिधर्मकोश ( 8.29, पृ० 1170-71 ), अर्थविनिश्चयसूत्र एवं निबन्धन, पृ० 18-19 और 193-194 )।

ब्रह्मविहारों के चार अंगों में महायान बौद्धधर्म में करुणा पर अधिक बल दिया गया है। बुद्ध को महाकारुणिक विशेषण दिया गया है। महाकरुणा को दश बल और चार वैशारद्य के समान बुद्ध के विशेष ( असाधारण = आवेणिक ) धर्मों में गिनाया गया है। अठारह आवेणिक धर्मों की एक गणना अर्थविनिश्चयसूत्र ( पृ० 52-53 ) में मिलती है। इन अठारह आवेणिक धर्मों को यशोमित्र ने स्फुटार्था ( अभिधर्मकोशव्याख्या ) में गिनाया है ( देखिये अभिधर्मकोश, पृ० 1083 )। एक दूसरी अठारह आवेणिक धर्मों की सूची में महाकरुणा का भी समावेश है। इस दूसरी गणना में दश बल, चार वैशारद्य, तीन स्मृतिप्रस्थान और एक महाकरुणा है। इस प्रकार ( दश + चार + तीन + एक ) ये अठारह धर्म बुद्ध के अष्टादश आवेणिक ( असाधारण ) धर्मों में गिनाये जाते हैं—

"अष्टादशावेणिकास्तु बुद्धधर्मा बलादयः। ये बुद्धस्येव भगवतः क्षयज्ञाने भावनां गच्छन्ति, नान्यस्य। कतमेऽष्टादश ? दश बलानि, चत्वारि वैशारद्यानि, त्रीणि स्मृत्युपस्थानानि, महाकरुणा च। असाधारणं हि आवेणिकमित्युच्यते" ( अभिधर्मकोश, पृ० 1083-84 )। यह दूसरी 18 आवेणिक धर्मों की सूची वैभाषिकों द्वारा व्यवस्थापित है—"एते बलाद्या महाकरुणान्ता अष्टादशावेणिका वैभाषिकैर्व्यवस्थाप्यन्ते"( दे० स्फुटार्था, पृ० 1083 )।

जैसे ऊपर बताया गया है ब्रह्मविहारों पर सबसे विस्तृत व्याख्या पालि ग्रन्थ विशुद्धिमग्ग, के नवम परिच्छेद ( ब्रह्मविहारनिर्देश ) ( विशुद्धिमग्ग, पृ० 627-696, हिन्दी अनुवाद पृ० 263-289 ) में मिलती है। बुद्धघोष ने ब्रह्मविहारों को विशुद्धि के मार्ग में विशेष स्थान देकर यह प्रतिपादित किया है कि चार ब्रह्मविहार ( मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा ) चित्त की विशुद्धि का एक अनुपम मार्ग बतलाते हैं। मनुष्य जब मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा से समन्वागत होता है, तो चित्त एक विशेष निर्मलता का अनुभव करता है।

यह ध्यान देने योग्य है कि प्रथमतः मैत्री को स्थान दिया गया है। कुछ विद्वानों का कहना है कि मैत्री ही मुख्य ब्रह्मविहार है। करुणा, मुदिता, उपेक्षा उसका पक्ष है। पालि परम्परा में मैत्री पर अधिक बल दिया गया है, इसमें कोई सन्देह नहीं। सुत्तनिपात में मेत्तसुत्त का अत्यन्त

महत्त्व है ( सुत्तनिपात, पृ० 290-291 ) और आज कल भी बौद्ध धर्मावलम्बी बौद्ध धार्मिक अनुष्ठानों में इसका पारायण करते हैं। मैत्री का प्रभाव इतना रहा है कि भविष्य के बुद्ध का नाम मैत्रेय बुद्ध रखा गया। प्रो० पद्मनाभ जैनी ने कैलिफोर्निया विश्वविद्यालय से कुछ वर्ष पहले मुझे सूचित किया था कि मैत्रेय बुद्ध की अवधारणा पर अमेरिका में एक अच्छी गोष्ठी हुई थी, जिसमें सब स्रोतों से मैत्रेय बुद्ध पर निबन्ध आमन्त्रित किये गये थे। इसमें प्रो० जैनी का भी एक निबन्ध था। मनुष्य लोभ, द्वेष, मोह से आक्रान्त है। द्वेष व्यापाद का ही पर्यायवाची शब्द है। द्वेष एवं व्यापाद की प्रतिपक्षभावना मैत्री है। मैत्री भावना से ही द्वेष को दूर किया जा सकता है। मैत्री और अवैर का गहरा सम्बन्ध है और भगवान् बुद्ध ने अवैर एवं अव्यापाद पर अपनी देशना में बल दिया है—

नहि वेरेन वेरानि सम्मन्तीध कुदाचनं।<br>
अवेरेन च सम्मन्ति एस धम्मो सनन्तनो॥<br>
( धम्मपद, गाथा-5 )

द्वेष और व्यापाद से रहित होकर व्यक्ति को मैत्री-भावना द्वारा प्राणी मात्र के सुख और मंगल की कामना करनी चाहिये। मेत्तसुत्त में कहा गया है– 'सुखिनो वा खेमिनो होन्तु सब्बे सत्ता भवन्तु सुखितत्ता' ( सुत्तनिपात, गाथा 145 )। अर्थात् सारे सत्त्व सुखी हों एवं कल्याण प्राप्त करें, वे सुखी चित्तवाले हों।

बुद्धघोष ने मैत्री की विस्तृत व्याख्या की है और भगवान् बुद्ध द्वारा बतलाये गये ब्रह्मविहारों की भावना की, जिसमें मनुष्य मैत्री चित्त से युक्त होकर सर्व दिशाओं का परिपूर्ण विहार करता है, विस्तृत व्याख्या की है। चार दिशाओं तथा भूमण्डल के ऊपर, नीचे, पीछे सब स्थानों में सबके कल्याण के लिये सारे प्राणियों को विपुल महान् प्रमाण रहित ( अप्रमाण ), वेर रहित, व्यापाद रहित, मैत्रीयुक्त चित्त से पूर्ण होकर विहार करना चाहिये। विशुद्धिमग्ग में चारों दिशाओं की और ऊपर, नीचे, पीछे, विपुल आदि शब्दों की विस्तृत व्याख्या की गयी है। इसी प्रकार करुणा, मुदिता, उपेक्षा की भी सब दिशाओं में भावना करने को कहा गया है। सत्त्वों के प्रति आलम्बन करके मैत्री चित्त द्वारा जो भावना की जाती है, उसके कई प्रकार होते हैं। अभिधम्मत्थसंगहो की प्रकाशिनी टीका में इनके बारे में कहा गया है कि शास्त्रों में इनके पाँच सौ अठारह प्रकार हैं। ( विस्तार के लिये देखें अभिधम्मत्थसंगहो की प्रकाशिनी टीका, पृ० 881-882 )।

अर्थविनिश्चयसूत्र में मैत्री की व्याख्या में कहा गया है कि पर सत्त्वों में हितसुख का अध्याशय मैत्री है, क्योंकि इससे सब प्राणी सुखी हों, ऐसा चित्त धारण करके मैत्री का सम्पादन किया जाता है—"परसत्त्वेषु हितसुखाध्याशयो मैत्री, यतः सुखिता बत सन्तु सत्त्वा इति मनसि कुर्वन् मैत्रीं समापद्यते" ( अ० वि० सू०, पृ० 193 )।

ब्रह्मविहार शब्द की व्याख्या करते हुए अर्थविनिश्चयसूत्र-निबन्धन में बतलाया गया है कि मैत्री आदि को भावना के द्वारा बृहत् फल की प्राप्ति होने के कारण इसकी ब्रह्मविहार नाम की संज्ञा है—"बृहद् ब्राह्मम्, मैत्र्यादिभावनाया बृहत्फलत्वात्। अतो ब्राह्मविहारा इति" ( अ० वि० सू० नि०, पृ० 195 )। निबन्धनकार ने प्रश्न उठाया है कि केवल चार ब्रह्मविहार ही क्यों हैं? इसके उत्तर में कहा गया है कि चार प्रकार के दोष हैं, जिनके प्रतिपक्ष रूप में चार ब्रह्मविहारों ( मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा ) का प्रतिपादन किया गया है। ये चार दोष कौन से हैं? इसके उत्तर में कहा गया है कि ये चार हैं व्यापाद, विहिंसा, अरति और कामराग व्यापार। इसी क्रम में चार ब्रह्मविहारों की बुद्ध द्वारा देशना की गयी है। यह व्याख्या अभिधर्मकोशभाष्य में भी मिलती है। जो सत्त्व व्यापादबहुल हैं, उनके व्यापाद-प्रहाण के लिये मैत्री प्रतिपक्ष है। विहिंसा-बहुल सत्त्वों के लिये करुणा प्रतिपक्ष है। अरति से युक्त लोगों के लिये मुदिता प्रतिपक्ष है। कामराग व्यापार बहुल प्राणियों के दोषों के निवारण के लिये उपेक्षा ब्रह्मविहार की देशना है। संक्षेप में आगे चल कर निबन्धनकार ने चारों ब्रह्मविहारों को व्याख्या करके कहा है कि सब प्राणी सुखी हों, इस प्रकार की भावना करना मैत्री है। बिचारे प्राणी दुःखी हैं, यह जब मन में भावना होती है, यह करुणा है। सब प्राणी मुदित ( प्रसन्न ) हों, ऐसी मनसिकारिता मुदिता है। उपेक्षा में चित्त की स्थिति मध्यस्थ की होती है।

करुणा में सब प्राणियों के दुःख की निवृत्ति की इच्छा की जाती है। दूसरे को दुःखी देखने पर जो साधु पुरुषों के हृदय में कम्पन पैदा कर देती है, वह करुणा है। अथवा जो परदुःख का विनाश करती है, वह करुणा है। अथवा दुःखित सत्त्व में प्रश्रित होती (फैलती) है, वह करुणा है। ( देखें—अभिधम्मत्थसंगहो-प्रकाशनी, पृ० 171 )। मुदिता की व्याख्या में कहा गया है कि अन्य सत्त्वों को गुण आदि से सम्पन्न देख कर इनके प्रति ईर्ष्या के भाव को उत्पन्न न होने देने वाला यह धर्म है। धनसम्पत्ति एवं गणसम्पत्ति से सम्पन्न सुखी सत्त्वों को देखकर सज्जन पुरुष प्रमोदयुक्त होते हैं ( देखिये—अभिधम्मत्थसंगहो, पृ० 173 )।

उपेक्षा में किसी आलम्बन के प्रति न राग होता है, न द्वेष। मैत्री की तरह न तो अन्य सत्त्वों के हित की कामना की जा सकती है, न करुणा की भाँति अन्य सत्त्वों के दुःख को प्रहाण करने की कामना होती है और न मुदिता के समान अन्य सत्त्वों की सुख-सम्पत्ति को देख कर सुख या हर्ष का अनुभव होता है। सभी पुद्गल अपने-अपने कर्म के धनी हैं, सब अपने कर्म के अनुसार फल भोगते हैं, इस प्रकार विचार करके उनके प्रति उपेक्षा का भाव रखा जाता है ( देखें—अभिधर्मप्रकाशनी, पृ० 883 )।

इस प्रकार हम देखते हैं कि ब्रह्मविहार हमें जीवन का एक अनुपम मार्ग दर्शाते हैं। इसलिये ये श्रेष्ठ या उत्तम ( ब्राह्म = ब्रह्म ) विहार कहे जाते हैं। जो इन चार विहारों की

साधना करता है, वह मनुष्य उत्तम कोटि का माना जाता है। आधुनिक युग में भी यदि इन चार विहारों की भावना से लोग युक्त हों, तो समस्त विश्व में कलह, उपद्रव, झगड़े, वैर सब शान्त हो जायें और मनुष्य सत्य सुख का अनुभव करे।

ब्रह्मविहारों की इस संक्षिप्त व्याख्या के बाद अब हम पालि एवं संस्कृत ग्रन्थों से कतिपय उद्धरण ससन्दर्भ प्रस्तुत करते हैं—

## पालि स्रोत

### ब्रह्मविहार के लिये 'अप्रमाण' शब्द का प्रयोग है

चतस्सो अप्पमञ्ञा ( 1 ) इधावुसो, भिक्खु **मेत्ता**सहगतेन चेतसा एकं दिसं फरित्वा विहरति, तथा दुतियं, तथा ततियं, तथा चतुत्थं। इति उद्धमधो तिरियं सब्बधि सब्बत्तताय सब्बावन्त लोकं मेत्तासहगतेन चेतसा विपुलेन महग्गतेन अप्पमाणेन अवेरेन अव्यापज्जेन फरित्वा विहरति। (2) **करुणा**सहगतेन चेतसा············पे०············(3) **मुदिता**सहगतेन चेतसा············ पे०············ (4) **उपेक्खा**सहगतेन चेतसा एकं दिसं फरित्वा विहरति, तथा दुतियं, तथा ततियं तथा चतुत्थं। इति उद्धमधो तिरियं सब्बधि सब्बत्तताय सब्बावन्तं लोकं उपेक्खासहगतेन चेतसा विपुलेन महग्गतेन अप्पमाणेन अवेरेन अव्यापज्जेन फरित्वा विहरति।

( दीघनिकाय 3, पृ० 175 )

## कतिपय बौद्ध संस्कृत ग्रन्थों में ब्रह्मविहार

### अर्थविनिश्चयसूत्र

तत्र कतमे भिक्षवश्चत्वारो ब्राह्मविहाराः ? (1) इह भिक्षवो भिक्षुः **मैत्री**सहगतेन चित्तेनावैरिणासपत्नेनाव्याबाधेन विपुलेन महद्गतेनाद्वयेनाप्रमाणेन सुभावितेन एकां दिशं समधिमुच्य स्फुरित्वा उपसम्पद्य विहरति। तथा द्वितीयां तथा तृतीयां तथा चतुर्थीम्, इत्यूर्ध्वमधस्तिर्यक् सर्वशः सर्वावन्तमिमं लोकं **मैत्री**सहगतेन चित्तेनावैरिणासपत्नेनाव्याबाधेन विपुलेन महद्गतेनाद्वयेनाप्रमाणेन सुभावितेन एकां दिशं समधिमुच्य स्फुरित्वा उपसंपद्य विहरति।

एवं (2) **करुणा**सहगतेन, (3) **मुदिता**सहगतेन (4) **उपेक्षा**सहगतेन चित्तेनावैरिणासपत्नेनाव्याबाधेन विपुलेन महद्गतेनाप्रमाणेन सुभावितेन एकां दिशमधिमुच्य स्फुरित्वा उपसंपद्य विहरति।

इमे भिक्षवश्चत्वारो ब्राह्मविहाराः।

( अ० वि० सू०, पृ० 18–19 )

**अर्थविनिश्चयसूत्र-निबन्धन में व्याख्या**

आरूप्यानन्तरं **चत्वारो ब्रह्मविहारा** उक्ताः। तान् व्याख्यातुमाह—कतमे चत्वारो ब्राह्मविहारा इति प्रश्नः। विसर्जनमाह—इह **भिक्षवो भिक्षुरिति। मैत्रीसहगते**नेति। परसत्त्वेषु हितसुखाध्याशयो मैत्री, यतः सुखिता बत सन्तु सत्त्वा इति मनसिकुर्वन् मैत्रीं समापद्यते। मैत्रीसमाधिसंप्रयुक्तं चित्तं मैत्रीसहगतम्, तेन। त्रिविधोपश्लेषप्रतिपक्षत्वाद् यथाक्रममवैरमसपत्नमसम्बाधं वेदितव्यम्। त्रिविध उपश्लेषः। समविशिष्टेषु सत्त्वेषूपकारिषूपनाहः। एतत्प्रतिपक्षेणाह—अवैरेणेति। समविशिष्टेष्वनपकारिषु ईर्ष्या। तत्प्रतिपक्षेणाह—असपत्नेनेति। हीनेष्वपकार्यनपकारिषु द्वेषो येन तान् सत्त्वान् व्याबाधयेत्। अस्य प्रतिपक्षेणाह—अव्याबाधेनेति।

**विपुलेनेति।** महाफलत्वाद् विपुलम्, कारणे कार्योपचारात्, विपुलविषयत्वाद् वा विपुलबुद्धिवत्? रूपावचरत्वान्महद्गतम्। सर्वसमचित्तत्वादद्वयम्। अपरिमितकामावचरसत्त्वालम्बनत्वाद**प्रमाणम्।** निर्जितविपक्षत्वात् सुभावितम्। व्यापादो हि विपक्षः। तदेवं प्रतिपक्षतः फलतो भूमितः समन्तत आलम्बनतो विशुद्धितश्च तच्चित्तं परिदीपितं भवति।

एकां दिशमिति भाजनेन भाजनगतं दर्शितम्। यथा "मञ्चाः क्रोशन्ति, पर्वताः प्रदीप्ताः" इति। अधिमुच्य इति अधिमुक्तिमनस्कारतां दर्शयति। स्फुरित्वेति व्याप्तियु(र्यु)गपत् सकलसत्त्वाधिमोक्षात्। समापद्येति मौलसमापत्तिसंमुखीभावः। विहरतीति समापत्तिप्रबन्धानुवृत्तिः। यथैकत्र तथा द्वितीयादिष्विति दर्शयन्नाह—तथा द्वितीयामिति। सर्वावन्तमिमं लोकमिति कामधातुम्, कामावचरसत्त्वालम्बनत्वादस्य। एतद्यथोक्तं **करुणा**दिष्विति दर्शयन्नाह—एवं करुणासहगतेनेत्यादि। व्याख्याय निगमयन्नाह—इमे चत्वारो ब्राह्मविहारा इति। बृहद् ब्राह्मम् **मैत्र्या**दिभावनाया बृहत्फलत्वात्। अतो ब्राह्मविहारा इति। एतानि च मैत्र्यादीन्यप्रमाणसत्त्वालम्बनत्वादप्रमाणान्युच्यन्ते। किमर्थं चत्वार्येव? व्यापादविहिंसाऽरतिकामरागव्यापादप्रतिपक्षत्वाद् यथाक्रमम्। तत्र व्यापादबहुलानां तत्प्रहाणाय **मैत्री** प्रतिपक्षः। विहिंसाबहुलानां तत्प्रहाणाय **करुणा।** अरतिबहुलानां तत्प्रहाणाय **मुदिता।** कामरागव्यापादबहुलानां तत्प्रहाणायो**पेक्षेति।**

कामरागप्रतिपक्षत्वेऽशुभो**पेक्षयोः** को विशेषः? मैथुनरागस्याशुभता मातापितृपुत्रज्ञातिरागस्यो**पेक्षेति।** एषां तु मैत्र्यादीनामाकारः—सुखिता बत सन्तु सत्त्वा इति मनसिकुर्वन् **मैत्रीं** समापद्यते। दुःखिता बत सत्त्वा इति मनसिकुर्वन् **करुणाम्।** मोदन्तां बत सत्त्वा इति मनसिकुर्वन् **मुदिताम्;** सत्त्वा इत्येव तु मनसिकुर्वन्**नुपेक्षां** समापद्यते, माध्यस्थ्यात्।

कथमादिकर्मिको **मैत्र्यां** प्रयुज्यते? यथा सुखितमात्मानं पश्यति परान् वा शृणोति बुद्धबोधिसत्त्वार्यश्रावकान् तथा सत्त्वानां सुखमधिमुच्यते—एवं सुखिता बत सन्तु सत्त्वा इति। न चेच्छक्नोति क्लेशस्योद्भूतवृत्तित्वात् स मित्रपक्षं त्रिधा भित्त्वाऽधिमात्रे मित्रे तत्सुखमधिमुच्यते, ततो मध्ये, ततो मृदौ च। तेषु चेत्समां **मैत्रीं** लभते तत्र उदासीनपक्षं तद्वदेव भित्वा ततः शत्रुपक्षं

त्रिधा भित्त्वा मृदौ तत्सुखमधिमुच्यते, ततो मध्ये, ततोऽधिमात्रे चेति। तत्राधिमात्रे शत्रौ अधिमात्रमित्रपक्ष इव।

यदा सुखमधिमोक्षः प्रवर्तते, ततः क्रमेण कुलग्रामराष्ट्रसुखाधिमोक्षादेकां दिशं स्फुरति यावत्सर्वलोकं **मैत्र्या** स्फुरति। यस्तु सर्वत्र गुणग्राही स क्षिप्रं **मैत्री**मुत्पादयति। शक्यं हि समुच्छिन्न-कुशलमूलेऽपि गुणग्राहिणा भवितुम्, पूर्वपुण्यफलदर्शनात्। प्रत्येकबुद्धेऽपि दोषग्राहिणा भवितुम्, पूर्वापुण्यफलदर्शनात्।

एवं **करुणायां** प्रयुज्यते—अमी सत्त्वा बहुविधव्यसनौघमग्ना अप्येव दुःखाद्विमुच्येर-न्निति। अनेनैव प्रकारेण **मुदितायाम्**—अप्येवामी सत्त्वा अभिप्रमोदेरन्निति। **उपेक्षा** तूदासीन-पक्षादारभ्यते। ( अर्थविनिश्चयसूत्र-निबन्धन, पृ० 193–198 )।

**अभिधर्मकोश एवं भाष्य**

**अप्रमाणानि चत्वारि व्यापादादिविपक्षतः।**

मैत्री करुणा मुदिता उपेक्षा च, अप्रमाणसत्त्वालम्बनत्वात्। किमर्थं चत्वार्येव ? व्यापाद-विहिंसाऽरतिकामरागव्यापादबहुलानां तत्प्रहाणाय चत्वारि यथासंख्यम्।

अशुभोपेक्षयोः कामरागप्रतिपक्षत्वे को विशेषः ? वर्णरागस्याशुभा मैथुनरागस्यो**पेक्षेति** वैभाषिकाः।

एवं तु युज्यते—मैथुनरागस्याशुभा, मातापितृपुत्रज्ञातिरागस्योपेक्षेति। तत्र—

**मैत्र्यद्वेषोऽपि करुणा मुदिता सुमनस्कता** ॥ 29 ॥

अद्वेषस्वभावा **मैत्री**। **करुणा**प्येवम्। सौमनस्यस्वभावा **मुदिता**।

**उपेक्षाऽलोभ आकारः सुखिता दुःखिता बत।**

अलोभात्मिकोपेक्षा। कथं व्यापादप्रतिपक्षः ? तस्य लोभाकृष्टत्वात्। उभयस्वभावा त्वसौ युज्यते। एषां तु **मैत्र्या**दीनाम्।

**मोदन्तामिति सत्त्वाश्च कामसत्त्वास्तु गोचरः** ॥ 30 ॥

सुखिता बत सत्त्वा इति मनसिकुर्वन् मैत्रीं समापद्यते। दुखिता बत सत्त्वा इति **करुणाम्**, मोदन्तां बत सत्त्वा इति **मुदिताम्**, सत्त्वा इत्येव मनसि कुर्वन्नु**पेक्षां** समापद्यते, माध्यस्थ्यात्। अतद्वतां सुखाधिमोक्षत्वात् कथं न विपरीतत्वं भवति ? सन्त्वित्यभिप्रायात्। आशयस्याविपरीतत्वाद् वा अधिमुक्तिसंज्ञानात्।

अथवा क एवं विपरीतत्वे दोषः ? अकुशलत्वमिति चेन्न, कुशलमूलत्वात्, व्यापादादि-प्रतिपक्षत्वाच्च। उक्त एषामाकारः।

12

कामावचराः सत्त्वा एषामालम्बनम्, तदालम्बनानां व्यापादादीनां प्रतिपक्षत्वात् । यत्तूक्तम्—एकां दिशमधिमुच्येतेति ? तद्भाजनेन भाजनगतं दर्शितम् ॥

( अभि० को०, पृ० 1171-1172 )

## अभिधर्मकोश पर यशोमित्र कृत स्फुटार्था व्याख्या

अप्रमाणसत्त्वालम्बनादिति । अप्रमाणसंज्ञाकरणे कारणमेतत् ।

यथासंख्यमिति । व्यापादबहुलानां तत्प्रहाणाय **मैत्री** । विहिंसाबहुलानां तत्प्रहाणाय **करुणा** । अरतिबहुलानां तत्प्रहाणाय **मुदिता** । कामरागव्यापादबहुलानां तत्प्रहाणायो**पेक्षेति** । कामरागप्रतिपक्षत्वे को विशेष इति । कामरागबहुलान् प्रति चिन्ता । मातापितृपुत्रज्ञातिरागस्योपेक्षेति । यथैवासम्बद्धाः पुरुषाः, एवमेवैते इत्युपेक्षेत्यभिप्रायः ॥ 29 ॥

तस्य लोभाकृष्टत्वादिति । यस्माल्लोभाकृष्टो व्यापादस्तस्माल्लोभप्रतिपक्षतां भजत इत्यभिप्रायः । उभयस्वभावा त्वसौ युज्यत इति । अलोभस्वभावा च, अद्वेषस्वभावा च युज्यत इत्यर्थः । किं कारणम् ? रागद्वेषयोः प्रतिपक्षत्वात् । अतस्तु नैको धर्म उभयस्वभाव इति ग्रहीतव्यम् । किं तर्हि ? अलोभाद्वेषयो**रुपेक्षा**शब्दो वर्तत इति ।

**सुखिता बत सत्त्वा** इति, सन्तु इत्यभिप्रायः । दुःखिता बत सत्त्वा इति । दुःखिता दुःखाद् विमुच्यन्ताम्—इत्यभिप्रायः । तथा हि व्याख्यास्यते—'व्यापादादयः क्लेशोपक्लेशा दूरीक्रियन्ते, अतस्तत्प्रतिपक्षत्वमुक्तम् । कथमिति दर्शयति—कामधातुभूमिकान्यनागम्यभूमिकानि च **मैत्र्या**दीनि त्रीणि मौलाप्रमाणसदृशानि विद्यन्ते । प्रयोगालम्बनाकारस्वभावसादृश्याद् मौलैः सदृशानि भवन्ति । तैरप्रमाणैस्त्रिभिस्तान् क्लेशान् विष्कम्भ्य प्रहाणमार्गः । **मैत्री** विहिंसा-बहुलानां तत्प्रहाणाय । माध्यस्थ्यादिति । अपक्षपातित्वेनाप्यनुनीतः, नापि प्रथित इत्यर्थः ।

( अभि० को०, पृ० 1170-71 )

## बोधिसत्त्वभूमि

यत्तथागतः सवासनसर्वक्लेशप्रहाणेन निरुत्तरेणाप्रतिसमेन ज्ञेयावरणप्रहाणेन च समन्वागतः । इयमस्य प्रहाणपरमतेत्युच्यते यत्तथागतस्त्रिभिर्निरुत्तरैरप्रतिसमैर्विहारैस्तद्बहुल-विहारी आर्येण विहारेण दिव्येन ब्राह्मेण । इयमस्य विहारपरमतेत्युच्यते । तत्र शून्यतानिमित्ता-प्रणिहिताविहारा निरोधसमापत्तिविहारश्चार्यो विहार इत्युच्यते । चत्वारि ध्यानान्यारूप्यसमा-पत्तयश्च दिव्यो विहार इत्युच्यते । चत्वार्यप्रमाणानि ब्राह्मो विहार इत्युच्यते । तस्मात्पुनस्त्रिविधा विहाराश्चत्वारः परमविहारा यैस्तथागतास्तद्बहुलविहारिणो भवन्ति । आर्याद्विहाराच्छून्यता-विहारो निरोधसमापत्तिविहारश्च । दिव्याद्विहारादानिञ्ज्यचतुर्थध्यानविहारः । ब्राह्माद्विहारात् करुणाविहारो येन तथागतस्त्रिस्कृत्वो रात्रौ त्रिस्कृत्वो दिवसे षट्कृत्वो रात्रिंदिवेन बुद्धचक्षुषा लोकं

व्यवलोकयति । को हीयते को वर्धते कस्यानुत्पन्नानि कुशलमूलान्यवरोपयामि क्व यावद्विस्तरेणाग्रफलेऽर्हत्वे प्रतिष्ठापयामीति । ( बोधिसत्त्वभूमि, पृ० 63-64 )

**महायानसूत्रालंकार**

**अप्रमाण**विभागे द्वादशश्लोकाः—

ब्राह्म्या विपक्षहीना ज्ञानेन गताश्च निर्विकल्पेन ।
त्रिविधालम्बनवृत्ताः सत्त्वानां पाचका धीरे ॥

ब्राह्म्या विहाराश्चत्वार्यप्रमाणानि—**मैत्री करुणा मुदितोपेक्षा** च । ते पुनर्बोधिसत्त्वे चतुर्लक्षणा वेदितव्याः—विपक्षहानितः, प्रतिपक्षविशेषयोगतः, वृत्तिविशेषतस्त्रिविधालम्बनवृत्तित्वात् । तथा हि—ते सत्त्वालम्बना धर्मालम्बनाश्च [धर्मालम्बना अनालम्बनाश्च] । कर्मविशेषतश्च, सत्त्वपरिपाचकत्वात्, सत्त्वधर्मावलम्बनात् । पुनः कतमस्मिन् सत्त्वनिकाये धर्मे वा प्रवर्तन्ते । अनालम्बनाश्च कतमस्मिनालम्बने ।

सौख्यार्थिनि दुःखार्ते सुखिते क्लिष्टे च ते प्रवर्तन्ते ।
तद्देशिते च धर्मे तत्तथतायां च धीराणाम् ॥

सत्त्वालम्बनाः सुखार्थिनि यावत् क्लिष्टे सत्त्वनिकाये प्रवर्तन्ते । तथा हि—मैत्री सत्त्वेषु सुखसंयोगाकारा, **करुणा** दुःखवियोगाकारा, **मुदिता** सुखवियोगाकारा, **उपेक्षासु** वेदनासु तेषां सत्त्वानां निःक्लेशतोपसंहाराकारा । धर्मालम्बनास्तद्देशिते धर्मे । यत्र ते विहारा देशिताः । अनालम्बनास्तत्तथतायाम् । तेऽविकल्पत्वादनालम्बना इवेत्यनालम्बनाः । अपि खलु—

तस्याश्च तथतार्थत्वात् क्षान्तिलाभाद्विशुद्धितः ।
कर्मद्वयादनालम्बा **मैत्री** क्लेशक्षयादपि ॥

एभिश्चतुर्भिः कारणैरनालम्बना **मैत्री** वेदितव्या, तथतालम्बनत्वात् । अनुत्पत्तिकधर्मक्षान्तिलाभेनाष्टम्यां भूमौ धातुपुष्ट्या तद्विशुद्धितः कर्मद्वयतश्च या **मैत्री** निष्पन्देन कायकर्मणा [वाक्कर्मणा] च संगृहीता क्लेशक्षयतश्च । तथा हि क्लेश आलम्बनमुक्तम्, मनोमयानां ग्रन्थीनां प्रहाणादुच्छिद्यते आलम्बनमिति वचनात् ।

ते निश्चलाश्च चलाश्च कृपणैरास्वादिता न च ज्ञेयाः ।

ते च **ब्राह्मचा विहाराश्च**तुर्विधा वेदितव्याः । तत्र चला हानभागीयाः, परिहाणीयत्वात् । अचलाः स्थितिविशेषभागीयाः, अपरिहाणीयत्वात् । आस्वादिता क्लिष्टाः, अनास्वादिता अक्लिष्टाः । कृपणैरिति सुखलोलैरनुदारचित्तैः । एष **ब्राह्मचविहाराणां** हानभागीयादिप्रकारभेदः । तेषु पुनः—

अचलेषु बोधिसत्त्वाः प्रतिष्ठिताः सक्तिविगतेषु ॥

न चलेषु नाप्यास्वादितेषु ।

असमाहितस्वभावा मृदुमध्या हीनभूमिका येऽपि ।
हीनाशयाः समाना हीनास्ते ह्यन्यथा त्वधिकाः ॥

एष मृद्वधिमात्रताभेदः। तत्र षड्विधा मृदुका असमाहितस्वभावाः। सर्वे समाहिता अपि। ये मृदुमध्याः। हीनभूमिका येऽपि उत्तरां बोधिसत्त्वभूमिमपेक्ष्य। हीनाशया अपि। श्रावकादीनां समाना अपि। येऽनुत्पत्तिकधर्मक्षान्तिरहिता हीनास्ते मृदुका इत्यर्थः। अन्यथा त्वधिका इति यथोक्तविपर्ययेणाधिमात्रता वेदितव्या।

**ब्राह्म**चैर्विहृत**विहारः** कामिषु संजायते यदा धीमान्।
संभारान् पूरयते सत्त्वांश्च विपाचयति तेन ॥

सर्वत्र चाविरहितो ब्राह्मयै रहितश्च तद्विपक्षेण।
तत्प्रत्ययैरपि भृशैर्न याति विकृतिं प्रमत्तोऽपि ॥

हेतुफललिङ्गभेदः। तत्र **ब्राह्म**चैर्विहृतो **विहारै**रिति हेतुः। कामिषु सत्त्वेषु संजायत इति विपाकफलम्। संभारान् पूरयत्यधिपतिफलम्। सत्त्वान् परिपाचयतीति पुरुषकारफलम्। सर्वत्र चाविरहितो ब्राह्मचैर्विहारैर्जायत इति निष्पन्दफलम्। रहितश्च तद्विपक्षेणेति विसंयोगफलम्। भृशैरपि तत्प्रत्ययैरविकृतिगमनं लिङ्गम्। प्रमत्तोऽपीत्यसंमुखीभूतेऽपि प्रतिपक्षे। अन्यैश्चतुर्भिः श्लोकैर्गुणदोषभेदः—

व्यापादविहिंसाभ्यामरतिव्यापादकामरागैश्च ।
युक्तो हि बोधिसत्त्वो बहुविधमादीनवं स्पृशति ॥

इति दोषः। **ब्राह्मचविहारा**भावे तद्विपक्षयोगात्। तत्र व्यापादादयो **मैत्र्या**दीनां यथाक्रमं विपक्षाः। व्यापादकामरागावु**पेक्षायाः**। कथं बहुविधादीनवं स्पृशतीत्याह—

क्लेशैर्हन्त्यात्मानं सत्त्वानुपहन्ति शीलमुपहन्ति।
सविलेखलाभहीनो रक्षाहीनस्तथा शास्त्रा(स्ता) ॥

साधिकरणोऽयशस्वी परत्र संजायतेऽक्षणेषु स च।
प्राप्ताप्राप्तविहीनो मनसि महद् दुःखमाप्नोति ॥

तत्र प्रथमैस्त्रिभिः पदैरात्मव्याबाधाय चेतयते परव्याबाधायोभयव्याबाधायेत्येतमादीनवं दर्शयति। सविलेखादिभिः षड्भिः पदैर्दृष्टधार्मिकमवद्यं प्रसवतीति दर्शयति। कथं च प्रसवति। आत्माऽप्यपवदते। परेऽपि देवता अपि। शास्ताऽप्यन्येऽपि विज्ञाः सब्रह्मचारिणो धर्मतया विगर्हन्ते। दिग्विदिक्षु चास्य पापकोऽवर्णशब्दश्लोको निश्चरतीत्येवं सविलेखो यावदयशस्वीत्यनेन

यथाक्रमं दर्शयति। शेषैस्त्रिभिः पदैर्यथाक्रमं साम्परायिकं दृष्टधर्मसाम्परायिकमवद्यं प्रसवति। तज्जं चैतसिकं दुःख(खं) दौर्मनस्यं प्रतिसंवेदयत इत्येतदादीनवं दर्शयति।

एते सर्वे दोषा **मैत्र्या**दिषु सुस्थितस्य न भवन्ति।
अक्लिष्टः संसारं सत्त्वार्थं नो च संत्यजति॥

इति। **ब्राह्मविहारयोगे** त्रि(द्वि)विधं गुणं दर्शयति। यथोक्तदोषाभावम्, अक्लिष्टस्य सत्त्वहेतोः संसारापरित्यागम्।

न तथैकपुत्रकेष्वपि गुणवत्स्वपि भवति सर्वसत्त्वानाम्।
**मैत्र्या**दिचेतनेयं सत्त्वेषु यथा जिनसुतानाम्॥

इत्येते[न] च बोधिसत्त्व**मैत्र्या**दीनां तीव्रतां दर्शयति। **करुणा**विभागे तदालम्बप्रभेद-मारभ्य द्वौ श्लोकौ —

प्रदीप्तान् शत्रुवशगान् दुःखाक्रान्तांस्तमोवृतान्।
दुर्गमार्गसमारूढान् महाबन्धनसंयुतान्॥

महाशनविषाक्रान्तलोलान् मार्गप्रनष्टकान्।
उत्पथप्रस्थितान् सत्त्वान् दुर्बलान् करुणायते॥

( पृ० 118–120, विस्तार के लिये देखें पृ० 127 तक )।

**भावनाक्रम**

अचिरेण सर्वज्ञतां प्राप्तुकामैः संक्षेपतः करुणा, बोधिचित्तम्, प्रतिपत्तिश्चेति त्रिषु स्थानेषु प्रयतितव्यम्।

बुद्धत्वस्य अशेषधर्महेतुमूलं करुणैवेति ज्ञात्वा साऽऽदावेव भावयितव्या। यथोक्तम् **आर्यधर्मसंगीतिसूत्रे**—"अथ खल्ववलोकितेश्वरो बोधिसत्त्वो महासत्त्वो भगवन्तमेतदवोचत्— न भगवन् बोधिसत्त्वेन अतिबहुषु धर्मेषु शिक्षितव्यम्। एको धर्मो भगवन् बोधिसत्त्वेन स्वाराधितः सुप्रतिविद्धः कर्तव्यः। तस्य सर्वबुद्धधर्माः करतलगता भवन्ति। कतम एकधर्मः? यदुत महा-करुणा। महाकरुणया भगवन् बोधिसत्त्वानां सर्वबुद्धधर्माः करतलगता भवन्ति। तद्यथा भगवन् येन राज्ञश्चक्रवर्तिनश्चक्ररत्नं गच्छति तेन सर्वो बलकायो गच्छति, एवमेव भगवन् येन बोधि-सत्त्वस्य महाकरुणा गच्छति, तेन सर्वे बुद्धधर्मा गच्छन्ति। तद्यथा भगवन् जीवितेन्द्रिये सत्य-न्येषामिन्द्रियाणां प्रवृत्तिर्भवति, एवमेव भगवन् महाकरुणायां सत्यामन्येषां बोधिसत्त्वानां धर्माणां प्रवृत्तिर्भवति" इति।

**आर्याक्षयमतिनिर्देशे** चोक्तम्—"पुनरपरम्, भदन्त शारद्वतीपुत्र! बोधिसत्त्वानां महाकरुणाप्यक्षया। तत् कस्य हेतोः? पूर्वङ्गमत्वात्। तद्यथापि नाम भदन्त शारद्वतीपुत्र!

आश्वासाः [ प्रश्वासाः ] पुरुषस्य जीवितेन्द्रियस्य पूर्वङ्गमाः, एवमेव महायान-सम्भार-समुदागमाय बोधिसत्त्वस्य महाकरुणा पूर्वङ्गमा" इति विस्तरः। **आर्यगयाशीर्षे** चोक्तम्—"किमारम्भा मञ्जुश्रीः ! बोधिसत्त्वानां चर्या किमधिष्ठाना च ? मञ्जुश्रीराह—महाकरुणारम्भा देवपुत्र ! बोधिसत्त्वानां चर्या सत्त्वाधिष्ठाना" इति विस्तरः। ( भावनाक्रम, पृ० 165–166 )

के हेतुप्रत्ययाः सर्वज्ञताफलस्य इति ? उच्यते, मादृशो जात्यन्धसदृशस्तान् दर्शयितुं न शक्नोति, तथापि भगवतैवाभिसंबुद्ध्य विनेयजनेभ्यो यथोक्तं तथैव मया भगवद्वचनेनैव कथ्यते। **भगवांस्तान्** अवोचत्—"गुह्याधिपते ! **तत् सर्वज्ञज्ञानं करुणामूलं बोधिचित्तहेतुकम् उपाय-पर्यवसानम्" इति।** तस्मात् सर्वज्ञतामधिगन्तुकामैः करुणा-बोधिचित्तोपायेष्वेतेषु त्रिषु शिक्षितव्यम्।

करुणया प्रेर्यमाणा बोधिसत्त्वाः सर्वसत्त्वाभ्युद्धरणार्थम् अवश्यं प्रतिज्ञास्यन्ति। अतः स्वात्मदृष्टिं निराकृत्य अतिदुष्कराविच्छिन्नदीर्घकालसाधितपुण्यज्ञानसम्भारेष्वादरेण प्रवृत्तिः। तत्र प्रविश्य परिपूर्णं पुण्यज्ञानसम्भारम् अवश्यं साधयति। सम्भारपरिनिष्पत्तौ सर्वज्ञता करतलगतवद् भविष्यति। तर्हि सर्वज्ञतामूलं तु करुणाया एव भूतत्वात् सा तु प्रथमतरमेव भावनीया। **आर्यधर्मसंगीतिसूत्रे**—"न भगवन् बोधिसत्त्वेन अतिबहुषु धर्मेषु शिक्षितव्यम्। एको धर्मो भगवन् बोधिसत्त्वेन स्वाराधितः सुप्रतिविद्धः कर्तव्यः। तस्य सर्वबुद्धधर्माः करतलगता भवन्ति। कतम एकधर्मः ? यदुत महाकरुणा" इति।

महाकरुणापरिगृहीतत्वाद् भगवन्तो बुद्धाः सकलस्वार्थसम्पत्तिलाभेऽपि सत्त्वधातु-पर्यवसानपर्यन्तं तिष्ठन्ति। श्रावकवद् अतिशान्तेऽपि निर्वाणनगरे न प्रविशन्ति, सत्त्वान् अवलोक्य तच्छान्तनिर्वाणनगरं प्रज्वलदयोगृहवद् दूरं त्यक्तत्वात्। भगवताम् अप्रतिष्ठितनिर्वाण-हेतुस्तु सा महाकरुणा एव।

अत्र स करुणाभावनाक्रमः प्रथमप्रवेशादारभ्य अभिधातव्यः। सम्प्रति उपेक्षाभावनया सर्वसत्त्वेष्वनुरागं द्वेषं च निरस्य समचित्तता प्रथमं निष्पादयितव्या।

सर्वे सत्त्वाः सुखं कामयन्ते, दुःखं तु न कामयन्ते। अनादिमति च संसारे न कश्चित् सत्त्वो यो नाभूत् शतशो मे बन्धुरिति परिचिन्तयतश्चात्र को विशेषः स्यात् ? तर्हि कस्मिंश्चिद् अनुरागः कस्मिंश्चिच्च द्वेषो भवेत्, तस्माद् मया सर्वेषु सत्त्वेषु चित्तसमतैव कार्येति। एवं मनसिकारेण मध्यस्थपक्षत आरभ्य मित्रे शत्रौ च चित्तसमतामेव भावयेत्। ततः सर्वसत्त्वेषु चित्तसमतां साधयित्वा मैत्रीं भावयेत्। मैत्रीजलेन चित्तसन्तानं सिञ्चयित्वा विद्यमानसुवर्ण-भूमिवत् कृत्वा करुणाबीजवपने सुखेन अतिसुविस्तारो भविष्यति। ततश्चित्तसन्तानं मैत्र्या वासयित्वा करुणां भावयेत्।

सा च करुणा सर्वपीडितसत्त्वदुःखावगमेच्छाकाराऽस्ति। लोकत्रयस्य सर्वसत्त्वानां त्रिविधदुःखतया यथायोगम् अत्यन्तदुःखितत्वात् तदर्थं सर्वसत्त्वेषु सा भावनीया। तथा च ये तावन्नारकास्ते विविधचिरन्तनदीर्घकालिकदाहादिदुःखेषु निमग्ना एव भावतो वर्णिताः। तथा प्रेता अपि प्रायो दुःसहतीव्रक्षुत्तृषदुःखाग्न्यभिसंशोषितमूर्तयो बहु दुःखमनुभवन्ति इति वर्णिताः। तिर्यञ्चोऽपि परस्परभक्षणक्रोधवधहिंसादिभिरनेकविधं दुःखमनुभवन्तो दृश्यन्त एव। मनुष्या अपि कामपर्येषणाकार्पण्याद् अन्योऽन्यद्रोहोपघातकृतं प्रियविप्रयोगाप्रियसंयोगं दारिद्र्याद्युत्पन्नम् अप्रमेयं दुःखमनुभवन्तां दृश्यन्ते।

ये रागादिनानासंक्लेशपर्यवेष्टितचित्ताः, ये च विविधकुदृष्टिगहननिमग्नास्ते सर्वेऽपि दुःखहेतुत्वात् प्रपातस्था इव अतिदुःखिता एव। देवा अपि सर्वविपरिणामदुःखदुःखिता एव। देवा अपि ये कामावचरास्तेऽपि नित्यच्यवनपतनादिभयशोकोपहताः कथं सुखिता नाम? संस्कार-दुःखं तु कर्मक्लेशलक्षणं हेतुपरतन्त्रस्वभावं प्रतिक्षणभङ्गुरस्वभावलक्षणं च सकलजगति व्याप्तम्। तस्मात् सकलमेव जगद् दुःखाग्निज्वालान्तरप्रविष्टम् अवेत्य यथा मम दुःखम् अप्रियम् अन्येषामपि तादृशम् इति चिन्तयता अहो बत! दुःखिता ममैते प्रियसत्त्वास्तु कथं तद्दुःखमुक्ताः स्युरिति स्वामदुःखवत् कृत्वा तन्निवारणेच्छाकारया करुणया समाध्यवस्थायां सर्वचर्यासु वापि सर्वदा सर्वसत्त्वान् भावयेत्। प्रथमं तावद् मित्रपक्षेष्वनुभूतपूर्वोक्तविविधदुःखेष्वनुपश्यता भावनीया।

ततः सत्त्वसमतयाविशेषमपश्यता सर्वे सत्त्वास्तु मे बन्धुभूता एवेति परिचिन्तयता मध्यमपक्षेषु भावनीयाः। यदा तत्र मित्रपक्षेष्विव सा करुणा तुल्या प्रवृत्ता भवति, तदा दशसु दिक्षु सर्वसत्त्वेषु भावयेत्। यदा दुःखितप्रियशिशोः मातृवत् स्वात्मनोऽतिप्रियं दुःखत उद्धरणेच्छाकारा स्वरसवाहिनी सर्वसत्त्वेषु समप्रवृत्ता कृपा भवति, तदा सा निष्पन्ना भवति, महाकरुणाव्यपदेशं च लभते।

प्रथमं तावद् मित्रपक्षे कृता मैत्रीभावना सुखसंयोगेच्छाकारा भवति, क्रमशो व्यस्तेषु शत्रुषु चापि भावनीया। तथाऽभ्यस्ता च सा करुणा क्रमशः सकलसत्त्वाभ्युद्धरणेच्छां स्वरसेनैवो-त्पादयति।

अतो मूलकरुणां भावयित्वा बोधिचित्तं भावयेत्। तद् बोधिचित्तं तु द्विविधम्—संवृतं परमार्थं च। तत्र संवृतं तु करुणया सकलसत्त्वाभ्युद्धरणं प्रतिज्ञाय जगद्धिताय बुद्धो भवेयमिति, अनुत्तरसम्यक्सम्बोधीच्छाकारः प्रथमश्चित्तोत्पादः (भावनाक्रम, पृ० 201-204)।

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची

1. अर्थविनिश्चयसूत्र एवं निबन्धन—संपादक एन० एच० साम्ताणी, पटना–1971
2. अभिधम्मत्थसंगहो—सं० भदन्त रेवतधम्म तथा रामशंकर त्रिपाठी, वाराणसी–1962

3. अभिधर्मदीपविभाषा प्रभावृत्ति सहित—सं० पद्मनाभ जैनी, पटना–1959
4. बोधिसत्त्व डाक्ट्रिन इन बुद्धिस्ट संस्कृत लिटरेचर—ले० हरदयाल, लन्दन–1932
5. बोधिसत्त्वभूमि—सं० नलिनाक्षदत्त, पटना–1978
6. सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र—सं० पी० एल० वैद्य, दरभंगा–1960
7. दिव्यावदान—सं० पी० एल० वैद्य, दरभंगा–1959
8. बौद्ध धर्म-दर्शन—आचार्य नरेन्द्रदेव, पटना–1959
9. विशुद्धिमग्ग—सं० भदन्त रेवतधम्म, वाराणसी–1969
11. अभिधर्मकोश—सं० स्वामी द्वारिकादास, वाराणसी–1973
12. बौद्ध दर्शन एवं अन्य भारतीय दर्शन—भरतसिंह उपाध्याय
13. महाव्युत्पत्ति—सं० शशाकि, क्योटो–1916
14. महावस्तु—सं० ई० सेना, टोक्यो–1977
15. धम्मपद—सं० भिक्षु जगदीश कश्यप, नालन्दा–1959
16 सुत्तनिपात—सं० भिक्षु जगदीश कश्यप
17. महायानसूत्रालंकार—सं० डॉ० एस० बागची, दरभंगा–1970
18. भावनाक्रम—सं० ज्ञलछेन नमडोल, सारनाथ–1958

## संकेत सूची

अभि० को०—अभिधर्मकोष
अर्थ० वि० सू०—अर्थविनिश्चयसूत्र
अभि० सं०—अभिधम्मत्थसंगहो
अर्थ० वि० नि०—अर्थविनिश्चयसूत्रनिबन्धन

# बौद्ध वाङ्मय में कायव्यवस्था

—प्रो० सेम्पा दोर्जे—

[ बौद्ध वाङ्मय में कायव्यवस्था के अन्तर्गत दो, तीन या चार कायों के स्वरूप, लक्षण आदि का विस्तार से विवरण मिलता है। प्रस्तुत निबन्ध में स्थविरवाद में, वैभाषिक मत में, महायान साहित्य के पारमिता नय एवं तन्त्रनय में इनका क्या स्वरूप है? इस विषय को समझाते हुए धर्मकाय, निर्माणकाय, संभोगकाय और सहजकाय का तथा सहजकाय के प्रसंग में आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षण, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्धधर्मधातु नामक पाँच ज्ञानों का विशद विवेचन तथा मार्ग एवं फलावस्था का भी निरूपण किया गया है। ]

धर्म मनुष्य की एक आवश्यकता है। धर्म का उदय उसके संस्कारों से होता है। हर प्रबुद्ध एवं सुसंस्कृत व्यक्ति इस अनन्त संसार की जरामरण आदि आपदाओं से सदा के लिये निपटकर एक असीम शान्ति की प्राप्ति चाहता है। इस परम शान्ति के अनुसन्धान में मनुष्य ने बहुत लम्बा समय बिताया। सभ्यता के प्रारम्भिक काल से ही परम शान्ति की खोज का प्रयास चलता रहा। परिणामस्वरूप अनेकानेक सिद्धों, ऋषि-मुनियों का जन्म हुआ। आप्त वचनों के रूप में अनेकानेक शास्त्रों की रचना हुई। जगत् में अनेक प्रकार की धार्मिक परम्पराएँ चली। युग-युग में सभी धर्मों ने शान्ति का उपदेश दिया, परम शान्ति को अपना लक्ष्य माना। इसी सिलसिले में कलियुग के महान् शास्ता शान्ति के अग्रदूत भगवान् बुद्ध ने भी शान्ति की ही देशना की थी। फिर भी परम शान्ति का स्वरूप क्या है, परम शान्ति का पद कैसे प्राप्त होता है और उस पद को प्राप्त करने का कौन सा मार्ग है? इन मुद्दों पर सभी धर्म और दर्शन अपना अलग मत रखते हैं। बुद्ध के अनुसार धर्म के प्रमुख मुद्दे तीन ही हैं—आधारवस्तु, मार्गसत्य और फलकाय। तदनुसार चार आर्यसत्य आधार-वस्तु हैं, आर्याष्टाङ्गिक मार्ग और सैंतीस बोधिपक्षीय धर्म मार्गसत्य हैं और परम शान्ति का पद फल-काय है। इन मुद्दों में से यहाँ हम शेष विषयों की चर्चा न कर काय-व्यवस्था के सम्बन्ध में चर्चा करेंगे।

**सामान्य काय**

बौद्ध परम्परा में काय का विचार सर्वत्र पाया जाता है। यह तो सर्वविदित है कि बौद्ध मत यान की दृष्टि से दो भागों में विभक्त है—महायान और हीनयान। तत्त्व चिन्तन की दृष्टि से चार भागों में विभक्त है— वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार और माध्यमिक। ये चारों दार्शनिक प्रस्थान भी यान की दृष्टि से दो ही में समाविष्ट होते हैं। जैसे वैभाषिक एवं सौत्रान्तिक हीनयान या श्रावकयान के अन्तर्गत आते हैं और योगाचार एवं माध्यमिक

महायान के। प्राचीन बौद्ध अट्ठारह निकायों की मान्यताएँ भी किसी न किसी रूप में उपर्युक्त चार दार्शनिक प्रस्थानों एवं दो यानों में ही समाविष्ट हो जाती हैं। इन सभी मान्यताओं के अनुसार अन्तिम फल के रूप में प्राप्य पद या परम शान्ति पद को अर्हत्पद कहा जाता है। अर्हत्पद भी साधन या यान की दृष्टि से दो प्रकार के होते हैं—एकान्तिक शान्तपद (अर्हत्त्वपद) एवं बुद्धत्वपद। इनमें से आर्य श्रावकों या प्रत्येकबुद्धपद गोत्र के प्राप्य अर्हत्त्वपद में आम तौर पर काय की व्यवस्था नहीं होती, अर्थात् उन लोगों के अन्तिम प्राप्य काय को निर्वाण धातु ही कहा जाता है, उसे काय संज्ञा से व्यवहृत नहीं किया जाता। कहीं-कहीं इसे निर्वाण काय कहा गया है। पर यह बहुत प्रसिद्ध या सर्वमान्य व्यवहार नहीं लगता। प्रायः सभी बौद्ध परम्पराओं के अनुसार काय की व्यवस्था केवल बुद्धत्वपद के साथ ही दृष्टिगत होती है।

### श्रावकयान में काय की मान्यता

सामान्यतया दो काय की मान्यता या काय में दो प्रकार का विभाजन सभी बौद्ध प्रस्थानों में पाया जाता है। ये दो हैं—रूपकाय एवं धर्मकाय। रूपकाय से तात्पर्य बुद्ध का वह काय है, जो चक्षु का विषय होता है। धर्मकाय से तात्पर्य बुद्ध का वह काय है, जो साधना-अनुष्ठान के द्वारा प्राप्त होता है, जिसमें प्रतिपत्तिधर्म एवं पर्यत्तिधर्म आदि आते हैं। यहाँ भगवान् बुद्ध के रूपकाय के बारे में दो की संख्या महायान प्रस्थानों में भी पाई जाती है। लेकिन काय के स्वरूप के बारे में सभी बौद्ध निकाय सहमत नहीं हैं। श्रावकयान के अनुसार बुद्ध का रूपकाय वही शरीर है, जो लुम्बिनी में माया देवी की कोख से उत्पन्न सिद्धार्थ का शरीर है और जो बोधिवृक्ष के मूल में बुद्धत्व प्राप्त करने के बाद बत्तीस लक्षणों एवं अस्सी अनुव्यञ्जनों से युक्त भिक्षुवेश में लोगों को दिखलाई पड़ता है। यहाँ काय से तात्पर्य संकलित रूपसमूह है। इसे रूपस्कन्ध भी कहा जाता है। रूप शब्द का अभिप्रेत अर्थ भी वही है—"रोपयतीति रूपम्, अथवा रूप्यत इति रूपम्।" अर्थात् जिसमें कोई चीज रोपी जा सकती है या गढाई जा सकती है, या जिसको बाधा पहुँचाई जा सकती है[1]। 'स्कन्ध' का अर्थ भी संकलित या समूह है। "**स्कन्धयतते, स्कन्ध्यत** इति वा स्कन्धः"। इसी अर्थ में बुद्ध का रूपकाय उन रूपों का स्कन्ध या संकलित समूह है, जो माया देवी की कोख में प्रतिसन्धि काल से क्रमशः प्राप्त है, जिनमें चित्तज, कर्मज, ऋतुज, आहारज आदि रूपसमूह आते हैं। इसलिये इस 'रूपकाय' को सास्रव काय माना जाता है। यद्यपि इस सम्बन्ध में निकाय अन्तरीय अनेक मत पाये जाते हैं, पर यहाँ मुख्य रूप से स्थविरवाद एवं सर्वास्तिवाद के विचारों का संक्षेप में विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है।

---

1. क. "रूप्यते रूप्यत इति भिक्षवः! केन रूप्यते? पाणिस्पर्शेनापि स्पृष्टो रूप्यते" (अ० व० सं० नि०, 22, 79, 85)।

ख. रूप्यते बाध्यत इत्यर्थः। (अभि० को० भाग–1, पृ० 44)

ग. शल्यविद्ध इव रूप्यते। (सु० नि० अ० 2)

## स्थविरवादी काय-विचार

स्थविरवाद के ग्रन्थों में बुद्धकाय के सम्बन्ध में प्रचुर संकेत मिलते हैं। तदनुसार बुद्ध के तीन प्रकार के काय हैं—(क) रूपकाय अर्थात् चातुर्महाभौतिक काय, (ख) मनोमय काय, और (ग) धर्मकाय।

(क) **चतुर्महाभौतिक काय**—इस काय को पूति-काय भी कहा जाता है। यह काय जरायुज काय है। यह महाराज शुद्धोधन एवं रानी माया देवी का शरीरांश है। बोधिसत्त्व ने तुषित लोक से च्युति के उपरान्त अपनी माता की कुक्षि में इस काय को धारण किया था। इसी काय में सिद्धार्थ ने बोधिवृक्ष के मूल में बैठ कर बुद्धत्व की प्राप्ति की है। उसी काय को उन्होंने कुशावती नगरी में निरुपधिशेष निर्वाण को प्राप्त करते हुए छोड़ा है। इसलिये यह काय उनका सास्रव काय था। इसी काय को देखकर, अर्थात् बुद्ध के पादों में सर्वाकार परिपूर्ण चक्रों को देखकर 'द्रोण' नामक ब्राह्मण चकित हो गया और उसने बुद्ध से पूछा कि आप देव हैं, यक्ष हैं, गन्धर्व हैं, क्या हैं? बुद्ध ने उत्तर में कहा—मैं इनमें से कोई भी नहीं हूँ। ब्राह्मण ने फिर पूछा कि तब आप क्या मनुष्य हैं? उत्तर में बुद्ध ने कहा कि मैं मनुष्य भी नहीं हूँ। मैं बुद्ध हूँ, जिससे देवत्व का उत्पाद होता है[1]। इससे प्रतीत होता है कि बुद्ध का महाभौतिक काय अद्भुत लोकातीत गुणों से परिपूर्ण था। वह सभी बत्तीस लक्षणों और अस्सी अनुव्यञ्जनों से सम्प्रयुक्त था[2]। बोधिसत्त्व जब तुषित लोक से च्युत होकर माता की कुक्षि में अवक्रान्त होते हैं, तो दसों दिशाओं के सभी लोकधातुओं में अप्रमाण प्रकाश अवभास का प्रादुर्भाव होता है। यह अवभास देवताओं के आभामण्डल को भी अभिभूत कर देता है। जहाँ सूर्य चन्द्रमा की आभा नहीं पहुँचती, वहाँ भी उक्त अप्रमाण अवभास का प्रादुर्भाव होता है[3]। इस अर्थ में बुद्ध के अत्यन्त अलौकिक होते हुए भी उनके महाभौतिक शरीर को अनास्रव नहीं कह सकते। यद्यपि उनका वह काय असंख्य महाकल्पों के पुण्य सम्भार या पुण्य कर्मों का परिणाम अवश्य है, पर उसे अनास्रव नहीं माना जा सकता। जब तक उस काय से परिनिर्वृत नहीं हो जाते, तब तक बुद्ध भी सोपधिशेष निर्वाणलाभी ही माने जाते हैं। उनका परिनिर्वाण जो कुशावती नगर में हुआ था, वह उनके चार प्रकार के मार-विजय कार्यों में से अन्तिम 'स्कन्धमारविजय' कार्य ही था। इसी के साथ बुद्ध के मारविजय कार्य भी सम्पन्न हो जाते हैं, अर्थात् दस प्रकार के बुद्ध कार्य सम्पन्न होते हैं।

---

1. अद्दसा खो दोणो ब्राह्मणो भगवतो पादेसु चक्कानि सहस्सरानि सनेमिकानि सनाभिकानि सब्बाकार-परिपूरानि; दिस्वानस्स एतदहोसि-अच्छरियं ...... (अंगु० नि०, भाग–2, दोणसुत्तं, पृ० 40)।
2. द्वत्तिंसमहापुरिसलक्खणा-सुत्त० 2. दीघनिकाय, भाग–2, पृ० 14-16.
3. महापदातसुत्तं, दीघनिकाय, भाग–2, पृ० 11.

**(ख) मनोमय काय**—सामान्यतया तीन काय की चर्चा महायान प्रस्थान में ही पाई जाती है, पर स्थविरवाद भी इसका अपवाद नहीं लगता। इस मत में काय की संख्या तीन होने की बात ऊपर कही जा चुकी है। तदनुसार रूपकाय के पश्चात् मनोमय काय की बात आती है। यों मनोमय काय से तात्पर्य मन से निर्गत काय है[1]। अर्थात् इस काय में शुक्र-शोणित आदि धातु तत्त्व का समावेश नहीं माना जाता। यह मनोमय काय यानी मनोमय शरीर तीन प्रकार का होता है—कर्मज, क्लेशविशुद्ध चित्तज और ऋद्धिबलज। अन्तरभव, गन्धर्व आदि कर्म योनि के सत्त्वों का शरीर कर्मज मनोमय काय होता है[2]। दूसरा, बोधिसत्त्व अष्टम भूमि प्राप्त शुद्ध-भूमि में स्थित लोगों में प्राप्त होने वाला मनोमय काय है। तीसरा है, बुद्ध बोधिसत्त्वों द्वारा ऋद्धिबल से निर्मित मनोमयकाय। इनमें भगवान् बुद्ध भी कभी प्रयोजन विशेष के कारण ऋद्धिबल से मनोमय काय धारण कर रूपभूमियों में विचरण करते हैं और उस भूमि के देवता यानी ब्रह्मलोक के सत्त्वों के साथ उनका संवाद होता है, उन्हें धर्मोपदेश देते हैं; वह भी आता है। जब भगवान् मनोमय काय धारण करते हैं, उस समय उनका महाभौतिक काय भी उस मनोमय काय के साथ मिला-जुला होता है और मनोमय काय भी महाभौतिक काय से मिला होता है[3]। वह भी भौतिक काय के समान दिखाई पड़ता है, बोलता है, सुख उपभोग करता है, लोगों के साथ विहार करता है[4]। इस प्रकार यह देखा जाता है कि बुद्ध का मनोमय काय मनोमय होते हुए भी परदर्शी होता है, अर्थात् वह दूसरों को दिखाई पड़ता है। यद्यपि उस काय में शुक्र-शोणित आदि धातु का अंश नहीं होता[5], तथापि उसके साथ शुक्र-शोणित से निर्मित महाभौतिक काय मिला हुआ रहता है। यह स्थिति सामान्य अवस्था में तो सम्भव नहीं है, पर इसे बुद्ध की एक अद्भुत धर्मता ही मानना चाहिये और माना गया है[6]। इस अर्थ में बुद्ध अत्यन्त अलौकिक होने लगते हैं। कुछ लोग इस प्रकार के काय सम्बन्धी वर्णन को भक्तों की कल्पना मानते हैं। यदि बुद्ध को साधारण मनुष्य के रूप में मानकर विचार करें, तो यह सही भी

---

1. स एव मनोनिर्जातत्वान्मनोमय उक्तः। ( अभि० को० भा०, भाग–2 पृ० 494 )
2. मनोमयः सम्भवैषी गन्धर्वश्चान्तर्भवः। ( अभि० को० 3.40 )
3. अभिजानामि ख्वाहं आनन्द, इमिना चातुमहाभूतिकेन कायेन इद्धिया ब्रह्मलोकं उपसंकमिता' ति। ( इद्धिपादसुत्तं, सं० नि० भाग–5, 51.22, पृ० 242 )
4. यस्मि आनन्द, समये तथागतो कायं पि चित्ते समोदहति चित्तं पि काये समोदहति, सुखसञ्ञं च लहुसञ्ञं च काये ओक्कमित्वा विहरति……… । (अयोगुकसुत–22, सं० नि० भाग–5, पृ० 242)
5. "मनोनिर्जातत्वाद् मनोमय उक्तः, शुक्रशोणितादिकं किञ्चिद् बाह्यमनुपादाय भावात्"। ( अभि० को० भा०, पृ० 494 )
6. "अब्भुता चेव, आनन्द तथागता अब्भुतधम्मसमन्नगता च"। ( सं० नि० भाग–5 पृ० 242 )

हो सकता है, पर उनके क्रिया-कलापों में घटी अद्भुत घटनाओं को भक्तों के काल्पनिक मानने की अपेक्षा असंख्य महाकल्पों में आत्यन्तिक रूप से अभ्यस्त उनके सम्भारों का ही पौरुष्यफल या पुरुषार्थ मानना सही होगा। यों मनोमय काय का विवरण महायान ग्रन्थों में भी मिलता है, जिसकी चर्चा हम आगे करेंगे। संक्षेप में कभी प्रयोजनवश कभी-कभी भगवान् बुद्ध सुखसंज्ञा, लघुत्वसंज्ञा आदि मनोभावों के साथ ऋद्धिबल के द्वारा अपने काय को मनोमय काय बनाकर विहार करते हैं। ब्रह्मलोक के देवताओं के साथ विहार करते हैं। एक साथ अनेक कायों का प्रदर्शन करते हैं[1]।

यह 'मनोमय काय' केवल संज्ञा मात्र नहीं है और न यह अरूपी देवताओं के समान संज्ञाकाय है। यह विशेष प्रकार का रूपीकाय है। रूपधातु या रूपलोक के देवताओं का काय मनोमय ही होता है। स्थविरवादी भी इस बात को सप्रमाण स्वीकार करते हैं। मज्झिमनिकाय के अपण्णक सुत्त में कहा गया है कि ये रूपी देवता मनोमय होते हैं[2]। विनयपिटक में भी कहा गया है—"अकुधो नामक कोलिय पुत्र" मरने के बाद रूपी देवलोक में मनोमय काय में उत्पन्न हुआ है। उसने आर्य मौद्गल्यायन से बातचीत की[3]। इन विवरणों से यह सिद्ध होता है कि स्थविरवाद के मतानुसार मनोमय काय यद्यपि चातुर्महाभौतिक काय नहीं है, तथापि वह एक प्रकार का रूपीकाय या रूपकाय ही है। यह चार प्रकार की योनियों में से उपपादुक योनिगत काय है। इस तरह के आत्मभाव या शरीर का लाभ महाभौतिक न होकर मनोकामना से निर्गत होता है[4]। अतः इसको कायव्यवस्था के अन्तर्गत रूपकाय से भिन्न एक स्वतन्त्रकाय न मानकर उसका एक भेद मानना ही समीचीन होगा। बुद्ध का यह काय किसी प्रयोजन विशेष के लिये ऋद्धि बल से निर्मित एक अत्यन्त अस्थायी काय है।

(ग) **धर्मकाय**—धर्मकाय से तात्पर्य अनास्रव धर्मों का काय, अर्थात् विशुद्ध धर्मों के संकलित स्कन्ध हैं। ऐसी स्थिति में बुद्ध के धर्मकाय से तात्पर्य है बुद्ध का विशुद्ध काय। शास्त्रीय विश्लेषणों के अनुसार बुद्ध धर्म के तीन प्रमुख मुद्दे होते हैं—परियत्तिधम्म, प्रतिपत्तिधर्म और अधिगतधर्म। इनमें से अनेक पर्याय के द्वारा उपदिष्ट तीन पिटकों में संगृहीत सभी बुद्ध वचनों को 'परियत्ति सद्धम्म' कहा जाता है[5]। ये धर्म पदकाय एवं व्यंजन कायात्मक हैं। प्रतिपाद्य विषय

---

1. यस्मिं आनन्द.......... एको पि हुत्वा बहुधा होति,.......... याव ब्रह्मलोका पि कामेन वसं वत्तेति। ( सं० नि० भाग–5, पृ० 242-243 )
2. 'ये ते देवा रूपिनो मनोमय'। ( मज्झि० नि० भाग-2, पृ० 88 नालन्दा संस्करण )
3. "ककुधो नाम, भन्ते कोलय पुत्तो.........मनोमय कायं उप्पन्नो। तस्स"। ( वि० चुल्ल० पृ० 284 )
4. .........एवरूपं इच्छागतं उप्पज्जि .......। ( वि० चुल्ल० पृ० 284. )
5. तिविधो सद्धम्मो—परियत्ति सद्धम्मो पटिपत्तिसद्धम्मो अधिगमसद्धम्मो, ति। ( समन्तपासादि–भाग–1, पृ० 217 )

की दृष्टि से इन्हें तीन भागों में विभक्त माना जाता है। काय या स्कन्ध की दृष्टि से इनकी संख्या चौरासी हजार मानी जाती है, या इसे चौरासी हजार धर्मस्कन्ध कहा जाता है। अंग की दृष्टि से देखने पर सूत्रादि इसके नौ अंग होते हैं। रस की दृष्टि से यह एक ही होता है[1]। तेरह प्रकार के धूतांग, शील, समाधि, विपश्यना आदि को पटिपत्ति ( प्रतिपत्ति ) सद्धर्म कहा जाता है तथा चार प्रकार के आर्य मार्ग, चार प्रकार के सामञ्ञ-फल और निर्वाण अधिगम सद्धर्म कहलाते हैं[2]। ये सभी धर्म संकलनात्मक काय हैं और स्कन्धात्मक है। निर्वाण धातु को संकलित रूप में मानने में कुछ अटपटा सा लग सकता है, पर वह भी व्यावृत्तितः अनेक विसंयोग धर्मों का संकलन कायात्मक ही होता है। जैसा कि कहा गया है—

"प्रतिसंख्यानिरोधो यो विसंयोगः पृथक् पृथक् ॥"[3]

दूसरी ओर भगवान् ने स्वयं कहा था कि तथागत सभी प्रकार के निमित्तों के मनसिकार त्याग कर और वेदनाओं को निरुद्ध कर समाधि में विहार करते हैं, उसी समय तथागत वास्तविक काय में स्थित होते हैं[4]। यह भी कहा गया है कि दो अवस्थाओं में तथागत का काय अत्यन्त विशुद्ध होता है, ये अवस्थाएँ हैं—सम्बोधि प्राप्ति की अवस्था एवं अनुपधिशेषनिर्वाण धातु में परिनिर्वृत होते समय[5]। यहाँ अत्यन्त विशुद्धकाय का अभिप्राय अनास्रव धातु से है। इस प्रकार समाधिगत प्रतिपत्ति मार्ग एवं निर्वाण दोनों ही धर्मकाय के अन्तर्गत विशुद्ध काय हैं। वास्तव में बुद्ध का रूपीकाय यथार्थ काय नहीं है, उनका यथार्थ काय धर्मकाय है। धर्मप्रवचनात्मक है, अनुश्रुति है, यानी वाक्विज्ञप्ति के रूप में जो सुना जा सकता है, वही प्रवचनात्मक धर्म है, वही उनका यथार्थ काय है। इसी से तथागत के पुत्रों का जन्म होता है। जैसे कहा गया है—

"...... तस्सेतं कल्लं वचनाय भगवतोम्हि पुत्तो ओरसो मुखतो जातो धम्मजो धम्मनिमित्तो धम्मदायादो, ति। तं किस्स हेतु ? तथागतस्य हेतं वासेट्ठ, अधिवचनं धम्मकायो इति पि ब्रह्मकायो इति पि धम्मभूतो इति पि ब्रह्मभूतो इति पि"[6] इस प्रकार भगवान् स्वयं धर्म हैं। धर्मभूत हैं, ज्ञान हैं, इसलिये वह ब्रह्मभूत हैं, इसलिये वे चक्खुभूत हैं। इन वचनों पर विचार करने

---

1. तदेतं सब्बे पि बुद्धवचनं रसवसेन एकविधं,......... अङ्गवसेन नवविधं। ( समन्तपा० भा० 1, पृ० 16 )
2. तेरस धुतांग......... अधिगतो धम्मो नाम। ( समन्तपा० भा० 1, पृ० 217 )
3. अभि. को. 1.6, अभि. को. भाष्य भाग–1, पृ० 21, टीका स्फुटार्था, पृ० 21–22
4. यस्मि आनन्द,......... आनन्द तस्मि समये तथागतस्स कायो होति। ( दी. नि. भाग–2, पृ० 80 )
5. इमेसु खो आनन्द,.........तथागतस्स कायो परिशुद्धो होति। ( दी. नि. भाग–2, पृ० 104. )
6. अग्गञ्ञ सुत्त, दी. नि., भाग–3, पृ० 66, ना. सं.।

से यह भी निष्कर्ष निकलता है कि भगवान् के धर्म के अन्तर्गत ज्ञानधर्मकाय एवं स्वभावधर्मकाय नामक दो प्रकार के कायों की मान्यता उनके सूत्रवचनों में ही संनिहित है। स्वभाव धर्मकाय की ओर रेखांकित करते हुए आयुष्मान् वक्कलि से भगवान् स्वयं कहते हैं—'यो खो, वक्कलि, धम्मं पस्सति सो मं पस्सति, यो मं पस्सति सो धम्मं पस्सति। धम्मं हि वक्कलि पस्सन्तो मं पस्सति, मं पस्सन्तो धम्मं पस्सन्ति[1]।' अर्थात् जो धर्म को देखता है, वह मुझ को देखता है, इत्यादि। दूसरा निषेध मुख से भी कहते हैं—'तं किस्स हेतु? धम्मं हि सो, भिक्खवे, भिक्खु न पस्सति। धम्मं अपस्सन्तो न मं पस्सति[2]।' अर्थात् धर्म को ही भिक्षु लोग नहीं देख पाते। जो लोग धर्म को नहीं जानते, वे मुझ को भी नहीं जानते। ये ही वचन थोड़े से शब्दान्तरों के साथ प्रज्ञापारमिता सूत्रों में भी मिलते हैं। जैसे कहा जाता है 'जो प्रतीत्यसमुत्पाद को देखता है, वह धर्म को देखता है। जो धर्म को देखता है, वह बुद्ध को देखता है[3]।

संक्षेप में उपर्युक्त सभी विवरणों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि बुद्ध के काय के सन्दर्भ में स्थविरवादी दो ही कायों को मानते हैं—रूपकाय एवं धर्मकाय। रूपकाय के दो भेद हैं—चातुर्महाभौतिक काय एवं मनोमय काय। मनोमय काय रूपकाय इस लिये है कि वह चक्षु इन्द्रिय का गोचर है। उसे मनोमय इस लिये कहा गया है कि वह मनोनिर्जात है। धर्मकाय के भी दो भेद दृष्टिगत होते हैं—स्वभावकाय एवं ज्ञानकाय। स्वभावकाय एक ही रस परिनिर्वृत काय है। पर ज्ञानधर्मकाय के अनेक भेद हो सकते हैं। जैसे—बुद्ध के दशबल, अष्टादश अवेणिक धर्म आदि। ये सब बुद्ध के ज्ञानकाय के अंग हैं, जो सम्बोधि लाभ के समय चित्तविशुद्धि के साथ उन्हें प्राप्त हुए हैं। यद्यपि स्थविरवादी व्याख्याकारों द्वारा रचित ग्रन्थों में बुद्ध के काय से सम्बद्ध विषयों पर विस्तृत विवरण उपलब्ध नहीं है, तथापि पालिसूत्र वचनों के विश्लेषण के आधार पर बुद्ध के विभिन्न कायों की विस्तृत व्याख्या हो सकती है, पर यहाँ विस्तार के भय से उसे छोड़ा जा रहा है।

### वैभाषिक संमत कायविचार

बौद्ध निकायों में सर्वास्तिवाद एक मौलिक निकाय है। वैभाषिक उसका दार्शनिक प्रस्थान है, जो विभाषा नामक अभिधर्म पिटक की व्याख्या के अनुसार अपनी दार्शनिक मान्यताएँ प्रस्तुत करता है। वैभाषिक भी अन्य बौद्ध निकायों के समान बुद्धशासन के अनुरूप आधारभूत वस्तुव्यवस्था, अनुष्ठेय-मार्ग व्यवस्था और फलगत-प्राप्य काय की व्यवस्था करता है। यान की दृष्टि से वैभाषिकों का मत श्रावकयान या साधारण यान के अन्तर्गत ही आता है। इस प्रस्थान

1. वक्कलिसुत्त, सं॰ नि॰, भाग-3, पृ॰ 341, ना॰ सं॰।
2. इतिवुत्तक॰ संघाटिकण्णसुत्त, खुद्दकनिकाय भाग-1, पृ॰ 243.
3. यो भिक्षवः प्रतीत्यसमुत्पादं पश्यति स धर्मं पश्यति। (शालिस्तम्भसूत्र, महा॰ सू॰ सं॰ भाग-1, पृ॰ 100)

में साधकों के लिये अन्तिम फल के रूप में प्राप्य तीन प्रकार की बोधि मानी जाती है—श्रावक बोधि, प्रत्येकबुद्धबोधि और बुद्धत्व। बुद्धत्व बोधिसत्त्वों का प्राप्य फल है। आर्य श्रावक आदि केवल धर्मकाय निर्वाण का ही साक्षात्कार करते हैं, वे शेष कायों का साक्षात्कार नहीं करते। इसलिये आर्य श्रावकों की कायव्यवस्था की चर्चा शास्त्रों में प्रायः नहीं होती है। कायव्यवस्था की व्याख्या यहाँ भी केवल बुद्ध से ही सम्बद्ध होती है।

**बुद्धकाय**—साधारणतया काय शब्द का व्यावहारिक अर्थ शरीर होता है। जैसे काय, वाक्, चित्त आदि। इस शब्द का तात्त्विक अर्थ समूह होता है। जैसे पदकाय, सत्काय इत्यादि। इसका विशिष्ट अर्थ रूपादि स्कन्धसमूह है, जैसे रूपकाय, ज्ञानकाय इत्यादि। इसी अर्थ में बुद्ध के शरीर आदि गुणसंपुजन को 'बुद्धकाय' कहा जाता है। वैभाषिक मान्यताओं के अनुसार बुद्ध के दो ही काय होते हैं—रूपकाय एवं धर्मकाय। यहाँ 'रूप' शब्द का अर्थ वही है, जिसकी चर्चा ऊपर की जा चुकी है। इसकी निरुक्ति—"रूप्यति, रोपणयोग्यं, या रूप्यते बाध्यते"[1] है। काय शब्द का अर्थ भी वही है, जो स्कन्ध का है। जैसे कहा गया है—"चीयतेऽस्मिन् अस्थ्यादिकमिति कायः"। तदनुसार भगवान् बुद्ध शाक्यमुनि का रूपकाय वही काय है, जो उन्हें कर्मविपाक के रूप में प्राप्त है, महामाया देवी की कोख से उत्पन्न है, बत्तीस महापुरुष लक्षणों से युक्त है, अस्सी अनुव्यंजनों से परिपूर्ण है। यही काय बुद्धत्व प्राप्ति के बाद 'बुद्धकाय' कहलाता है। यही उनका रूपकाय है। यह काय यद्यपि उन्हें असंख्य महाकल्पों में संचित पुण्यसंभारों के फल के रूप में प्राप्त है, तथापि यहाँ इस महाभौतिकी काय को सास्रव ही माना जाता है, क्योंकि यह काय संतति की दृष्टि से उस काय से भिन्न नहीं है, जो पृथग्जन सिद्धार्थ का काय है। उपर्युक्त सिद्धार्थ का काय उन्हें कर्म विपाक के रूप में प्राप्त काय है। अतः वह सास्रव है। इसलिये पूर्व आचार्यों का मानना है कि शाक्यमुनि बुद्ध के रूपकाय को, जो महापुरुष लक्षणों से युक्त है, शरण में नहीं जाना चाहिये, क्योंकि वह वास्तविक शरण नहीं है, अर्थात् वह वास्तविक बुद्ध नहीं है, वह कामभूमि के पृथग्-जनों के शरीर से भी भिन्न नहीं है। परमार्थतः बुद्धकारक धर्म ही बुद्ध है, बुद्धकारक धर्म ही बुद्ध का काय है।[2] बुद्धकारक धर्मों से युक्त आत्मभाव यानी शरीर ही वास्तविक शरण है, वही बुद्ध है। जिनके लाभ से समस्त ज्ञेय धर्मों का अवबोध होता है, वही बुद्ध है। इन आचार्यों के अनुसार सपरिवार क्षयज्ञान आदि स्कन्ध ही बुद्ध के रूपकाय हैं।

**रूपकाय के भेद**

उपर्युक्त विवरणों से यह प्रतीत होता है कि बुद्ध का रूपकाय दो प्रकार का है—पाञ्च-महाभौतिक काय और अनास्रव काय। पाञ्चमहाभौतिक काय वही है, जो शाक्य कुल में उत्पन्न

1. अभि. को. भाष्य, भाग–1, पृ० 44, विस्तार के लिये द्र० सु० नि० अ०। भाष्य-स्फुटार्था, पृ० 44-45, बौद्ध भारती, वाराणसी।

2. बुद्धसंघकारकान् धर्मानशैक्षानुभयाश्च सः। ( अभि० को० 4.33 )

होकर कुशावती नगर में परिनिर्वृत हुआ है। उनका अनास्रव काय बुद्धकारक धर्मों का आधारभूत पञ्चस्कन्ध है। बुद्धकारक धर्मों में क्षयज्ञान, अनुत्पादज्ञान[1], दश बल, अष्टादश आवेणिक धर्म, चार ऋद्धिपाद, चार प्रतिसंवित् आदि प्रमुख हैं। ये सब एक प्रकार से उनके ज्ञानकाय ही होते हैं। इन ज्ञानगत धर्मों का आधार काय है शील आदि पांच अनास्रव स्कन्ध। ये पांच हैं—शीलस्कन्ध, समाधिस्कन्ध, प्रज्ञास्कन्ध, विमुक्तिस्कन्ध और विमुक्तिज्ञानस्कन्ध। इनमें से शील साक्षात् रूप से रूपस्कन्ध है और शेष समाधि आदि चार स्कन्धों में उनके बल से प्राप्त 'अनास्रव संवर' पक्ष को ही रूपस्कन्ध माना जाता है। समाधि आदि चार अनास्रव धर्म स्वभावतः ज्ञान के अन्तर्गत आते हैं। इस प्रकार बुद्ध के रूपकाय में चातुर्महाभौतिक काय एवं अनास्रव रूपकाय ये दो काय दृष्टिगत होते हैं। इस परम्परा में महायान प्रस्थान की तरह संभोगकाय जैसे काय की व्यवस्था नहीं पाई जाती[2]।

## धर्मकाय

धर्मकाय की मान्यता के सम्बन्ध में यहाँ पर भी वही स्थिति है, जो स्थविरवादी परम्परा में पाई जाती है। पर यहाँ दो प्रमुख भेद परिलक्षित होते हैं—आगम एवं अधिगम[3]। आगम धर्म परियत्ति धर्म है, जो शास्त्र के रूप में उपनिबद्ध है। अधिगम धर्म वह अलौकिक धर्म है, जो अधिगत किया जा सकता है या प्राप्त किया जा सकता है। उसमें शैक्ष और अशैक्ष दोनों धर्म आते हैं। इनमें से बुद्ध का धर्मकाय अशैक्ष धर्म है। इसमें ज्ञान और प्रहाण दो प्रकार के धर्म आते हैं। क्षयज्ञान आदि ज्ञान समूह उनका ज्ञान धर्मकाय है और मल प्रहाण निरोध सत्य आदि उनका प्रहाणात्मक धर्मकाय है। जब तक बुद्ध सोपधिशेष निर्वाण में प्रतिष्ठित रहते हैं, यानी सशरीर विनेय लोगों के बीच में विद्यमान रहते हैं, तब तक वे रूपकाय एवं धर्मकाय दोनों में प्रतिष्ठित होते हैं। जब वे भौतिक रूपकाय का परित्याग कर निरुपधिशेष निर्वाण में प्रतिष्ठित होते हैं, तब रूपकाय एवं धर्मकाय के एक पक्ष ज्ञानकाय से निवृत्त होकर प्रहाण धर्मकाय निर्वाणधातु में प्रतिष्ठित होते हैं। इस अवस्था को निरुपधिशेष निर्वाण कहा जाता है।

उपर्युक्त दो निकायों के अतिरिक्त शेष अन्य सोलह बौद्ध निकायों के मत जो वसुमित्र आदि के ग्रन्थों में पाये जाते हैं, उनमें भी बुद्ध की कायव्यवस्था में दो ही काय देखे जाते हैं। संभोग-काय जैसी महायानी मान्यताओं की चर्चा वहाँ कहीं भी नहीं मिलती।

## समीक्षा

उपर्युक्त विवरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि स्थविरवाद एवं वैभाषिक आदि प्रस्थानों में

1. अभि० को० भा०, भाग-4, पृ० 628, बौद्ध भारती सं०, भाष्यस्फुटा०, पृ० 628.
2. खस् डुबजे—महाभाष्य, जम् जद् ग्रुब ञ्ग्रेल—पु० 15, ख० पुट।
3. अभि० को० 8.39

महायान संमत कायव्यवस्था नहीं है। यद्यपि धर्मकाय सभी बौद्ध परम्पराओं में समान रूप से मान्य काय है, फिर भी धर्मकाय का स्वरूप एवं उसके विभिन्न प्रभेदों का विस्तार इन श्रावक-निकाय ग्रन्थों में नहीं मिलता। दूसरी ओर रूपी कायों की मान्यता भी इन निकायों के शास्त्रों में जैसी वर्णित है, वैसी महायान नय में मान्य नहीं है। तथापि स्थविरवाद के 'मनोमयकाय' की कल्पना, जो कभी ब्रह्मलोक तक को अभिभूत कर प्रतिष्ठित होती है, महायानी संभोगकाय से स्वरूपतः बहुत भिन्न नहीं है। अन्तर इतना ही है कि स्थविरवादी उसे ऋद्धिबल से निर्मित काय मानते हैं। इसमें उन सभी गुणों का समावेश नहीं है, जो संभोग काय में वर्णित हैं। दूसरा सर्वास्तिवादियों का बुद्धकारक ज्ञान या ज्ञानकाय भी उस ज्ञानधर्मकाय से सर्वथा भिन्न नहीं है, जो पारमिता शास्त्रों में सर्वाकारज्ञता ज्ञान के नाम से निर्दिष्ट है। इस प्रकार सभी निकायों ने बुद्ध के उसी त्रिक सन्निपात काय को ग्रहण तो किया, परन्तु उसकी व्याख्या की अपनी अपनी बौद्धिक सामर्थ्य के अनुरूप। जो लोग मानव इन्द्रिय ज्ञान से अतीत जन्मान्तर कर्मों की सत्ता को नहीं मानते, उन लोगों के अनुसार शाक्यमुनि जैसे बुद्ध सर्व साधारण मनुष्य की तरह से जन्मे मानव हैं, उनमें उन गुणों का ही होना सम्भव है, जो एक मनुष्य के जीवन में हो सकते हैं। देवत्व या दिव्य गुणों की व्याख्या प्रायः सभी धर्म-ग्रन्थों में मिलती है, इसका मूल कारण भक्तों की कल्पना-शक्ति हुआ करती है। देवताओं के दिव्य गुणों के साथ बुद्धत्व गुणों की व्याख्या केवल बौद्ध शास्त्रों में ही मिलती है। इसका मूल आधार भक्तों की कल्पना-शक्ति न होकर इस धर्म की परम्परागत मार्गानुष्ठानों की व्यवस्था है। देवताओं के दिव्य काय एवं तत् सम्बद्ध दिव्य गुणों का संगायन सभी धर्म-ग्रन्थों में विद्यमान है, पर उन दिव्य कायों या शरीरों की कारणभूत साधनानुष्ठान की व्याख्या सम्भवतः नहीं होती। दया, दान, करुणा की बात भी प्रायः सर्वत्र मिल ही जाती है, पर त्रिकोटि परिशुद्ध दान एवं महाकरुणा की बात बौद्ध मत से इतर दृष्टिगत नहीं होती। इन सब साधना-अनुष्ठानों के अन्तिम फल के रूप में प्राप्य बुद्धकाय की सिद्धि होती है, तो वह काय असंख्य कल्पों के साधना-अनुष्ठानों के समय से प्रार्थित शरीर के रूप में प्राप्त होता है। यह भी कार्य-कारण के अबाध नियमों के अनुसार ही होता है। इसलिये बुद्धकाय संबन्धित अलौकिक गुणों का वर्णन किसी भक्त या कवि की कल्पना नहीं होती, अपितु यह प्रमाणतः प्राप्य धर्म ही होते हैं। अस्तु, अब हम महायान शास्त्र में निर्दिष्ट काय की चर्चा करेंगे।

## महायान में काय विचार

यह तो कहा जा चुका है कि बौद्ध निकायों में महायान अपना विशेष स्थान रखता है। महायान कोई दार्शनिक सम्प्रदाय नहीं है, यह एक साधना अनुष्ठान की पद्धति है। इसकी अपनी वस्तुव्यवस्था है, मार्ग अनुष्ठान है और नियत प्राप्तव्य फल का विधान है। उसकी वस्तुव्यवस्था में सत्यद्वय की स्थापना होती है, मार्गानुष्ठानों में प्रज्ञोपाय का युगल मार्ग है और प्राप्य फल के रूप में युगल दो काय की व्यवस्था होती है। यहाँ हम वस्तुव्यवस्था एवं मार्गानुष्ठान की चर्चा न कर 'द्विविध काय' के सम्बन्ध में विभिन्न शास्त्रीय मतों की संक्षेप में चर्चा करेंगे।

### दो काय

सभी बौद्ध मतों में दो काय—रूपकाय एवं धर्मकाय की व्याख्या मिल जाती है। महायान प्रस्थानों में भी इस तरह की मान्यताएँ सर्वत्र दृष्टिगोचर होती हैं। महायान प्रस्थान की दो धाराएँ चलती हैं—पारमितायान एवं मन्त्रयान। दोनों धाराओं में फल के रूप में प्राप्य काय-व्यवस्था में विशेष भेदक रेखा नहीं देखी जाती।

## पारमिता नय में द्विकाय

पारमितायान या पारमितानय भगवान् बुद्ध द्वारा उपदिष्ट पारमितासूत्रों पर आधारित मार्गफल की एक व्यवस्था है। इसमें मार्ग के रूप में प्रज्ञोपाय के युगल अनुष्ठान से फल के रूप में युगनद्ध द्विकाय के प्राप्त होने का विधान है। द्विकाय से तात्पर्य रूपकाय एवं धर्मकाय से है। यहाँ रूपकाय के 'रूप' शब्द का अर्थ—"रूप्यति(ते), या रूपयति, विद्धति, बाध्यते" आदि नहीं है। अपि तु प्रतीयमान रूप है, अबाधित रूप है, या अप्रतिघ रूप है। काय शब्द का अर्थ भी संक्लेश स्कन्ध या सास्रव स्कन्धात्मक काय नहीं है अपि तु अनास्रव स्कन्ध है, अक्लेश स्कन्ध है। रूपकाय एवं धर्मकाय ये दोनों काय स्वभावतः भिन्न नहीं हैं, जैसा कि स्थविरवाद, वैभाषिक आदि निकाय के आचार्य मानते हैं। इन निकायों के अनुसार बुद्ध के रूपकाय एवं धर्मकाय स्वभावतः भिन्न हैं। पर महायान प्रस्थान में दोनों कायों का स्वभाव अभिन्न होता है। यह साधना के बल पर साधक के सप्रतिघ स्कन्धों के क्षय के पश्चात् उदित काय है। यही वास्तव में तथागत बुद्ध का काय है। बुद्धकारक धर्म या बुद्धत्व के आधारभूत ज्ञान एवं उस ज्ञान के साथ अद्वैत भाव से संपृक्त विषय को ही, जिसे 'भूतार्थ' कहा जाता है, धर्मकाय भी कहा गया है। इसका स्वरूप निम्न प्रकार से जानना चाहिये।

### धर्मकाय

पारमितानय के अनुसार धर्मकाय से तात्पर्य बोधिसत्त्वों का अन्तिम प्राप्य अप्रतिष्ठित निर्वाण है। यह समस्त प्रपञ्चों का उपशम एवं शिव अवस्था है[1]। यहाँ प्रपञ्च से तात्पर्य दो प्रकार का आवरण है—ज्ञेयावरण और क्लेशावरण। क्लेशावरण के अन्तर्गत आत्मदृष्टि आदि समस्त सबीज कल्पना, जो मुख्य रूप से मुक्ति की बाधक होती है, आती है। ज्ञेयावरण में वे सारी कल्पनायें, सास्रव विपाक एवं दौष्ठुल्य आ जाते हैं, जो बुद्धत्व या सर्वाकारज्ञता प्राप्त करने में बाधक होते हैं। इन सारे आवरणों के प्रहाण के बाद जो चित्त की प्रभास्वरता प्रस्फुटित होती है, जिसमें समस्त ज्ञेय धर्मों की धर्मता की एकरसता का साक्षात्कार होता है, उस ज्ञान की धर्मता को ही धर्मकाय कहा जाता है। दूसरे शब्दों में उस ज्ञान का साक्षात् विषय ही धर्मकाय है।

1. मध्यमकशास्त्र–1.2, द्र० मध्यमकावतार–ཤེས་བྱའི་ཁྱད་ཤེང་ 11.17

**धर्मकाय के भेद**

धर्मकाय दो प्रकार का होता है—स्वभावधर्मकाय एवं ज्ञानधर्मकाय। स्वभावधर्मकाय के भी दो भेद माने जाते हैं—स्वभाव विशुद्ध धर्मकाय और आगन्तुक मलविशुद्ध धर्मकाय। इनमें से दुःख, समुदय आदि बाह्य वस्तु एवं आभ्यन्तर चित्त की निःस्वभावता, शून्यता, धर्मता आदि नामों से जाने जाने वाले तत्त्व को, जो सर्वाकारज्ञता ज्ञान का साक्षात् विषय है, स्वभावविशुद्ध धर्मकाय कहा जाता है[1]। इसी के साक्षात्कार को बुद्धत्व का साक्षात्कार बताया गया है[2]। बुद्धवचनों में बार-बार यह कहा गया है कि जो धर्म को जानता है, वह बुद्ध को जानता है; जो प्रतीत्यसमुत्पाद को देखता है, वह बुद्ध को देखता है[3]। दूसरे ज्ञानधर्मकाय के भी दो प्रमुख भेद हैं—यथावत् ज्ञान एवं यावत् ज्ञान धर्मकाय। प्रतिपत्ति की दृष्टि से इस ज्ञानकुल अथवा ज्ञानकाय के पाँच आभ्यन्तर भेद माने जाते हैं—आदर्शज्ञान, समताज्ञान, प्रत्यवेक्षणाज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान और सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान[4]। तन्त्रशास्त्र के अनुसार ये कुलगत पाँच प्रकार के ज्ञान बुद्धप्रतिमा के रूप में या देवता के रूप में प्रतिबिम्बित होते हैं, तब उन्हें पाँच ज्ञानीबुद्ध कहा जाता है। तन्त्रशास्त्र में इन्हें कौल देवता कहा गया है। संक्षेप में तन्त्रशास्त्रों में उपर्युक्त ज्ञानकाय को चौथे काय के रूप में माना गया है। इस प्रकार ज्ञानीबुद्धों का पहले एक कुल, फिर एक से तीन कुल, तीन से पाँच और पाँच से सैंकड़ों कौल देवताओं और देवियों का मण्डलव्यूह बनाने की विधियाँ तन्त्रशास्त्रों में दृष्टिगत होती हैं। पारमितानय में धर्मकाय के प्रकृतिगत भेद दो ही माने जाते हैं—स्वभावकाय एवं ज्ञानकाय। स्वभावकाय के आभ्यन्तर भेदों की बात कही जा चुकी है। ज्ञानधर्मकाय को वर्गीकरण की दृष्टि से इक्कीस अनास्रव ज्ञानों में विभक्त किया जाता है[5]। जैसे—1. स्मृतिप्रस्थानों से लेकर आर्याष्टाङ्गिक मार्ग पर्यन्त, 2. चार ब्रह्मविहारादि, 3. अष्टविमुक्ति, 4. आनुपूर्विका नव समापत्ति, 5. दशविध कृत्स्न, 6. अष्टविध अभिभ्वायतन, 7. अरण-समाधि, 8. प्रणिधिज्ञान, 9. षड्-अभिज्ञा, 10. प्रतिसंविद्, 11. चार प्रकार के परिशुद्धज्ञान, 12. ज्ञानवशिता धर्मवशिता आदि दशविध वशिता, 13. दश बल, 14. चार वैशारद्य, 15. त्रिविध अरक्षण, 16. त्रिविध स्मृत्युपस्थान, 17. असम्प्रमोषधर्मता, 18. वासनासमुद्घात, 19. सकल जन हिताशयता महती करुणा, 20. अष्टादश आवेणिक बुद्ध धर्म, 21. कार्य-कारण प्रमुख दशधर्मज्ञा सर्वाकारज्ञता[6]। इस प्रकार ज्ञान धर्मकाय में इक्कीस प्रकार के ज्ञानकाय आते हैं।

---

1. स्वाभाविको मुनेः कायस्तेषां प्रकृतिलक्षणः ॥ ( अभि० स० 8.1, उत्तरतन्त्र 2.1–41 )
2. धर्मतो बुद्धो द्रष्टव्यो धर्मकायो हि नायकाः ।
   धर्मता च न विज्ञेया न सा शक्या विजानितुम् ॥ ( वज्र० प्र०, सू० सं० भाग–1, पृ० 87 )
3. खुद्दक० नि० भाग–1, पृ० 243.
4. धर्मसंग्रह–सू० सं० भाग–1, पृ० 335
5. बोधिपक्षाप्रमाणानि०.......... इत्यादि। ( द्र० अभि० स० 8.2–6 )
6. अभि० स० वृ० स्फुटार्था, पृ० 82, के० उ० ति० शि० सं० सारनाथ, 1977.

**रूपकाय**

बुद्ध के रूपकाय के सम्बन्ध में यद्यपि सभी आचार्य यह मान कर चलते हैं कि यह काय एक जीवित व्यक्ति का शरीर है। यहाँ काय से तात्पर्य यह अमुक जीव है, यह अमुक सत्त्व है, इस प्रकार की सत्त्वप्रज्ञप्ति है। इस प्रकार के निमित्तगत आत्मभाव के लिये व्यवहार में रूपादि पञ्चस्कन्ध ही आते हैं। अन्य किसी चीज को अधिष्ठान बनाकर सत्त्वप्रज्ञप्ति का विधान नहीं होता। इसलिये तथागत का काय भी एक प्रकार सत्त्वप्रज्ञप्ति निमित्त ही होता है[1]। सामान्यतः बौद्ध निकायों के मतानुसार यह वही काय है, जो बोधिवृक्ष के नीचे बुद्धत्व प्राप्त कर सामान्य आदमी की तरह से विहार करता है और चारिका करता है। साथ ही यह भी माना जाता है कि भगवान् शाक्यमुनि को प्रथमतया बुद्धत्व ज्ञान का साक्षात्कार बोधगया में बोधिवृक्ष के नीचे ही हुआ है। परन्तु महायानी आचार्यों का मत इससे कुछ भिन्न है। उनके अनुसार शाक्यमुनि को प्रथमतया बुद्धत्व का लाभ अकनिष्ठ लोक में हुआ। यह अकनिष्ठ लोक सत्रह रूपी भूमियों की अन्तिम पाँच शुद्धावास भूमियों के अन्तर्भूत अकनिष्ठ लोक नहीं है और न यह वैष्णव लोक वैकुण्ठ है। यह इस भाजन लोक से अतीत या इसके बाहर 'महा ऐश्वर्य बुद्ध क्षेत्र' नामक एक विशिष्ट क्षेत्र है, उस लोक के उस क्षेत्र का नाम भी अकनिष्ठ भूमि है। बोधिसत्त्व यानी चरमभविक बोधिसत्त्व उस अकनिष्ठ भूमि में उत्पन्न होकर उस भूमि के शरीर में ही, जो बत्तीस महापुरुष लक्षणों एवं अस्सी अनुव्यंजनों से युक्त है, एकक्षणाभिसम्बोधि नामक वज्रोपम समाधि में बैठ कर बुद्धत्व को प्राप्त करता है। जब बोधिसत्त्व उक्त वज्रोपम समाधि में समाहित हो सभी आवरणों का प्रहाण कर सर्वाकारज्ञता ज्ञान को अधिगत करता है, उसी समय उस ज्ञान का आधारभूत आत्मभाव, यानी उस बोधिसत्त्व का शरीर भी पञ्चलक्षण सम्पन्न तथागत, काय अर्थात् सम्भोगकाय के रूप में परिणत हो जाता है। इसी काय को तथागत का रूपकाय कहा गया है। इस काय की प्राप्ति होते ही शतकोटिसहस्र लोकधातुओं में तथागत के विभिन्न निर्माणकायों का प्रादुर्भाव वैसे ही होता है, जैसे कि विशुद्ध आकाश में चन्द्रमण्डल का उदय होते ही भूलोक में स्थित झील, नदी आदि विभिन्न जलपात्रों के जल में चन्द्रमा का प्रतिबिम्ब अनायास ही उदित होने लगता है। यह निर्माणकाय अभिसम्बोधि की प्राप्ति, धर्मचक्रप्रवर्तन आदि बुद्धकार्य करता है[2]। इस प्रकार तथागत के रूपकाय के दो भेद होते हैं—सम्भोगकाय एवं निर्माणकाय।

---

1. पञ्चस्कन्धाः सत्त्वप्रज्ञप्तिनिमित्तत्वादिह-( प्रसन्न०, पृ० 187, मिथिला संस्करण 1960 )

2. གང་ཕྱིར་ནམ་མཁའ་དྲི་མ་མེད་ལ་ཟླ་སྣང་གསལ་བར་འགྱུར་བའི་ཕྱིར། इत्यादि 1960
द्र० मध्यमकावतार–11.10, उत्तरतन्त्र० 2. 3–7, पटना संस्करण 1950.

**सम्भोगकाय**

सम्भोगकाय पाँच नियत धर्मों से सम्पन्न होता है। यह सदा बत्तीस लक्षणों एवं अस्सी अनुव्यंजनों से युक्त रहता है। यह दशभौमिक बोधिसत्त्वों के नियत परिवार में ही रहता है। यह नियतरूप से महायान धर्म की देशना दिया करता है। उसका काल भी नियत है। यावत् आकाश पर्यन्त सत्त्व प्रीति, सुख आदि का उपभोग करते हैं, इसलिये वह सम्भोगकाय कहलाता है[1]। तन्त्रशास्त्र के अनुसार वज्रधर हेरुक आदि जितने भी मण्डलेश्वर देवता हैं, वे सब के सब सम्भोगकाय वाले तथागत के रूप में ही विराजमान होते हैं। सम्भोगकाय में काय-प्रसार, वाक्प्रसार, चित्तगत समाधि गुणों के विस्तार की कोई प्रमाण या सीमा नहीं होती[2]। क्योंकि बोधिसत्त्व जब सत्त्वार्थ के लिये बुद्धत्व प्राप्त करने की इच्छा से बोधिसत्त्व मार्ग में आरूढ होता है, तब वह यह प्रतिज्ञा करता है, प्रणिधान करता है कि यावत् आकाश स्थित रहेगा तावत् मैं जीवमात्र के सर्वदुःखप्रशमन हेतु कार्य करूँगा। यावत् जीवलोक की स्थिति बनी रहेगी, तब तक मुझे इनकी सेवा करनी है, तदर्थ मुझे असीम गुणोपेत बुद्धत्व प्राप्त करना है। इसके लिये असंख्य शतकोटिकल्पपर्यन्त ज्ञान एवं पुण्य आदि सम्भारों का संचय करना होगा और करूँगा। इन प्रतिज्ञाओं एवं प्रणिधान आदि के फलस्वरूप जब उन्हें बुद्धत्व पद की प्राप्ति होती है, तो वह अपने प्रणिधानों के अनुरूप ही होती है। इस प्रकार बुद्ध के अनुपम कार्यों का विस्तृत वर्णन मिलता है[3]।

**निर्माणकाय**

यह तो कहा जा चुका है कि भगवान् के दो रूपी काय होते हैं—सम्भोगकाय और निर्माणकाय। सम्भोगकाय एक प्रकार की नियत बुद्ध भूमि में ही विराजमान होते हैं। शाक्यमुनि जैसे निर्माणकाय वाले बुद्ध समस्त लोक धातुओं में अनियत रूप से विभिन्न कालों में विभिन्न सत्त्वों के आशय एवं अध्याशय के अनुरूप बुद्ध कार्य करते हैं। जैसे प्रज्ञापारमितासूत्रों में कहा है[4]—"हे सुभूति ! इस प्रज्ञापारमिता की शिक्षा ग्रहण करने वाले बोधिसत्त्व इन सारे धर्मों को अधिगत कर अनुत्तर सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करेंगे। सम्बुद्ध होने के पश्चात्

---

1. अभि० स० 8.12, हरि० टी०, पृ० 85, के० उ० ति० शि०सं०, सारनाथ 1977; सम्भोगकाय की गुणविशेषताओं, कार्यविस्तार आदि की जानकारी के लिये द्र० सद्धर्मपुण्डरीक 1–7, करुणापुण्डरीक, सुखावतीव्यूह, पृ० 221–253
2. क. मध्यमकावतार-स्ववृत्ति०, पृ० 274–280
   ख. सूत्रालङ्कार, बोधि-अधिकार 9.1–5
3. मध्यमकावतार, 11वाँ परिच्छेद।
4. द्र० शिक्षापरिवर्त 25, पृ० 210-214; अनुगमपरिवर्तः 29, पृ० 235-237, अष्टसाहस्रिका।

दशों दिशाओं में स्थित अपरिमित लोकधातुओं में नाना प्रकार के बुद्ध निर्माणकाय के द्वारा सत्त्वार्थ करेंगे। बोधिसत्त्वों को इसीलिये प्रज्ञापारमिता की शिक्षा लेनी चाहिये", इत्यादि।

निर्माणकाय के भी अनेक भेद होते हैं—उत्तम निर्माणकाय यानी संबुद्धात्मककाय, जन्मपरम्परा के रूप में निर्मितकाय, वीणावादन आदि शिल्पिककाय इत्यादि। जैसे कहा गया है—

शिल्पजन्ममहाबोधिसदानिर्वाणदर्शनैः ।
बुद्धनिर्माणकायोऽयं महोपायो विमोचने ॥[1]

इस प्रकार बुद्ध का सर्वसाधारण सत्त्वों को सन्मार्ग दिखाकर मुक्त कराने वाला काय निर्माणकाय कहलाता है। यह काय आकाशपर्यन्त निरवच्छिन्न रूप से नाना रूपों में सत्त्वार्थ करता रहता है। जैसे कहा गया है—

करोति येन चित्राणि हितानि जगतः समम्।
आभवात् सोऽनुपच्छिन्नः कायो नैर्माणिको मुनेः ॥[2]

उपर्युक्त विवरणों से यह निश्चित हो जाता है कि तथागतकाय की संख्या चार ही होती है। आर्य मैत्रेयनाथ का भी यही मत रहा है। जैसे कि—

स्वाभाविकः ससम्भोगो नैर्माणिकोऽपरस्तथा।
धर्मकायः सकारित्रश्चतुर्धा समुदीरितः ॥[3]

आचार्य हरिभद्र एवं उपाध्याय वैरोचन आदि अन्य आचार्य भी उपर्युक्त ज्ञानकाय को, जो इक्कीस निकायों में विभक्त है, स्वाभाविक, धर्मकाय आदि अन्य तीन कायों से भिन्न चौथा काय मानकर तथागतकाय की संख्या चार बताते हैं। आर्यविमुक्तिसेन आदि आचार्य ज्ञानधर्मकाय को धर्मकाय के अन्तर्भूत मानकर तीन ही काय मानते हैं। आचार्य रत्नाकरशान्ति का भी यही मत था। कुछ भी हो, शास्त्रों में तथागतकाय की तीन संख्या का भी उल्लेख है और चार का भी। तन्त्रशास्त्रों में भी चार कायों का उल्लेख मिलता है—धर्मकाय, सम्भोगकाय, निर्माणकाय और महासुखकाय[4]। पर इन सभी मत-मतान्तर के रहते हुए भी कायों की व्यवस्था स्वभाव की

1. महायानसूत्रालङ्कार, बोधि० 9.64, मिथिला संस्करण 1970
2. अभि० स० 8.33, हरिभद्र वृत्ति०,पृ० 91, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ 1977
3. अभि० स० 1.18
4. ज्ञानतिलकतन्त्र, 15वां पटल

दृष्टि से तीन ही कायों में संगृहीत हो जाती है—धर्मकाय, सम्भोगकाय और निर्माणकाय। इस बात को स्पष्ट करते हुए आर्य मैत्रेयनाथ कहते हैं—

त्रिभिः कायैस्तु विज्ञेयो बुद्धानां कायसंग्रहः।
आश्रयः स्वपरार्थौ यस्त्रिभिः कायैर्निदर्शितः॥[1]

इसी प्रकार आचार्य असंग भी कहते हैं—"त्रिभिश्च कायैर्बुद्धानां सर्वकायसंग्रहो वेदितव्यः"[2]। अर्थात् इनमें धर्म आश्रय के रूप में आधारभूत काय है। सम्भोगकाय पर्षन्मण्डलों में (पर्षन्मण्डलेषु) परम-अनवद्य महायान धर्म सम्भोग, प्रीति सुखोपभोग से परिमण्डित होने के कारण सम्भोगकाय को स्वार्थ सम्पदा माना गया है। सदा सर्वदा आकाश पर्यन्त मात्र परार्थ चारिका में संलग्न होने से निर्माणकाय को परार्थकाय कहा गया है। इतने में तथागतकाय के सभी कार्य सम्पन्न हो जाते हैं। इसलिये प्रयोजनवश जो विभिन्न कायों की व्यवस्था की गई है, वे सब इन्हीं तीन कायों में संगृहीत हो जाते हैं। कार्य-कारण की दृष्टि से सभी काय दो कायों में भी संगृहीत होते हैं—रूपकाय एवं धर्मकाय। जब वस्तुव्यवस्था में सत्यद्वय की व्यवस्था होती है, तो मार्गानुष्ठान में प्रज्ञोपाय की ही व्यवस्था होती है। जब प्रज्ञोपाय के आधार पर पुण्यसंभार एवं ज्ञानसंभार के रूप में हेतुगत संभारों का संचय करते हैं, तो फल के रूप में यानी ज्ञानसंभार के फल के रूप में धर्मकाय एवं पुण्यसंभार के फल के रूप में रूपकाय की प्राप्ति होती है। धर्मकाय में स्वभाव-धर्मकाय एवं ज्ञान-धर्मकाय दोनों संगृहीत हो जाते हैं और रूपकाय में सम्भोगकाय एवं निर्माणकाय। इस प्रकार तथागत कायों की संख्या को एकान्त रूप से तीन ही मानना सम्भव नहीं है। इसलिये बौद्ध परम्परा में दो कायवाद, त्रिकायवाद, चतुःकायवाद जैसा कोई वाद भी नहीं बनता। ये सब व्याख्याएँ साधक बोधिसत्त्वों के साधनानुष्ठानों के वर्गीकरण के आधार पर वर्गीकृत कायव्यवस्था से सम्बद्ध हैं। इनमें कोई दार्शनिक मत या तात्त्विक विभेद दृष्टिगत नहीं होता।

## तन्त्र में काय विचार

यह तो सर्वविदित है कि भारतीय सांस्कृतिक जीवन में धर्म का अत्यधिक महत्त्व रहा है। संक्षेप में धर्म के दो ही पहलू रहे हैं—क्रियानुष्ठान एवं तात्त्विक चिन्तन। तात्त्विक चिन्तन में प्रज्ञा एवं समाधि आती है और क्रियानुष्ठानों में बाह्य एवं आध्यात्मिक द्विविध कर्मकाण्ड आते

---

1. महायानसूत्रालङ्कार, 9.65

2. महायानसूत्रालङ्कारवृत्ति, पृ० 48, मिथिला संस्करण, 1970.

हैं। तान्त्रिक धर्म के बाह्य अनुष्ठानों में सर्व साधारण रूप से शिक्षा-दीक्षा, व्रत-संवर, शील-अनुशीलन, दया-दान, पाठ-पूजा, अराधना-उपासना, जप, यन्त्र-मन्त्र आदि आते हैं। इन सब क्रियानुष्ठानों के अतिरिक्त मनुष्य के मन एवं शारीरिक अवस्थाओं के हर पहलू को सुसंस्कृत कर अत्यन्त गोपनीय ढंग से की जाने वाली एक भगवत्साधना का भी विधान मिलता है। उपर्युक्त दोनों प्रकार की धार्मिक साधनाओं का अन्तिम फल भगवत्त्व या भगवत्पद ही होता है, ऐसा प्रायः सभी आचार्य मानते हैं। कुछ अपवादों को छोड़कर सभी धर्म यही मानकर आगे चलते हैं। विशेष कर बौद्ध धर्म में पारमितानय की अपेक्षा तन्त्रनय में साधनानुष्ठानों की विस्तृत व्याख्या मिलती है। तदनुसार साध्य तथागतकाय एवं उसके गुण अधिष्ठानों की व्याख्या भी पारमितानय से नितान्त भिन्न रूप में मिलती है।

यद्यपि त्रिविध काय की स्थिति सर्वसाधारण पृथक्जन की अवस्था से मानी जाती है, क्योंकि तन्त्र-नय के अनुसार अधिष्ठानगत त्रिविध काय, मार्गगत त्रिविध काय एवं चरमभविक त्रिविध काय या अन्तिम फलगत त्रिविध काय आदि कायों की विवेचना होती है। फलगतकाय के सम्बन्ध में तन्त्र-नय एवं पारमिता-नय में मौलिक मतभेद नहीं है; अन्य दो प्रकार के कायों की चर्चा पारमिता-नय में मात्र संकेत के रूप में ही पाई जाती है।

## अधिष्ठानगत तीन काय

तन्त्रनय के अनुसार जब तक अधिष्ठानगत त्रिविध काय की सही जानकारी नहीं होती, तब तक मार्गानुष्ठानों के द्वारा आधारभूत काय को सुसंस्कृत एवं परिमार्जित कर तथागतकाय के रूप में परावृत्त करना संभव नहीं होता। इसी अभिप्राय से तन्त्रों में त्रिविध अधिष्ठानगत कायों की विस्तृत व्याख्या मिलती है। यहां अधिष्ठान से तात्पर्य साधक व्यक्ति का काय है। इसमें तीन परिशोध्य तत्त्व होते हैं—जन्म, मरण एवं अन्तर्भव। साधारण या प्राकृतिक जन्म-मरण आदि के सतत सन्ततिप्रवाह को ही सामान्य रूप से भवचक्र कहा जाता है। इन्हीं के सूक्ष्म विश्लेषण के आधार पर साधक को अधिष्ठानकाय की वास्तविक स्थिति को पहचानना होता है। इस प्रकार के अध्ययन क्रम में उपर्युक्त तीन तत्त्वों में से धर्मकाय के अधिष्ठान के रूप में निर्दिष्ट साधारण व्यक्ति की मरण अवस्था के विभिन्न पहलुओं का अध्ययन होता है। जीवित व्यक्ति के साधन-सम्पन्न शरीर में माता-पिता से प्राप्त शुक्र-शोणित आदि छः प्रकार की कोशिकाएं होती हैं। व्यक्ति जब अपनी जीवित आयु पूर्ण कर अपने शरीर को छोड़ने की स्थिति में आ जाता है, तब उसके शरीर में विद्यमान कोशिकायें, जो छः पृथ्वी आदि धातुओं के प्रकार से बनी होती हैं और एक मात्र जीवित तत्त्व मानी जाती हैं, अपना काम करना छोड़ देती हैं और एक दूसरे में सिमट कर क्रमशः विलीन हो जाती हैं। मरण अवस्था की विभिन्न प्रक्रियाओं को सम्पन्न कर जीव की

अत्यन्त सूक्ष्म चैतन्य सन्तति मात्र सूक्ष्मतम प्राण वायु के सहारे चलती है। तब उसे तीन प्रकार की प्रतीतियों का साक्षात्कार होता है—आभास्वर, आयतन एवं निष्पत्ति। निष्पत्ति की अवस्था एक प्रकार के महा अन्धकार की अवस्था होती है यानी वह एक प्रकार की मूर्च्छित अवस्था है। तत्पश्चात् प्रभास्वर की अवस्था आती है और यही उसकी मृत्यु की अन्तिम अवस्था होती है। इसी के साथ मरण प्रक्रिया सम्पन्न हो जाती है।

### धर्मकाय

उपर्युक्त मरणावस्था की स्थिति प्रभास्वर निष्पत्ति के उपरान्त तीन प्रकार के दोषों के रूप में, अर्थात् चन्द्र एवं सूर्य की आभा और अन्धकार से अनुपप्लुत या निर्लिप्त आकाश की भांति एक प्रतीति के रूप में प्रस्फुटित होती है। तन्त्रशास्त्र में इसे 'मरणावस्था प्रभास्वर' कहते हैं। सर्व साधारण लोक में इसे मृत्यु कहा जाता है। विज्ञ तान्त्रिक इसे मातृप्रभास्वर कहते हैं। वास्तव में यह 'प्रभास्वर' एक अत्यन्त शून्य प्रतीति ही हुआ करती है। इसी को 'अधिष्ठान धर्मकाय' कहा जाता है। इसमें धर्मकाय की तीनों विशेषताओं के प्रतिरूप विद्यमान होते हैं। उक्त प्रतीति की विषयगत महान् शून्यता ही उस अवस्था का विषयगत प्रभास्वर है और इसे 'अधिष्ठानस्वभाव धर्मकाय' कहा गया है। इसके दो पहलू होते हैं—स्वभावविशुद्ध और वैमल्यविशुद्ध। इनमें से उक्त शून्यता के प्राकृतिक स्वभाव को स्वभावविशुद्ध धर्मकाय और उस महान् शून्यता के स्वभाव में चन्द्र, सूर्य आदि आवरणों का अभाव वैमल्यविशुद्ध धर्मकाय है। दूसरा स्वभाव धर्मकाय को विषय बनाकर प्रवृत्त उपर्युक्त महाशून्यता ज्ञान, अर्थात् उक्त शून्यविषय चैतन्य को अधिष्ठान-स्वभाव धर्मकाय कहा गया है। साधनगत इन्हीं कायों के आधार पर साधक विशेष मार्गानुष्ठानों के द्वारा प्राप्य तथागत धर्मकाय की साधना करता है।

### सम्भोगकाय

यह तो कहा जा चुका है कि मृत्यु की अन्तिम अवस्था में अधिष्ठान-प्रभास्वरता की प्रतीतियाँ होती हैं। उसके तत्काल बाद मरण काल में अनुलोम में आये आभास्वर, आयतन और निष्पत्ति की प्रतिलोम क्रम से निष्पत्ति स्थिति-आयतन आदि के रूप में आरम्भ होने लगती हैं। मरण काल के बाद मरने वाले की चित्तसन्तति अतिसूक्ष्म प्राणवायु के सहारे जब निष्पत्ति आदि अवस्थाओं को पार कर आभास्वर तक पहुँचती है, तब उससे अन्तर्भव नामक एक गन्धर्वयोनि जीव का जन्म होता है। अन्तर्भविक सत्त्व के शरीर में स्थूल महाभौतिक तत्त्व नहीं होते, वह मात्र चित्तज रूप या सूक्ष्मतम प्राणवायु के सहारे चलने वाला होता है। यहाँ सूक्ष्मतम प्राणवायु से तात्पर्य सप्रतिघ वायु नहीं है, वह एक प्रकार से मनोमय वायु है। स्थविरवादी अभिधर्म-शास्त्रों में इसे चित्तज रूप कहा गया है। वास्तव में चित्त के 'ईरणत्व' धर्म को ही वायु

कहा गया है। तन्त्रशास्त्र में चित्त की प्राकृतिक प्रभास्वरता को चैतन्य चित्त और उसके ईरणत्व ( स्पन्दनात्मक स्वभाव ) को वायु कहा गया है। ये दोनों चीजें चित्त के प्राकृतिक स्वभाव में सन्निहित होती हैं। साधारण शास्त्रीय व्यवहार में इसे 'अन्तर्भव' कहा जाता है और यह आने वाले जन्म का पूर्वभव ( पूर्वरूप ) ही होता है। तान्त्रिक साधक के लिये यह अभूतपूर्व शरीर तथागत के सम्भोगकाय की अधिष्ठान वस्तु ही हुआ करता है। इसलिये इस अन्तर्भविक 'मनोमयकाय' को मन्त्राधिपति वज्रधर ने अधिष्ठान सम्भोगकाय कहा है।

**निर्माणकाय**

अन्तर्भविक सत्त्वों की आयु सप्ताह भर की होती है। एक सप्ताह के अन्दर यदि उसे उत्पत्तिभव यानी जन्म ग्रहण करने के लिये कोई अवसर नहीं मिला, तो वह वहीं अपना देहावसान कर दूसरी बार पुनः अन्तर्भव का जन्म ग्रहण करता है। जब उसे उपपत्ति भव में जन्म ग्रहण करने का अवसर मिल जाता है, तब वह जरायुज आदि चार योनियों में से किसी एक योनि में प्रवेश करता है और देव, मनुष्य आदि के रूप में उपपत्ति भव में जन्म ग्रहण करता है, स्थूल रूप धारण करता है, सर्व साधारण लोगों के मांस चक्षु के दृश्य रूप को धारण करता है, नाना प्रकार के लौकिक कार्य-कलापों के साथ प्रकट होता है, तो उसे तन्त्रनय के लोग अधिष्ठान निर्माणकाय या उपपत्ति निर्माणकाय कहते हैं। साधक बुद्धत्व प्राप्ति के बाद इन्हीं कायों के अनुरूप निर्माणकाय निर्मित कर सत्त्वार्थ में प्रवृत्त होते हैं।

## मार्ग एवं फलावस्था के काय

उपर्युक्त अधिष्ठानकायों की व्याख्या केवल दार्शनिक व्याख्या नहीं है, वह एक सोद्देश्य व्याख्या है, क्योंकि उक्त अधिष्ठानों की वास्तविक जानकारी के बाद ही साधक उन तत्त्वों एवं कोशों को तदनुरूप मार्ग-अभ्यास के द्वारा नियन्त्रित कर उनसे होने वाले सांसारिक प्रवाह को नियन्त्रित करता है और उन्हीं से आसंसार सत्त्वार्थकारक बुद्धत्वपद का सृजन करता है। मार्ग-अनुष्ठानों की अवस्था में उपर्युक्त अधिष्ठान कायों को अधिष्ठित करने वाले कायों में तीन तरह के काय आते हैं।

तान्त्रिक मार्ग के उपक्रम में दो प्रकार के कृत्यानुष्ठान आते हैं—उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम। दोनों अनुष्ठानों का प्रमुख विषय शून्यतादि प्रभास्वरता की भावना एवं मायागात्र की साधना है। उनमें से प्रभास्वरता से सम्बद्ध विषय को मार्गगत धर्मकाय एवं अशुद्ध और शुद्ध मायागात्रादि रूपकाय को मार्ग-संभोग काय माना जाता है। जब पुराने शरीर से, जो शुक्र-शोणितादि से निर्मित है, अलग मायागात्र की सिद्धि के बाद पुनः पुराने शरीर में प्रवेश कर कृत्यानुष्ठानों के उपक्रम में लग जाता है, तब उसे मार्ग-निर्माणकाय कहा गया है।

उपर्युक्त मार्गानुष्ठानों की पूर्णता के पश्चात् अकनिष्ठ भूमि में जो साधक बोधिसत्त्व के अनन्त पुण्य-संभारों के परिणाम रूप में प्रादुर्भूत है, वह त्रिकायात्मक बुद्धत्व पद को प्राप्त करता है, तो उसका ज्ञान ज्ञानधर्मकाय, उसका विषय स्वभावधर्मकाय, उसका अभिव्यक्त रूप संभोगकाय, तदधिष्ठित अनन्त खसम लोकधातुओं में बुद्धकृत्य करने वाले विविध काय, जो सर्वसाधारण लोगों के समक्ष लोकानुकूल चर्या-चारिकाओं के साथ सत्त्वार्थ करते दिखाई देते हैं, निर्माणकाय कहलाते हैं।[1]

## सहजकाय

कायव्यवस्था में सामान्य मान्यताओं का दिग्दर्शन हो चुका है। अब हम जिस विशेष काय की चर्चा करने जा रहे हैं, वह है 'सहजकाय'। सामान्य रूप से 'सहजकाय' शब्द का अर्थ बहुत ही सामान्य है। जीवमात्र का शरीर ही 'सहज' शरीर होता है। इसी शरीर का दूसरा नाम 'काय' या 'सहजकाय' कहलाता है। पर तन्त्रनय के अनुसार 'सहज' और 'काय' दोनों विशिष्ट पारिभाषिक शब्द हैं। 'सहज' से तात्पर्य है, बिना किसी आकस्मिक कर्म-क्लेश एवं तत्सम्बद्ध क्रिया-कलापों से अनुपलिप्त स्वभाव है, 'काय' से तात्पर्य है, ( चीयतेऽस्मिन् अस्थ्यादिकमिति कायः) रूप-स्कन्ध आदि का समूह। तन्त्रनय में उक्त साधारण अर्थ को विशिष्ट न्याय के आधार पर साधना के आधारभूत शरीर के रूप में परिभाषित किया जाता है। तदनुसार आधारवस्तु से लेकर फल तथागत पद पर्यन्त विभिन्न अवस्थाओं में आने वाले कायों की व्याख्या की जाती है। बौद्ध तन्त्रों में उक्त व्याख्यानों की प्रमुख दो सांस्कृतिक धाराएँ प्रचलित देखी जाती हैं। इसे संक्षेप में इस प्रकार कहा जा सकता है—

विशुद्ध तत्त्वचिन्तन पर आधारित वस्तुविचार की धारा एवं ज्योतिष विद्या से सम्बद्ध वस्तु-विचार पर आधारित धारा। श्रीकालचक्रतन्त्र से सम्बद्ध नय को इनमें से नक्षत्र विद्या या ज्योतिष विद्या से सम्बद्ध वस्तुविचार पर आधारित 'तन्त्रनय' माना जाता है और शेष अन्य तान्त्रिक नय विशुद्ध तत्त्वचिन्तन पर आधारित वस्तुविचार वाली धारा में आते हैं। इन तन्त्रों की काय-सम्बन्धी सामान्य व्यवस्था का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। श्रीकालचक्रनय की काय-व्यवस्था अन्य प्रस्थानों से कुछ भिन्न है। इसके अनुसार काय चार प्रकार के होते हैं—धर्मकाय, संभोगकाय, निर्माणकाय और सहजकाय[2]। इन चारों कायों की व्यवस्था उक्त तन्त्र की साधना में प्रविष्ट साधक की तीन अवस्थाओं के अनुसार होती है। तीन अवस्थाओं की चर्चा ऊपर की जा

---

1. वज्रमाला, हेवज्रतन्त्रटीका ( पद्मावती ), हेरुकाभिधानोत्तर, ज्ञानतिलकतन्त्र, चोंखापा कृत 'ङग-रिम छेन मो, लोछेन जोद्ग्रेल, पञ्चक्रमप्रकाशिनी।
2. सर्वज्ञो ज्ञानकायो जिनपतिसहजो धर्मकायस्तथास-
म्भोगो निर्माणकायोऽपि दिनकरवपुः पद्मपत्रायताक्षः ॥ ( विमलप्रभा, पृ० 1 )

चुकी है। सभी तन्त्रशास्त्रों का यह एक सर्वमान्य सिद्धान्त है कि फलावस्था की अपेक्षा आधार वस्तु की व्याख्या अत्यधिक सम्पुष्ट होनी चाहिये। अन्यथा साधक पथ-विचलित होकर सीधा नरक जा पहुँचता है। इसलिये फलावस्था में पाई जाने वाली सभी विशेषताओं एवं गुण-तत्त्वों की सत्ता मूलतन्त्र की सत्ता में यानी आधारवस्तु में ही खोजी जाती है। खोजे हुए वस्तु-तत्त्व के परिष्कार के रूप में मन्त्रनय में निर्दिष्ट उपायों का मार्ग के रूप में उपयोग किया जाता है। यहाँ आधारवस्तु से तात्पर्य छः प्रकार के धातुतत्त्वों से निर्मित और छः प्रकार की कोशिकाओं से युक्त पञ्चस्कन्धात्मक साधक का शरीर ( काय ) है। यही एक प्रकार से सहज वस्तुओं का आधार है। इसे यदि अनुत्तर योगतन्त्रों के साँचे में विधिवत् ढाल दिया जाय, तो इसी जीवन में परमसिद्धि का लाभ होना सुनिश्चित है। अतः यहाँ सहजकाय को समझने के लिये सर्वप्रथम पंचविध सहज-ज्ञानों का उल्लेख करना समीचीन होगा।

## पंचविध ज्ञान

सभी शास्त्रों[1] एवं तन्त्रों में पांच प्रकार के ज्ञानों का उल्लेख मिलता है। वे हैं—आदर्शज्ञान, समताज्ञान, प्रत्यवेक्षणज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान और सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान। सामान्य शास्त्रों के अनुसार ये सभी ज्ञान बुद्धत्व की प्राप्ति के साथ ही सम्पन्न होते हैं। पर तन्त्रनय के अनुसार उक्त सभी ज्ञानों को स्थिति या मूल आधारवस्तु की अवस्था से ही प्रारम्भ होता है।

### 1. आदर्शज्ञान

आदर्शज्ञान उस ज्ञान को कहते हैं, जिसमें स्वच्छ आदर्श ( दर्पण ) के समान समस्त ज्ञेय धर्मों का स्वभाव एक साथ आभासित होता है, गृहीत होता है। सभी लक्षणों से युक्त साधक की प्राकृतिक अवस्थाओं में भी उक्त ज्ञान बीज रूप में विद्यमान रहता है। वह साधक का प्रभास्वर चेतन तत्त्व है, जो अबाध रूप से सभी धर्मों का प्रतिबिम्ब ग्रहण करता है। इसी ज्ञान से मन्त्राधिष्ठित मार्गज्ञान के द्वारा रूप स्कन्ध को परिष्कृत कर फल अवस्था में वैरोचनाभि-संबोधि का लाभ होता है।

### 2. समताज्ञान

समताज्ञान उस ज्ञान को कहा जाता है, जो समस्त भूताभूत धर्मों को एक ही रस में अनुभव करता है। साधक की सहज अवस्था में सभी प्रकार की सुख दुःख, उपेक्षा आदि वेदनाओं

1. पञ्च ज्ञानानि। तद्यथा—आदर्शज्ञानं ( धर्मसंग्रह पृ० 335 )

का वेदना के रूप में एकरसता का अनुभव होता है, इसी को समताज्ञान कहा जाता है। इसी ज्ञान से मन्त्रात्मक मार्गज्ञान के द्वारा वेदना स्कन्ध के परिष्कृत होने पर फलावस्था में रत्नसंभव अभिसंबोधि का लाभ होता है।

### 3. प्रत्यवेक्षणज्ञान

प्रत्यवेक्षणज्ञान उस ज्ञान को कहते हैं, जिसके द्वारा दो प्रकार के सत्यस्वभाव में संगृहीत समस्त ज्ञेय धर्मों के संश्लेषण और विश्लेषण का समीक्षण होता है। प्राकृतिक अवस्था में स्वजन, पर-जन, बन्धु-बान्धव आदि विविध विषयों के नाम, संज्ञा आदि के प्रत्यवेक्षणात्मक ज्ञान को ही प्रत्यवेक्षणज्ञान कहते हैं। इसी ज्ञान से पद्मकुल मन्त्राधिष्ठित मार्गज्ञान के द्वारा संज्ञा स्कन्ध को परिष्कृत करने पर फलावस्था में पद्मनृत्येश्वर अभिसंबोधि का लाभ होता है।

### 4. कृत्यानुष्ठानज्ञान

कृत्यानुष्ठानज्ञान, वह ज्ञान है जिसके द्वारा समस्त बुद्धकारित्र सम्पन्न होते हैं। सहज अवस्था में साधक की सन्तति में निहित समस्त लौकिक, अलौकिक क्रिया-कलापों एवं फल-प्रयोजनादि का स्मरण करने वाला ज्ञान ही कृत्यानुष्ठान ज्ञान है। इसी ज्ञान से कर्मकुल के मन्त्राधिष्ठित मार्गज्ञान के द्वारा संस्कार-स्कन्ध को परिष्कृत करने पर फलावस्था में अमोघवज्र अभिसंबोधि का लाभ होता है।

### 5. सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान

सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान उसे कहते हैं, जो धर्मों की अत्यन्त विशुद्धस्वभाव धर्मता में विलीन भाव में रहता है। सहज अवस्था में मरण काल एवं प्रतिसन्धिकाल की प्रभास्वर अवस्था के ज्ञान को ही सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान कहा जाता है। अक्षोभ्यकुल के मन्त्रज्ञान के द्वारा मार्ग अवस्था में विज्ञान स्कन्ध को परिष्कृत करने पर फलावस्था में चित्तवज्र या अक्षोभ्य अभिसंबोधि का लाभ होता है।

उपर्युक्त साधक के लक्षण सम्पन्न प्राकृतिक शरीर को सभी तन्त्रों में वज्रकाय कहा गया है[1], क्योंकि वज्रसत्त्व के रूप में वह वज्रकाय है। उत्पत्तिक्रम में माता-पिता के बीज, जो

---

1. "वज्रकायसमावहम्" ( प्रदोपोद्योतन, पृ० 96 ) इत्यादि।
རྡོ་རྗེ་འཆང་གི་ལམ་རིམ—རྡོ་རྗེ་ཀུན་ཀ

सहज आनन्द की अन्तिम तुरीयावस्था में स्खलित होकर एक दूसरे से मिलते हैं, उसी समय जातक जीव उस धातु में प्रथमतः प्रवेश करता है। उसकी उसी अवस्था को सुविशुद्धकाय का सहजकाय कहा जाता है। तब से लेकर क्रमशः धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय की अवस्था प्राप्त कर जातक माँ के गर्भ से बाहर आता है। द्वितीयतः बाहर भी पुनः जाग्रत्, सुषुप्ति आदि चार अवस्थाओं की अन्तिम तुरीयावस्था को सहजकाय माना गया है। तृतीयतः साधक की कर्ममुद्रादि की योग अवस्थाओं में उष्णीषस्थ सहस्रदल कमल से बोधिचित्त के स्राव की क्रमशः चार अवस्थाएँ आती हैं। उनमें से जब बोधिचित्त का आगमन मणिमण्डल तक होता है, तो सहजानन्द के वश में हुए चित्त में सहज निर्विकल्प की स्थिति पैदा होती है। यह दूसरा सहजकाय है[1]।

इन सब बाह्य या वस्तुगत कायों के बाद मार्ग अवस्था में चौथे अभिषेक के द्वारा प्रतिपाद्य काय स्थित है, जिसको युगलकाय यानी ज्ञान एवं करुणा का युगनद्धकाय कहा जाता है। यहाँ ज्ञान से तात्पर्य सर्वत्र चर्चित ज्ञान नहीं है, यह एक ज्ञानविशेष है, वह है सर्वाकारोत्तम योग ज्ञान। करुणा भी साधारण करुणा नहीं है। यहाँ करुणा शब्द के ककार का अर्थ कामानन्दोक्त है, रुणा 'रुण' अवरोधार्थक है। इन दोनों शब्दों द्वारा अभिहित अर्थ परमसुख, के प्रवाह को जो विपरिणामित होने से रोकती है, वही करुणा है, अर्थात् अविकृत परमसुख ही करुणा है। साधक के अन्दर उदित ज्ञान एवं करुणा का युगनद्धकाय ही यहाँ मार्गगत 'सहजकाय' है[2]। इसे आधारभूतकाय भी कहा जाता है। सिद्ध-साहित्य में भी इसकी प्रकारान्तर से चर्चा मिलती है[3]।

जब यह मार्गगत काय समस्त आवरणों से मुक्त होकर वज्रोपम समाधि पार कर जाता है, तब उसे फलगत 'सहजकाय' कहा जाता है[4]। अन्य तन्त्रों में भी इस काय का अभाव नहीं है। यद्यपि मार्गप्रक्रिया भिन्न ही है, पर फल सहजकाय के बारे में विशेष मतभेद नहीं है। अन्य तन्त्रों

---

1. गर्भे संशुद्धकाय ··· (का० त०, 2.14)
2. 'जाते श्वासोद्भवो ···' ( का० त०, 2.16 )

   का० त० वि० प्र० टी०, पृ० 18, खेड्बजे, ग पुटे।
3. सहजसिद्धि 1.2, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ, 1987
4. वि० प्र०, पृ० 1–2, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ, 1986

में इसे स्वभावकाय कहा जाता है और इसे सर्वत्र 'सुख-शून्य ज्ञान' कहा गया है; अर्थात् इसे शून्यता ज्ञान एवं महासुख का युगलकाय माना गया है। कालचक्र से इतर तन्त्रों में इस काय का उल्लेख अवश्य मिलता है, पर इसे अलग से स्वतन्त्रकाय की संज्ञा न देकर धर्मकाय के अन्तर्गत ही माना गया है।

## उपसंहार

बौद्ध निकायों का उत्पत्ति की मूल कारण भगवान् बुद्ध का मौलिक विचार है। वह है धर्म में प्रवेश लेने एवं प्रविष्ट लोगों के लिये वैचारिक स्वतन्त्रता को मान्यता। इस लिये बुद्ध के परिनिर्वाण के बाद अनेक निकायों का विकास हुआ। इसमें तन्त्रयान भी संमिलित है। फिर भी बुद्ध की त्रिविध शिक्षा, चार आर्यसत्य, चार धर्ममुद्रा और बुद्ध के फलकाय के सम्बन्ध में कोई मौलिक मतभेद लोगों में नहीं आया। यद्यपि कालान्तर में बुद्ध के कायसम्बन्धी विचारों में कुछ परिष्कृत व्यवस्था अवश्य ही दृष्टिगोचर होती है, पर किसी न किसी रूप में काय तीन हैं या चार, इस विषय की सर्वत्र चर्चा पायी जाती है। उपर्युक्त विवेचना के आधार पर इतना अवश्य ही स्पष्ट हो जाता है कि बुद्ध के रूपो काय एवं धर्मकाय सभी निकायों में मान्य हैं। इसी पर कुछ परिष्कृत विचार एवं उत्कृष्ट विधियों के द्वारा महायान ग्रन्थों में कुछ विशेष प्रकाश डाला गया है और तन्त्रशास्त्र मन्त्रयान में विशेष रूप से वस्तु अवस्था, मार्ग अवस्था एवं फल अवस्था के विभाजन के आधार पर कायों की विस्तृत विवेचना हुई है। इसी दृष्टिकोण को पुष्ट करते हुए हमने यहाँ बौद्ध वाङ्मय में वर्णित कायव्यवस्था की सप्रमाण विवेचना प्रस्तुत की है। हम आशा करते हैं कि 'धीः' के पाठकों के लिये यह रुचिकर होगी।



# शान्तरक्षित की तत्त्वसिद्धि[1]

**—प्रो० कामेश्वरनाथ मिश्र—**

[ प्रस्तुत निबन्ध में स्पष्ट किया गया है कि 'तत्त्वसंग्रह' नामक महनीय दार्शनिक ग्रन्थ के रचयिता शान्तरक्षित ही 'तत्त्वसिद्धि' नामक तन्त्र-ग्रन्थ के भी रचयिता हैं। यहाँ शान्तरक्षित का ऐतिहासिक परिचय देते समय उनके द्वारा रचित ग्रन्थों की भी समीक्षा की गई है और अन्त में सप्रमाण यह स्थापित किया गया है कि 'तत्त्वसिद्धि' वज्रयान के कतिपय महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं पर प्रकाश डालने वाला एक लघुकाय प्रकरण है। निबन्धकार ने नेपाली हस्तलेखों के आधार पर संपादन कार्य में आने वाली असुविधाओं तथा उनके भोट-अनुवादों से मिलने वाली सहायता का उल्लेख कर 'तत्त्वसिद्धि' में उद्धृत ग्रन्थों और ग्रन्थकारों का परिचय देने का भी प्रयास किया है। ]

शान्तरक्षित ( 8 वीं शताब्दी ई. ) एक सुविख्यात बौद्ध आचार्य थे। अवैदिक चिन्तनधारा से सम्बद्ध होने के कारण आज सामान्य भारतीय विद्वानों को इनका परिचय भले ही अपेक्षित हो, किन्तु आठवीं शताब्दी में इनकी ख्याति बौद्ध विद्वान् के रूप में देश-देशान्तर में थी। फलस्वरूप तत्कालीन भोट शासक ख्रि-स्रोङ् देउ-चन ने बौद्ध धर्म-दर्शन के प्रचार-प्रसार के लिये इन्हें आमन्त्रित किया और विशेष प्रतिष्ठा दी। वहाँ बौद्ध धर्म-दर्शन का प्रचार, सर्वप्रथम भिक्षु दीक्षा का प्रारम्भ, 'ब्सम येस्' मठ की स्थापना और उस पर तेरह वर्षों तक अधिष्ठातृत्व, तिब्बत के मूलधर्म 'बोन' के तत्त्वों के बौद्ध चिन्तन में समन्वय और उनकी पशुबलि आदि की प्रतीकस्थापना[2] आदि के कारण यह वहाँ के श्रद्धालुओं में बहुत प्रतिष्ठित हुए, जहाँ इनको 'आचार्य', 'बोधिसत्त्व', 'महापण्डित' आदि विरुदों से सम्मानित किया गया[3]। इनके ही समय में संस्कृत ग्रन्थों के

---

1. यह ग्रन्थ आज तक मूल संस्कृत में प्रकाशित नहीं हो सका है। **Sanskrit Studies Outside India, Delhi, Rashtriya Sanskrit Sansthan, 1991, p. 7.** के अनुसार डेनमार्क विश्वविद्यालय के **Dr. Christian Lindtner** ने इसका सम्पादन प्रारम्भ किया था, किन्तु आज तक वह दृष्टि में नहीं आया। मैंने इसका सम्पादन, हिन्दी अनुवाद, तिब्बती पाठ तथा परिशिष्टों के साथ किया है। अधिकांश मुद्रित हो चुका है, शेष मुद्रण की प्रक्रिया में है।
2. Encyclopaedia Britannica, Micropaedia, Vol, VIII, p. 885
   **Buddhist Liberal Tradition and Impact** 3 : 4366
3. S.C. Vidyabhusan, **A History of Indian Logic**, Delhi, Motilal Banarsidass, 1971, p. 323

तिब्बती में अनुवाद को महनीय परम्परा स्थापित हुई। यह संयोग की ही बात है कि जिस अनुवाद की परम्परा को इन्होंने प्रारम्भ कराया, उसीके कारण इनके अधिकांश ग्रन्थ आज भोट भाषान्तरों में उपलब्ध हो पा रहे हैं अथवा अवशिष्ट संस्कृत पाठों और परम्पराओं का संशोधन इन्हीं के सहारे संभव हो पा रहा है। 'तत्त्वसंग्रह' की खोज तथा प्रकाशन[1] के बाद सम्भवतः 'तत्त्वसिद्धि' ही इनका वह ग्रन्थ है, जो मूल संस्कृत-रूप में प्रकाशित होने जा रहा है।

आचार्य शान्तरक्षित के नाम से दस ग्रन्थ तिब्बती तथा चीनी ग्रन्थसूचियों में उल्लिखित हैं[2]। इन्होंने स्तोत्र, न्याय, मध्यमक तथा तन्त्रशास्त्र पर ग्रन्थ लिखे। स्तोत्रों में मात्र 'अष्टतथागत-स्तोत्र' ( तोहोकू सूची 1166 ) का उल्लेख है। जबकि न्याय-विषय पर 'वादन्यायवृत्ति-विपञ्चितार्था' ( तो. सू. 4239 ) और 'तत्त्वसंग्रहकारिका' (तो. सू. 4266 ), मध्यमक पर 'मध्यमकालङ्कारकारिका' तथा 'वृत्ति' ( तो. सू. 3884, 3885 ) तथा 'सत्यद्वयविभङ्ग-पञ्जिका' ( तो. सू. 3883 ) और तन्त्र पर 'श्रीवज्रधरसङ्गीतभगवत्स्तोत्रटीका' ( तो. सू. 1163 ), 'हेवज्रोद्भवकुरुकुल्लायाः पञ्च महोपदेश' (तो. सू 1316 ) 'संवरविंशकवृत्ति' (तो. सू. 4082 ) तथा 'तत्त्वसिद्धिप्रकरण' (तो. सू. 3704 ) हैं। डी. टी. सुजुकी के पीकिंग संस्करण की सूची में 'बोध्यापत्तिदेशनावृत्ति' ( ग्र. सं. 5506 ) भी इनके नाम के अन्तर्गत पठित है, किन्तु यह ग्रन्थ मूलतः नागार्जुन का है, जिसका तिब्बती भाषान्तर शान्तरक्षित और देवघोष ने किया था। यह अनुवादक शान्तरक्षित विख्यात शान्तरक्षित ही हैं अथवा कोई अन्य, यह गवेषणा का विषय है। इसके अतिरिक्त 'वादन्यायवृत्तिविपञ्चितार्था' तथा 'सत्यद्वयविभङ्ग-पञ्जिका' का भी शान्तरक्षित-कर्तृकत्व सन्देह की परिधि में आ गया है[3]।

---

1. (i) B. Bhattācharya, GOS XXX, XXXVI, 1926
   (ii) केवल Ch. XVIII, **Anumānaparīkṣā,** कमलशील की पञ्जिका तिब्बती और संस्कृत में कारिकायें, ed. A. Kunst, 1939.
   (iii) गङ्गानाथ झा द्वारा मूल तथा पञ्जिका का अंग्रेजी अनुवाद, गा. ओ. सी., Nos. LXXX, LXXXIII.
2. K. N. Mishra, **The Unpublished Tattvasiddhi of Śāntaraksita : A Resume,** Indologica Taurinensia, Vol. XIII, Torino ( Italy ), 1985-86, pp. 123-124.
3. तारानाथ, बौद्ध धर्म का इतिहास, पटना, का. प्र. जा. शो. सं , 1971, पृ० 113.
   स० द्व० वि० पञ्जिका का तिब्बती से संस्कृत में पुनरुद्धार मेरे निर्देशन में आचार्य लोसङ् थोगमे, प्राध्यापक, कार्ग्युद सम्प्रदाय, के. उ. ति. शि. सं. ने पूरा कर लिया है और वह मुद्रण की प्रक्रिया में है। धर्मकीर्ति के 'वादन्याय प्रकरण' पर 'विपञ्चितार्था' भी प्रकाशित हो चुकी है, जिसका अनुमुद्रण बौद्ध भारती ग्रन्थमाला, वाराणसी से हो चुका है।

'तत्त्वसिद्धि' की शान्तरक्षित-कर्तृकता में, जहाँ तक मुझको ज्ञात हो सका है, कोई सन्देह नहीं है। यह निर्विवाद रूप से शान्तरक्षित की रचना है, किसी भी विद्वान् ने इस तथ्य पर सन्देह नहीं किया है। डॉ० क्रिश्चियन लिण्ड्टनर ने भी अपने स्वतन्त्र निबन्ध में यह प्रमाणित कर दिया है कि 'तत्त्वसिद्धि' शान्तरक्षित की ही रचना है[1]। यह ग्रन्थ अभी तक अप्रकाशित होने के कारण विशेष परिचय की अपेक्षा रखता है।

इस ग्रन्थ की विषयवस्तु की ओर सर्वप्रथम प्रो० विनयतोष भट्टाचार्य ने 'तत्त्वसंग्रह' की भूमिका में[2] और उनके पश्चात् डॉ० शशिभूषण दासगुप्त ने अपने ग्रन्थ 'एन इन्ट्रोडक्शन टु तान्त्रिक बुद्धिज्म'[3] में इसके एक हस्तलेख से उद्धरण दे देकर ध्यान आकृष्ट किया। इस ग्रन्थ के दो मुख्य हस्तलेख हैं, जो ओरियण्टल लाइब्रेरी, बड़ौदा ( Acc. No 13124 ) तथा इंस्टीच्यूट आफ एडवांस्ड स्टडीज़ फार वर्ल्ड रिलीजन्स ( MBB II–248 ) में विद्यमान हैं। यहीं पर 'सहजसिद्धिसंग्रह' ( MBB 1–108 ) में भो 'तत्त्वसिद्धि' संकलित है। इनके अतिरिक्त भी एक हस्तलेख प्रो. कृष्णनाथ, काशी विद्यापोठ, वाराणसी, तथा दो अन्य स्वर्गीय प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय के व्यक्तिगत संग्रह से मिले थे। पूर्ण आलोचन से पता चलता है कि बड़ौदा का हस्तलेख सबसे प्राचोन है और अन्य उसी की विभिन्न समयों पर विभिन्न लोगों द्वारा की गई प्रतिलिपियाँ है। उपर्युक्त विद्वानों ( डॉ० वि० तो० भट्टाचार्य तथा श० भू० दासगुप्त ने उद्धरण देते समय इसी प्रति का उपयोग किया है। 'तत्त्वसिद्धि' के तिब्बती रूपान्तर देगे, पीकिंग, नर्थङ् तथा चोने संस्करणों के तंजुर खण्ड में उपलब्ध होते हैं। इससे इस ग्रन्थ का महत्त्व सिद्ध होता है। तिब्बती सूचो-ग्रन्थों की एक बात विशेष रूप से उल्लेखनीय है, जिसकी ओर विद्वानों का ध्यान आकृष्ट करना उचित समझता हूं। इन सूचियों में विवरण प्रस्तुत करते समय ग्रन्थ का नाम तिब्बती तथा संस्कृत भाषा में देकर उनके रचयिता तथा अनुवादकों और संशोधकों का भी नाम दिया गया है। ग्रन्थकारों के नाम यथासंभव संस्कृत में दिये गये हैं। कौतूहल का विषय यह है कि पेकिंग तथा देगे दोनों संस्करणों को सूचियों में, संभवतः अन्यों में भी, दो अनति-महत्त्वपूर्ण और संभवतः विवादित कर्तृत्व वाले ग्रन्थों—'संवरविंशकवृत्ति' तथा 'वादन्यायवृत्ति-विपञ्चितार्था' में ही रचयिता के रूप में संस्कृत नाम शान्तरक्षित दिया गया है। अन्य निर्विवादित-प्रायः, महत्त्वपूर्ण एवं शान्तरक्षित के कीर्तिस्तम्भ स्वरूप ग्रन्थों के रचयिता का नाम तिब्बती

1. Christian Lindtner, **Apropos Dharmakīrti–Two New works and a New Date.** Acta Orientalia : 41, 27–37, 1980
2. GOS. XXX, Foreword pp. XXI-XXIII, 1926
3. University of Calcutta, Calcutta, 1974 ( third edn. ) pp. 179, 185 n–87 n, 190 ets seq.

भाषा में 'ज़ि. व. ह्छो' ( ཞི་བ་འཚོ་ ) मिलता है। इस बिन्दु पर अभी किसी ने विचार नहीं किया है। यदि समय मिला तो भविष्य में कभी इस विषय पर विचार किया जायगा।

अब तक प्रकाश में आये नेवारी तथा देवनागर अक्षरों में विद्यमान 'तत्त्वसिद्धि' के हस्तलेखों का स्रोत नेपाल ही रहा है। नेपाल से प्राप्त बौद्ध-ग्रन्थों की पाण्डुलिपियाँ भयंकर रूप से अशुद्ध हैं। प्रतिलिपिकारों ने मूल-ग्रन्थ को भ्रष्ट करने में कोई कसर बाकी नहीं रखी। यद्यपि यह बात प्रायः सभी नेपाली स्रोतों से प्राप्त बौद्ध ग्रन्थों के विषय में कही जा सकती है[1], तथापि 'तत्त्वसिद्धि' पर विशेष रूप से चरितार्थ होती है। यदि इसके भोट-भाषान्तर प्राप्त न होते, तो अधिकांश स्थलों पर पंक्तियों से कोई संगत अर्थ निकाल पाना भी असंभव हो जाता। दुर्भाग्य से अनेक स्थलों पर भोट-अनुवाद भी अस्पष्ट है और पूर्णतः साथ नहीं दे पा रहा है। इसका कारण निश्चित ही अनुवादकों को शुद्ध प्रति का न मिल पाना था। यह कम आश्चर्यजनक नहीं है कि इस ग्रन्थ के भोट-भाषान्तरकार आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान और रिनछेन सङ्पो तथा संशोधक कुमारकलश और शाक्यप्रभ जैसे समर्थ विद्वान् हैं। इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपियों में वर्तनी की अशुद्धियों के साथ वर्ण-विपर्यय, वर्णव्यत्यय, वर्णपात, पदपात से लेकर वाक्यपात तक दृष्टिगोचर होते हैं। अनेक स्थलों पर ऐसे अनावश्यक एवं अनपेक्षित वर्ण समाविष्ट हो गये हैं कि शुद्ध शब्द समझ पाना और उसका वास्तविक अर्थ निकाल पाना भी कठिन हो जाता है। यह कौतूहल का विषय है कि राहुल जी द्वारा तिब्बत से लाई गई पाण्डुलिपियों में इस प्रकार की त्रुटियाँ लगभग नहीं हैं। मैंने 'तत्त्वसिद्धि' का सम्पादन करते समय तिब्बती स्रोतों से परितुलन में अपने समादरणीय निदेशक प्रो० समदोङ् रिनपोछे जी से पूर्ण सहयोग प्राप्त किया, किन्तु अनेक स्थल अब भी अस्पष्ट ही रह गये हैं।

'तत्त्वसिद्धि' वज्रयान के कतिपय महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं पर प्रकाश डालने वाला लघुकाय प्रकरण है। IASWR वाले हस्तलेख के आवरण पृष्ठ पर ग्रन्थालयीय टिप्पणी में इसको न्यायग्रन्थ कहा गया है, जो भ्रान्तिपूर्ण है। सम्भवतः यह भ्रम सूचीकार को इसलिये हुआ होगा कि ग्रन्थ का पृष्ठ उलटते ही हेतुवाक्यों का दर्शन होने लगता है। किन्तु यह निर्विवाद है कि इस प्रकरण का प्रतिपाद्य विषय वज्रयान ही है। पूर्णतः परिनिष्ठित संस्कृत में विरचित इस ग्रन्थ की शैली शान्तरक्षित के कीर्तिस्तम्भ 'तत्त्वसंग्रह' की शैली से सर्वथा भिन्न है। 'तत्त्वसंग्रह' की शैली पूर्णतः खण्डनात्मिका है, प्रतिवादी के सिद्धान्तों का विविध तर्कों से मात्र खण्डन करती है, किन्तु अपनी कोई मान्यता स्थापित नहीं करती। जैसा कि अबौद्ध विद्वान् श्रीहर्ष ( 12 वीं शती ई० ) के 'खण्डनखण्डखाद्य' में दृष्टिगोचर होता है। इन ग्रन्थों में यह पता नहीं चल

---

1. नेपाली हस्तलेखों के अत्यशुद्ध लिप्यन्तरण के विषय में प्रो. वैद्य तथा बागची की दरभंगा से प्रकाशित ग्रन्थों की भूमिका में टिप्पणियाँ दर्शनीय हैं।

पाता कि वस्तुतः ग्रन्थकार की स्थापना क्या है। कमलशील की 'पञ्जिका' भी उसी दिशा में जाती है। 'तत्त्वसिद्धि' में आचार्य ने किसी भी बिन्दु पर भिन्न प्रस्थान के सिद्धान्तों का खण्डन न करके मात्र अपनी मान्यताओं की पुष्टि 'युक्ति' और 'आगम' से की है। स्मरणीय है कि बौद्ध नैयायिक सामान्यतः प्रत्यक्ष और अनुमान दो ही प्रमाण स्वीकार करते हैं, 'आगम' को नहीं, किन्तु शान्तरक्षित युक्ति और आगम दोनों के आधार पर अपनी मान्यता स्थापित करते हैं। ( बौद्ध दर्शन में आगमप्रामाण्य पर कभी स्वतन्त्र निबन्ध में पृथक्तया प्रकाश डाला जायगा, किन्तु प्रासंगिक होने से विद्वानों की दृष्टि में इस तथ्य को लाना उचित समझा गया। ) इसी प्रकार 'तत्त्वसंग्रह' की कारिकाओं से शान्तरक्षित के दार्शनिक सम्प्रदाय का पता लग पाना लगभग असंभव होगा, जब कि 'तत्त्वसिद्धि' से स्पष्ट है कि साधना के क्षेत्र में 'वज्रयान' ही इनका अभीष्ट पथ रहा है। शान्तरक्षित के अन्य तन्त्र-ग्रन्थ 'श्रीवज्रधरसंगीत-भगवत्स्तोत्र-टीका' तथा 'हेवज्रोद्भवकुरुकुल्लायाः पञ्चमहोपदेश' आदि भी इस तथ्य की पुष्टि करते हैं। इतिहास ग्रन्थों में भी इनकी तन्त्रप्रियता के उल्लेख मिलते हैं। इनके तिब्बत पहुँचने पर प्राकृतिक आपदाओं की शान्ति के लिये गुरु पद्मसंभव को आमन्त्रित करने के लिये तत्कालीन भोट शासक को मन्त्रणा देना और बुलवाना[1] इनके तन्त्रप्रेम का द्योतक है। 'तत्त्वसंग्रह' में भी इनकी तन्त्ररुचि ढूँढी जा सकती है। वस्तुतः इनका प्रस्थान 'स्वातन्त्रिक योगाचार माध्यमिक' था[2], जो इनकी तान्त्रिक मान्यताओं का भी मूलाधार है। बोधिचित्तोत्पाद, शून्यता और लोकमंगलभावना ये तीन प्रतिपाद्य बौद्ध तन्त्रों को अन्य तान्त्रिक सम्प्रदायों से भिन्न करते हैं[3]। इनकी धारा महासुखवादी वज्रयान धारा रही, जिसकी पुष्टि 'तत्त्वसिद्धि' से हो जाती है।

इस प्रकरण का प्रारम्भ सर्वकलुषहारी वज्रसत्त्व को प्रणाम करने के साथ होता है, जो संभवतः लिपिकार की योजना है, क्योंकि भिन्न-भिन्न हस्तलेखों में भिन्न-भिन्न वाक्य हैं। एक हस्तलेख 'नमः सर्वज्ञाय' से तथा तिब्बती भाषान्तर 'नमो मञ्जुश्रीकुमारभूताय' से प्रारम्भ होता है। अन्यत्र भी देखा जाता है कि लिपिकार अपनी अपनी रुचि के अनुसार प्रारम्भ में नमस्कार-वाक्य जोड़ दिया करते हैं, यद्यपि इसके लिये भी तिब्बती आचार्यों ने स्पष्ट नियम-निर्देश किया है कि किस श्रेणी के ग्रन्थ के प्रारम्भ में किस देवता के लिये नमस्कार लिखना चाहिये। इसी प्रकार इस ग्रन्थ की पुष्पिकाओं में भी अन्तर मिलता है[1]। इन भेदों के बावजूद पुष्पिकाओं से शान्त-

1. द्रष्टव्य–पादटिप्पणी, सं० 1.
2. मध्यमकालङ्कार ( तिब्बती संस्करण ), सारनाथ, 1976, पृ० 17.
3. दलाई लामा तेनजिन ग्याछो, बौद्धसिद्धान्तसार, धर्मशाला, 1964, पृ० 4.
4. (i) आचार्य शान्तरक्षितपादकृतं तत्त्वसिद्धिप्रकरणं समाप्तम् ( भोट संस्करण की पुष्पिका का संस्कृत-भाषान्तर )।

   (ii) तत्त्वसिद्धिनाम प्रकरणं समाप्तम्। कृतिराचार्यशान्तरक्षितपादस्याशेषपरसिद्धान्त-सागरपारगस्य।

   (iii) तत्त्वसिद्धिनाम प्रकरणं समाप्तम्।

   एक हस्तलेख में अन्त में 'ये धर्मा हेतुप्रभवा'''''''''महाश्रमणः' भी जोड़ा गया है।

रक्षित का कर्तृत्व सिद्ध होता ही है। उक्त प्रकार के आदिमंगल-वाक्य तथा पुष्पिका के वचनों में प्राप्त भिन्न-भिन्न सामग्री लिपिकार के देवविशेष अथवा ग्रन्थकार के प्रति श्रद्धातिशय का ही परिचायक है। यद्यपि भारतीय परम्परा में आत्मश्लाघी ग्रन्थकारों का अत्यन्ताभाव नहीं है, तथापि प्रायः उन्होंने विनम्रता का ही परिचय दिया है। यही बात शान्तरक्षित के विषय में भी कही जा सकती है।

इसके पश्चात् ग्रन्थ के मंगलाचरण में वज्रयान की वन्दना है, जिसमें उसको 'महासुख-सुखाकर' कहा गया है। ग्रन्थ की रचना का उद्देश्य 'मोहविनिवृत्ति' है। प्रस्तावना में 'अनुपासित-आचार्यों' के लिये वज्रयान साधना को दुर्गम्यता, अन्य साधनों से अनेक तथा वज्रयान से एक ही जन्म में लक्ष्य-सिद्धि, आदि का निरूपण मात्र कुछ शब्दों में करके गुरुमहिमा, मार्गान्तरों की अपेक्षाकृत व्यर्थता और वज्रयान की परमोपादेयता प्रतिपादित की गई है, जो पद्मवज्र की 'गुह्यसिद्धि'[1] आदि वज्रयानी कृतियों में विस्तार से चर्चित है।

इनका अभिमत है कि प्रज्ञोपायपरिगृहीत रूपादि विषय परिभोगभाव को प्राप्त होते हुए विशिष्ट फलों के जनक होते हैं। विशिष्ट सामग्री ही विशिष्ट फल को उत्पन्न करती है। जैसे कि पृथिवी आदि से उत्पन्न आमलक फल कसैला लगता है, किन्तु वही क्षीरावसेक आदि अधिक कारणों को प्राप्त करके मधुर आस्वाद देता है। इसी लौकिक उदाहरण के आधार पर वे दार्शनिक मान्यताओं की भी पुष्टि करते हैं। यथा—जैसे किसी अन्य कारण से अभिसंस्कृत कारण विशिष्ट फल उत्पन्न करता है, यह प्रत्यक्ष देखा जाता है, इसी प्रकार ये रूपादि विषय भी महामुद्रानिष्पत्ति के लिये मन्त्र-मुद्रा से अधिष्ठित योगियों के निमित्त विशिष्टतर फल उत्पन्न करते हैं। क्योंकि—"यतो न वै किञ्चिदेकं जनकमपि तु सामग्री जनिका, तेन विशिष्टात् कारणान्तराद् हि विशिष्टमेव कार्यमुत्पद्यते, अचिन्त्यत्वाद् हेतुप्रत्ययसामर्थ्यस्य सर्वविदाम्"। इन युक्तियों से वह कार्य के कारण सामग्रीवाद, और अभिसंस्कारवाद का बौद्ध सिद्धान्त निरूपित करते हैं। इस सिद्धान्त का वह स्वभाव तथा कार्य-हेतुओं से अनुमान भी कराते हैं और अन्ततः 'चन्द्रगुह्यतिलक' आदि तन्त्रों से आगम-प्रमाण भी प्रस्तुत करते हैं।

इसी प्रकार वह रूपादि विषयों को स्वभावतः क्लेशप्रसूति का कारण मानकर मात्र अपाय का ही हेतु नहीं मानते। बौद्ध मत में कोई भी वस्तु मूलतः उपाय अथवा अपाय नहीं है, अपितु उसका कुशल उपयोग ही उसको वैसा बनाता है। वस्तुतः वस्तु निःस्वभाव है। इस सिद्धान्त की भी वे पुष्टि 'प्रमाणवार्त्तिक' के उद्धरण, 'श्लोकवार्त्तिक' में उद्धृत 'बोधिचित्तविवरण' के बौद्धवचन तथा न्यायवाक्यों से करते हैं। इनकी स्थापना है कि विषय सर्वदा रागहेतु ही नहीं होते। अशुचि पदार्थों की भावना से तद्भिन्न विज्ञान उत्पन्न होता है। अतः विकल्पमात्र होने से

1. गुह्यसिद्धि, सारनाथ, प्रथम परिच्छेद, श्लो. 54–59, चतुर्थपरि०, श्लो. 58 आदि।

ये संसारबन्धन के कारण नहीं होते। इसका लौकिक उदाहरण विष का दिया गया है। प्राकृत-विष-भक्षण से मृत्यु होती है, किन्तु उसी की संशुद्धि करके रसवैद्य उसको अमृतकल्प बना देता है। न्यायवाक्यों से सिद्धि के अनन्तर पुनः 'श्रीपरमाद्यतन्त्र' के वचन प्रमाणस्वरूप उद्धृत हैं। 'काश्यपपरिवर्त' नामक 'रत्नकूट-सूत्र' से, नागार्जुन के 'निरुपमस्तव' के श्लोक से तथा 'उपालि-परिपृच्छासूत्र' के शब्दों से क्रमशः प्रकारान्तर से सिद्ध करते हैं—"यथा काश्यप ! मन्त्रौषधिपरि-गृहीतं विषं न निघातयति, एवमेव प्रज्ञोपायसमन्वितो बोधिसत्त्वः क्लेशविषैर्न निपात्यते", "वासनामूलपर्यन्ताः क्लेशास्तेऽनघ ! वर्जिताः। क्लेशप्रवृत्तितो यावत् त्वयाऽमृतमुपार्जितम् ॥", तथा "रागो बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वार्थतायां संवर्तते, सत्त्वानुरागत्वात्"।

कारण-सामग्री के भेद से कार्यभेद दृष्टिगोचर होता है और धर्मनैरात्म्य सिद्ध होता है, अतः उनमें कोई भी अभिनिवेश सम्भव नहीं है, अपितु इनके अतिरिक्त अनुत्तर महासुख की प्राप्ति का कोई दूसरा साधन भी नहीं है। उन्हीं सुखद आहार-विहार आदि को महासुख की ओर अभिमुख करके उसकी प्राप्ति की जाती है। 'संवरतन्त्र' के वचनों से इसकी पुष्टि भी होती है। युक्तियों से भी सिद्ध किया गया है—'ये हि प्रज्ञोपायरहिता आत्मात्मीयग्रहा-भिनिवेशेन परिणामनानभिज्ञाः स्पर्शविशेषं संसेवन्ते, तेषामविद्यापरिगृहीतमूर्तीनां विषया अपाय-हेतवो भवन्ति" इति, इसके विपरीत—"न तु प्रज्ञोपायपरिगृहीतमूर्तीनां विशिष्टफलान्वेषिणां विशिष्टपरिणामनाफलमनुभवतां परमार्थधर्मतत्त्वानवबोधान्मनागपि तेषां तद्दोषभागित्वाच्च भवति, किन्तु मतिविशेषेण समन्विताः सन्तोषस्य चानुत्तरस्य लाभिनो भवन्ति, अकलुषत्वाच्चित्तस्य"। इसके लिये आर्यदेव के 'चतुश्शतक' के वचन प्रमाण रूप से उद्धृत हैं कि सभी शुभ कर्मों का मूल बोधिचित्तोत्पाद है, जिसके कारण बोधिसत्त्वों के संकल्पमात्र से सारे शुभ तथा अशुभ कल्याणरूप हो जाते हैं। इसी संकल्पशुद्धि (आशयशुद्धि), धर्मों की निःस्वभावता, वस्तुओं की स्वभावतः अबन्धनकारिता आदि की पुष्टि के लिये 'सँवर', 'पञ्चक्रम', 'सर्वदेवसमागम' आदि सूत्र-तन्त्र ग्रन्थों से प्रमाण दिये गये हैं। ये विषयों को स्वभावतः स्थिर नहीं, अपितु अवभासमात्र मानते हैं—"नहि एते स्थिराः स्वभावतः, किन्त्ववभासलक्षणाः"। इनके विशिष्टभावनाभ्यास से सुखसौमनस्य आदि कार्यों के आर्य-अनुत्तर फल की प्राप्ति में हेतुभावत्व में कोई दोष भी नहीं माना गया है।

विषयसुख भोगों की परमार्थसिद्धि में हेतुता प्रायः सभी तन्त्रों को अभीष्ट है। 'श्री-परमाद्य', 'लौकिकलोकोत्तरवज्र', 'गुह्यसमाज' आदि बौद्ध तन्त्र भी इसकी पुष्टि करते हैं। शान्तरक्षित इसका दार्शनिक पक्ष प्रस्तुत करते हैं—"स्वभावविरुद्धोपलब्धिस्तद्रूपाभावं प्रतिपादयति। प्रकर्ष-पर्यन्तगमनेऽभ्यासविशेषो हेतुः, प्रज्ञाशिल्पफलादिवत्, तद्विशेषविरुद्धोपलब्धेरित्यवबोद्धव्यम्"। प्रकर्षपर्यन्त स्थिति में पहुँचने पर आवर्तन नहीं होता। जो दोष आदि व्यावृत्तिभागी होते हैं, उनकी प्रकर्षपर्यन्तता समुचित रूप से नहीं होती, अन्यथा दुःखोद्भव नहीं होता। मोक्षप्राप्त

जनों को संसारोत्पत्ति इसीलिये नहीं होती कि वे कारणाभाव के कारण अविद्यावासना से विनिवृत्त हो जाते हैं। दूसरों के हित के लिये जो समुत्पत्ति होती है, वह सांसारिकी होती है, वास्तविकी नहीं, क्योंकि यह उत्पत्ति पूर्वप्रणिधानावेश के सामर्थ्य से प्रवृत्त होती है, न कि वासना के। अतः—"यथा मोक्षानन्तरं संसारो न तथा सुखप्रकर्षपर्यन्तगमनानन्तरं दुःखं चित्तस्यापि न जायते, प्रकृतिपरिशुद्धत्वात्। तदेव मेचकमणिसदृशम्"।

यह सारी प्रक्रिया चित्त की प्रभास्वर स्वभावता के कारण तथा संसारियों के पूर्वकर्मविध सामर्थ्य के कारण हो होती है, अन्यथा विशिष्टपरिणामना व्यर्थ होगी। कुशल कर्मों के सम्पादन से कुशल फल की उत्पत्ति होती है। इसमें 'जिनजननी' (प्रज्ञापारमिता शास्त्र) भी प्रमाण है, जो सुभूति को दिये गये उपदेशों में व्यक्त है। यहाँ पुनः कर्मफल के सामर्थ्य की चर्चा करते हुए कुशल कर्मों की उपयोगिता सिद्ध की गई है और अनेक लौकिक तथा शास्त्रोय उदाहरण युक्ति और आगम दोनों से पुष्ट करके दिये गये हैं। यदि चित विषयों को विषय के रूप में ग्रहण करता है, तो दूषित होता है, बँधता है, किन्तु वही विषयों को परमार्थ भावनाहेतु आलम्बन के लिये चुनने पर मुक्त हो जाता है। इसमें भी 'परमाद्य' तथा 'सर्वदेवसमागम' आदि तन्त्रों का आश्रय लिया गया है। यह उपायकौशल ही है, जिससे चित्त की प्रवृत्ति अकुशल से हटकर कुशल में हो पाती है। इसकी सिद्धि के लिये अनेक न्याय-प्रयोग प्रदर्शित किये गये हैं और स्वभाव, कार्य तथा अनुपलब्धि हेतुओं के साथ आशय का भी प्रयोग आश्रय-प्रतिज्ञासिद्धि के लिये किया गया है, यद्यपि यह सब स्वसंवेदन-सिद्ध है।

यह भावना प्रक्रिया विपरीत भावना की है। इसमें विषय आसक्ति के लिये नहीं, विरक्ति के लिये स्वीकार्य हैं। राग का प्रतिपक्ष अशुभ है, द्वेष का प्रतिपक्ष मैत्री है, मोह का प्रतिपक्ष प्रतीत्यसमुत्पाद है। इनकी प्रतिपक्ष भावना से विपरीत सिद्धि होती है। 'मूलतन्त्र' के उद्धरण से इसकी पुष्टि भी की गई है। 'शीलपटल' में तो यहाँ तक कहा गया है कि बोधिसत्त्व परार्थ के लिये दश कुशलों का भी खण्डन कर सकता है। कामार्थिनी प्रमदा का प्राणसंकट टालने के लिये कामोपभोग और महापापकारी को देखकर उसका व्यापाद भी बोधिसत्त्व के अपाय का हेतु नहीं बनता, अपितु "बहुतरं पुण्यं प्रसवति"। ये रागादि प्रकृतितः अवद्य न होने के कारण दुर्गति के कारण नहीं बनते। ये तो बोधिसत्त्व का आश्रय पाकर उसी प्रकार कुशलभाव में परिणत हो जाते हैं, जैसे गन्धहस्ती से स्पृष्ट केतकी पुष्प कस्तूरी के समान हो जाता है, किन्तु अन्य के स्पर्श से नहीं—"यथा केतकीपुष्पं गन्धहस्तिनोपभुक्तं कस्तूरिकादिभावेन परिणमते, इतरैश्च हस्तिभिरुपभुज्यमानम् असेव्यभावेन परिणामयति"। अतः इसमें केतकी पुष्प का दोष नहीं है। इसी प्रकार रागादि भी विशुद्ध सन्तानों के साथ विशिष्ट ही फल उत्पन्न करते हैं, क्योंकि उनका आशयविशेष से योग होता है। भावों की प्रकृति-निरवद्यता अनेक हेतु-प्रयोगों से सिद्ध की गई है और 'बोधिचर्यावतार' सदृश ग्रन्थों से प्रमाण प्रस्तुत किये गये हैं।

सर्वज्ञ ज्ञान की सविकल्पता और निर्विकल्पता का भी निरूपण भावना-प्रकर्ष-पर्यन्तता के ही लिये किया गया है और शान्तरक्षित का मत है—"नहि सविकल्पकाद् विज्ञानान्निर्विकल्पकस्य ज्ञानस्य प्रसूतिः कथमपि सम्भवति"। निर्विकल्पकता में न तो प्रत्यक्ष, न अनुमान और न ही कोई कार्य, स्वभाव अथवा अनुपलब्धि हेतु उपलब्ध होता है और न कोई आगम ही। आकाशकमल की भाँति सविकल्पकता तथा निर्विकल्पकता का आकलन नहीं किया जा सकता। अन्ततः वह ज्ञान ग्राह्य, ग्राहक और ग्रहण से अतीत सिद्ध होता है। इसी में लंकावतार सूत्र को प्रमाणतया उद्धृत किया गया है और आचार्य दिङ्नाग तथा धर्मकीर्ति का भी मत प्रस्तुत किया गया है।

'संवर' तथा 'सर्वदेवसमागम' तन्त्रों के अनुसार यह भी पुष्ट किया गया है कि जगतीगत चतुर्विध भूतादि जो कुछ भी है, वह सब सिद्धचेतस् योगियों का विषय है। योगी सात्मीभाव प्राप्त करके सर्वमयत्व का अनुभव करता है। इसी से 'सर्वकल्पसमुच्चय' तन्त्र, में पञ्चबुद्धों को पञ्चकाम-गुण घोषित किया गया है। इसी प्रकार 'गुह्य-समाज' में भी रूप, शब्दादि से देवताओं की प्रकल्पना का निर्देश है। फलतः—"तेऽपि तद्भावनाप्रकर्षपर्यन्तगमने तत्सात्मतामुपयान्ति, तर्हि ते च गोचरतां प्रतिपद्यन्ते"। यही 'तत्त्वसिद्धि' के प्रतिपाद्य का संक्षेप है।

इस प्रकार शान्तरक्षित ने बौद्ध दर्शन के मूलाधार सिद्धान्तों—अनात्मवाद, निःस्वभावता, कारणसामग्रीवाद, संस्कारवाद, प्रतीत्यसमुत्पाद, शून्यता, बोधिचित्तोत्पाद, देहदेववाद आदि का संक्षेप में विध्यात्मक प्रतिपादन करते हुए उनकी तन्त्रधारा में संगति स्थापित की है। सीधे-सीधे कहीं नामतः विरोध नहीं है, किन्तु प्रकारान्तर से अनात्मवाद की प्रतिष्ठा से नैयायिकों के आत्मवाद, संस्कारवाद से वेदान्तियों के नित्य-शुद्धिवाद तथा प्रतीत्यसमुत्पाद और कारणसामग्रीवाद से आस्तिक दर्शनों के नित्यैककारणवाद आदि का स्वतः खण्डन हो जाता है।

'तत्त्वसिद्धि' प्रकरण तन्त्र के आधारभूत दार्शनिक सिद्धान्तों का उपस्थापन करता है, चर्या आदि का नहीं, जिसमें अर्चा आदि की विधियाँ अथवा कर्मकाण्ड हो। पारमिता तथा मन्त्र ये दोनों नय मार्गभेद से भिन्न हैं, किन्तु शान्तरक्षित ने विभिन्न सम्प्रदायों के समान तत्त्वों का संग्रह कर उनमें सामंजस्य स्थापित किया है और सूत्रों, तन्त्रों, पारमिता ग्रन्थों और स्तोत्रों से बिना किसी साम्प्रदायिक अभिनिवेश के उद्धरण दिये हैं।

समस्त प्रयासों के बाद भी 'तत्त्वसिद्धि' के अनेक स्थल भ्रष्ट पाठ के कारण स्पष्ट नहीं हो सके हैं। संस्कृत के साथ ही तिब्बती अनुवाद भी अस्पष्ट ही है। कहीं-कहीं तो कोई शब्द संस्कृत में गद्य में है, किन्तु तिब्बती में पद्य का अंश बना दिया गया है। इनके कुछ उदाहरण दिये जा रहे हैं।

मेरे सम्पादित संस्करण में पृ० 4 पंक्ति 6 में नवम श्लोक के ऊपर 'यथा' गद्य का अंश है, जब कि ཇེ་ལྷུར་ पेकिंग संस्करण के पृ० 300, पंक्ति 3 पर पद्य का अंश है। यह 'बोधिचित्त-विवरण' 20 का श्लोक है।

संस्कृत में 10वें श्लोकोद्धरण में संस्कृत-पाठ द्वितीय चरण में 'विषमं' है जब कि इसका तिब्बती 'དུག་ཉིད'' ( विषता ) है, जो उपयुक्त है, किन्तु संस्कृत हस्तलेखों में कहीं भी 'विषता' पाठ न होने से उसे परिवर्तित नहीं किया जा सकता। इसी प्रकार संस्कृत में ( पृ० 16, पंक्ति 15 ) सभी हस्तलेखों में पाठ 'विमुक्तिसमुद्यातन' है, जो एक तन्त्र-ग्रन्थ का नाम है। मैंने अब तक इसी रूप में इसका पाठ लिया था, किन्तु हैम्बर्ग विश्वविद्यालय, जर्मनी के प्रो० अलवर्ट श्मिथाउजन ( Prof. Schmithausen ) से विमर्श के पश्चात् यह निश्चित किया गया है कि इस नाम का संस्कृत में कोई ग्रन्थ देखा-सुना न जाने से और तिब्बती पाठ के आधार पर संशोधन संभव होने से इसे तिब्बती पाठ के अनुसार 'विमतिसमुद्घाटन' कर दिया जाय। पेकिंग संस्करण में पृ० 36a पंक्ति 2-3 में तिब्बती रूपान्तर है ཡིད་གཉིས་ཡང་དག་པར་འཇོམས་པ་ཞེས་བྱ་བའི་རྒྱུད། यह बात ठीक लगती है, क्योंकि 'महाव्युत्पत्ति' ( 1601 ) में ཡང་དག་པར་འཇོམས་པ་ का पर्याय 'समुद्घात' पठित है। इसी प्रकार ཡིད་གཉིས་ के लिये 'विमति' पाठ न केवल 'महाव्युत्पत्ति' ( 2130 ) में अपितु-काश्यप 'परिवर्त' 7, 'दशभूमिक सूत्र' 1 प, म, 4 ज, 5 अ, 'सन्धिनिर्मोचनसूत्र' 9, 18.1, 'समाधिराजसूत्र' 19·35 आदि में भी पठित है। अतः सर्वत्र 'विमुक्ति-समुद्यातन' के स्थान पर 'विमति-समुद्घाटन' ही पढ़ना उचित होगा। पृ० 18-19 पर क्रमशः पंक्ति 16 तथा 7 पर संस्कृत पाठ "श्रोत्रियस्य जातिभावादौ [ भावनावशात् ] नैर्घृण्यम्"। है और तिब्बती पाठ བྲམ་ཟེ་ཡང་གོམས་པའི་དབང་གིས་གཙང་སྦྲ་ལ་སོགས་པ་མེད་པར་འགྱུར་ཏེ་ ( पेकिंग संस्करण पृ० 37a, पंक्ति 1·2 ) है। दोनों में अर्थ प्रसङ्गतः दुर्बोध है। उद्धृत श्लोकसंख्या 80 ( पृ० 27 ) संस्कृत पाठ में छन्दोबद्ध है। स्रोत बहुत स्पष्ट नहीं है, किन्तु इसका कुछ अंश 'अष्टसाहस्रिका' प्रज्ञापारमिता, की हरिभद्र-रचित आलोक-टीका, (2।17) में उद्धृत है[1]। वह अंश छन्दोबद्ध है। 'तत्त्वसिद्धि' का पाठ—"एकस्यानंशरूपस्य त्रैरूप्यानुपपत्तितः" आदि है और अ० सा० प्र० पा० की 'आलोक टीका' का—"एकस्यानंशरूपस्य प्रत्यक्षस्य सतः स्वयम्" आदि है। किन्तु तिब्बती में इसका अनुवाद तीस वर्ण-समूहों में है, जो शुद्ध गद्य का रूप है। यथा—ཆ་ཤས་མེད་པའི་རང་བཞིན་གཅིག་ལ་རྟོགས་པར་བྱ་བ་དང་། རྟོགས་པ་པོ་དང་། རྟོགས་པའི་དབྱེ་བས་ངོ་བོ་ཉིད་གསུམ་དུ་མི་འཐད་པའི་ཕྱིར་རོ། । इसी प्रकार अन्यत्र भी छोटी-बड़ी अनियमितताएँ दृष्टिगोचर होती हैं, जिनको मात्र पाठान्तर समझकर सन्तोष करना पड़ता है।

---

1. अ. सा. प्र. पा., दरभंगा, 1960 ई० 2/11 की व्याख्या में उद्धृत है।

यद्यपि 'तत्त्वसिद्धि' एक अतिलघुकाय प्रकरण ग्रन्थ है, तथापि इसमें विभिन्न पूर्ववर्ती तन्त्रों, सूत्रों और आचार्यों से उद्धरण प्रमाण के रूप में अधिसंख्य दिये गये हैं[1]। एक-एक प्रतिज्ञा की सिद्धि के लिये 'आगम' अवश्य उद्धृत है, कहीं कहीं तो अनेक स्रोतों से बहुत से उद्धरण प्रस्तुत किये गये हैं। यह बात पृथक् है कि शान्तरक्षित ने भी, भारतीय होने के कारण, बौद्धेतर आचार्यों की भाँति उद्धरण देते समय कभी सन्दर्भित ग्रन्थ अथवा ग्रन्थकार का नाम दिया है, कहीं केवल वचन दे दिया है, कहीं अपने शब्दों में ही उनका अभिमत और कहीं ग्रन्थों का सांकेतिक नाम मात्र। इससे आकर-निर्देश करने में बड़ो कठिनाई हुई है। चीनी अनुवादों में उपलब्ध कञ्जुर की सूचियों में ग्रन्थों के शीर्षक बहुत लम्बे चौड़े दिये गये हैं। उनसे नाम की संगति बैठाना भी एक समस्या हो है। इसके अतिरिक्त शान्तरक्षित ने यहाँ 'यथा—जिनजनन्याम्, सूत्रे, मूलतन्त्रे, आचार्येण, भगवता' आदि का ही उल्लेख करते हुए उद्धरण दे दिया है। 'जिन-जननी' प्रज्ञा-पारमिता-शास्त्र का पर्याय है। इसका विपुल वाङ्मय है, टीकाएँ हैं, प्रकरण ग्रन्थ हैं। सूत्र और मूल तन्त्र के भी अनेक वर्ग हैं और उन वर्गों में अनेक ग्रन्थ हैं। 'भगवान्' के नाम से दिये गये वचनों को अतिबृहत् बुद्धवचन ( सूत्र-साहित्य ) में ढूंढ पाना टेढ़ी खीर है। इसी प्रकार 'आचार्येण' से भी सम्बद्ध आचार्य की केवल विषय के आधार पर कुछ कल्पना की जा सकती है। इसी प्रकार के अभिधानों से सन्दर्भों के आकर खोजना बौद्ध और बौद्धेतर दोनों ही परम्पराओं में बहुत कठिन है।

'तत्त्वसिद्धि' में आदि मंगल की (1) तथा अन्तिम तीन ( 87–89 ) कारिकाएँ शान्तरक्षित की ही रची हुई हैं। पाँच पंक्तियों का एक गद्यांश ( पृ० 5 ) 'रत्नकूट' से उद्धृत है। 'रत्नकूट' स्वयं में ही एक विशेष वर्ग के संग्रह का सामूहिक नाम है। इसी के अन्तर्गत 'काश्यपपरिवर्त' नाम का एक ग्रन्थ है। यह अंश वहीं से संस्कृत तथा तिब्बती दोनों में न्यूनाधिक पाठान्तरों के साथ उद्धृत है। इसी प्रकार इसी वर्ग से 'उपालिपरिपृच्छा' ( पृ० 5 ) तथा 'वैरोचनाभिसम्बुद्धि' ( पृ० 7 ) से भी क्रमशः एक वाक्य तथा एक पद्य उद्धृत है। प्रज्ञापारमिता वर्ग से 'जिनजननी' नाम से एक उद्धरण है जिसका आकर नहीं ज्ञात हो सका। सूत्रों से ही कहीं मात्र आशय, कहीं एक पंक्ति, एक वाक्य अथवा श्लोक 'भगवता ( पृ० 6, 7, 8 ) के नाम से उक्त है और एक 'आगम' ( पृ० 6 ) के नाम से। संस्कृत अथवा तिब्बती किसी भी स्रोत से इनके आकर नहीं ढूंढे जा सके, कारण इस वर्ग की ग्रन्थ-राशि को विपुलता और उद्धरणों की अति लघुकायता। एक स्थल पर 'भगवता शीलपटले' कहकर उद्धरण दिया गया है। 'शीलपटल' किसी ग्रन्थ का एक अध्याय प्रतीत होता है, ग्रन्थ का नाम नहीं। 'बोधिसत्त्वभूमि[2] के शोल, पटल में यह उद्धरण

---

1. 'तत्त्वसिद्धि' के उद्धरणों के विषय में द्रष्टव्य अष्टम विश्व संस्कृत सम्मेलन, वियना, **1990.** में पढ़ा गया मेरा निबन्ध 'Titles quoted by Sāntarakṣita in His Tattvasiddhi : An Appraisal;

2. N. N. Dutt : Bodhisattvabhūmiḥ, p. 114, linses 17–23, KPJRI, Patna 1978.

शब्दशः नहीं मिलता, किन्तु अर्थ में कुछ समता एक स्थल पर अवश्य है। पाठान्तर बहुत अधिक होने से उसको इसी का अंश कैसे स्वीकार कर लिया जाय ? 'लंकावतार-सूत्र' से ( 76–79 ) चार पद्य उद्धृत हैं, किन्तु 77वीं कारिका तिब्बती अनुवाद में तो है, पर संस्कृत पाठ में नहीं।

कन्युर श्रेणी में आने वाले तन्त्रग्रन्थ भी सूत्र ही, बुद्धवचन ही हैं । इनमें मूलतन्त्र के नाम से केवल एक कारिका (68) उपलब्ध है, किन्तु ग्रन्थविशेष का नाम नहीं दिया गया है। इसी प्रकार 'संवरतन्त्र' के आठ (12-15, 20-21, 81, 84), जिसकी 84 वीं कारिका नागार्जुन के 'पञ्चक्रम' के 'स्वाधिष्ठानक्रम (36) से कुछ अन्तर के साथ पठित है, उद्धरण हैं। 'गुह्य-समाज-तन्त्र' से साढ़े चार श्लोक (19, 44-46, 86) तथा 'श्रीपरमाद्यतन्त्र' के तीन बार नामोल्लेख पूर्वक साढ़े चार श्लोक (10, 39-41, 47 A) ग्रन्थ में उद्धृत हैं। तोहुकू सूची में 'परमाद्य' से प्रारम्भ होने वाले दो तन्त्रों के नाम (तो, सू. 487, 488) उल्लिखित हैं। 'तत्त्वसिद्धि' में दूसरे (488), अर्थात् 'श्रीपरमाद्यतन्त्रकलाखण्ड' से वचन लिये गये हैं। 'गुह्येन्द्रतिलक' का नाम तो एक ही बार आया है (पृ० 3), किन्तु इससे 6 श्लोक (2-7) उद्धृत हैं। इस तन्त्र का नाम भिन्न-भिन्न स्थलों पर भिन्न-भिन्न मिला है। कहीं 'गुह्येन्दुमणितिलकतन्त्रराज,[1] कहीं 'श्रीचन्द्र-गुह्यतिलकनाम महातन्त्रराज'[2] तथा कहीं पर 'गुह्येन्द्रतिलककल्पराज' आदि। शान्तरक्षित ने 'तत्त्वसिद्धि' में 'सर्वदेवसमागमतन्त्र', 'लौकिकलोकोत्तरवज्रतन्त्र' तथा 'विमतिसमुद्घाटन तन्त्र' इन तीन ग्रन्थों से अनेक उद्धरण दिये हैं, किन्तु ये तीनों नाम अब तक किसी भी रूप में ज्ञात बौद्ध या बौद्धेतर तन्त्रों में देखे-सुने नहीं गये, सर्वथा अपरिचित हैं और यहीं पर इदम्प्रथम-तया प्रकाश में आये हैं। इनमें प्रथम का आठ बार (पृ० 8, 9, 10, 15-16, 28) नाम लेकर **31** श्लोक उद्धृत (22-38, 48-59, 82-83) हैं। दूसरे से (पृ. 11) केवल दो श्लोक (42-43) तथा तृतीय से (पृ. 16-17) सात श्लोक (60-66) उद्धृत हैं। इन तीन शीर्षकों का सर्वप्रथम परिचय कराने का श्रेय शान्तरक्षित को ही जाता है।

अन्य तन्त्रों में 'सर्वकल्पसमुच्चयतन्त्र (पृ. 28) से केवल आधा श्लोक उद्धृत है (85)। इस ग्रन्थ का पूरा नाम संभवतः 'सर्वकल्पसमुच्चय नाम सर्वबुद्धसमायोग-डाकिनी-जाल-संवर-उत्तरोत्तर-तन्त्र'[4] है, जो इसकी तन्त्र-श्रेणी भी स्पष्ट कर देता है। पृ. 13 पर उद्धृत एक श्लोक (47) सम्भवतः उपर्युक्त तीनों तन्त्रों में से किसी का है, किन्तु निश्चित रूप से नहीं

1. ज्ञानसिद्धि, परिच्छेद 15, पृ० 141, ( गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह में प्रकाशित ), सारनाथ, 1987.
2. तोहुकु कैटेलाग, सं० 477
3. JBORS, XXXIII-1, 1937, p. 52
4. Tohoku Cat. No. 367

कहा जा सकता। पृष्ठ 27 की 80 वीं कारिका आंशिक रूप से हरिभद्र की आलोक टीका[1] (2·11) में प्राप्त होती है, पूर्ण रूप का आकर ज्ञात नहीं हो सका।

स्तोत्रकारों में नागार्जुन शान्तरक्षित को बहुत प्रिय हैं। पांच श्लोक (9, 11, 73-75) इनके 'बोधिचित्तविवरण'[2] (20), के 'निरुपमस्तव' (पृ. 5), 'लोकातीतस्तव' (पृ. 24 और 'अचिन्त्यस्तव' (पृ 24) पर से दो बार दिये गये हैं, किन्तु ग्रन्थों का नामनिर्देश नहीं है। चतुःस्तव[3], सुभाषितसंग्रह[4] पञ्चक्रम[5] आदि में प्राप्त इन श्लोकों में विपुल पाठान्तर है। यद्यपि स्तोत्रकार रत्नदास तथा उनके स्तोत्र 'गुणापर्यन्तस्तोत्र' में से किसी का भी नामोल्लेख नहीं है, तथापि इस ग्रन्थ का एक श्लोक (72) पहचाना गया है। यह ग्रन्थ संस्कृत में अभी तक उपलब्ध नहीं है। रत्नदास दिङ्नाग के पूर्ववर्ती थे, क्योंकि दिङ्नाग ने इनके इस स्तोत्र पर 'वस्तुकारिका'[6] की रचना की थी। पी. कार्डियर ने अपने कैटेलाग में 'गुणापर्यन्तस्तोत्र' के रत्नदास विरचित होने तथा इस पर दिङ्नाग की टीका, पदकारिका, तथा वस्तुकारिकाओं का भी उल्लेख किया है[7]। आर्यदेव (तृतीय शताब्दी) का नामतः उल्लेख (पृ. 7) करके उनके 'चतुःशतक' (5.5) का उद्धरण किञ्चित् पाठभेद के साथ दिया गया है। शान्तिदेव (7 वीं सदी) के 'बोधित्रय-विहार' (1. 10, 7.28) से दो कारिकाओं का उद्धरण है।

प्रमाणशास्त्र के आचार्यों में दिङ्नाग का नामतः तो नहीं, किन्तु श्रद्धा के साथ 'आचार्येणापि' (पृ. 27) से उल्लेख किया गया है। शान्तरक्षित के तर्क का आधार धर्मकीर्ति ही हैं, तथापि उनके 'प्रमाणवार्त्तिक' के 'प्रमाणसिद्धि' अंश से (का. 58, 221-222) केवल दो कारिकाएँ (पृ. 3, 18) उद्धृत हैं। इनका नाम बड़े आदर के साथ 'आचार्यधर्मकीर्तिपादैरपि' (पृ. 26) लिया है और इनके मत का संक्षेप अपने शब्दों में प्रस्तुत किया है।

शान्तरक्षित ने धर्मकीर्ति का नाम लेते हुए— "... सविकल्पकमपि ज्ञानमस्पष्टाभमुक्तमाचार्यधर्मकीर्तिपादैरपि लौकिकप्रमाणपरीक्षायाम्" (पृ. 27) कहा था। डा. लिण्ड्टनर

1. सन्दर्भ 15 के अनुसार।
2. Dr. Christian Lindtner : Nāgārjuniana, p. 190, Copenhagen, 1982.
3. Catuḥstava—
   (a) दिव्यवज्रवज्राचार्य (सम्पादक), काठमांडू, वि. सं. 2043.
   (b) Nagarjuniana, as in Fn. 23. (c) गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह, सारनाथ, 1987
4. Subhāṣitasaṁgrahaḥ ( C, Bendall edn. ) Le Museon, NS Vol. 4, 1903, and vol. 5, 1904, Reprints-London 1905
5. Pañcakrama L·de la Vallec Poussin, University de Gand. 1896
6. New Catalogus Catalogorum, Vol VI, p. 60, Madras, 1971.
7. उपर्युक्त पादटिप्पणी 6 देखें तथा द्रष्टव्य कार्डियर का कैटलाग II p. 10, III p 359,

के मतानुसार दिङ्नाग की 'न्यायपरीक्षा' की भांति यहाँ उक्त 'लौकिकप्रमाणपरीक्षा' भी धर्मकीर्ति की रचना है[1]। इस विषय में उन्होंने अनेक तर्क प्रस्तुत किये हैं, किन्तु प्रो. ई. श्टाइनकेलनर ने इस पर अपना वैमत्य प्रकट किया है और संस्कृत मूल तथा तिब्बती अनुवाद की वाक्य-रचना पद्धति आदि पर विचार करते हुए उनकी मान्यता निरस्त कर दी है[2]। दोनों विद्वानों के निबन्धों का परिशीलन करने के बाद हमें ऐसा प्रतीत हुआ कि प्रो. श्टाइनकेलनर का मन्तव्य सही है। 'लौकिकप्रमाणपरीक्षा' किसी ग्रन्थ का नाम नहीं है, अपितु धर्मकीर्ति के लौकिक प्रमाणों से सम्बद्ध विचारों का परिचायक प्रकरण है।

उक्त सन्दर्भों के अतिरिक्त केवल एक शिखरिणी (71) अवशिष्ट रह जाती है, जिसके आकर की चर्चा अपेक्षित है। इसके रचयिता अथवा ग्रन्थ किसी के भी नाम का निर्देश नहीं है। सम्भव है यह भी रत्नदास की ही रचना हो, किन्तु इसके परितुलन का अवसर हमें नहीं मिल पाया।

अब तक अप्रकाशित 'तत्त्वसिद्धि' का यही संक्षिप्त परिचय है।



1. पृ. 123 टि. देखिये।

2. Prof. Dr. E. Steinkellner : 'Apropos of Hindtner's two New Works of Dharmakirti'. इस निबन्ध की प्रति मुझको प्रो. श्टाइनकेलनर से 'सप्तम विश्व संस्कृत सम्मेलन, लाइडन' में मिली थी। ज्ञात नहीं है, यह कहाँ छपा।

# सुभाषितसंग्रह : श्लोकार्धानुक्रमणी

—ठिनलेराम शाशनी—

[ जैसा कि नाम से ज्ञात है—यह एक संग्रह ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ का रचनाकार अज्ञात है। विभिन्न बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों के वचनों को संग्रह कर इसकी रचना की गई है। अनेक अप्रकाशित बौद्धतन्त्र-ग्रन्थों के वचनों के अतिरिक्त अपभ्रंश और प्राकृत वचन भी इसमें उद्धृत हैं, जिनका 'धीः' के पाँचवें और चौदहवें अंक में समावेश नहीं हो पाया है, जहाँ कि इस तरह के वचनों का संकलन किया गया है। सम्पादक को पर्याप्त सामग्री उपलब्ध न होने से ग्रन्थ में अनेक अशुद्धियाँ रह गयी हैं। शोधकर्ताओं की सुविधा हेतु उक्त ग्रन्थ के पद्यांशों की श्लोकार्धानुक्रमणी दी जा रही है। प्रो० सी० वेन्डल ने इसे दो भागों में क्रमशः सन् 1903 तथा 1904 में **'Le Museon'** पत्रिका में रोमन लिपि में प्रकाशित कराया है। ]

●

# चीन में बौद्ध तन्त्र

—डॉ० बनारसी लाल—

[ तन्त्रयान एवं मन्त्रयान महायान का ही अंग है । जिन जिन देशों में महायान का प्रवेश हुआ, वहाँ तन्त्रयान का भी प्रचार एवं प्रसार हुआ । तन्त्रशास्त्र के ऐतिहासिक पक्ष के अध्ययन के लिये उन-उन देशों में बौद्ध तन्त्रों के प्रवेश का अध्ययन करना महत्त्वपूर्ण होगा, क्योंकि उन देशों में प्रारम्भ में तन्त्रों के प्रचारक भारतीय आचार्य ही थे । इस परम्परा को कालान्तर में उन देशों के आचार्यों ने अध्ययन एवं साधना द्वारा आज अक्षुण्ण बनाये रखा । इसी दृष्टि से प्रस्तुत निबन्ध में चीन में बौद्ध तन्त्रों के प्रवेश के काल तथा उन भारतीय आचार्यों का परिचय दिया गया है, जिन्होंने चीन में बौद्ध तन्त्रों का प्रचार किया । ]

यह सर्वविदित है कि भगवान् बुद्ध द्वारा प्रवर्तित बौद्ध धर्म की थेरवादी परम्परा का प्रचार दक्षिण-पूर्व एशिया के देशों, विशेष कर श्रीलंका, वर्मा और स्याम आदि में हुआ । इसकी दूसरी शाखा महायान का प्रचार-प्रसार पूर्वोत्तर एशियायी देशों में विशेषकर तिब्बत, चीन, कोरिया, जापान आदि में हुआ । महायानी बौद्ध धर्म के प्रवेश होने से तत्कालीन उन देशों की संस्कृति भी इसके प्रभाव से बौद्धमय बन गई तथा वहाँ की विशिष्ट संस्कृति से समंजस हो एक नये रूप में स्थापित हुई और वहाँ के जनजीवन को व्यापक रूप से प्रभावित किया । जिन जिन देशों में महायान का प्रचार हुआ वहाँ तन्त्र का प्रवेश भी अवश्य हुआ है, क्योंकि पारमितानय और मन्त्रनय दोनों महायान के ही भेद स्वीकृत किये जाते हैं । इसलिये बौद्ध तन्त्रों के काल-विवेचन के प्रसंग में उन देशों में बौद्ध धर्म का प्रवेश तथा बौद्ध तन्त्रों के प्रचार आदि का अध्ययन भी महत्त्वपूर्ण है । इससे हमें बौद्ध तन्त्रों के काल एवं उद्भव के सम्बन्ध में निर्णय करने के लिये पर्याप्त आधार मिल जायगा । सर्वप्रथम मध्य एशिया के रास्ते बौद्ध धर्म चीन पहुँचा और कालान्तर में तन्त्र का प्रचार भी चीन में हुआ । अतः संक्षेप में यहाँ चीन में बौद्ध तन्त्रों के प्रचार एवं विकास के सन्दर्भ में चर्चा की जा रही है ।

चीन में सर्वप्रथम बौद्ध धर्म का कब प्रवेश हुआ, यह अभी विद्वानों में विवाद का विषय है । ऐसा अनुमान किया जाता है कि ईसा पूर्व द्वितीय शताब्दी में चीन में भगवान् बुद्ध एवं बौद्ध धर्म के बारे में जानकारी थी, क्योंकि तीसरी शताब्दी के एक चीनी ग्रन्थ वेइलियो में बुद्ध का विवरण मिलता है[1] । परन्तु ऐतिहासिक रूप में चोन में बौद्ध धर्म का प्रवेश 64 ई० से प्रारम्भ होता है । हानवंशीय राजा मिंग ( 56-57 ई० ) ने स्वप्न में एक सुवर्ण पुरुष को

1. Indian literature in China and the Far East, P. K. Mukherjee, p. 5.

आकाश से उठते हुए राजप्रसाद में प्रवेश करते देखा। जब राजा ने इस स्वप्न का विवरण अपने मन्त्रियों और सलाहकारों को बतलाया और इसका अर्थ जानना चाहा, तो उन्होंने बतलाया कि यह पश्चिमी देश का फु-तो (बुद्ध) है। तब राजा इससे अत्यधिक प्रभावित हुआ और भारत से बौद्ध धर्म के ग्रन्थों और धर्मप्रचारकों को लाने के लिये एक दल भारत भेजा। यह दल काश्यप मातंग और धर्मरत्न नाम के दो आचार्यों को लेकर 64 ई० में वापस चीन पहुंचा। तभी से चीन में बौद्ध धर्म का प्रचार एवं ग्रन्थों का अनुवाद प्रारम्भ हुआ। काश्यप मातंग ने किसी सूत्र का अनुवाद नहीं किया, परन्तु धर्मरत्न द्वारा पाँच ग्रन्थों का अनुवाद किये जाने की सूचना मिलती है[1]।

इस प्रकार ईसा की दूसरी शताब्दी से बौद्ध ग्रन्थों का चीनी भाषा में अनुवाद होने लगा। प्रज्ञापारमिता सूत्रों के साथ-साथ तन्त्र के ग्रन्थों का भी अनुवाद होने लगा और चौथी पांचवीं शताब्दी तक अनेक क्रिया और चर्यातन्त्रों से सम्बन्धित ग्रन्थों का अनुवाद हो चुका था। उनमें सुस्थितमतिपरीक्षा (मायोपमसमाधि), उग्रपरिपृच्छा, तथागताचिन्त्यगुह्यनिर्देश को धर्मरक्ष[2] ने त्सिन राजवंश (266-316 ई०) के समय अनूदित किया। महामायूरीविद्याराज्ञी के अनेक अनुवाद चौथी शताब्दी से लेकर आठवीं शताब्दी तक हुए। इनमें कुमारजीव ने दक्षिणी त्सिन राजवंश (384-417 ई०) तथा श्रीमित्र ने पूर्वी त्सिन राजवंश (317-420 ई०) के समय इसका अनुवाद किया। इसके अन्य अनुवादों में थांङ राजवंश (618-907 ई०) के समय अमोघवज्र का, लीपन राजवंश (502-557 ई०) के समय संघपाल का तथा थाङ राजवंश के समय ही इत्सिंग (705 ई०) का अनुवाद मुख्य है[3]। षडक्षरविद्यामन्त्र[4] का अनुवाद पूर्वी त्सिन राजवंश (317-420 ई०) के समय हुआ। पुष्पकूटधारणी,[5] ऋद्धिमन्त्रसूत्र तथा अनन्तमुखधारणी[6] का अनुवाद बु राजवंश (220-280 ई०) के समय सम्पन्न हुआ। पुष्पकूट का एक दूसरा अनुवाद पूर्वी त्सिन राजवंश (317-420 ई०) के समय में भी हुआ[7]।

यह स्वीकार किया जाता है कि चीन में विधिवत् तन्त्र की साधना एवं अध्ययन पोश्रीमित्र के चीन पहुंचने के बाद प्रारम्भ हुआ। इन्होंने अत्यन्त गुह्य रूप से इस परम्परा की

---

1. Indian literature in China and the Far East, p. 8.
2. A Catalogue of Chines Buddhist Tripitaka–B. Nanjio No 47, 33, 23 (3)
3. नाञ्जियो, सं. 311, 310, 309, 308, 307, 307.
4. नाञ्जियो, सं. 340
5. नाञ्जियो, सं. 337
6. नाञ्जियो, सं. 335
7. नाञ्जियो, सं. 338, 339

स्थापना की[1]। यद्यपि इनसे पूर्व पूर्वी राजवंश ( 25-220 ई० ) के समय से ही धारणी मन्त्रों का अनुवाद प्रारम्भ हो चुका था[2], तथापि पोश्रीमित्र प्रथम व्यक्ति थे, जिन्होंने मन्त्र की साधना एवं अध्ययन प्रारम्भ किया। ईस्वी सन् 307-312 ई० के आसपास इनका चीन में आगमन हुआ। इनके सम्बन्ध में विख्यात है कि यह दक्षिण देश के निवासी थे, सम्भवतः कच्छ के। यह उस देश के राजकुमार थे। अपनी समस्त राजसत्ता छोटे भाई को सौंप कर स्वयं श्रमण बन गये और ई० 307-312 के आसपास चीन पहुंचे। परन्तु उस समय वहाँ राजनैतिक अस्थिरता के कारण अपना अध्ययन जारी रखने में कठिनता महसूस हुई। तब वे उत्तरी चीन छोड़ कर नान किंग चले आये[3]। वहाँ इन्होंने महामायूरी विद्याराज्ञी[4] और महाभिषेकऋद्धिधारणी[5] ग्रन्थों का अनुवाद किया। इसी प्रकार चौथी शताब्दी के अन्त में धर्मरक्ष ने भी अनेक तन्त्र और मन्त्र सम्बन्धी ग्रन्थों का अनुवाद किया। धर्मरक्ष भी दक्षिणी प्रदेश के निवासी थे, ई० सन् 381-395 ई० के मध्य इन्होंने अनेक ग्रन्थों का अनुवाद बिया। इनमें धारणीसूत्र[6] मायाकरऋद्धिमन्त्रसूत्र[7] तथा अनेक धारणी मन्त्रों[8] के ग्रन्थ हैं। इनके बाद परवर्ती काल में लियन राजवंश (502-557 ई०) के समय भी अनेक मन्त्रग्रन्थों के अनुवादों की सूचना मिलती है। इनमें समन्तभद्रधारणी[9] तथा महासप्तरत्नधारणी[10] आदि प्रमुख हैं।

इस प्रकार प्रायः यह निश्चित हो जाता है कि चौथी शताब्दी के प्रारम्भ से ही चीन में तन्त्रों का अध्ययन प्रारम्भ हो चुका था, परन्तु तत्कालीन समाज में इसका अधिक प्रचार नहीं हो पाया। इसके पीछे इसकी गुह्यता भी मुख्य रही होगी। उस समय भी चीनी समाज में अनेकविध ऋद्धि-प्रदर्शनों का उल्लेख मिलता है[11]। इस अध्ययन को तब और अधिक बल मिला, जब सातवीं-आठवीं शताब्दी के मध्य तीन भारतीय आचार्यों ने वहाँ पहुँच कर तन्त्र के अध्ययन को

---

1. चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, चाउ सियांग कुआंग।

2. नाञ्जियो, सं. 478

3. Indian Literature in China and Far East, p. 58

4. नाञ्जियो, सं. 309, 310

5. नाञ्जियो, सं. 167

6. नाञ्जियो, सं. 365

7. नाञ्जियो, सं. 479

8. नाञ्जियो, सं. 480, 481, 482, 483, 484

9. नाञ्जियो, सं 475

10. नाञ्जियो, सं. 476

11. Buddhism in China, A Historical Survey by Kenneth Chan, pp. 332,

सुदृढ़ किया। चीन में बौद्ध तन्त्रों की स्थापना करने वाले ये तीन भारतीय आचार्य हैं—शुभाकर सिंह ( 637–735 ई० ), वज्रबोधि ( 671 741 ई० ) एवं अमोघवज्र ( 705-774 ई० )। इन तीनों के चीन पहुँचने से पूर्व भी तांग राजवंश के समय पुण्योदय नाम का एक भारतीय भिक्षु 655 ई० में चीन पहुँचा था और उसने भारत में प्रचलित कुछ तन्त्रों का वहाँ प्रचार किया था। परन्तु वह चीनी लोगों को अपनी ओर आकर्षित नहीं कर पाया, क्योंकि उस समय वहाँ हुएनत्सांग का प्रभाव था। इत्सिंग का यद्यपि इस ओर झुकाव था, परन्तु आठवीं शताब्दी से पूर्व तन्त्र के किसी संगठित सम्प्रदाय का वहाँ अस्तित्व नहीं था[1]।

## शुभाकर सिंह

शुभाकर सिंह ( 637–735 ई० ) का जन्म मगध में हुआ था[2]। ये कांची के राजपुरोहित रहे। इन्होंने नालन्दा में आकर बौद्ध तन्त्रों का अध्ययन किया। 716 ई० में बौद्ध धर्म, विशेष कर तन्त्र का प्रचार करने के लिये चीन पहुँचे। वहाँ इन्होंने करीब तीस ग्रन्थों का संस्कृत से चीनी भाषा में अनुवाद किया। इनमें महावैरोचनसूत्र, जो चर्यातन्त्र का मुख्य तन्त्र-ग्रन्थ है, सुसिद्धिसूत्र तथा सुबाहुकुमारसूत्र[3] आदि प्रमुख हैं। महावैरोचनसूत्र के आधार पर ही वहाँ वज्रधातुमण्डल एवं करुणागर्भधातुमण्डल का विकास हुआ और इसी मण्डल में कालान्तर में अभिषेक क्रिया सम्पन्न होती रही। ई हांग ( 683–727 ) इनके प्रमुख शिष्य हुए और इन्होंने महावैरोचन सूत्र पर विस्तृत व्याख्या की रचना की[4]।

## वज्रबोधि

वज्रबोधि ( 660-732 ई० ) मध्यभारत के निवासी थे। इन्होंने दक्षिण भारत में बौद्ध दर्शन एवं तन्त्र का अध्ययन किया। कुछ लोग इन्हें दक्षिण भारत के मलय प्रदेश का वासी मानते हैं[5]। जीवन के उत्तरार्ध में अपने प्रसिद्ध शिष्य अमोघवज्र के साथ 719 ई० में चीन पहुंचे। कुछ लोग इनका काल 671–741 ई० के मध्य स्थिर करते हैं[6]। 71 वर्ष की अ यु में

---

1. वहीं।
2. ए० के० वार्डर के अनुसार इनका जन्म कलिंग में हुआ था ( इण्डियन बुद्धिज्म, पृ० 487 ) तथा पं० बलदेव उपाध्याय ने इन्हें दक्षिण भारत का माना है ( बौद्धदर्शन मीमांसा, पृ० 355 )।
3. History of Mantrayana in Japan Chikyo Yamamoto, p. 28.
4. History of Mantrayana in Japan, p. 106.
5. A catalogue of Chines Buddhist Tripitaka, p. 443.
6. History of Mantrayana in Japan, p. 106.

732 ई० में इनका देहावसान हुआ। 723 से 732 ई० के मध्य इन्होंने ग्यारह तान्त्रिक ग्रन्थों का चीनी अनुवाद किया। जिनमें योगतन्त्र का तत्त्वसंग्रह तथा इसका व्याख्यातन्त्र वज्रशेखर-सूत्र प्रमुख है।

**अमोघवज्र**

अमोघवज्र (705-774 ई०) के जन्मस्थान के सम्बन्ध में भी विद्वानों में मतैक्य नहीं है। कुछ विद्वान् इन्हें समरकन्द का निवासी मानते हैं तथा कुछ अन्य इन्हें श्रीलंका का। मूलतः यह उत्तर भारत के निवासी थे[1]। यह जाति के ब्राह्मण थे। 14 वर्ष की आयु में जावा में ये वज्रबोधि से मिले और बाद में 719 ई० में 21 वर्ष की अवस्था में वज्रबोधि के साथ चीन पहुंचे। प्रारम्भ में ये सर्वास्तिवादी परम्परा के अनुयायी थे, परन्तु बाद में इनका प्रवेश तन्त्र में हुआ और वज्रबोधि के साथ चीन पहुँच कर उनके अनुवाद कार्यों में सहायता की।

वज्रबोधि की मृत्यु के पश्चात् उन्हें पुनः वहाँ के राजा ने भारत एवं श्रीलंका से तन्त्र-ग्रन्थों को लाने हेतु भेजा। भारत और श्रीलंका से 746 ई० में सैकड़ों तन्त्र-ग्रन्थों के साथ ये वापस चीन पहुँचे। उन्होंने वहाँ लगभग 80 ग्रन्थों का संस्कृत से चीनी में अनुवाद किया। इनके कार्यों से प्रभावित होकर इन्हें तांग राजवंश के राजगुरु पद पर नियुक्त किया गया[2]।

इनकी शिष्य-परम्परा के साथ ही चीन में तन्त्र-परम्परा की स्थापना हुई[3] और वहाँ के आचार्य तन्त्र की साधना करने लगे। इनके शिष्यों में (Hui Kuo) हुई-काव (746–805 ई०) प्रमुख थे। इन्होंने ही बाद में चीन में तन्त्र के अध्ययन को गति दी। जापान के शिंगोन सम्प्रदाय के संस्थापक कोबोदशी (774–835 ई०) ने साक्षात् इन्हीं से तन्त्र का अभिषेक ग्रहण किया और यह परम्परा आज भी जापान में अक्षुण्ण रूप से चली आ रही है॥

●

1. A catalogue of Chines Buddhist Tripitaka, p. 444–445.
2. इनके सम्बन्ध में विस्तृत विवरण के लिये देखें—
   Encylopeadia of Buddhism, Ed. by G. Malalshekhra, Colombo, 1964, pp. 482–487. इनके द्वारा अनूदित 108 ग्रन्थों की सूची के लिये देखें—A Catalogue of Chines Buddhist Tripitaka, By B. Nanjyio, p. 445–448.
3. विस्तार के लिये देखें—चीनी बौद्ध धर्म का इतिहास, चाउ सियांग कुआंग।

# धर्मसमुच्चय : विचारदर्शन-२

—डॉ० विजयशंकर चौबे—

[ 'धीः' के XIV अंक में भिक्षु अवलोकितसिंह प्रणीत धर्मसमुच्चय का संक्षिप्त परिचय 'धर्मसमुच्चय : विचारदर्शन' शीर्षक से प्रस्तुत किया गया था। चार उदानों में आबद्ध तथा 36 वर्गों में विभक्त यह ग्रन्थ प्राच्य धर्म-दर्शन और संस्कृति के उस आदर्श को उपस्थापित करता है, जिसकी सम्प्रति आवश्यकता है। इस अंक में धर्मसमुच्चय में वर्णित आचार के विविध आयामों पर विचार किया गया है। ]

भिक्षु अवलोकितसिंह द्वारा समुद्भावित धर्मसमुच्चय में आचार पर अत्यन्त सरल, सुबोध और सारगर्भित ढंग से विचार किया गया है, जो बौद्धेतर धर्मावलम्बियों के लिये भी अनुकरणीय है। धर्मसमुच्चय में कुल 36 वर्ग हैं। ग्रन्थकार ने इन्हें चार उदानों में आबद्ध किया है। इनमें प्राच्य धर्म-दर्शन और संस्कृति के उन मूल तथ्यों को उजागर किया गया है, जो मानव जीवन के लिये अत्यन्त उपयोगी हैं। इनका परिपालन न केवल भिक्षुवर्ग, बल्कि समस्त गृहस्थ धर्मानुयायियों के लिये भी श्रेयस्कर है।

समाज में धर्म दो रूपों में व्यवहृत होता दिखता है—कर्मकाण्डमूलक और आचारमूलक। कर्मकाण्डमूलक धर्म का परिपालन यदि व्यक्तिगत हो, तो कोई बात नहीं, किन्तु जब इसे संघटित रूप से व्यवहृत किया जाता है, तो समाज में धार्मिक वैमत्य पैदा होता है। आचारमूलक धर्म व्यक्तिगत हो अथवा संघटित, वह समाज को संवारने, सुधारने और नये आदर्श प्रस्थापित करने में लगा रहता है। भारत आठ धर्मों ( हिन्दू, बौद्ध, जैन, सिख, ईसाई, यहूदी, पारसी और इस्लाम ) का घर है। यहाँ सबमें धर्म के दोनों ( कर्मकाण्ड और आचार ) रूप मिलते हैं। बौद्ध धर्म ( जिसका धर्मसमुच्चय प्रतिनिधित्व करता है ) एक ऐसा धर्म है, जिसमें कर्मकाण्ड यदि है, तो वह नाममात्र का। इससे कभी भी समाज में धार्मिक विवाद नहीं उभड़ा। बौद्ध धर्म के प्रतिष्ठापक बुद्ध ने स्वयं इसे कर्मकाण्डमूलक रूप न देकर आचारपरक जताया। उन्होंने इसे एक साधन के रूप में व्यवहृत किया। बुद्ध ने मानव की भलाई में धर्म की सीमा बनाई। उन्होंने कहा—धर्म सिर पर ढोने के लिये नहीं है[1]। वह एक बाँस के बने बेड़े के समान है, जिसके जरिये नदी को पार किया जाता है और बेड़े को वहीं छोड़ दिया जाता है। धर्म की ऐसी अवधारणा आचार से आप्लावित होती है। इसमें विकसित वृक्ष फलदायी होते हैं, जिससे समाज के हर तबके के लोग लाभान्वित होते हैं।

1. "...कुल्लूपमो मया धम्मा देसितो नित्थरणत्थाय नो गहणत्थाय" ( मज्झिमनिकाय 1.22 )।

धर्म में सत्य, अहिंसा, दान, शील, प्रज्ञा आदि सद्गुण आचारमूलक हैं। ये सभी धर्मों में मिलते हैं। इनके द्वारा मानवतावादी उदार संस्कृति की संरचना होती है। जगत्प्रसिद्ध उक्ति— "आचारः परमो धर्मः" का उत्स यहीं से हुआ है। नेक आचार द्वारा मानव अपने जीवन में सुख, शान्ति और समृद्धि को प्राप्त करता है[1]। आचार की उपादेयता अवर्णनीय है। इससे समाज में शान्ति का एकछत्र साम्राज्य स्थापित किया जा सकता है। आचार द्वारा दीर्घायुष्य, अभ्युन्नति और अक्षुण्ण धन की प्राप्ति होती है। यथा विष्णुस्मृति में कहा गया है—

आचाराल्लभते ह्यायुराचारादीप्सितां गतिम्।
आचाराद् धनमक्षय्यमाचाराद् हन्त्यलक्षणम्॥
सर्वलक्षणहीनोऽपि यः सदाचारवान् नरः।
श्रद्दधानोऽनसूयश्च शतं वर्षाणि जीवति॥

धर्मसमुच्चय में भिक्षु अवलोकितसिंह द्वारा आचार पर किया गया विचार उनके धर्म-दर्शन से अवियोज्य रूप में आबद्ध है। यहाँ धर्म आचार से निष्पन्न है। इसी अवधारणा के प्रचार-प्रसार की सम्प्रति आवश्यकता है, जिससे समाज में धार्मिक विवाद न हो। मानव मानवता का सर्वत्र पाठ पढ़ावे। इसी से सर्वजनहिताय सर्वजनसुखाय की भावना बलवती होगी। भिक्षु अवलोकितसिंह ने अपने आचार-दर्शन में आचार के उन्हीं सर्वमान्य तत्त्वों का निदर्शन किया है, जो मानवीय चरित्र को दोषों से सर्वथा दूर कर सहिष्णु बनाने और युक्तिपूर्वक तत्त्वज्ञान कराने में सम्बल प्रदान करते हैं। ग्रन्थकार ग्रन्थारंभ में सभी विकारों को विनष्ट कर देने वाले तीनों लोकों में श्रेष्ठ भगवान् को प्रणाम करते हैं[2]। आचार के इस आख्यान के साथ ही ग्रन्थकार उसके अनुष्ठान में इन्द्रियजयी और सद्धर्मी होना आवश्यक बतलाते हैं। वे आचार तथा अनाचार के परिणामों का भी प्रतिपादन करते हैं। ऐसी आचारिक सीख अन्यत्र दुर्लभ है। इस क्रम में धर्म-समुच्चय 'आचार संहिता' का निदर्शन करता है। भिक्षु अवलोकितसिंह का मत है कि हम अपने जीवन में करुणा, दान, शील, शान्ति, वीर्य, ध्यान और प्रज्ञा का परिपालन नहीं करेंगे, तो आजीवन दुःखभागी होंगे और अनायास दूसरों को भी कष्ट देंगे। आचार के अन्य कुत्सित और हेय कर्मों के दुष्परिणामों को प्रदर्शित करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि कटु वचन से कष्ट, कौसीद्य द्वारा सम्बन्ध विच्छेद और अनर्थों के उद्भावक काम, क्रोध, मोह, लोभ, तृष्णा आदि से जीव चाहे देवयोनि में ही क्यों न उत्पन्न हो, वह नरकगामी होता है।

---

1. आचाराद् विच्युतो विप्रो न वेदफलमश्नुते।
आचारेण तु संयुक्तः सम्पूर्णफलभाग् भवेत्॥ ( मनु॰ 1.109 )

2. प्रहीणसर्वास्रवनिर्मलश्रीर्यः क्लेशजम्बालनिमग्नलोकम्।
कृपागुणेनोदहरत् समेन प्रणम्यतेऽस्मै त्रिभवोत्तमाय॥ ( धर्मसमु॰ 1.1 )

धर्मसमुच्चयकार का मत है कि शरीर को केवल तपाने से अथवा अनावश्यक धार्मिक कर्मकाण्डों के अनुष्ठान से ही धर्मसंचय नहीं होता। धर्म को साधन के रूप में व्यवहृत करना चाहिये तथा उसके संरक्षण और संवर्धन के लिये सदाचार में सन्नद्ध रहना चाहिये। षट्पारमिताओं का विवेचन यहाँ इसी उद्देश्य से किया गया है। ग्रन्थकार यहाँ आगाह करते हैं कि मानव को न तो सांसारिक वस्तुओं के प्रति आसक्ति रखनी चाहिये और न ही विरक्ति। अतः चार आर्यसत्यों का अवगाहन और प्रतीत्यसमुत्पाद का परिपालन ही श्रेयस्कर है।

धर्मसमुच्चय के प्रथम उदान[1] में आबद्ध वर्ग आचार के उस स्वरूप का निरूपण करते हैं, जो मानव को इन्द्रियजयी और सद्धर्मी बनाते हैं। ग्रन्थकार के मतानुसार इन्द्रियों को वश में रखना आचार का प्रथम सोपान है। भिक्षु अवलोकितसिंह अक्रोध से क्रोध, क्षमा से क्रूरता, धर्म से अधर्म और प्रकाश के माध्यम से अन्धकार पर विजय प्राप्त करने की प्रेरणा देते हैं[2]। यथा वे स्वयं कहते हैं—

अक्रोधेन हृतः क्रोधः क्षमया क्रूरता जिता।
धर्मेण निर्जितोऽधर्मः प्रभया विजितं तमः॥ ( धर्मसमु० 1.19 )

इस प्रकार की अनेक गाथाओं का प्रणयन ग्रन्थकार ने यहाँ किया है, जिससे जितेन्द्रिय बनने की प्रेरणा मिलती है[3]।

मानव जिस आचार से भवसागर पार करते हैं, वस्तुतः वही धर्म है। कर्मकाण्डपरक लौकिक धर्म धर्म नहीं है[4]। धर्म के मर्म को तत्त्वज्ञ ही जान पाते हैं और परम पद को प्राप्त करते हैं। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

धर्मलक्षणतत्त्वज्ञः श्रुत्वा भवति मानवः।
तस्माच्छ्रुत्वा प्रयत्नेन बुद्धिः कार्या प्रयत्नतः॥
श्रुत्वा संसारविमुखां कथां सुगतदेशिताम्।
प्रहाय तृष्णां विविधां प्रयाति पदमव्ययम्॥ ( धर्मसमु० 2.14-15 )

1. जितधर्मकायवर्गाः परिवर्तो ह्यनित्यता।
अप्रमादः कामतृष्णे स्त्री च मद्येन ते दश॥ ( धर्मसमु०, पृ० 219)

2. अक्कोधेन जिने क्रोधं असाधुं साधुना जिने।
जिने कदरियं दानेन सच्चेन अलिकवादिनम्॥ ( धम्मपद 17.3 )

3. धर्मसमुच्चय 1.20-30, सम्पा० डॉ० विजयशंकर चौबे।

4. येन धर्मेण मनुजास्तरन्ति भवसागरम्।
सद्धर्मप्रवरः प्रोक्तो न धर्मो लौकिको हि सः॥ ( धर्मसमु० 2.3 )

कायिक सुख की अवहेलना करते हुए भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं—

कृतघ्नस्याविदक्षस्य नित्यं रन्ध्रप्रहारिणः।
कः कायस्य रिपोरर्थं पापं कुर्याद् विचक्षणः॥
रोगानीकमनर्थानां बहूनां भाजनं तथा।
अशुच्यङ्गस्य निकरं कायमित्यभिधीयते॥ ( धर्मसमु० 3.2–3 )

अतः शरीर पापपूर्ण विषयोपभोग हेतु नहीं, बल्कि आचार को आधार बनाकर ज्ञान रूपी नौका पर आरूढ़ होकर संसार-सागर से पार उतरने के लिये है[1]।

धर्मसमुच्चय के इसी उदान में संसार की परिवर्तनशीलता, अनित्यता और अप्रमाद के परिणाम को प्रदर्शित किया गया है। ग्रन्थकार काम से घृणा करने की प्रेरणा देते हैं। उनका मानना है कि कामी पुरुष कभी भी आचारवान् नहीं हो सकता। कामासक्त जीव सीधे नरक में जाते हैं। काम की परिणति के प्रसंग में ग्रन्थकार कहते हैं—

अतृप्तिरस्मात् कामास्ते न सुखा नापि शाश्वताः।
परिणामे महातीव्रास्तस्मात् तान् परिवर्जयेत्॥
रागाभिभूताः पुरुषा नरकालयवर्तिनः।
न रागवशगा ये तु न तेषां नरकाद् भयम्॥ ( धर्मसमु० 7.6-7 )

इस प्रकार आदर्श आचार उपस्थापित करने के लिये पतित काम का परित्याग कर देना चाहिये। कामी जन संसार में कभी भी सुख की अनुभूति नहीं कर सकते। ग्रन्थकार का आदर्श कथन यहाँ द्रष्टव्य है—

न सुखी वर्तते तावद् यस्य कामो हृदि स्थितः।
स सर्वदुःखभागार्हो नरकानुपधावति॥
न तृप्तिर्विद्यते कामैरपि भोगशतैर्नृणाम्।
यत्र सौख्यं न तत्रास्ति तृप्तिर्विषयसेविनाम्॥
सेव्यमानाः सदा कामा वर्धन्ते च मुहुर्मुहुः।
ते वर्धिता विषसमा भवन्ति विनिपातिनः॥ ( धर्मसमु० 7.94-96 )

इस प्रकार आध्यात्मिकता से आप्लावित आचारिक सुख की अपेक्षा कामसुख हीनतम है। यथा—

---

1. कथं प्राप्य हि मानुष्यं श्रेयसामालयं महत्।
न ज्ञानप्लवमारुह्य तरन्ति भवसागरम्॥ ( धर्मसमु० 3.9 )

यच्च कामसुखं लोके यच्च तृष्णोद्भवं सुखम् ।
एकस्याध्यात्मिकस्येदं कलां नार्हति षोडशीम् ॥ ( धर्मसमु० 7.93 )

व्यासभाष्य में उद्धृत वचन भिक्षु अवलोकितसिंह के कथन का शाब्दिक समन्वय करता है । यथा—

यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत् सुखम् ।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम् ॥

ग्रन्थकार अनाचारों की जननी अथवा विषयोपभोगों में अनवरत आबद्ध रखने वाली तृष्णा से सर्वथा पृथक् रहने का सत्परामर्श देते हैं । तृष्णाग्नि नरकाग्नि से भी तीक्ष्ण होती है । इसके जाल में फंसा मानव दर-दर की ठोकरें खाता हुआ नरकवास करता है[1] । यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

दुःखाद् दुःखतरं यान्ति तृष्णया परिवञ्चिताः ।
यथा यथा सुखस्याप्तिर्वर्धते जालिनी तथा ॥
जालिनीवह्निदग्धस्य नरकानुपकर्षति ।
सतृष्णस्य वितर्का ये तेषां संख्या न विद्यते ॥ ( धर्मसमु० 8.43-44 )

अतः हे देवि, तृष्णे ! तुझे नमस्कार । तू दूर रह, क्योंकि तेरे वशीभूत आचारवान् भी अनाचार में लग जाते हैं और दुर्गम स्थानों पर भटकने लगते हैं । इसी व्यंग्यात्मक रहस्य को प्रस्थापित करते हुए किसी ने कहा है—

तृष्णे ! देवि ! नमस्तुभ्यं यया वित्तान्विता अपि ।
अकृत्येषु नियोज्यन्ते भ्राम्यन्ते दुर्गमेष्वपि ॥

आचार के अनुपालन में स्त्रीगमन परम बाधक है । स्त्रीजुगुप्सा नामक वर्ग में भिक्षु अवलोकितसिंह स्त्रियों से सर्वथा पृथक् रहने की बात करते हैं । उनका कहना है कि स्त्रियाँ देव, असुर, नर, यक्ष, पिशाच और उरग आदि को अपनी माया में समेट लेती हैं । ये सभी अनर्थों की जननी हैं । यथा—

स्त्रियो मूलं हि पापस्य धननाशस्य सर्वथा ।
स्वहिते येन निरताः कुतस्तेषां भवेत् सुखम् ॥

---

1. मनुजस्स पमत्तचारिनो तण्हा वड्ढति मालुवा विय ।
सो प्लवति हुराहुरं फलमिच्छव वनस्मि वानरो ॥ ( धम्मपद 24.1 )

अनर्थकर्मरतयः शाठ्येर्ष्याबहुलाः स्त्रियः ।
लोकद्वयविनाशाय पुरुषाणामवस्थिताः ॥ ( धर्मसमु० 9.1-2 )

अतः आचारवान् पुरुष के लिये स्त्रीवर्जन ही श्रेयस्कर है[1] ।

धर्मसमुच्चय में मद्यपायी की भरपूर निन्दा की गई है। ग्रन्थकार कहते हैं कि मद्यसेवी की बुद्धि चंचल होती है और चंचलमति का व्यक्ति सदाचारी नहीं हो सकता। अतः सदाचारी को मद्यसेवन का सर्वथा प्रतिरोध करना चाहिये। यथा—

मद्यपानं न सेवेत मद्यं हि विषमुत्तमम् ।
नश्यन्ति कुशला धर्मा मद्यपाननिषेवणात् ॥
यः सेवते सदा मद्यं तस्य बुद्धिरसंस्थिता ।
बलबुद्धी न धर्मोऽस्ति तस्मान्मद्यं विवर्जयेत् ॥ ( धर्मसमु० 10.1-2 )

अतः तन, मन और धन के नाशक तथा अनाचार के उत्प्रेरक मद्य का तिरस्कार करना चाहिये[2] । ग्रन्थकार मद्यपान को मरण से भी निकृष्ट मानते हैं—

सम्भावितस्य मरणं मद्यपानं प्रकीर्त्यते ।
हालाहलादभ्यधिकं कारावासाधिकं च तत् ॥ ( धर्मसमु० 10.30 )

धर्मसमुच्चय के दूसरे उदान[3] में चित्त, वाक्, कर्म तथा संयोजन वर्ग पर विधिवत् विचार किया गया है। यहाँ भिक्षु अवलोकितसिंह ने आचार के उस विचार का प्रतिपादन किया है, जो सर्वथा स्तुत्य है। इसी उदान में ग्रन्थकार ने पाप, नरक, प्रेत, तिर्यक्, क्षुधा और कौसीद्य के स्वरूप का निरूपण कर समाज में फैलने वाले अनाचार से आगाह किया है।

वस्तुतः शान्त चित्त से ही सदाचार का पालन किया जा सकता है। अतः चित्त के वश में न जाकर चित्त को ही अपने अधीन रखना चाहिये, अन्यथा अनाचार का होना स्वाभाविक है। ग्रन्थकार कहते हैं—

---

1. पापसेवी सुमृष्टाशी नरो भद्रं न पश्यति ।
उद्युक्तो वीर्यवान् धीरो धार्मिकः स्त्रीं विवर्जयेत् ॥
दक्षो हेतुफलश्रद्धो नरः कल्याणवान् भवेत् । ( धर्मसमु० 9.91 )

2. मद्यात्परिभवो लोके कार्यहानिर्धनक्षयः ।
अकार्यकरणं मोहात् मद्यं त्यज ततः सदा ॥ ( रत्नावली 2.46 )

3. चित्तं च वाक् तथा कर्म संयोजनं तु पापकम् ।
नरकप्रेततिर्यक्क्षुत्कौसीद्यानि विदुर्दश ॥ ( धर्मसमु०, पृ० 191 )

चित्ताधीनं भवेत् पापं संसारः परिकीर्तितः।
चित्तप्रत्ययजं ह्येतद् हेतुप्रत्ययसम्भवम् ॥
चित्तेन वञ्चिताः सत्त्वाः पापस्य वशमागताः।
गच्छन्ति नरकं पापात् कारणाग्रमहाभयात् ॥ ( धर्मसमु० 11.15-16 )

ग्रन्थकार भिक्षु अवलोकितसिंह चित्तदमन को श्रेयस्कर बतलाते हुए कहते हैं—

चित्ताधीनानि वर्तन्ते सर्वकर्माणि देहिनाम्।
तस्माच्चित्तं सदा दान्तं नयते पदमच्युतम् ॥

दुर्विषह्यस्य लघुना यत्र तत्र निपातिना।
चित्तस्य दमनं साधु चित्तं दान्तं सुखावहम् ॥
येन चित्तं सदा दान्तं तेन दोषाः सदा जिताः।
जितदोषस्य धीरस्य दुःखं नैव प्रपद्यते ॥ ( धर्मसमु० 11.30-32 )

अतः अशान्त, अतिचतुर, अभिमानी और इतस्ततः भ्रमणशील चित्त[1] को आचार द्वारा अपने वश में रखे रहना चाहिये। यथा—

न गच्छेच्चित्तवशतां गच्छेद् धर्मवशे सदा।
धर्मचारी सुखी नित्यं पापचारी न शर्मभाक् ॥ ( धर्मसमु० 11.17 )

साखी में उद्धृत कबीर का पद—"ऐसी बानी बोलिये मन का आपा खोय। औरन को शीतल करे आपहु शीतल होय ॥" निश्चय ही मूर्त अथवा अमूर्त रूप में धर्मसमुच्चय से प्रभावित है। ग्रन्थकार सत्य और मधुर बोलने की प्रेरणा देते हैं। सत्यवचन के आगे सभी प्रकार के सांसारिक सुख और सौन्दर्य तुच्छ हैं। यह परमाभूषण है[2]। सत्यवचन सदाचारी को सम्बल प्रदान करते हैं। ग्रन्थकार कहते हैं—

प्रदीपः सर्वधर्माणां साधूनां रत्नवत् प्रियम्।
स्वर्गस्य च परं वर्त्म सत्यमुक्तं गतज्वरैः ॥
सत्यं नहि दिवं याति मोक्षस्याऽसत्यवादिनः।
सत्यहीना हि पुरुषाः पशुतुल्याः प्रकीर्तिताः ॥

---

1. दुन्निग्गहस्स लहुनो यत्थकामनिपातिनो।
चित्तस्स दमथो साधु चित्तं दन्तं सुखावहम् ॥ ( धम्मपद 3.3 )

2. केयूरा न विभूषयन्ति पुरुषं हारा न चन्द्रोज्ज्वलाः
न स्नानं न विलेपनं न कुसुमं नालङ्कृता मूर्धजाः।
वाण्येका समलङ्करोति पुरुषं या संस्कृता धार्यते
क्षीयन्ते खलु भूषणानि सततं वाग्भूषणं भूषणम् ॥ ( भर्तृहरिशतक )

जघन्यानां जघन्यास्ते येषां सत्यं न विद्यते।
सत्यं धर्मस्य सोपानं ज्योतिषामाकरो महान् ॥
पन्थाश्च मोक्षधर्माणां धनानां धनमुत्तमम्।
पापकैश्च परित्राणं सत्यमुक्तं मनीषिभिः ॥ ( धर्मसमु० 12.11–14 )

सत्कर्म द्वारा मानव इहलोक और परलोक दोनों को ही संवारता, सुधारता और सारगर्भित बनाता है। धर्मसमुच्चय में कर्म की तीन रूपों में चर्चा की गई है। यथा—शुभ, अशुभ और अनावश्यक। शुभ कर्म आचार के उन्नायक और अशुभ कर्म अनाचार के प्रेरक हैं[1]। अनावश्यक कर्म निरर्थक हैं। इनका मतलब अरण्यरुदन से है। अतः समाजोपयोगी शुभ कर्म ही सदाचारी को अमल में लाना चाहिये, जिससे सर्वत्र आचारिक दर्शन का वर्चस्व बढ़े। ग्रन्थकार इस जगत् को क्षणिक बतलाते हुए सदाचार द्वारा इहलोक और परलोक दोनों को ही सँवारने की बात करते हैं—

अनित्याः सर्वसंस्कारा जलबुद्बुदसन्निभाः।
तस्मात् सुचरितं कर्म लोके मर्त्ये परत्र च ॥ ( धर्मसमु० 13.34 )

लोभ, द्वेष, मान, दृष्टि, विचिकित्सा, औद्धत्य और मोह 'संयोजन' ( बन्धन ) कहलाते हैं। इनके जाल में आबद्ध रहने पर आचार का अनुपालन असंभव है। संयोजन अनाचार के उत्प्रेरक हैं। अतः ग्रन्थकार संयोजन के हेतु ज्ञानतुल्य आचार के अवलम्बन का आग्रह करते हैं—

ज्ञानशस्त्रेण तां छित्वा निर्मुक्ता विगतज्वराः।
प्रयान्ति निर्वृतिं धन्या यत्र ज्ञान्येव विद्यते ॥
सदृशं हि फलं हेतोः कथयन्ति मनीषिणः।
हेतोरसदृशं नैव फलं पचति देहिनाम् ॥
हेतुप्रत्ययसम्बद्धजन्मप्रत्ययसङ्गताः ।
यथा बद्धा हि संसारे प्रमुच्यन्ते न देहिनः ॥ ( धर्मसमु० 14.1–3 )

अतः संसार में अपने अनन्य सम्बन्धियों के सदृश मूल्यवान् और सारगर्भित आचार का अनुपालन करे, जिससे सर्वत्र सुख मिले—

मातृवत् पितृवच्चैव मित्रवद् बन्धुवत् सदा।
धर्मो वै देशितो बुद्धैरिह लोके परत्र च ॥ ( धर्मसमु० 14.8 )

भिक्षु अवलोकितसिंह नरक, प्रेत और तिर्यग्योनि में उद्भव का कारण पाप अथवा अनाचार बतलाते हैं। यह परिवर्तनशील संसार दुःखाक्रान्त है। इसके ऊपर क्षुधा ( भूख ) का

1. सुकृतैः सुरलोकेषु दुष्कृतैश्च तथाप्यधः।
यद् दुःखं कर्मफलजं जायते कटुकोदयम् ॥ ( धर्मसमु० 13.6 )

आधिपत्य है। ग्रन्थकार इसका वर्णन अवर्णनीय मानते हैं। क्षुधा पीड़ित अनाचार का ही अवलम्बन करता है[1]। अतः आचार में संलिप्त हो—

एवंविधा दुःखपरम्परा हि सत्त्वः कुकर्मेषु मतिं न कुर्यात्।
लोके त्रिदोषानलसम्प्रदीप्ते कुर्यात् परां शान्तिकृपामृतेन ॥ ( धर्मसमु० 20.32 )

कौसीद्य समाज का शर्मनाक कृत्य है। इसमें आलस्य, अकर्मण्यता और कुशल धर्मों में अनुत्साह अनुस्यूत है[2]। इससे समाज में अनाचार की अभिवृद्धि होती है। ग्रन्थकार कौसीद्य से दूर रहना दुःख से निवृत्त रहना मानते हैं—

न कौसीद्ये मतिं कुर्यात् कुशीले शीलकामुकः।
संसारे सीदति नित्यं न च दुःखात् प्रमुच्यते ॥ ( धर्मसमु० 20.29 )

अतः शान्ति सम्प्राप्ति हेतु सत्कर्मों में संलग्न हों। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

एवंविधा दुःखपरम्परा हि सत्त्वः कुकर्मेषु मतिं न कुर्यात्।
लोके त्रिदोषानलसम्प्रदीप्ते कुर्यात् परां शान्तिकृपामृतेन ॥ ( धर्मसमु० 20.32 )

करुणा, दान, शील, शान्ति, वीर्य, ध्यान और प्रज्ञा सदृश आचार संसार में सर्वमान्य हैं। इनके अभाव में धर्म के मर्म का निदर्शन नहीं किया जा सकता। ग्रन्थकार अपने आचार-दर्शन में इनका विधिवत् विवेचन करते हैं। यहीं से महायान के पारमिता विचारों का अवगाहन किया जा सकता है, जो निर्वाण-प्राप्ति के सर्वोत्तम साधन हैं। धर्मसमुच्चय के तीसरे उदान[3] में ग्रन्थकार बुद्धोपदिष्ट चार आर्यसत्यों का विवेचन करते हैं। इनके परिपालन से जीव परमानन्द की प्राप्ति करता है[4]। वस्तुतः वही मार्ग श्रेष्ठ है, जिससे जीव की नश्वरता समाप्त हो जाय और वह समाज में आदरणीय बना रहे—

स मार्गो देशकः श्रेष्ठो यो मार्गो भाषितः शिवः।
येन मार्गेण प्राचीना ध्रुवं याता मनीषिणः ॥ ( धर्मसमु० 29.15 )

---

1. संसार प्रायशो दुःखं त्रैधातुकक्षुधामयम्।
येनेमे पीडिताः सत्त्वाः कुर्वन्त्यशुभमात्मनः ॥ ( धर्मसमु० 11.1 )
2. मोहः प्रमादः कौसीद्यमश्राद्धचं स्त्यानमुद्धतिः।
सर्वदाऽकुशले विलष्टे त्वाह्रीक्यमनपत्रपा ॥ ( अभिधर्मकोश 2.26 )
3. करुणादानशीलानि क्षान्तिर्वीर्यमथापि च।
ध्यानं प्रज्ञाऽथ निर्वाणे मनो भिक्षुश्च ते दश ॥ ( धर्मसमु०, पृ० 243 )
4. सत्यानि चत्वारि शिवानि तानि सुभावितान्येव समीक्ष्य विद्वान्।
सुचिन्तको जातिजराभयेभ्यः प्रमुक्तये पारमुपैति शान्तः ॥ ( धर्मसमु० 29.1 )

भिक्षु अवलोकितसिंह आबाल-वृद्ध, नर-नारी और गृहस्थ जीवननिर्वाह करने वालों के करणीय-अकरणीय कर्मों का निर्धारण करते हुए भिक्षुवर्ग के लिये भी आवश्यक आचार पर विचार करते हैं। उनका कहना है कि जो अदत्तादान से विरत हो, सदैव सत्कर्मों में सन्नद्ध हो, इन्द्रियों पर विजय प्राप्त किये हुए हो और उद्धरणीय आचार का उपस्थापक हो, वही श्रेष्ठ भिक्षु है। श्रेष्ठ भिक्षु समदर्शी होता है। वह सुख-दुःख, लाभ-हानि और मित्र-अमित्र के भेद से परे होता है[1]। आचारवान् भिक्षु के स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

योन हृष्यति हर्षेषु भयेषु न बिभेति च।
मुक्तो हर्षभयोद्वेगैर्भिक्षुर्भवति तादृशः ॥
जन्ममरणतत्त्वज्ञः सुरासुरनमस्कृतः।
परावरज्ञः सत्त्वानां भिक्षुर्भवति तादृशः ॥
सङ्घाटिमात्रसंहृष्टः सञ्चयेषु न रज्यते।
अल्पेच्छो ब्रह्मचारी यो भिक्षुर्भवति तादृशः ॥ ( धर्मसमु० 30.49–51 )

अतः जो हर्ष-विषाद, जन्म-मरण आदि सांसारिक जीवन में समभाव से अपने आचार का अनुपालन करे, वही सर्वोत्तम है[2]। ग्रन्थकार के अनुसार आचारवान् ही धर्मज्ञ और सर्वश्रेष्ठ साधु है—

असंसक्ता मतिर्यस्य मिथ्याकर्मसु सर्वदा।
अपक्षपाती धर्मज्ञो न स गच्छति दुर्गतिम् ॥
दोषपङ्के मनो यस्य न लिम्पति कथञ्चन।
एकारामविहारी यो निराशो मुनिरुच्यते ॥
निर्मुक्तो विमलाचारो निवृत्तमलकल्मषः।
मुक्तो यो विषयैः सर्वैरारण्यो मुनिरुच्यते ॥ ( धर्मसमु० 30.166-168 )

भिक्षु अवलोकितसिंह ने धर्मसमुच्चय के चौथे उदान[3] में पुण्य, देव, सुख, मित्र और राजा के आचार पर सम्यक्तया विचार किया है। पुण्य करने वाला प्राणी परमानन्द की प्राप्ति करता है। पुण्य के समान संसार में कोई वस्तु नहीं है। यथा ग्रन्थकार कहते हैं—

---

1. अर्थानर्थौ समौ यस्य लाभालाभौ तथैव च।
सुखदुःखसमायुक्तो भिक्षुः स खलु कथ्यते ॥
मित्रामित्रप्रहीणो यः समचेता जितेन्द्रियः।
बिभेति यो न विषयैः विज्ञेयस्तादृशो यतिः ॥ ( धर्मसमु० 30.5–6 )

2. यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः।
हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तो यः स च मे प्रियः ॥ ( गीता 12.15 )

3. पुण्यदेवसुखैर्मित्रराजस्तुतिभिरन्वितः।
सद्धर्मस्मृतिवैपुल्यैर्गृहीतोऽयं समुच्चयः ॥ (धर्मसमु०, पृ० 278 )

रमणीयानि पुण्यानि फलं तेषां परं शुभम् ।
तस्मात् कुरुत पुण्यानि नास्ति पुण्यसमं धनम् ॥ ( धर्मसमु० 31.1 )

भिक्षु अवलोकितसिंह पुण्य कर्म को सदाचार और पाप को अनाचार शब्द से अभिहित करते हुए कहते हैं—

धर्मचारी हि पुरुषः सुखात् सुखमवाप्नुते ।
निर्मलश्च परां शान्ति क्षिप्रमेवाधिगच्छति ॥
तस्मात् कुरुत पुण्यानि यन्नित्यं साम्परायिकम् ।
विचित्रं हि कृतं पुण्यं विचित्रं परिपच्यते ॥
धर्माधर्मप्रधानस्य जोवलोकस्य सर्वतः ।
शमत्राणो यथा धर्मस्तस्माद् धर्मरतो भवेत् ॥ ( धर्मसमु०31.12-14 )

आचारवान् पुरुष देवताओं के समान होता है[1] । उसे देवलोक के अनुपम सुख मिलते हैं । वस्तुतः सदाचार का पालन और अनाचार का परित्याग ही सुख है । सुख के स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

अनुत्तरेषु सौख्येषु ध्यानोपात्तेषु ये रताः ।
तेषां सुखं यथावत् स्यान्निर्वाणपुरदर्शकम् ॥ ( धर्मसमु०31.1 )

ग्रन्थकार अनाचार से पृथक् कर सदाचार में सन्नद्ध करने वाले मित्र की प्रशस्ति करते हैं[2] । उनका कहना है कि सदाचारी सुहृद् से सुख और दुराचारी से दुःख की प्राप्ति होती

---

1. शुभचारी सदा दानी सर्वभूतदयारतः ।
दानमैत्र्या सदा युक्तो देवानां समतां व्रजेत् ॥
मिथ्याकामैर्विमुक्तो यः सत्पथाभिरतः सदा ।
निर्वाणकाङ्क्षी विमलो देवानामन्तिकं व्रजेत् ॥ ( धर्मसमु० 33.28, 31 )

2. तन्मित्रं मित्रमित्युक्तं यन्मित्रं साम्परायिकम् ।
निवर्तयति यः पापाद् व्यसनाच्चापि रक्षति ॥
प्रवेशयति यन्नित्यं तद्धितं साम्परायिकम् ।
मित्रं भवति तन्नृणां न मित्रं पापकारकम् ॥ ( धर्मसमु० 34.1-2)
पापान्निवारयति योजयते हिताय गुह्यं निगूहति गुणान् प्रकटीकरोति ।
आपद्गतं च न जहाति ददाति काले सत्सङ्गतिः कथय किं न करोति पुंसाम् ॥ (भर्तृहरिशतक)

है[1]। यथा—

संश्लेषजा गुणा दृष्टा दोषाः संश्लेषजातयः।
लक्षणं गुणदोषाणामिदमुक्तं स्वभावजम्॥
यशसा युज्यते यो हि नित्यं साधुसमागमात्।
असाधुसङ्गमाच्छीघ्रं प्रयाति पुरुषाधमः॥ ( धर्मसमु० 34.6-7 )

भिक्षु अवलोकितसिंह के अनुसार सदाचारी राजा का शासन जनता के लिये सर्वोत्तम होता है[2]। लोभनिर्मुक्त, धार्मिक और इन्द्रियजयी राजा स्वर्गलोक में जाता है—

भुवं परिजनं पश्यन् धर्मचारी जितेन्द्रियः।
स राजा धार्मिको धीमान् स्वर्गलोकोपपत्तये॥
नियतं यः करं काले धर्मेण परिभुञ्जते।
स राजा लोभनिर्मुक्तो यामानामधिपो भवेत्॥ ( धर्मसमु० 35.1-2 )

अतः सदाचार में सन्नद्ध तथा प्रजा की भलाई में लीन राजा शरच्चन्द्र की भाँति देवताओं में शोभायमान होता है। यथा—

सत्कर्मनिरतो भृत्यो नृपे सद्गुणशालिनि।
जनो निर्मलतां याति शरच्चन्द्र इवाम्बरे॥
हेतुलक्ष्यविधिज्ञा ये अविरुद्धाः परस्परम्।
सम्यक् स्वाम्यर्थकर्तारो देवानां वशमागताः॥ (धर्मसमु० 34.37-38)

निर्विघ्न अभीष्ट की प्राप्ति के लिये आचारवान् ग्रन्थकार द्वारा प्रार्थना करने की परिपाटी रही है। इसका परिपालन भिक्षु अवलोकितसिंह ने भी किया है। चौथे उदान में ही समाजोद्धारक भगवान् बुद्ध की स्तुति की गई है। मंगलपरक इस स्तुति में भी कहा गया है कि इससे दान,

---

1. सद्भिरेव सहासीत सद्भिः कुर्वीत सङ्गतिम्।
सद्भिर्विवादं मैत्रीं च नासद्भिः किञ्चिदाचरेत्॥ ( सूक्तिसौरभ )
यादृशो यस्य संसर्गो भवेत्तद्गुणदोषभाक्।
अयस्कान्तमणेर्योगादयोऽप्याकर्षको भवेत्॥ ( नीतिशतक )

2. धार्मिकं पालनपरं सम्यक् परपुरञ्जयम्।
राजानमभिमन्यन्ते प्रजापतिमिव प्रजाः॥ ( नीतिसार )

शील, शान्ति, प्रज्ञा आदि पवित्र आचारों के अनुपालन की प्रेरणा और जीव को अनन्त सुख की प्राप्ति होती है। यथा—

सर्वप्रज्ञाकराग्राय सर्वध्यानाग्रवेदिने।
सर्वरत्नोत्तमार्याय नमोऽम्लानाग्रदर्शिने॥
इयं सा लोकनाथस्य विप्रयुक्तस्य तायिनः।
प्रतिमा दृश्यते शान्ता मोक्षमुद्घाट्यकारिका॥
समर्चतीमां नित्यं यः पुरुषः शान्तमानसः।
स मुच्यते भवभयान्निर्वृतिं चाधिगच्छति॥
एतच्छान्तपदं रम्यमेतन्नैष्ठिकमुच्यते।
यदयं भाषते धर्मं निर्वाणपुरदेशिकः॥
अस्य वाक्यं समालम्ब्य पुरुषाधीनविक्रमाः।
आकर्षन्ति पदं नित्यं यदनन्तसुखावहम्॥ ( धर्मसमु० 36.4-8 )

भारत विभिन्न संस्कृतियों का संगम-स्थल है। यहाँ नाना प्रकार के आचार-विचार आये और घुल-मिल गये। किन्तु भारतीय संस्कृति की जीवन्तता अक्षुण्ण रूप से बनी हुई है। इसने आयातित सभी संस्कृतियों का सम्मान किया। उनके अभ्युदय में सहायता की। इसका मूर्त रूप भिक्षु अवलोकितसिंह प्रणीत धर्मसमुच्चय से आंका जा सकता है। प्रत्यक्ष अनुभव से यह प्रतीत होता है कि धर्मसमुच्चय सम्प्रति उतना ही नवीन आचार का उपस्थापक और स्फूर्तिदायक है, जितना भिक्षु अवलोकितसिंह के समय था। इसके संदेश का प्रभाव न केवल दार्शनिक अथवा विचारपरक है, बल्कि आचार के उस रूप को भी उपस्थापित करता है, जिसकी आज आवश्यकता है। इसी से सर्वधर्मसमभाव और उच्च आदर्शों की स्थापना संभव है। इस प्रकार भिक्षु अवलोकितसिंह द्वारा समुद्भावित धर्मसमुच्चय को यदि 'आचार संहिता' के रूप में अभिहित किया जाय तो समीचीन होगा, क्योंकि इसमें आचार के उच्चतम उदाहरण सन्निविष्ट हैं और हमें उत्कृष्ट विचारदर्शन की ओर प्रवृत्त करते हैं॥



# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 14वें अंक में 68 हस्तलिखित तन्त्र ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में 104 अन्य महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है। ]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अध्येषणागाथा<br>Adhyeṣaṇāgāthā | | RAK<br>„ | 1/1696 K<br>1/1696 Kha |
| अष्टडाकिनीमन्त्र<br>Aṣṭaḍākinīmantra | | MCBMBLJ | DH. 38-B |
| अष्टमङ्गलार्चनगाथा<br>Aṣṭamaṅgalārcanagāthā | बुद्धभाषित<br>Buddhabhāṣita | „ | CH. 200-B |
| अहोरात्रव्रत<br>Ahorātravrata | | RAK<br>„<br>CABATON<br>IASWR<br>SMTUL<br>RASGBI | 4/18<br>Reel No. H. 388/14<br>14<br>MBB-II-3<br>54<br>71 |
| अवयविप्रतिषेधसाधन<br>Avayavipratiṣedhasādhana | | NLK | 261 |
| आत्रेयतिलक<br>Ātreyatilaka | | IASWR<br>RAK | MBB-I-61<br>3/259 |
| आदिकर्मप्रदीप<br>Ādikarmapradīpa | अनुपमवज्र<br>Anupamavajra | RASJBI<br>SMTUL | 69<br>57 |
| आर्याष्टाङ्गपोषधानुशंसा<br>Āryāṣṭāṅgapoṣadhānuśaṃsā | | IASWR | MBB-II-151 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | folding Book | Comp. | |
| ,, | ,, | ,, | ,, | |
| ,, | ,, | 42 ( 1b–42b ) | | |
| ,, | ,, | 22 | | |
| ,, | ,, | 26 | | |
| ,, | ,, | 31 | ,, | |
| Paper | Dev. | 1–14 | | |
| NP | N | 17 | | 1849.A.D.,M.F. CIHTS |
| Paper | ,, | 15 | | |
| ,, | | 14 | | |
| NP | ,, | 1 | | |
| ,, | ,, | 14 | Comp. | M.F. CIHTS |
| ,, | ,, | 12 | ,, | |
| PL | ,, | 13 | | Fol. 11 is missing. |
| ,, | Siddhānta | 13 | | Fol. 2 is damage. |
| ,, | N | 5 | | M.F. CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| आर्यवसुधारामहाविद्या Āryavasudhārāmahāvidyā | | GOS | 10488 |
| आर्यसिद्धैकवीरसाधनसंग्रह Āryasiddhaikavīrasādhanasaṁgraha | | RAK | 4/2372 |
| आर्यहलाहलहृदय Āryahalāhalahṛdaya | | ,, | 4/949 |
| क्रमसाधनोपायिका Kramasādhanopāyikā | | ,, | 3/290 |
| कुमारिकार्चननिमित्तोपदेश Kumārikārcananimittopadeśa | | ,, | 1/1697 (Kha[2]) |
| कोषकारिका Koṣakārikā | | NLK | 1/139 |
| गर्भाधानादिपापपरिमोचन Garghādhānādipāpaparimocana | | RAK | 5/281 |
| गाथासंग्रह Gāthāsaṁgraha | | ,, | Reel No. H. 162/21 |
| | | ,, | ,, ,, E. 396/13 |
| गुणधर्मप्रकाश Guṇadharmaprakāśa | | ,, | 3/796 |
| गुणरत्नमाला Guṇaratnamālā | | ,, | 4/696 |
| गुरु-अध्येषणाविधि Guru-adhyeṣaṇāvidhi | | ,, | 4/1154 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 5 | | 1755 A. D. |
| ,, | ,, | 151 | | |
| ,, | ,, | 13 | Comp. | |
| ,, | ,, | 41 | Incomp. | Damage. |
| PL | Bhujimol | 3 | Comp. | |
| ,, | ,, | 14 | Incomp. | |
| NP | N | 26 | | |
| ,, | ,, | 20 | Comp. | |
| ,, | ,, | 15 | ,, | |
| ,, | ,, | 384 | | |
| ,, | Dev. | 19-38 | Damage | |
| ,, | N | Folding Book | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| गोरक्षोपाख्यान Gorakṣopākhyāna | | RAK | 1/365 |
| घोरपञ्जिकायोगेश्वरमुख्याख्यान Ghorapañjikāyogeśvaramukhyākhyāna | | ,, | 5/218 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धिमनोद्धारविधि Tattvajñānasaṁsiddhimanoddhāravidhi | | MCBMBLJ | DH. 33 |
| तत्त्वसमीक्षा Tattvasamīkṣā | | RAK | 4/1696 |
| तत्त्वसिद्धिमन्त्रनीतिशास्त्रपरमरहस्य Tattvasiddhimantranītiśāstra-paramarahasya | कुद्दालपाद Kuddālapāda | ,, | 3/755 |
| तत्त्वानुसन्धान Tattvānusandhāna | | ,, | 4/795 |
| तत्त्वोपदेश Tattvopadeśa | | ,, | 1/35 |
| तथागतप्रतिबिम्बप्रतिष्ठानुशंसावर्णनधर्मपर्याय Tathāgatapratiṿimbapratiṣṭhānu-saṁsāvarṇanadharmaparyāya. | | RASB | 81/4758 |
| तथागतप्रशंसा Tathāgatapraśaṁsā | | RAK | Reel No. E. 415/2 |
| ताराप्रसंग Tāraprasaṅga | | ,, | 4/1033 |
| ताराबोंधये उत्पातकथा Tārābodhaye Utpātakathā | | RASB | 93/4756A |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 27 | | |
| ,, | ,, | 8 | Comp. | |
| ,, | ,, | 10 | | |
| ,, | ,, | 95 | ,, | |
| ,, | Dev. | 4 | Incomp. | दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला–१में मुद्रित अचिन्त्याद्वय-क्रमोपदेश से अभिन्न । |
| ,, | N | 27 | Comp. | |
| ,, | ,, | 2 | Incomp. | |
| PL | ,, | 8 | | |
| NP | Dev. | 3 | | N. S. 385 |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 20 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| त्रिरत्नगाथा Triratnagāthā | | MCBMLJ | CH. 505 |
| दशानिवारणविधि Daśānivāraṇavidhi | | IASWR | MBB-II-251 |
| द्वादशाङ्गक्रियाविधि Dvādaśāṅgakriyāvidhi | | ,, | MBB-II-98 |
| दीपङ्करवस्तुपटल Dīpaṁkaravastupaṭala | | ,, | MBB-I-94 |
| | | RAK | 4/2543 |
| धनप्रकाशिका Dhanaprakāśikā | | ,, | 3/772 |
| नरकवर्णन Narakavarṇana | | ,, | Reel No. H. 167/6 |
| नवग्रहभावना Navagrahabhāvanā | | IASWR | MBB-II-226 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 2 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 70 | | M. F. CIHTS |
| ,, | ,, | 27 | | 1930 A. D., M. F. CIHTS |
| ,, | ,, | 92 | | M. F. CIHTS |
| ,, | ,, | 73 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 5 | ,, | |
| ,, | ,, | 10 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 15 | | M. F. CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चबुद्धोत्पत्तिकथा Pañcabuddhotpattikathā | | RAK | Reel No E. 1440/8 |
| | | ASHA | RN. No. 711 |
| पञ्चरक्षाविधान Pañcarakṣāvidhāna | | RAK | Reel No. E. 1540/12 |
| पञ्चरक्षासूत्र Pañcarakṣāsūtra | | ,, | ,, ,, E. 459 |
| | | ,, | ,, ,, E. 276/6 |
| पद्मपाणिसुन्दराष्टक Padmapāṇisundarāṣṭaka | | ,, | ,, ,, E. 4/7 |
| | | ,, | ,, ,, I. 6/7 |
| परमगम्भीरोत्तानक्रम Paramagaṁbhīrottānakrama | | JBORS | XXVI-12-130 |
| परमरहस्यसुखाभिसंबोधिक्रम Paramarahasyasukhābhisaṁbodhikrama | | NLK | 104 |
| पादस्थापन, रत्नन्यासविधि Pādasthāpana, Ratnanyāsaviddhi | | IASWR | MBB-II-254 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 7 | Comp. | |
| ,, | ,, | 5 | ,, | |
| ,, | ,, | 55 | | |
| ,, | ,, | 147 | ,, | |
| ,, | ,, | 172 | ,, | |
| ,, | ,, | 3 | ,, | |
| ,, | ,, | 3 | ,, | |
| Paper | Kutil | 156 | ,, | |
| PL | N | Folding Book | | |
| NP | ,, | 14 | | M.F. CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पापमोचनानुमोदन Pāpamocanānumodana | | IASWR | MBB-II-270 |
| पीठनिर्णय Pīṭhanirṇaya | | RAK | 3/241 |
| प्रज्ञाभिषेक Prajñābhiṣeka | | MCBMBLJ | CH. 296-P |
| प्रतापाभिषेकविधि Pratāpābhiṣekavidhi | | ASHA | RN. No. 132 |
| बुद्धक्षेत्रगुणालङ्कारव्यूह Buddhakṣetraguṇālaṅkāravyūha | | IASWR | MBB-II-111 |
| बौद्धगाथासंग्रह Bauddhagāthāsaṅgraha | | MCBMBLJ | CH. 18-4 |
| बौद्धग्रन्थस्य कारिकारूपव्याख्या Bauddhagranthasya Kārikārūpavyākhaya | | RAK | 3/1697 |
| बौद्धधर्मसंघव्रतविधान Bauddhadharmasaṅghavratavidhāna | | MCBMBLJ | JN-13 |
| बौद्धधर्मश्लोकसंग्रह Bauddhadharmaślokasaṅgraha | | RAK | 1/1697 Ka[1] |
| बौद्धमण्डलदेवतानामावली Bauddhamaṇḍaladevatānāmāvalī | | ,, <br> ,, | 1/1697$\frac{1}{6}$ <br> 1/1697$\frac{2}{16}$, $\frac{2}{17}$ |
| बौद्धमण्डलदेवतापूजाविधि Bauddhamaṇḍaladevatāpūjāvidhi | | ,, | 1/1697 Kha[2] |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 20 | | M.F. CIHTS |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 11 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 84 | | 1831 A.D., M.F. CIHTS |
| ,, | Dev. | 49 | | |
| PL | N | 24 | | Fragment. |
| NP | Dev. | 10 ($1^{b}$–$10^{a}$ ) | | |
| PL | N | Folding Book | ,, | Damage. |
| ,, | Bhujimol | 9 | Comp. | |
| ,, | ,, | 12 | ,, | |
| ,, | ,, | 12 | Incomp | ,, |

| Title | Author | Institulion | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बौद्धानां क्रियासाधनम् Bauddhānām Kriyāsādhanam | | RAK | 1/1697 $\frac{2}{12}$ |
| बौद्धानां दशक्रियाविधानम् Bauddhānām Daśakriyāvidhānam. | | ,, | 5/278 |
| बौद्धाधिकारटीका Bauddhādhikāraṭīkā | | ,, | 5/5334 |
| बौद्धाधिकारव्याख्या Bauddhādhikāravyākhyā | | ,, | 1/1508 |
| भट्टारकवज्रासनसाधनोपदेश Bhaṭṭārakavajrāsanasādhanopadeśa | | JBORS | X. 1-31 |
| भावनाविधि Bhāvanāvidhi | | MCBMBLJ | CH. 388 |
| भिक्षुगीत Bhikṣugīta | | RAK | 3/736 |
| भिक्षुचर्यास्थापनविधि Bhikṣucaryāsthāpanavidhi | | ,, | Reel No. E. 126/13 |
| भैरवकवच Bhairavakavaca | | IASWR | MBB-II-263 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | Bhujimol | 5 | Comp. | |
| NP | N | 23 | | |
| ,, | Dev. | 163 | ,, | |
| PL | Maithili | 70 | | |
| Paper | Vartul | 39 | ,, | |
| NP | Dev. | 9 | | N. S. 1062 |
| ,, | N | 11 | | |
| ,, | Dev. | 38 | ,, | |
| ,, | N | 24 | | M. F. CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मञ्जुश्रीसाधने प्रतिमालक्षणं लक्षणसमुच्चयश्च<br>Mañjuśrīsādhane pratimālakṣaṇam lakṣaṇasamuccayaśca | | RAK | 1/1363 |
| मन्त्रचिकित्साग्रन्थ<br>Mantracikitsāgrantha | | ,, | Reel No. E. 1540/10 |
| मन्त्रसाधनाङ्ग<br>Mantrasādhanāṅga | | ,, | Reel No. E. 1657/47 |
| महापीठयोगिनीतन्त्रराज<br>Mahāpīṭhayoginītantrarāja | | ,, | 1/1697 $\frac{11}{6}$ |
| महामण्डलेश्वरदर्शन<br>Mahāmaṇḍaleśvaradarśana | | ,, | Reel No. E. 1858/6 |
| महायाननिर्देशनैरात्म्यपरिपृच्छा<br>Mahāyānanirdeśanairātmyaparipṛcchā | | ,, | 3/693 |
| महोग्रहेरुकसाधनपूजाविधि<br>Mahograherukasādhanapūjāvidhi | | IASWR | MBB-I-126 |
| मेखलाबन्धनविधि<br>Mekhalābandhanavidhi | | RAK | Reel No. H. 398/16 |
| मोक्षसोपानटीका<br>Mokṣasopānaṭīkā | | ,,<br>,,<br>,, | 1/1697<br>1/1300<br>1/1599 |

| Material | Script | Fotio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | Bhujimol | 6 | Incomp. | End Damage. |
| NP | N | 19 | " | |
| PL | " | 3 | Comp. | |
| " | " | 4 | | |
| NP | " | 15 | " | |
| PL | " | 6 (16-20) | " | |
| NP | " | 16 | | M. F. CIHTS |
| " | " | 36 | " | |
| " | " | 38 | " | |
| " | " | 23 | " | |
| " | " | 20 | " | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| योगरत्नावलीटीका Yogaratnāvalīṭīkā | | RAK | 4/915 |
| रक्षायन्त्र Rakṣāyantra | | IASWR | MBB-III-14 |
| रजःप्रभामण्डलोपसंहार Rajaḥprabhāmaṇḍalopasaṁhāra | | RAK | 1/1092 |
| रत्नमालाविवरण Ratnamālāvivaraṇa | | IASWR | WGS-2 |
| रत्नमालावृत्ति Ratnamālāvṛtti | | RAK | 4/868 |
| लक्षचैत्यव्रत Lakṣacaityavrata | | ,, | 4/1032 |
| | | ,, | Reel No. H. 103/7 |
| | | ,, | ,, ,, H. 394/4 |
| | | IASWR | MBB-II-60 |
| लोकेश्वरगाथासंग्रह Lokeśvaragāthāsaṁgraha | | ,, | MBB-II-80 |
| लोकेश्वरतारासंवाद Lokeśvaratārāsaṁvāda | | RAK | Reel No. H. 108/14 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 13 | | |
| ,, | | 14 | | M.F, CIHTS |
| ,, | N | 28 | Comp. | |
| ,, | | 44 | | ,, ,, |
| ,, | Dev. | 21 | ,, | |
| ,, | N | Folding Book | ,, | |
| ,, | Dev. | 48 | ,, | |
| ,, | N | 31 | ,, | |
| ,, | ,, | 9 | Incomp. | ,, ,, |
| ,, | ,, | 14 | | 1831 A.D. ,, ,, |
| ,, | ,, | 48 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| लोकेश्वरपाराजिका<br>Lokeśvarapārājikā | | CAMBRIDGE | Add. 1420 |
| | | RAK | 4/1388 |
| | | ,, | 3/257 |
| | | RAS | 285 (2) |
| | | PCHVV | 1,2 |
| | | CABATON | 101 |
| लोकेश्वरमाहात्म्य<br>Lokeśvaramāhātmya | | IASWR | MBB-II-215 |
| वज्रभैरवसाधन<br>Vajrabhairavasādhana | | ASHA | NRN. No. 278 |
| | | IASWR | MBB-II-43 |
| | | ,, | MBB-II-43 |
| वज्रसत्त्वटीका<br>Vajrasattvatīkā | | MCBMBLJ | CA. 5-9-C |
| वज्रवाराही-अर्चन<br>Vajravārāhī-Arcana | | RAK | 4/1033 |
| वज्रवाराहीगोप्यहोमविधि<br>Vajravārāhīgopyahomavidhi | | PCHVV | 1 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 6 | | |
| NP | ,, | Folding | | |
| ,, | ,, | 22 | | |
| ,, | Dev. | 25 | | |
| ,, | N | — | | 2.MSS. |
| Paper | Dev. | 18 | | |
| NP | | 61 | | M.F. CIHTS |
| ,, | ,, | 31 | | |
| ,, | ,, | 4 (51-54) | Comp | ,, ,, |
| ,, | ,, | 4 (67-70) | ,, | ,, ,, |
| ,, | ,, | 29 | | |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 51 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| वज्राचार्यनयोत्तम Vajrācaryanayottama | | RAK | Reel No. E. 920/12 |
| शतसाहस्रादिपञ्चोपचारपूजा Śatasāhasrādipañcopacārapūjā | | MCBMBLJ | CH. 322 |
| शान्तिक्रियाविधि Śāntikriyāvidhi | | RAK<br>MCBMBLJ | Reel No. E. 701/11<br>KA 14—1 |
| शून्यनिरञ्जनवज्रसत्त्वकाय Śūnyaniranjanavajrasattvakāya. | | RAK | Reel No. E. 887/18 |
| षडक्षरमहाविद्याराज्ञी Ṣaḍakṣaramahāvidyārājñī | | IASWR | MBB-I-99 |
| षड्गतिकारिका Ṣaḍgatikārikā | पं० आशुपोष Pt. Āśupoṣa | RAK | 3/715 |
| षोडशाक्षरचक्रपरीक्षा Ṣoḍasākṣaracakraparīkṣā | | IASWR | MBB-II-187 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Maithili | 46 | Incomp. | |
| ,, | N | 40 | | |
| ,, | ,, | 10 | Comp. | |
| ,, | ,, | 5 | | |
| ,, | ,, | 6 | ,, | |
| ,, | N | 21 | | 1650 A. D. M. F. CIHTS |
| PL | ,, | 10 | Incomp. | Middle Damage |
| NP | ,, | 26 | | M. F. CIHTS |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| सप्तकुमारिकावदानटीका<br>Saptakumārikāvadānatīkā | आचार्य गोपदत्त<br>Ācārya Gopadatta | RAK | 3/365 |
| संपूर्णचर्यासंग्रह<br>Saṁpūrṇacaryāsaṁgraha | | IASWR | MBB-II-161 |
| संवरचर्या Saṁvaracaryā | | ,, | MBB-III-4 |
| समयपरिहार<br>Samayaparihāra | | RAK | 3/364 |
| समस्तोग्रवीरप्रवेश (समाजतन्त्रानुसारी)<br>Samastogravīrapraveśa<br>( Samājatantrānusārī ) | | ,, | 1/771 |
| सर्ववज्रोदका<br>Sarvavajrodakā | वज्राचार्य आनन्दगर्भपाद<br>Vajrācārya Ānanda-garbhapāda. | ,, | 3/360 |
| सर्वशान्तिपञ्चरक्षाविधान<br>Sarvaśāntipañcarakṣāvidhāna | | IASWR | MBB-II-157 |
| सुगतस्य/देशना Sugatasya deśanā | | ASHA | NRN. 20 |
| हेरुकस्य/संक्षिप्तत्रिसमाधि<br>Herukasya Saṁkṣiptatrisamādhi | | MCBMBLJ | DH. 372 |
| हेरुकसाधन Herukasādhana | | ASHA | NRN. 59 |

| Material | Script | Folio | Comp./Income | Other/Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 55 | Comp. | M. F. CHITS |
| NP | ,, | 101 | | |
| ,, | | 20 | | ,, ,, |
| PL | Bhujimol | 2 | ,, | |
| NP | N | 2 | ,, | |
| PL | ,, | 27 | Incomp. | 1059 A.D. Damage. |
| NP | ,, | 23 | | M. F. CIHTS |
| ,, | ,, | 8 | Comp. | |
| ,, | ,, | 5 ( 15-55 ) | | |
| ,, | ,, | 22 | | |

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री : विविध परिशिष्ट

## ( अंक 9 से 15 )

—डा० ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के प्रथम आठ अंकों में देश-विदेश के विभिन्न सुदूरवर्ती पुस्तक-संग्रहों में संरक्षित लगभग 271 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित तन्त्र-ग्रन्थों की सूचना, ग्रन्थ, ग्रन्थकार, अनुवादक नामानुक्रणिका के द्वारा दी जा चुकी है, जो अब 'दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों की आधार सामग्री ( प्रथम भाग )' शीर्षक से ग्रन्थ रूप में प्रकाशित हो चुकी है।

प्रस्तुत अंक में 'धीः' के नवें से पन्द्रहवें अंक में प्रकाशित सामग्रियों की ग्रन्थ, ग्रन्थकार, भारतीय एवं तिब्बतीय अनुवादक नामानुक्रमणी दी जा रही है। ]

| ग्रन्थ | अंक | पृष्ठ |
|---|---|---|
| दीर्घसिन्धु(न्दू)रार्चनगुह्यपूजा | 14 | 94 |
| दुर्गतिपरिशोधनमण्डल | 13 | 76 |
| दुर्गतिपरिशोधनमण्डलसाधन | 13 | 76 |
| दुर्गतिपरिशोधनसमाधि | 13 | 76 |
| दुर्गतिपरिशोधनसाधन | 13 | 76 |
| देवदेवीस्तोत्र | 10 | 124 |
| द्वादशाङ्गक्रियाविधि | 15 | 174 |
| द्वाविंशति-अशीतिव्यञ्जनविशुद्धि | 14 | 94 |
| धनप्रकाशिका | 15 | 174 |
| धर्मकोश | 9 | 92 |
| धर्मकोशसंग्रह | 9 | 92 |
| धर्मगण्डी | 9 | 92 |
| धर्मगण्डीस्तोत्र | 10 | 124 |
| धर्मतत्त्वशास्त्र | 9 | 92 |
| धर्मदेशना | 9 | 92 |
| धर्मधातुकीलीस्तवस्तोत्र | 10 | 124 |
| धर्मधातुगीत | 9 | 92 |
| धर्मधातुगीतस्तोत्र | 10 | 124 |
| धर्मधातुगीतस्तोत्रादिसंग्रह | 9 | 94 |
| धर्मधातुचैत्यवर्णनगीत | 9 | 94 |
| धर्मधातुपूजाविधि | 9 | 94 |
| धर्मधातुवागीश्वरगीतस्तोत्र | 9 | 94 |
| धर्मधातुवागीश्वरस्तवस्तोत्र | 10 | 126 |
| धर्मधातुस्तव | 9 | 94 |
| धर्मधातुस्तव | 10 | 126 |
| धर्मधातुस्तवस्तोत्र | 10 | 126 |
| धर्मधातुस्तोत्र | 9 | 94 |
| धर्मरत्नस्तोत्र | 10 | 126 |
| धर्मराजस्तुति | 10 | 126 |
| धर्मराजस्तोत्र | 10 | 126 |
| धर्मोपदेशशास्त्र | 13 | 78 |
| नरकवर्णन | 15 | 174 |
| नरकोद्धारस्तोत्र | 10 | 128 |
| नवग्रहभावना | 15 | 174 |
| नवग्रह(देवता)स्तोत्र | 10 | 128 |
| नागपूजास्तोत्र | 10 | 128 |
| नागराजस्तोत्र | 10 | 128 |
| नागसाधनविधि | 13 | 78 |
| नागार्जुनौषधि | 13 | 78 |
| नानाप्रयोगसंग्रह | 13 | 78 |
| नानाबौद्धतन्त्रोक्तवर्षापणविधि | 9 | 94 |
| नानास्तोत्र | 10 | 128 |
| नाममन्त्रार्थावलोकिनीपरमार्थ ( नामसंगीतिटीका ) | 14 | 96 |
| नामसंगीतिस्तोत्र | 10 | 128 |
| नामसंगीतिस्तोत्रसंग्रह | 10 | 130 |
| निरञ्जनास्तोत्र | 10 | 130 |
| निर्वाणदीक्षाविधि | 14 | 96 |
| निर्वाणाष्टक | 14 | 96 |
| निष्पन्नयोगाम्बरसप्तविंशति-मण्डलसंग्रह | 9 | 94 |
| नैरात्मदेवीमण्डलसमाधि | 14 | 96 |
| नैरात्म्यदेव्यष्टकस्तव | 10 | 130 |
| पञ्चक्रमोपदेश | 9 | 96 |
| पञ्चगीतस्तोत्र | 10 | 130 |
| पञ्चजिनस्तोत्र | 10 | 130 |

| ग्रन्थ | अंक | पृष्ठ | ग्रन्थ | अंक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|
| वज्राचार्य-अभिषेकविधि | 9 | 100 | विद्याव्रतधारणविधि | 13 | 82 |
| वज्राचार्यनयोत्तम | 15 | 188 | वृष्टिचिन्तामणिस्तोत्र | 11 | 102 |
| वज्राभिषेकपद्धति | 13 | 82 | वृष्टिसाधनमन्त्रप्रयोग | 12 | 110 |
| वनरत्नस्थविरस्तोत्र | 11 | 100 | वेतालसाधन | 12 | 110 |
| वरुणदेवतावन्दनास्तवस्तोत्र | 11 | 100 | वैरोचनीदेवीस्तवस्तोत्र | 11 | 102 |
| वरूथभीमस्तव | 11 | 100 | वैश्रवणकुबेरस्तव | 11 | 102 |
| वशीकरणादियोग | 13 | 82 | वैश्वानरस्तोत्र | 11 | 102 |
| वश्यादिप्रयोग | 12 | 110 | शतसाहस्रादिपञ्चोपचारपूजा | 15 | 188 |
| वसुन्धराधर्मपद्धति | 14 | 104 | शनिद्वादशनामस्तोत्र | 11 | 102 |
| वसुन्धराविधान | 14 | 104 | शनिश्चरस्तव | 11 | 102 |
| वसुन्धराव्रतकथाविधि | 14 | 104 | शनैश्चरस्तोत्र | 11 | 104 |
| वसुन्धराव्रतपद्धति | 14 | 104 | शाक्यमुनिचैत्यवन्दनास्तोत्र | 11 | 104 |
| वसुन्धरासाधनविधि | 14 | 104 | शाक्यमुनिभट्टारकयशोधरास्तोत्र | 11 | 104 |
| वसुन्धरोद्देश | 14 | 104 | शाक्यमुनिभट्टारकसुप्रभास्तव | 11 | 104 |
| वसुन्धारानामधारणीस्तोत्र | 11 | 100 | शाक्यमुनिमण्डल | 13 | 82 |
| वसुन्धारास्तोत्र | 11 | 100 | शाक्यमुनिवन्दनास्तोत्र | 11 | 104 |
| वसुन्धारास्तोत्रादिसंग्रह | 11 | 100 | शाक्यमुनिस्तुति | 11 | 104 |
| वागीश्वरपूजाविधिस्तोत्र | 11 | 100 | शाक्यमुनिस्तोत्र | 11 | 104 |
| वागीश्वरवन्दनास्तोत्र | 11 | 100 | शाक्यसिंहस्तोत्र | 11 | 101 |
| वागीश्वर( वर्णन )स्तोत्र | 11 | 100 | शान्तिक्रियाविधि | 15 | 188 |
| वाग्वाणीस्तोत्र | 11 | 100 | शारदास्तव | 11 | 106 |
| वाग्वादिनीस्तोत्र | 11 | 100 | शारदा(स्तव)स्तोत्र | 11 | 106 |
| विघ्नान्तकस्तव | 11 | 102 | शिवरूपभीमसेनस्तोत्र | 11 | 108 |
| विघ्नान्तकस्तोत्र | 11 | 102 | शीतवतीस्तुति | 11 | 108 |
| विघ्नेश्वरस्तुति | 11 | 102 | शून्यनिरञ्जनवज्रसत्त्वकाय | 15 | 188 |
| विघ्नेश्वरस्तोत्र | 11 | 102 | श्रीघनस्तोत्र | 11 | 108 |
| विद्याधररक्षाविधानकल्प | 13 | 82 | षट्पारमितास्तोत्र | 11 | 108 |
| विद्याधरीतन्त्र | 12 | 110 | षडक्षरस्तव | 11 | 108 |

## ग्रन्थकार नामानुक्रमणी

## भारतीय अनुवादक नामानुक्रमणी



## तिब्बतीय अनुवादक नामानुक्रमणी





# बौद्ध तन्त्रों में व्याधिजनक नाड़ियों एवं धातुओं का विवेचन

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धीः' के चौदहवें अंक में बौद्ध तन्त्रों में वर्णित नाड़ी, धातु एवं पीठ विषय पर प्रकाश डाला गया था। प्रस्तुत अंक में बौद्ध तन्त्रों में व्याधिजनक नाड़ियों में वातादि धातुत्रय के व्याधिप्रशमन के विषय पर प्रकाश डाला जा रहा है। ]

सर्वविदित है कि दोष, धातु और मल ये तीन शरीर के मूल कारण हैं, जिसके परिणाम स्वरूप मनुष्य अनादि काल से अर्थात् चिरकाल से महारागवशात् काम, रूप तथा अरूप इन त्रिभवों में अपने कर्मक्लेशों द्वारा संसरण करता रहता है। दोष, धातु और मल के संयोग से शरीर निर्मित होता है। जिस प्रकार वनस्पतियों की उत्पत्ति एवं वृद्धि में अविकृत मूल कारण होते हैं और विनाश में विकृत मूल कारण होते हैं, ठीक उसी प्रकार 'अविकृत' दोष, धातु एवं मल शरीर ( देह ) की उत्पत्ति, स्थिति एवं वृद्धि में तथा 'विकृत' दोष, धातु तथा मल शरीर के विनाश में हेतु होते हैं। इनमें मुख्यतः वात, पित्त एवं कफ ये तीन शरीर की उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाश के मूल कारण हैं। शरीर में उपलब्ध प्रत्येक द्रव्य दोष, धातु एवं मल इन तीन वर्गों में विभक्त है। वात, पित्त एवं कफ ये तीनों जब विकृत होते हैं, तब वे अन्य धातुओं, उपधातुओं एवं मलों को दूषित करते हैं। इसलिये इनको आयुर्वेद एवं तन्त्रशास्त्र में दोष कहा गया है और यही जब साम्यावस्था में रहते हैं, तब शरीर को धारण करने के कारण इनको 'धातु' कहा गया है। जब ये शरीर धारण करने के लिये अनुपयुक्त ( त्याज्य ) होकर शरीर को मलिन कर देते हैं, तब इन्हें मल कहा जाता है।

अवस्था के भेद से वात, पित्त एवं कफ के लिये दोष, धातु एवं मल तीनों संज्ञाओं का व्यवहार होता है। रस, रक्त, मांस, मेदा, अस्थि, मज्जा और शुक्र ये सात धातु शरीर को धारण करते हैं[1]। संक्षेप में आमाशय में रस का कषाय निर्मित होता है। अन्न-पान का रस

---

1. संक्षेप में वज्रयानी साधकों के अनुसार देह की निष्पत्ति में शुक्र से मज्जा, अस्थि, स्नायु तथा रोम, चर्म, रक्त एवं मांस सिद्ध होते हैं, जिसे तन्त्रशास्त्र में षट्कोष भी कहा गया है। कालचक्रतन्त्रटीका विमलप्रभा में कहा है—"इह शरीरे षट्कोषा जातस्य भवन्ति—शुक्रे मज्जा भवति, अस्थीनि भवन्ति, नाड्यश्च स्नायवो भवन्ति, रजसि चर्मरक्तं च भवति, मांसं च भवति" ( विमलप्रभा, २.९ )।

प्लीहा में चार महानाडियों से होता हुआ महारक्त में परिवर्तित होकर सभी नाड़ी-स्थानों में व्याप्त होता है। इसी रक्त के द्वारा एक दिन में रसकषाय से निर्मित होकर मांस की उत्पत्ति होती है। यही मांस एक दिन में रस एवं रक्तकषाय से फलित होता है। इनके द्वारा मेदा की वृद्धि होती है। तदनन्तर एक दिन में रसादि कषाय से अस्थि निर्मित होती है। इन सबसे मज्जा की उत्पत्ति होती है। यही मज्जा एक दिन में निर्मित होकर तदनन्तर इन रसों से शुक्र की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार खाद्य एवं पेय सामग्री से सात दिन में सप्तरसादि कषाय के रूप में परिणत होते हुए शुक्र तक इनमें सात परिवर्तन होते हैं। इनका अष्टांग वैद्यक में देह के द्वारा गृहीत सप्त रस तथा कालचक्रादि तन्त्र-ग्रन्थों में आभ्यन्तर सप्त रसों की उत्पत्ति के रूप में विस्तृत वर्णन है।

पित्त पाचन कारक है। श्लेष्मा क्लेदकारक और वायु च्युति ( संक्रान्ति ) कर्म करने वाली है। इनमें से प्रथम ( पित्त ) द्वारा खाद्य एवं पेय सामग्री का ज्वलन होता है। द्वितीय ( श्लेष्मा ) द्वारा पचा कर गलाया जाता है। तृतीय (वायु) द्वारा विशोषण होता है। इस प्रकार रसों में क्रम से परिवर्तन होता रहता है और यह खाद्य-पेय सामग्री ज्वलित, पाचित और विशोषित होकर ठोस एवं तरल सात धातुओं के रूप में शरीर में यथास्थान पहुँच जाती है। अवशिष्ट मल का भी अंतड़ियों से होते हुए क्रमशः मलद्वार से बहिर्गमन होता है तथा तरल द्रव्य का मूत्राशय में एकत्र होकर मूत्रमार्ग द्वारा बहिर्गमन होता है। इस तरह प्रतिदिन रसादि द्वारा अविशुद्ध ( कषाय ) रूप से भिन्न-भिन्न रूप में मलों की उत्पत्ति होती है, जो इस प्रकार है—रक्त कषाय से प्लीहन के स्थान में पित्त की उत्पत्ति होती है। पित्त के रस से देह में लसिका की उत्पत्ति होती है। इस पित्त कषाय का अधः गमन होने पर उसके द्वारा मल एवं मूत्र में गन्ध एवं पीत रंग की उत्पत्ति होती है। मांस कषाय से चर्म एवं मल की उत्पत्ति होती है। मेदा कषाय से गुल्म की उत्पत्ति होती है। अस्थि कषाय से दांत एवं नाखून की उत्पत्ति होती है। मज्जा कषाय से भीतर की श्लेष्मा में सिंघानक एवं कफ की उत्पत्ति होती है।

इस प्रकार शुक्र एक दिन में रसादि कषाय से अलग होने के कारण इस कषाय रस का मध्यनाडी के अधः भाग में प्रपतन होकर इन्द्रिय एवं रोमादि द्वारा बहिर्गमन होता है। यह रस देह को बल, ओजस् एवं वर्णादि प्रदान करता है। अतएव इन रस-रक्तादि को धातु एवं विकृत वात, पित्त एवं कफ से दूषित होने के कारण 'दूष्य' एवं विष भी कहा गया है।

---

अब्धातुः पैतृको ज्ञेयस्तेजोधातुश्च मातृकः।
त्वक् च मांसं च रक्तं च मातृजा इति कथ्यते॥
स्नायुर्मज्जा च शुक्रं च पितृजा इति कथ्यते।
एवं षाट्कौषिकं पिण्डं वज्रसत्त्ववचो यथा॥

( संवरोदयतन्त्र, 2. 28–29 )

27

जिस प्रकार आयुर्वेद में वात, पित्त एवं कफ के गुण, कर्म तथा स्थान बताये गये हैं, उसी प्रकार महायान ग्रन्थों में भी इनका उल्लेख देखने को मिलता है।

अश्वघोष प्रणीत सौन्दरनन्द में विविध दृष्टिकोणों से वात, पित्त एवं कफ के गुण, कर्म और उनके प्रकोप से होने वाले लक्षणों की चिकित्सा का निर्देश उपलब्ध होता है, जिसका दार्शनिक रूप से प्रतिपादन किया गया है। जैसे—

चित्त जब राग उत्तेजना से व्याकुल हो तब मैत्री भावना का उपचार नहीं करना चाहिये, क्योंकि रागात्मक प्रकृति का मनुष्य मैत्री भावना के द्वारा मूढ़ता को प्राप्त होता है। जैसे कफ का प्रकोप होने पर ( तेल आदि ) स्निग्ध पदार्थ का उपयोग करके मनुष्य मूर्छित होता है। चित्त जब राग से उत्तेजित हो तब धैर्यपूर्वक अशुभ निमित्त का सेवन करना चाहिये, क्योंकि इस प्रकार रागात्मक प्रकृति का मनुष्य शान्ति लाभ करता है, जैसे कफात्मक प्रकृति का मनुष्य रूखे पदार्थ का उपयोग करके शान्ति प्राप्त करता है[1]।

चित्त जब व्यापाद ( द्वेष ) रूपी दोष से क्षुब्ध हो, तब अशुभ निमित्त का सेवन नहीं करना चाहिये, क्योंकि द्वेषात्मक मनुष्य के लिये अशुभ का सेवन वैसे ही घातक होता है, जैसे कि पित्तात्मक के लिये तीक्ष्ण ( तीखे पदार्थ का ) उपचार। व्यापादरूपी दोष से चित्त के क्षुब्ध होने पर अपने मन में सबको अपना कर मैत्री ( भावना ) का सेवन करना चाहिये, क्योंकि द्वेषात्मक मनुष्य के लिये मैत्री भावना वैसे ही शान्तिदायक होती है, जैसे कि पित्तात्मक के लिये ठण्डा उपचार[2]।

चित्त का व्यापार मोह से युक्त होने पर मैत्री और अशुभ का चिन्तन उपयुक्त नहीं होता, क्योंकि इन दोनों के चिन्तन से और भी मोह होता है, जैसे वायु से पीड़ित रहने वाला मनुष्य रूखे पदार्थ का सेवन कर और भी मूर्छित होता है। मानसिक प्रवृत्ति के मोह-युक्त होने पर

---

1. रागोद्धतव्याकुलितेऽपि चित्ते मैत्रोपसंहारविधिर्न कार्यः।
रागात्मको मुह्यति मैत्रया हि स्नेहं कफक्षोभ इवोपयुज्य ॥
रागोद्धते चेतसि धैर्यमेत्य निषेवितव्यं त्वशुभं निमित्तम्।
रागात्मको ह्येवमुपैति शर्म कफात्मको रूक्षमिवोपयुज्य ॥ ( 16.59-60 )

2. व्यापाददोषेण मनस्युदीर्णे न सेवितव्यं त्वशुभं निमित्तम्।
द्वेषात्मकस्य ह्यशुभा वधाय पित्तात्मनस्तीक्ष्ण इवोपचारः ॥
व्यापाददोषक्षुभिते तु चित्ते सेव्या स्वपक्षोपनयेन मैत्री।
द्वेषात्मनो हि प्रशमाय मैत्री पित्तात्मनः शीत इवोपचारः ॥ ( 16.61-62 )

कार्य-कारण सिद्धान्त का चिन्तन करना चाहिये, क्योंकि मोह-युक्त चित्त के लिये यही शान्ति का मार्ग है, जैसे वायु से पीड़ित रहनेवाले के लिये स्निग्ध उपचार शान्ति-प्रद होता है[1]।

वैद्यों ने जैसे कफ, पित्त, वायु में जिस किसी दोष का प्रकोप होता है, उसकी शान्ति के लिये उपचार बतलाया है, वैसे ही बुद्ध ने राग-द्वेष आदि दोषों के सम्बन्ध में उपाय बतलाया है[2]।

चिकित्सकों के अनुसार रोग के कई कारण हो सकते हैं। उनकी सर्वप्रथम मान्यता यह है कि हम अपने पूर्व जन्म के कर्मों के कारण ही रोगग्रस्त होते हैं। यदि हमने अपने पूर्व जन्म में हिंसा, चोरी, झूठ, और अन्य किसी भी प्रकार का प्रमाद किया होगा, तो वे सारे कुकृत्य हमारे वर्तमान जीवन में एक विशिष्ट रोग के रूप में प्रस्फुटित होंगे। इन चिकित्सकों का विश्वास है कि हम पिछले जन्म में द्वेष, वैमनस्य, अहंकार जैसे मार के शिकार थे, तो हमें इस जन्म में रुधिरजन्य और पित्तजन्य रोगों से पीड़ित होना पड़ेगा। इसी प्रकार यदि हम पूर्व जन्म में कामवासना के अत्यधिक प्रभाव में रहे होंगे, तो हमें इस जन्म में वायुदोष से पीड़ित होना पड़ेगा। यदि पूर्व जन्म में हम मतिभ्रम और अज्ञान के सागर में डूबे रहे होंगे, तो इस जन्म में हमें कफजन्य रोगों का सामना करना पड़ेगा, इत्यादि।

इस प्रकार उक्त प्रकार के कर्मबन्धनों से उत्पन्न रोगों के तीन मुख्य चिकित्साशास्त्रीय कारण बताये गये हैं, जो भारतीय आयुर्विज्ञान के अनुरूप वात, पित्त, कफ, अर्थात् त्रिदोष के नाम से जाने जाते हैं। भोटचिकित्सा विशेषज्ञों ने त्रिदोष को अनेक उपश्रेणियों में विभक्त करते हुए वात, पित्त तथा कफ में से प्रत्येक के पाँच-पाँच भेद बताये हैं। इसके अतिरिक्त खान-पान की गलत आदतें, रहन-सहन के दोषपूर्ण तरीके तथा प्रतिकूल आचार-विचार भी रोग के कारण बन जाते हैं। परन्तु त्रिदोष को समझे बिना रोग का निदान और उपचार कर पाना लगभग असम्भव हो जाता है। भारतीय आयुर्विज्ञान की तरह तिब्बती चिकित्सा पद्धति भी इस तथ्य पर जोर देती है कि यदि तीन देह-द्रवों का सन्तुलन बिगड़ जाय, तो हम किसी न

---

1. मोहानुबद्धे मनसः प्रचारे मैत्राशुभा चैव भवत्ययोगः।
ताभ्यां हि संमोहमुपैति भूयो वाय्वात्मको रूक्षमिवोपनीय॥
मोहात्मिकायां मनसः प्रवृत्तौ सेव्यस्त्विदंप्रत्ययताविहारः।
मूढे मनस्येष हि शान्तिमार्गो वाय्वात्मके स्निग्ध इवोपचारः॥ (16.63–64)

2. यथा भिषक् पित्तकफानिलानां य एव कोपं समुपैति दोषः।
शमाय तस्यैव विधिं विधत्ते व्यधत्त दोषेषु तथैव बुद्धः॥ (सौन्दरनन्द, 16.69)

किसी रोग के शिकार अवश्य हो जायेंगे। अतः रोग का उपचार शरीर के रसों के उपयुक्त सन्तुलन को ठीक करके ही किया जा सकता है। किसी अवयव विशेष के लक्षण को देखकर रोग का उपचार सम्भव नहीं है।

अतीत काल में रत्नशिखी नामक अर्हत् तथागत सम्यक् सम्बुद्ध लोक में उत्पन्न हुए। उस समय धर्मस्वरूप सुरेश्वरप्रभ नाम के राजा राज्य कर रहे थे। उसी समय जटिन्धर श्रेष्ठी का एक ऐसे चिकित्सक वैद्य से परिचय हुआ, जो परम धातुकुशल एवं आयुर्वेद के आठों अंगों का ज्ञाता था[1]। जटिन्धर श्रेष्ठी को जलवाहन नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो शुभ्र वर्ण पुष्कल शरीर से सम्पन्न, सर्वशास्त्र, लिपि एवं गणित का ज्ञाता था। उस समय लोग नाना व्याधियों से आक्रान्त हो वेदनाओं से पीड़ित थे।

जलवाहन ने पीड़ितों को देखकर परम धातुकुशल अष्टांग आयुर्वेद के ज्ञाता के पास जाकर प्रणाम कर धातुकौशल्य के विषय में प्रश्न किया कि किस काल में धातुओं में वैषम्य होने से शरीर व्याधियुक्त हो जाता है और वे इन्द्रियाँ लक्षित होती है। किस काल में कैसा भोजन करना चाहिये, जिससे शरीर आभ्यन्तर निहित कायाग्नि उपहृत न हो सकें[2] ? वात, पित्त, श्लेष्मा एवं इनके सन्निपात से उत्पन्न व्याधियों की कैसे चिकित्सा की जाय ? किस समय वात, पित्त एवं श्लेष्मा कुपित होते हैं, जिससे मानव पोड़ित होता है[3]।

इस प्रकार के प्रश्न किये जाने पर वैद्य ने धातु-कौशल्य का विवेचन करते हुए कहा— तीन-तीन मास की वर्षा, शरद, हेमन्त एवं ग्रीष्म ऋतु होती हैं, जो कि बारह मास के संवत्सर में मासक्रम से छः ऋतुओं में विभक्त हैं।

सुवर्णप्रभाससूत्र में वर्षा, शरद्, हेमन्त एवं ग्रीष्म इन चार ऋतुओं का वर्णन है। इसके आगे छः ऋतुओं वाला पाठ स्वीकार किया गया है तथा एक संवत्सर में बारह मास माने गये हैं। यथा—

---

1. वैद्यश्चिकित्सकः परधातुकुशलोऽष्टाङ्गेनायुर्वेदशास्त्रेण समन्वागतो बभूव। ( सुवर्णप्रभाससूत्र, 17, पृ० 93 )

2. तानीन्द्रियाणि लक्षन्ते परिवर्तन्ति धातवः।
   केन कालेन जायन्ते व्याधयश्च शरीरिणाम्॥
   भोजनं च कथं भुक्त्वा काले काले सुखावहम्।
   येनान्तरशरीरस्य कायोऽग्निनोपहन्यते॥ ( सुवर्णप्रभाससूत्र, 17.1–2 )

3. कथं चिकित्सा कर्तव्या वाते पित्ते च श्लैष्मिके।
   सन्निपाते समुत्पन्ने कथं च व्याधिशान्तये॥
   किंकाले कुप्यते वातः पित्तं च कुप्यते कदा।
   किंकाले कुप्यते श्लेष्मा येन पीड्यन्ति मानवाः॥ ( सुवर्णप्रभाससूत्र, 17.3–4 )

वर्षा चात्र त्रयो मासास्त्रयश्च शारदं स्मृतम्।
त्रयस्तथैव हेमन्तस्त्रयश्च ग्रीष्मिकस्तथा॥
इत्येव मासक्रमः षड्तूनि संवत्सरं द्वादशमासिकं स्मृतम्।
अन्नं च पानं च तथा च जीर्यंते वैद्याश्च कौशल्यस्मृतिप्रदर्शिताः॥ (17.5–6)

संवत्सर के अनुसार आभ्यन्तर धातुओं और इन्द्रियों में परिवर्तन हो जाता है, जिससे अनेक प्रकार के विचित्र रोग शरीरधारियों को उत्पन्न होते हैं। तीन मास के क्रम से चार प्रकार के एवं षड्ऋतु के संवत्सर पर्वानुसार धातुकुशलता को विद्यमान रखने के लिये छः प्रकार की ऋतुओं में छः प्रकार के भोजन का विवेचन किया है।

वर्षा ऋतु में वातिक रोग, शरत्काल में पैत्तिक रोग, हेमन्त काल में सान्निपातिक रोग एवं ग्रीष्म ऋतु में कफगत ( श्लेष्मगत ) रोग उत्पन्न होते हैं[1]।

'सुवर्णप्रभास' का यह कथन आयुर्वेदानुसार कुछ अंश में ठीक है, पर कुछ अंश में अनुपयुक्त प्रतीत होता है, क्योंकि शरत्काल में पित्त का, हेमन्त में कफ का एवं वर्षा काल में वात का प्रकोप होता है। यहाँ पर वर्षा, हेमन्त और ग्रीष्म में क्रमशः, पित्त, कफ एवं वायु के संचय का निर्देश है। अत एव सुवर्णप्रभाससूत्र का यह निरूपण आयुर्वेदसंमत नहीं है।

वर्षा ऋतु में स्निग्ध, उष्ण, लवण एवं अम्ल रस के सेवन का विधान बताया गया है। शरत् में स्निग्ध, मधुर एवं शीत का, हेमन्त में मधुर, अम्ल एवं स्निग्ध भोजन का तथा ग्रीष्म ऋतु में रूक्ष, उष्ण एवं कटु द्रव्यों के सेवन करने का विधान वर्णित है। यथा—

स्निग्धोष्णलवणाम्लरसाश्च वर्षे
शरत्सु स्निग्धं मधुरं च शीतम्।
मधुराम्लस्निग्धं च हेमन्तकाले
रूक्षोष्णकटुकानि च ग्रीष्मकाले॥ ( सुवर्णप्रभास, 17.10 )

आचार्य चरक ने हेमन्त में स्निग्ध, अम्ल एवं लवण रस के सेवन का विधान बताया है। वसन्त ऋतु में गुरु, अम्ल, स्निग्ध, मधुर द्रव्य के सेवन का, ग्रीष्म ऋतु में मधुर, शीतल, द्रव एवं स्निग्ध अन्नपान का विधान है तथा वर्षा ऋतु में अम्ल, लवण और स्निग्ध सेवन करने का विधान वर्णित है[2]।

---

1. वाता विकाराः प्रभवन्ति वर्षे पित्तप्रकोपाः शरदि प्रसन्ने।
हेमन्तकाले त्वथ सन्निपातं कफा विकाराश्च भवन्ति ग्रीष्मे॥ ( सुवर्ण॰, 17.9, पृ॰ 95 )
2. च॰ सू॰ ( चरकसंहिता, सूत्रस्थान ) 6.11,23,27 एवं 37.

भोजन करने के तत्काल पश्चात् कफ, भोजन के पचने के काल में पित्त तथा भोजन के जीर्ण हो जाने पर वात कुपित होता है। यथा—

कफाधिकः कुप्यति भुक्तमात्रे पित्ताधिकं कुप्यति जीर्यमाणे।
वाताधिकः कुप्यति जीर्णमात्रे इत्येव धातुत्रितयप्रकोपः॥ ( सु. प्र., 17.11 )

वाग्भट ने भी—"वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः" तथा—"वयोऽहोरात्रि-भुक्तानां तेऽन्तमध्यादिगाः क्रमात्……" ( अ० हृ० सू० 1.6-7 ) उपर्युक्त कथन का समर्थन करते हुए धातुत्रय के प्रकोप को स्वीकार किया है।

इस प्रकार ये तीनों धातु आत्मा के अतिरिक्त शरीर का संबृंहण करते हैं। पित्त की वृद्धि होने पर उपचार के रूप में विरेचन कराया जाता है और सन्निपात तब होता है, जब तीनों धातुओं के गुण परस्पर मिल जाँय। कफ का स्थान पर्वों ( सन्धियों ) के बीच बताया गया है। पैत्तिक सन्निपात होने पर वात की अधिकता प्रतीत होती है और तभी पर्वों में कफाधिक्य का हो जाना ज्ञात होता है। जिस काल में जो धातु जहाँ आश्रित होती है वहाँ तदनुसार ही अन्नपान एवं ओषधि जाननी चाहिये। यथा—

संबृंहणं कुर्वतु निरात्मकस्य विरेचनं पित्तविवर्धनं च।
त्रिगुणोपपन्नं तथ (त्वथ) सन्निपाते प्रशमं च कुर्यात्कफपर्वमन्तरे॥
वाताधिकं पैत्तिकसन्निपाते कफाधिकं पर्वसु जानितव्यम्।
यत्काल यद्धातु यदाश्रयं च तदन्नपानौषधि दर्शितव्यम्॥ इति।
( सु. प्र., 17.12-13 )

### व्याधिजनक नाड़ियों की संख्या एवं स्थिति

ऊपर के निरूपण से स्पष्ट है कि भारतीय और भोट चिकित्सा पद्धति में वातादि धातुत्रय के व्यतिक्रम से ही समस्त रोगों का उत्पाद माना गया है। इस दृष्टि से व्याधि-जनक नाड़ियों के वातादि धातुत्रय के साथ निहित सम्बन्ध को विवेचना यहाँ आवश्यक लगती है।

नाड़ीविज्ञान से सम्बद्ध बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों में व्याधिजनक नाड़ियों की कुल संख्या 156 उपलब्ध होती है[1]। ये नाड़ियाँ उष्णीषादि षट्चक्रों में स्थित हैं। उष्णीष चक्र में 4, ललाट चक्र

1. "एषु षण्नाड्यः षट्चक्ररोधा भवन्ति, दश विषयहारिण्यो भवन्ति। ताः सन्निपातस्वभावा इति ताः पुनर्द्विगुण्याः श्लेष्मांशा विंशतिः, भूयो द्विगुण्या पित्तांशाश्चत्वारिंशद् भवन्ति, पुनरप्यनिलांशास्ता अशीतिर्भवन्ति—इति षट्पञ्चाशदधिकशतनाड्यः षट्चक्रेषु व्यवस्थिताः कालचक्रनाड्योऽवगन्तव्याः" ( विमलप्रभा, 2.58 )।

में 16, कण्ठ चक्र में 32, हृदय चक्र में 8, नाभिचक्र में 64 एवं गुह्यचक्र में 32 नाडियाँ स्थित हैं[1]।

अमृतकणिकोद्योत नामक निबन्ध में कहा है—"महासुखे चतस्रो ललाटे षोडश कण्ठे द्वात्रिंशद् हृदयेऽष्टौ नाभौ चतुष्षष्टिर्गुह्ये द्वात्रिंशदिति"।

## व्याधिजनक नाड़ियों का वातादि दोषत्रय से सम्बन्ध

### 1. श्लेष्मधातुप्रकोपिका नाड़ियाँ

उष्णीष एवं ललाट में स्थित नाड़ियों को श्लेष्म धातु की प्रकोपिका कहा गया है, अर्थात् उष्णीष चक्र में स्थित 4 नाड़ियाँ तथा ललाट चक्र में स्थित 16 नाड़ियाँ, इस प्रकार कुल ये 20 नाड़ियाँ श्लेष्मधातुप्रकोपिका हैं[2]। यद्यपि ये नाड़ियाँ शरीर के ऊर्ध्व भाग में स्थित हैं, तथापि श्लेष्म धातु के अप्-धातु स्वभाव होने से इनका अवपात शरीर के अधो भाग में होता है। अतः इन नाड़ियों का प्रकोप कटि आदि प्रदेश में अधिक होता है।

### 2. पित्तधातुप्रकोपिका नाड़ियाँ

कण्ठ एवं हृदय चक्र में स्थित 40 ( 32 + 8 ) नाडियां पित्तधातुप्रकोपिका हैं[3]। ये नाड़ियां शरीर के मध्य भाग में स्थित हैं, तथापि ये शरीर के ऊर्ध्व-अधः सभी भागों में रोग का उत्पाद करती हैं, अर्थात् पित्त मध्य में स्थित है, किन्तु सूर्य सदृश होने से ताप में तथा चन्द्र-सदृश होने से शीतीभाव में सहायक होता है। अतः ये नाड़ियाँ शरीर के सभी भागों में व्याधि का उत्पाद करती हैं।

---

1. गुह्य चक्र में स्थित 32 नाडियों में से 16 अन्तःपुट में तथा 16 बाह्य पुट में स्थित हैं।
( गूढार्थप्रकाशिका, तिब्बती संस्करण )

2. "उष्णीषे चतस्रो ललाटे षोडश। एता विंशतिनाड्यः श्लेष्मधातुप्रकोपिकाः"।
( अमृतकणिकानाम श्रीनामसंगीतिटिप्पणी )
"उष्णीषेऽब्धिश्चतस्रो जलधिहतयुगा इति षोडश ललाटे। एता विंशतिनाड्यः श्लेष्मधातुप्रकोपा इति"।
( विमलप्रभा, 2.59 )

3. "कण्ठे द्वात्रिंशत्, हृदयेऽष्टौ, एताश्चत्वारिंशन्नाड्यः पित्तधातुप्रकोपिका"।
( अमृतकणिका श्रीनामसंगीतिटिप्पणी )
"कण्ठे दन्ता इति द्वात्रिंशन्नाड्यः, हृदब्जे नयनहतयुगा इत्यष्टनाड्यः, एताश्चत्वारिंशन्नाड्यः पित्तधातु-प्रकोपा इति" ( विमलप्रभा, 2.59 )

### 3. वायुधातुप्रकोपिका नाड़ियाँ

नाभि चक्र में स्थित 64 नाडियाँ और गुह्य चक्र के बाह्यपुट[1] में स्थित 16 नाडियाँ, अर्थात् 80 नाडियाँ वायुधातुप्रकोपिका[2] हैं। यद्यपि ये नाडियाँ शरीर के अधोभाग में स्थित हैं, तथापि वायु के ऊर्ध्व संचारस्वभाव होने के कारण ये शरीर के ऊर्ध्व भाग में भी व्याधि का उत्पाद करती हैं।

### सन्निपातधातुप्रकोपिका नाड़ियाँ

नाड़ी विज्ञान के वज्रयानी विद्वानों के अनुसार गुह्य चक्र के अन्तः (भीतरी) क्रम में स्थित 16 नाड़ियाँ सन्निपात दोष की जनक मानी गई हैं। यहाँ अन्तः क्रम से तात्पर्य मध्य परिमण्डल एवं गर्भ परिमण्डल से है[3]। अतः मध्य परिमण्डल में स्थित 10 नाड़ियाँ एवं गर्भ परिमण्डल में स्थित 6 नाड़ियाँ अन्तः क्रम में संगृहीत हैं। वात, पित्त एवं कफ धातुओं के एक साथ मिश्रित प्रकोप को सन्निपात कहते हैं। यद्यपि उपर्युक्त नाड़ियों का स्थान हमारे शरीर के अधोभाग में है, तथापि ये नाड़ियाँ ऊर्ध्व-अधः और मध्य तीनों भागों में यथायोग व्याधि का उत्पाद करती हैं।

इस प्रकार उष्णीष आदि षट्चक्रों में 156 नाड़ीदल स्थित हैं। इस सम्बन्ध में वज्रयानी नाड़ी-वेत्ताओं में विवाद नहीं देखा जाता, किन्तु जब व्याधिजनक नाड़ियों की स्थिति आदि पर विचार किया जाता है, तब दो मत दृष्टिगत होते हैं। सामान्यतया कालचक्र परम्परा के अनुयायी षट्चक्रों में स्थित 156 नाड़ीदलों को ही व्याधिजनक नाड़ियों के रूप में स्वीकार करते हैं[4]।

---

1. गुह्यचक्र के अन्तः पुट में 16 एवं बाह्य पुट में 16 नाड़ियाँ होती हैं। किन्तु यहाँ बाह्य पुट में स्थित 16 नाड़ियाँ ही अभीष्ट हैं। ( गूढार्थप्रकाशिका )
2. "नाभौ चतुःषष्टिनाड्यो गुह्यकमलस्य बाह्यपरिमण्डले षोडश। एता अशीतिनाड्यो वायुधातुप्रकोपिकाः"। ( अमृतकणिका श्रीनामसंगीतिटिप्पणी )
   "नाभौ च गुह्ये च यथासंख्यम्। अब्धिषष्टिरिति चतुःषष्टिनाड्यः। नृपतिरपि गुह्यकमले बाह्ये परिमण्डले नाड्यः षोडश, एता अशीतिनाड्यो वायुधातुप्रकोपा इति" ( विमलप्रभा, 2.59 )।
   "अन्यैव मध्ये परिमण्डले दश। गर्भपरिमण्डले षट्। यथासंख्या सन्निपातप्रकोपिकाः"। ( अमृतकणिका श्रीनामसंगतिटिप्पणी )
3. "गुह्येऽन्या दिक् चेति दश नाड्यो मध्यपरिमण्डले। अन्याः षट् च गर्भपरिमण्डले यथासंख्यम्। सन्निपाताः सन्निपात प्रकोपा इति" ( विमलप्रभा, 2.59 )।
4. "इति षट्पञ्चाशदधिकशतनाड्यः षट्चक्रेषु व्यवस्थिताः कालचक्रनाड्योऽवगन्तव्याः। एता वै मृत्युनाड्यो गुरुनियमवशादायुरारोग्यदाश्च। षट्चक्रे कालनाड्य उक्ता मरणभयहरा गुरूपदेशेन भाविताः सत्यो योगिनां नात्र चित्रमिति" ( विमलप्रभा, 2.58 )।

किन्तु भोटदेशीय आचार्य श्री स्वयम्भू ( कर्मापा तृतीय ) आदि के अनुसार व्याधिजनक नाड़ियाँ षट्चक्रों में स्थित मौल नाड़ीदलों के बाह्यपुट में स्थित हैं। इस प्रकार एक मत के अनुसार षट्चक्रों में स्थित मौल नाड़ीदल ही व्याधिजनक नाड़ियाँ हैं, जबकि अन्य मत के अनुसार मौल नाड़ीदल एवं व्याधिजनक नाड़ियों में भेद आवश्यक है[1]।

## तन्त्रसाधना के अभ्यास द्वारा वातादि व्याधि-प्रशमन

### बिन्दुच्युति और अच्युति

त्रिविष ( राग, द्वेष, मोह ) सास्रव क्लेशों को उत्पन्न करते हैं तथा धातुच्युति तक बिन्दु की वृद्धि करते हैं। सत्त्वों का हृदय सुखाभिलाषी होता है, अतः उसमें सर्वप्रथम राग उत्पन्न होता है। इसी राग के आधिपत्य से मोहित होकर सहज ज्ञान को न जानने के कारण मोह उत्पन्न होता है और इसी मोह के होने पर राग के अवगत होने से द्वेष-चित्त उन्पन्न होता है। इस प्रकार इन त्रिविषों के आधिपत्य से सत्त्व भवसागर में चक्र के सदृश भ्रमण करता रहता है। फलतः यह सास्रव क्लेश ही च्युति का कृत्य, अर्थात् संसार को उत्पन्न करने का आधार है। बोधिचित्त की च्युति होने से सत्त्व संसार में चक्कर काटता है, किन्तु उसकी अच्युति व उसके अवबद्ध होने पर सहज ज्ञान के उदित होने से निर्वाण में गमन होता है। अतः अच्युति में बद्ध करने के उपायों का अनुष्ठान करना चाहिये। एतदर्थ जिन-वज्रधर द्वारा विशिष्ट उपाय तन्त्रशास्त्रों में भाषित हैं।

उदाहरणार्थ पारद का अग्नि के साथ संसर्ग होने पर वह उड़ जाता है, किन्तु किसी विशेष द्रव्य के साथ योग करने पर वह अग्नि द्वारा बद्ध होता है। इसी प्रकार इसे भी जानना चाहिये। जिस प्रकार वज्र का पद्म के साथ स्पर्श होने पर धातु का प्रस्रवण होता है, परन्तु विशेष उपाय करने पर स्पर्श द्वारा बद्ध होता है। जिस प्रकार पारद के बद्ध होने पर लोह धातु का सुवर्ण में परिवर्तन हो सकता है, ठीक उसी तरह धातु के बद्ध होने पर विशुद्ध रस ( बिन्दु ) के स्कन्ध, धातु एवं आयतनों का बुद्धकाय में परिवर्तन हो सकता है। वसन्ततिलक में इस स्थिति का वर्णन मिलता है।

1. प्राणायाम के विशुद्ध होने पर वज्रमणि में स्थित चार नाड़ियों की अच्युति के आधार पर बोधिचित्त का घन में परिवर्तन होने के कारण वह प्रस्रुत नहीं होता। इसलिये लग्न ( मेष आदि 12 लग्न ) की एक वायु के निरुद्ध होने के कारण दर्शन मार्ग के विषय सत्यार्थ का साक्षात्कार होने से अधिमुक्ति चर्या में निष्ठा होती है। इससे योगी प्रथम आर्यभूमि दर्शन मार्ग को प्राप्त करता है।

---

1. विस्तृत जानकारी के लिये कर्मापा तृतीय द्वारा रचित गूढार्थप्रकाशिका, तिब्बती संस्करण को देखें।

2. तत्पश्चात् भावना मार्ग के लक्षणों से युक्त अनुस्मृति अंग के विशुद्ध होने पर 10 पारमिता, त्रिरत्न, बुद्धानुस्मृति आदि 16 अनुस्मृतियों तथा 16 आनन्दों का योग होने के कारण बिन्दु की अच्युति होती है। फलतः बिन्दु के स्खलित न होकर दृढ़ीभूत होने से समाधिकाल में योगी के स्वरस बोधिचित्त का ऊर्ध्व संचार होता है। इस प्रकार ऊर्ध्व संचारक्रम के द्वारा क्रमशः 12 भूमियाँ पार करने पर वज्रमणि से ललाटचक्र तक 21600 कर्मवायुओं में से प्रत्येक निरुद्ध हो जाती है। अतः परमाक्षर सुखानुभूति से क्षणों की जितनी संख्या होती है, उनमें प्रत्येक क्षण में वृद्धि होने से 12 भूमियों को पार करके साधक बुद्ध हो जाता है।

## दोष अपकर्षण के निर्देश

इन भूमियों को पार करने में दोष बाधक होते हैं, इसलिये तन्त्र-ग्रन्थों में इनके अपकर्षण का निर्देश किया गया है, जिसके तीन भेद हैं—

1. दोष की पहचान, 2. दोष का हेतु, और 3. दोष के अपनयन के उपाय।

### 1. दोष की पहचान

धातु के कषाय ( अवशिष्ट ) रस प्रायः वात, पित्त तथा कफ इत्यादि व्याधि पैदा करते हैं।

**कफ व्याधि**—श्वेतांश रूपी कषाय रस द्वारा पैदा हुई कफ की व्याधि मस्तिष्क में आश्रित होने के कारण ऊर्ध्व में स्थित होती है, किन्तु इसके पृथिवी तथा अप्धातु स्वभाव होने से यह अधः संचार ( प्रपात ) करती है।

**वायु ( वात ) व्याधि**—राहु कषाय द्वारा पैदा हुई वायु की व्याधि नाभि तथा गुह्य-स्थान में आश्रित होने के कारण यह अधः स्थित होती है, किन्तु इसका स्वरूप ऊर्ध्व होने के कारण यह ऊर्ध्व में शिरोभ्रम इत्यादि व्याधियाँ पैदा करती है।

**पित्त व्याधि**—शोणितांश कषाय द्वारा उत्पन्न पित्त की व्याधि प्लीहा में आश्रित होकर मध्य में स्थित होती है, किन्तु उस कषाय के अस्थिर स्वभाव होने पर अग्निसदृश होकर ऊर्ध्व में व्याधि पैदा करती है। इस प्रकार ये तीन व्याधियाँ त्रिविषमूलक हैं।

### 2. दोष का हेतु

**कफ व्याधि**—चित्तसंतति के मोहयुक्त होने के कारण कफ पैदा होता है।
**पित्त व्याधि**—चित्तसंतति के द्वेषयुक्त होने के कारण पित्त पैदा होता है।
**वायु व्याधि**—चित्तसंतति के रागयुक्त होने के कारण वायु पैदा होता है।

इसी प्रकार वायु से युक्त होने पर सभी व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं या उनकी वृद्धि में सहायता करतो हैं। अतः जल, अग्नि और वायु तीनों व्याधियों को पैदा करते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त इन तीन दोषों द्वारा देह के तत्त्व दूषित होते हैं। केवल इतना ही नहीं, बल्कि चित्त में भी प्रीति, सुख, विचार आदि कल्पनाएँ उद्भूत होती हैं, जिनके द्वारा देह में कम्पन होने से समाधि में त्रिदोष उत्पन्न होते हैं।

सूर्य के कषाय से देह में उद्भूत रक्त दोष द्वारा पित्त की व्याधि उत्पन्न होती है तथा चित्त में समाधि के दोष कल्पना, विचार आदि अग्निसदृश उत्पन्न होते हैं।

इसी तरह चन्द्रमा के कषाय द्वारा देह में कफ की व्याधि पैदा होती है तथा चित्त में प्रीति, सुख आदि अप् के सदृश उत्पन्न होते हैं।

राहु के कषाय द्वारा देह में वायु की व्याधि उत्पन्न होती है तथा चित्त में विकल्पना आदि वायुसदृश दोष उत्पन्न होते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त त्रिदोष-हेतुओं के द्वारा बाहर भाजनलोक का नाश भी होता है।
प्रथम समाधि—यह अग्नि द्वारा नष्ट होती है।
द्वितीय समाधि—यह जल द्वारा नष्ट होती है।
तृतीय समाधि—यह वायु द्वारा नष्ट होती है।

इस प्रकार इन हेतुओं द्वारा क्रमशः आभ्यन्तर समाधि के उपर्युक्त त्रिदोषों के उत्पन्न होने से समाधि नष्ट होती है।

चतुर्थ समाधि अग्नि, जल तथा वायु तीनों से नष्ट न हो सकने के कारण यह त्रिदोष से अकम्पित रहती है, किन्तु इसके अनित्य होने के कारण सत्त्वलोक का उत्पाद एवं विनाश होता है।

### 3. दोष अपनयन के उपाय

बाह्य में आकाश, भाजनलोक तथा पृथिवी सत्त्वलोक पर आश्रित है। इसी प्रकार आभ्यन्तर में आकाश तथा पृथिवी धातु देह एवं चित्त इन दो पर स्थित होने के कारण उन पर आश्रित है।

अतः बाह्य एवं आभ्यन्तर दोनों भाजनलोक तथा सत्त्वलोक को नष्ट करने का दोष इन दो में नहीं होता। इसलिये विघ्न का नाश करने के लिये गुरु द्वारा आकाश एवं पृथिवी इन दो के गुणों के मर्म को जानना चाहिये। तभी जल, अग्नि, वायु इन तीनों के दोषों को नष्ट, अर्थात् अवमर्दित किया जा सकता है।

इसका मर्म यह है कि अधोवायु पृथिवी धातु तथा ऊर्ध्ववायु आकाश धातु के समान है, अतः अधोवायु को संकुचित करने पर वायु के दोष तथा ऊर्ध्ववायु को प्रतिहृत ( बद्ध ) करने पर कफ, अर्थात् जल के दोष नष्ट होते हैं, तथा इन दोनों का परित्याग करने पर पित्त, अर्थात् अग्नि के दोष नष्ट होते हैं।

इसलिये इन्हें संसार (भव) के दोषों के उत्पन्न होने का आधार बताया गया है। जिससे बन्धन से बद्ध किया जाता है, उसके गुरु द्वारा उपदिष्ट विशेष उपाय द्वारा अधिगृहीत होने पर वह संसार के नाश का कारण भी है। ऐसा तन्त्रागमों में बताया गया है। हेवज्रतन्त्रराज में भी कहा है—

येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्॥ ( ( 2.2.50 )

# मातृ(प्रज्ञा)तन्त्र में निष्पन्नक्रम की व्यवस्था

— डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी —

[ इस क्रम में अब तक 'धीः' के 4–7,9 और 11–12 संख्या के सात अंकों में 'तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद' शीर्षक छः निबन्ध, 13वें अंक में 'क्रमद्वय का सामान्य परिचय' तथा 14वें अंक में 'अनुत्तरतन्त्र में उत्पत्तिक्रम की व्यवस्था' शीर्षक निबन्ध छप चुके हैं। इनमें बौद्ध तन्त्रों के सामान्य लक्षण के साथ हेतु, उपाय और फल तन्त्रों का तथा क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर विभागों का एवं पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक उपविभागों का भी परिचय देते हुए तन्त्रों के कुलविभाग पर भी पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है। सातवें अंक में क्रियातन्त्र, नवें में चर्यातन्त्र, 11–12 अंकों में योगतन्त्र की और 13वें अंक में अनुत्तरतन्त्र की साधनापद्धति को स्पष्ट करने के लिये उत्पत्तिक्रम और उत्पन्नक्रम की पद्धति का तथा 14वें अंक में अनुत्तर तन्त्र के पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक भेदों का विस्तार से निरूपण कर उत्पत्तिक्रम की भावना-विधि प्रदर्शित की गई थी। अब प्रस्तुत अंक में छः कुलों में विभक्त मातृतन्त्रों का परिचय देते हुए मातृतन्त्रों में वर्णित निष्पन्नक्रम का स्वरूप विस्तार से प्रदर्शित है। इसी प्रसंग में नाडपाद द्वारा वर्णित 1. चण्डाली, 2. मायाजाल, 3. स्वप्न, 4. प्रभास्वर, 5. अन्तराभव और 6. संक्रमण नामक छः योग भी निरूपित हैं। नाडपाद ( नरोपा ) के द्वारा विवृत इन छः योगों का विशेष परिचय 'धीः' के 7–12 अंकों में भी देखा जा सकता है। ]

मातृतन्त्र के अनेक आगम ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं। उनमें यहां कुछ महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का परिचय दिया जायगा, जिससे मातृतन्त्र ( प्रज्ञातन्त्र ) के अभ्युदय और उनके अभिधेय पर प्रकाश पड़ सकेगा।

सामान्यतः अभिधानोत्तरतन्त्र के अनुसार योगोत्तरतन्त्र में छः कुलों की व्याख्या आती है[1]। यथा—1. हेरुक, 2. वैरोचन, 3. वज्रसूर्य 4. पद्मनृत्तेश्वर 5. परमाश्व और 6. वज्रधर। इन छः कुलों के अपने स्वतन्त्र ग्रन्थ हैं। सर्वबुद्धसमायोगडाकिनीजालसंवरतन्त्र में छः कुलों के विषयों की समान रूप से व्याख्या मिलती है। अतः कुछ विद्वानों ने[2] इसे प्रज्ञातन्त्र का प्रधान ग्रन्थ माना है। यद्यपि शास्ता अनन्त कल्प पूर्व ही संबोधि को प्राप्त कर चुके हैं, लेकिन करुणा से प्रेरित होकर इस भद्रकल्प के आरम्भ में वज्रधर स्थावर और जंगम दोनों को विशुद्ध

---

1. शतपिटक सिरीज, पृ० 151, जि० 26. लोकेशचन्द्र सम्पादित।
2. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 370, श० सि०, पृ० 151.

करने के अभिप्राय से निर्माणकाय में प्रकट होकर इस तन्त्र के योग्य पात्रों को देशना देने हेतु सुमेरु पर्वत पर मण्डल का निर्माण कर 42 कल्पों में, 2100 श्लोकों में इसकी देशना करते हैं। इसी का संग्रह तन्त्र 10 कल्पों वाला, उत्तरतन्त्र 7 कल्पों वाला और उत्तरोत्तर तन्त्र 5 कल्पों वाला है। इनका भी क्रमशः उपदेश वज्रधर ने ही किया है। इसका मूलतन्त्र अब उपलब्ध नहीं होता।

दस कल्पों वाले संग्रहतन्त्र में निम्नलिखित विषय हैं—1. में विषयी ज्ञान और विषय धर्मधातु के अनुसार दर्शन का प्रतिपादन, सामान्य और विशेष चर्या, प्रतिबिम्बक्रम द्वारा मण्डल, अभिषेक, सलक्षण-निर्लक्षण ध्यान, फल, बुद्धकुल, निर्भोग बुद्ध का लक्षण, तद्हेतु गणसमूह साधना, स्वस्वभाव से भिन्न देवभावना का विरोध, यानभेद, महाहित, तथागतों के कृत्य इत्यादि, 2. में सामान्य दर्शन का लक्षण और बोधविधि, तद्हेतु चर्या, दर्शनबोध की गुणसाधना के गुण, मार्गप्रवेश का आधार, वज्रसत्त्वयोग, 3. में साधना का सामान्य लक्षण, साधनार्थ साधनोपाय, सेवा आदि साधना के चार अंग और वज्रसमय, 4. में चर्या का सामान्य लक्षण, स्वार्थ की चर्या, परार्थ की चर्या, चर्याफल, मार्गधर्म और फल की प्राप्ति के बाद के कृत्य वर्णित हैं। 5. में वज्रसत्त्व, वैरोचन, हेरुक, पद्मनृत्येश्वर, वज्रसूर्य, हयग्रीव आदि के उच्छ्वास संग्रह और उनकी विस्तार कथा ( इतिहास ) तथा अनुयायियों की साधना एवं ध्यान के गुणों की कथा, 6. में गणचक्र व्याख्या की स्वीकृति, देवलक्षण, पुण्यसंभार मण्डल, ज्ञानसंभार मण्डल प्रवेशविधि, शिष्यकर्मक्रम और मण्डल प्रवेश विधि, अभिषेक, सामान्य कृत्य लक्षण, समय-संवर आदि, 7. में प्रतिबिम्ब मण्डल का सारांश, ऐच्छिक स्थान, मण्डल विधि, मण्डल प्रवेशकर्म, प्रवेश के बाद अभिषेक की प्राप्ति, मण्डल में स्थापित होने वाले द्रव्यों के सामान्य लक्षण के निर्देश से साधक की अपनी-अपनी मण्डल मुद्राओं की पहचान, 8. में पूजासंग्रह, वन्दना, द्वारपूजा, सर्वपूजासमयोग समयकल्प, 9. में महामुद्रा द्वारा मुद्रणविधि, समयमुद्रा का निर्देश, स्वाधिष्ठान, चार योगों का पूर्वकर्म, विभिन्नयोग, दृष्टिबन्ध, विभिन्न नृत्य, गीति, प्रतिसेना साधनविधि आदि विभिन्न 27 विधियों का प्रतिपादन और 10. वें कल्प में व्याख्या की प्रतिज्ञा, मण्डलभावना द्वारा साधना, फल आदि के प्रतिपादन के साथ यह ग्रन्थ समाप्त होता है।

## 1. हेरुक कुल

हेरुक कुल के तन्त्रों में (क) चक्रसंवर, (ख) हेवज्र, (ग) बुद्धकपाल, (घ) महामाया और (ङ-च) रिगि अरलिद्वय ये पाँच तन्त्र आते हैं[1], जो कि मूलतन्त्र माने जाते हैं।

(क) चक्रसंवरतन्त्र की देशना धान्यकटक में स्वयं शास्ता ने चक्रसंवर के रूप में प्रकट होकर की थी। इसकी देशना के सम्बन्ध में विद्वानों में अनेक मतमतान्तर मिलते हैं। बुस्तोन

1. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 375.

ने सामान्यतन्त्र में विस्तार से उनका वर्णन किया है[1]। हेरुक मूलतन्त्र में 51 परिच्छेद हैं। इसके प्रारम्भ में 'एवं मया श्रुतम्' नहीं है। लावापाद इसे उत्तरतन्त्र मानते हैं, अतः 'एवं मया' नहीं है। आचार्य जिनभद्र के अनुसार भगवान् कभी भी महापरिनिर्वाण को प्राप्त नहीं होते, अतः 'एवं मया' की आवश्यकता नहीं है। इस ग्रन्थ का अभिधेय परिच्छेदानुसार निम्नलिखित है—

1. तन्त्र का प्रयोजन, कुल-पूजा, बोधिसत्त्व की पूजा, पाप का प्रायश्चित्त कर योगी द्वारा साधना, समय की रक्षा, अमृतभक्षण, अमृतपान, समापत्तियोग, तदुद्भूत सुख की प्रशंसा, मण्डललेखन, मण्डलप्रवेश आदि। 2. मण्डललेखन, पूजानिर्देश। 3. शिष्य का मण्डलावतारण, अभिषेक और उसके गुण। 4. 24 योग के मातृ और पितृदेवों की न्यासविधि। 5. मूलतन्त्र व्यंजन समुच्चय। 6. षड्वीरकवच मन्त्रसमुच्चय। 7. मूलमन्त्र का स्वराक्षर समुच्चय। 8. मूलमन्त्र स्वर समुच्चय, उपहृदय और षड्वीर कवचमन्त्रसमुच्चय। 9. मूलमन्त्र और इसके 50 कर्म। 10. तीन कायों का लक्षण और साधनाविधि। 11. सप्तजन्म मांस लक्षण और उसके भक्षण के गुण। 12. उपहृदय कर्मसमूह। 13. षड्वीर कवच कर्मसमुच्चय। 14. चक्रसंवर गर्दभमुख साधनाविधि। 15. एक-एक अक्षर का संकेत। 16. सप्त कुलदेवियों के कुलभेद और षड् योगिनियों के भेद और लक्षण। 17. तीन चक्रों की योगिनियों का सात भागों में संग्रह और उनका लक्षण। 18. डाकिनियों का लक्षण निरूपण। 19. लामा कुल का लक्षण, उनकी मुद्रा और मुद्रोत्तर। 20. हस्तसंकेत। 21. कायांग निर्देश संकेत और संकेतोत्तर। 22. हस्त (अँगुलियों) द्वारा बनाई जाने वाली मुद्रा। 23. योगिनीलक्षण। 24. वाक् संकेत। 25. मूलमन्त्र। 26 शिष्यपरीक्षा, समय और संवर। 27. चर्या और व्रत, पूजा और बलिविधि। 28. आभ्यन्तर होम। 29. दूती लक्षण, उष्णता की प्राप्ति पर बल। 30. चार मुख वाले देव का मन्त्रसमुच्चय। 31. भक्ष्य, होम, बलिविधि, हस्त अधिष्ठान। 32. मांस समय द्रव्य की साधना, वेताल साधना। 33. गुह्यपूजा। 34. होमविधि और कर्मविधि। 35. प्रज्ञोपाय अद्वयसाधना। 36. तत्त्वपूजा। 37. अध्यात्म वशीकरणविधि। 38. योगिनी-साधना, स्थल आदि। 39 तत्त्वचोदन ह ह अट्टहास विधि। 40. राजकुल आदि पाँच कुलों के वशीकरण और महामुद्रा सेवन की विधि। 41. द्वादशांग कर्म साधनोपायिका और 24 अक्षरों की मण्डलन्यासविधि। 42. मुद्रा में समापत्ति, महामुद्रा आदि। 43. मूलमन्त्र, हृदय, उपहृदय और विशेष उपहृदय सप्ताक्षर द्वारा कर्मसाधना विधि। 44. सप्ताक्षर और षड्योगिनियों की कर्मसमूहविधि। 45. षड्योगिनी मन्त्र कर्मसमूह और समयसिद्धि की व्याकरण विधि। 46. पंचाक्षर कर्मसमूह विधि। 47. योगिनीहृदय कर्मसमूह। 48. हृदय मन्त्र की गुणसहित व्याख्या। 49. सप्तजन्म मांस का आश्रय लेकर सिद्धि साधनाविधि। 50. द्रव्य द्वारा होम कर प्रसर कर्म साधनोपायिका। 51. उत्पत्तिक्रम के 14 तत्त्व और प्रस्तुत तन्त्र के महत्त्व का निर्देश करते हुए ग्रन्थ सम्पन्न होता है।

---

1. जिल्द 15, पृ० 376.

(ख) हेवज्रतन्त्र[1]

हेवज्रतन्त्र भी मातृतन्त्र का एक प्रमुख ग्रन्थ है। इसके आभ्यन्तर सात भेद हैं—( I ) मूलतन्त्र, ( II ) संग्रहतन्त्र, ( III ) उत्तरतन्त्र, ( IV ) उत्तरोत्तरतन्त्र, ( V ) व्याख्यातन्त्र, ( VI ) हृदयतन्त्र, ( VII ) और फलतन्त्र। हेवज्र, अर्थात् मातृतन्त्र को सम्यक् समझने के लिये इन सातों तन्त्रों का अध्ययन अपेक्षित होता है। यहाँ इन तन्त्रों में प्रतिपादित विषयों का परिचय देते हुए इनकी विषयवस्तु पर प्रकाश डाला जायगा। यहाँ हेवज्रतन्त्र ही मूलतन्त्र माना जाता है।

I. आचार्य कामधेनु के अनुसार हेवज्र की देशना निर्वाण के बाद वज्रगर्भ, नैरात्म्या और अनेक लोक-लोकोत्तर सत्त्वों को दी गई। बृहन्मूलतन्त्र अज्ञात है। द्वितीय में ये 32 कल्प हैं—1. वज्रगर्भाभिसंबोधिकल्पराज, 2. मायाकल्प, 3. वज्रनृत्यकल्प, 4. विभिन्नकल्प, 5. वज्रकल्प, 6. महाबलकल्प, 7. अचलकल्प, 8. धारणीकल्प, 9. डाकिनीकुरुकुल्लाकल्प, 10. महाभैरवकल्प, 11. वैरोचनकल्प, 12. सिद्धिकल्प, 13. ताराकल्प, 14. वज्रपाणिकल्प, 15. तेजःकल्प, 16. नैरात्म्याकल्प, 17. यमान्तककल्प, 18. हूँकृतकल्प, 19. प्रतिसराकल्प, 20. होमकल्प, 21. प्रतिष्ठानकल्प, 22. महामण्डलकल्प, 23. बलिकल्प, 24. समन्तककल्प, 25. अधिसमयकल्प, 26. मुद्राकल्प, 27. मुद्राभेदकल्प, 28. नागकल्प, 29. नृत्येश्वरकल्प, 30. वज्रपाणिकल्प, 31. योगीकल्प, 32. योगिनीकल्प।

कुछ विद्वान् दो कल्पों में उपलब्ध वर्तमान हेवज्रतन्त्र के प्रथम कल्प को वज्रगर्भाभिसंबोधिकल्प और द्वितीय को मायाकल्प मानते हैं। अन्य कुछ विद्वान् अन्त के योगी और योगिनी कल्प को तथा भवभद्र आदि 32 कल्पों के अतिरिक्त बृहन्मूलतन्त्र से विनिर्गत हेवज्र को एक स्वतन्त्र ग्रन्थ मानते हैं। वर्तमान दो कल्प और 23 पटलों में उपलब्ध हेवज्र मध्यम मूलतन्त्र का अंग है। इसके प्रथम कल्प में 11 पटल हैं। यथा—1. कुलपटल, 2. मन्त्रपटल, 3. देवपटल, 4. अभिषेकपटल, 5. तत्त्वपटल, 6. चर्यापटल, 7. छोमापटल, 8. योगिनीचक्रपटल, 9. विशुद्धपटल, 10. अभिषेकपटल और 11 वज्रगर्भाभिसंबोधिपटल। द्वितीय कल्प में 12 पटल हैं। यथा—1. होमनिर्णय 2. सिद्धिनिर्णय, 3. निदानसन्ध्याभाषा, 4. संवरभेद, बलिविधि और मुद्रण आदि पटल, 5. अभ्युदयपटल, 6. विधानपटल, 7. भोजनपटल, 8. विनेयपटल, 9. मन्त्रोद्धारपटल, 10. जापपटल, 11. सहजार्थपटल तथा 12. उत्तराभिषेक और समापत्ति मन्त्रनिर्देश आदि के साथ द्वितीय मायाकल्प सम्पन्न होता है[1]।

---

1. तो० 417, पृ० 1–13.

## ( II ) डाकिनीवज्रपंजर[1] ( संग्रहतन्त्र )

इसके प्रारम्भ में "एवं मया" नहीं आता, क्योंकि यह बृहन्मूलतन्त्र के बाद उपदिष्ट हुआ है। इसमें 15 परिच्छेद हैं—1. मन्त्रोपाय की विशेषता, 2. प्रत्येक कुलों की अपनी पूजाविधि, महाबलानुसार वृष्टि आदि की विधि, 3. सर्वभूतबलिविधि, नामाभिषेकानुसार नामभेद, 4. मूलतन्त्र के कल्पों की संख्या, मूलतन्त्र से संग्रहतन्त्र की संग्रहविधि, 5. संग्रहतन्त्र में संगृहीत करने का प्रयोजन, साधना-स्थल, अनुचर देवों के वर्ण एवं आयुध, डाकिनी शब्द की निरुक्ति, मातृतन्त्र का अभिप्राय, नैरात्म्यमण्डल और विद्याभिषेकविधि, उत्पत्तिक्रम के त्रिध्यान की विधि, 6. सूक्ष्मयोग विधि, वज्रजाप, तत्त्वभावना प्रकाश, 7. उत्पत्तिक्रम के षडंगों के मन्त्र, चार अभिषेकों का अभिप्राय, भक्ष्य-समय, पांच कुलों की भावना के गुण, विशुद्धदेवनिर्देश, 8. स्ववितगीतिचोदन, काय-वाक्-चित्त-आयतन अधिष्ठान, उनकी भावना के गुण, वज्रतारामण्डलसाधनोपायिका, प्रज्ञापारमिता साधनोपायिका और होमविधि आदि का निर्देश, 9. सुप्रतिष्ठान, कीलयोग आदि, 10. अभिज्ञासाधना, 11. चार कर्मों द्वारा सारार्थविधि, 12. साधनास्थल बृहद् अभिसमय और नैरात्म्यमण्डल, 13. पितृतन्त्र और मातृतन्त्र के भेद, पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अन्य तन्त्रों के भेद, बुद्धशासन का निरूपण और समय निर्देश, 14. विद्याधर, अंजन, कर्ममुद्रा-सेवनविधि, स्वाधिष्ठानक्रम के गुण, उत्पत्तिक्रम भावना का अभिप्राय, बुद्धतत्त्व आदि का प्रतिपादन, बोधिचित्त, शरप्रक्षेपयोग, वाद्ययोग, पूजा-विशेष नृत्य, सामूहिक पूजाविधि, होम के गुण, वज्रपद्माधिष्ठान, मुद्रायोग के गुण, नृत्यपादबन्ध, गीतिगान विधि आदि, 15. हेरुक और कुरुकुल्ला आदि की साधनोपायिका, निदानव्याख्या, मुनि, मञ्जुश्री, वसुधारा, जम्भल, तारा, चुन्दा, महाकाल आदि की साधना, अभिषेक, मूलापत्तिभेद, समयनिर्देश और अन्त में पार्षदों द्वारा भगवान् की स्तुति।

## ( III ) श्रीमहामुद्रातिलक[2] ( उत्तरतन्त्र )

इसमें भी "एवं मया" नहीं है, क्योंकि इसकी देशना मूलतन्त्र पांच लाख श्लोकप्रमाण मध्यम मूलतन्त्र के तुरन्त बाद उसी मण्डल में गुह्यवज्रयोगिनीतन्त्र को महामुद्रातिलक द्वारा मुद्रित करने हेतु की गई थी। इसमें 28 परिच्छेद हैं—1. तन्त्र के 54 हेतुओं का परिच्छेद, 2. आचार्य-शिष्य परीक्षा और अभिषेक, 3. षड्योग का लक्षण और षट्चक्रों का स्वरूप, 4. षट् चक्रों में स्थित नाड़ियों की संख्या, नाम, स्थिति। 5. प्राण, रात्रि, दिन, मध्यान्तर, अस्त, उदय-विधि, 6. आलि-कालि का उद्भव, काललक्षण, त्रिचित्त और प्रभास्वर धर्मधातु का निर्देश, 7. अहं शब्द की व्युत्पत्ति, 8. मातृतन्त्र का निदान, गुह्य चार आनन्द और पंचकुल लक्षण, 9. षडलंकार मुद्रासंकेत, मुद्रापूजाविधि, 10. मण्डल, देवी, बाह्य-आभ्यन्तर पीठ, श्मशान और इनकी पूजा विधि,

---

1. तो॰ 419, पृ॰ 30–65.
2. तो॰ 420, पृ॰ 66–90.

11. आभ्यन्तर परमार्थ होम, 12. पंचामृत रसपान, 13. योगिनीमेलापस्थान में युक्त होने वाले गुह्य शब्द एवं वाक्संकेत, 14. हस्तमुद्रा, 15. वर्ण, गन्ध, लक्षण इत्यादि के द्वारा दूतीकुल की परीक्षा, 16. 32 देवमण्डलों का उत्पत्तिक्रम, निष्पन्नक्रम, चण्डाली की भावना से चार आनन्दों की उत्पत्ति-विधि, तिलकलक्षण, क्रमद्वय की भावनाविधि, 17. तिलक और ज्ञान का स्थान, मूलचर्या आदि, 18. बोधिचित्त की स्थिरता के लिये ध्याननिर्देश, 19. अभिषेक ज्ञान, आलि-कालि, कार्य-कारण, नाड़ी तिलक और आनन्दों का प्रतिपादन, 20. योगेश्वरचर्या, 21. षट्चक्र-बीजमन्त्र-समुच्चय, पंचामृत का भक्षण और चर्या, 22. बलिविधि, 23. गणचक्रविधि 24. सप्तजन्म के सेवन द्वारा साधनाविधि, 25. प्राणायाम, मनोमयजप, प्रकृतिजप, 26. चार योग और 32 नाड़ी-ग्रन्थियों का निर्देश, 27. रहस्य मन्त्र को प्रकट करना, 28. चार योग महामुद्रा अवबोध के उपाय और चतुष्पीठ के अर्थ के स्पष्टीकरण तथा निरूपण के साथ ग्रन्थ की समाप्ति।

### (IV) श्रीज्ञानगर्भमहायोगतन्त्र[1] ( उत्तरोत्तरतन्त्र )

देवियों द्वारा प्रश्न करने पर शास्ता ने इस तन्त्र का उपदेश सुमेरु पर्वत पर किया था। इसमें चार परिच्छेद हैं—1. प्रथम में आनन्द, परमानन्द, विरमानन्द और सहजानन्द का अर्थ स्पष्ट किया गया है, 2. महामुद्रातिलक में आये महामुद्रा की प्राप्ति के उपायों के प्रसंग से चार अभिषेकों की प्राप्ति, आलोक, आलोकाभास, आलोकोपलब्धि और प्रभास्वर, अर्थात् महामुद्रा की प्राप्ति की विधि बताई गई है। 3. चार अभिषेकों में मण्डलभेद की प्राप्ति की विधि बताई गई है और आचार्य-लक्षण, शिष्य का प्रवेश, अभिषेक और मण्डल का अर्थ स्पष्ट किया है। 4. मण्डलाभिसमय, उनके मन्त्र, समुच्चयोपाय और उसके गुणों को स्पष्ट कर शास्ता अन्तर्हित हो जाते हैं।

### (V) ज्ञानतिलक-महायोगिनीतन्त्र[2] ( व्याख्यातन्त्र )

1. शास्ता ने वज्रयोषिद्-भग में प्रवेश कर बोधिसत्त्व देवेन्द्र को संबोधित कर आश्रय नाड़ी और आश्रित वायु की वस्तुस्थिति तथा 16 अर्धयामों के उदय और अस्त होने की स्थिति को स्पष्ट किया है। 2. त्रितत्त्वात्मक परमचन्द्र सुख और महामुद्रा पक्ष का निर्देश, 3. 32 नाड़ियों के नाम, तन्त्र-क्रमानुसार अभिषेक-विधिभेद, दक्षिणा अर्पण, 4. रक्षाचक्र भावनाविधि, 5. मन्त्र समुच्चय, 6. बाह्य-आभ्यन्तर यज्ञविधि, 7. पूजागीति, अर्थ निर्देश, 8. चार कर्मों के अनुसार चार प्रकार की होमविधि, 9. गणचक्रविधि, महाबलियोग लक्षण, गुह्य शब्द और हस्तमुद्रा परिच्छेद, 10. अष्टानन षोडश भुजा वाले हेरुक का मण्डल और अभिसमय आदि, 11. मन्त्रजापक्रम, यज्ञ, मण्डल, उत्पत्तिक्रम, पीठार्थ नाड़ीचक्र और तत्त्वार्थ परिच्छेद, 12. सोलह अर्धयामों में तिलक का विलय, उपभोग, अधिकृतक्रम और वाक्संकेत, 13. अभिषेकभेद, चार आनन्दों के भेद,

---

1. तो० 421, पृ० 90–96.
2. तो० 422, पृ० 96–136.

अभिषेकनिरुक्ति और अभिषेकविधि, 14. होम का नीतार्थ, विभिन्न पूजा, आभ्यन्तर होमविधि, 15. बलि नीतार्थ, 16. आलोकाभास आदि त्रितत्त्वों का विस्तार से निर्देश, 17. अष्ट श्मशानों का नीतार्थ, आभ्यन्तर ध्यानोपगम, 18. ज्ञानतिलक के पीठों और 16 भूमियों का निर्देश। 19. गुरु-शिष्य परीक्षा, 20. मूलतन्त्र आदि तन्त्रों का क्रम और तन्त्र की निरुक्ति, 21. भगवती महामुद्रा का स्वरूपनिर्देश, 22. गुह्यार्थ सहजज्ञान का निर्देश, 23. आयुधमण्डल लेखनविधि आदि, 24. चार अभिषेकों के मण्डलभेद, चार अभिषेकों की विधि, 25. चार आनन्दों का स्वरूप और उनकी उत्पत्तिविधि पर विस्तृत प्रकाश, 26. तत्त्वसंग्रह, 27. हेरुकनिर्देश, 28. वज्रपाणि व्याकरण, उनके द्वारा तन्त्र की व्याख्या, तन्त्र के संग्रहकर्ता के रूप में आने की भविष्यवाणी, वज्रपाणि के स्वरूप का विस्तार। 29. पार्षदों द्वारा शास्ता की प्रशंसा, 30. आभ्यन्तर षड्विज्ञान प्रशंसा के साथ ग्रन्थ की समाप्ति।

### (VI) सिद्धिनिर्देशतिलकनाम तन्त्र

यह हृदयतन्त्र कहलाता है, जो तिब्बती भाषा में अनुपलब्ध है।

### (VII) श्रीतत्त्वप्रदीप[1]

शास्ता प्रज्ञापारमिता नामक भग में स्थित होकर वज्रधात्वीश्वर को निदान वाक्य, अर्थात् "एवं मया श्रुतम्" की नीतार्थ व्याख्या बता कर क्रमशः ज्ञानतिलक में आये 22 तत्त्वों, भूमीश्वर, चर्याकाल, अभिषेकभेद, अचिन्त्यज्ञान, अभिषेकार्थ, आभास आदि चार ज्ञानों की प्रकृति आदि का वर्णन करते हैं।

### (ग) बुद्धकपाल[2]

बुद्धकपाल की देशना वज्रपाणि द्वारा निवेदन करने पर प्रज्ञापारमिता करती है। इसमें 14 परिच्छेद हैं—1. तन्त्रनाम, सिद्धिसंग्रह, ज्ञानावेश, निदानावर्त पूरा हुआ है। 2. श्रवणार्थ उपदेश, भस्म के सेवन द्वारा विभिन्न कर्मयोगों का प्रतिपादन, 3. हेरुक के नौ देवमण्डलों की उत्पत्ति और अभिषेक विधि। 4. सारिकायोग, 5. मण्डललेखन शिष्यावतारणा, अभिषेक, सारिकायोगविस्तारविधि, 5. द्रव्य रसायन, वाक्संकेत ( छोमा ), भद्र औषधि आदि, 6. प्रज्ञाधर्मोदय मण्डल में शिष्य का अभिषेकमण्डल विसर्जन, 7. हेरुक सहित 25 देवमण्डलों की लेखन और उत्पत्ति विधि, 8. चार कर्मों की होमविधि, 9. चर्यापरिच्छेद, 10. पारसविधि, वन्ध्या से सन्तान उत्पन्न करने के उपाय आदि, 11. गरुड़मण्डल लेखन और शिष्याभिषेक के द्वारा विद्याधर पद की प्राप्ति विधि, 12. अंजन, खड्ग आदि के द्वारा विभिन्न कर्मसाधन,

1. तो॰ 423, पृ॰ 136–142.
2. तो॰ 424, पृ॰ 43–167.

13. मुद्रा और आनन्द से चित्त की विशुद्धि, 14. वज्रपाणि सहित पार्षदों द्वारा मातृ ( मां ) की स्तुति, वज्रजाप, मन्त्रजाप, प्रज्ञा-मातृदेवी की अभ्यर्थना विधि के साथ यह तन्त्र समाप्त होता है।

## (घ) महामायातन्त्र[1]

इसके प्रारम्भ में "एवं मया श्रुतम्" नहीं है, क्योंकि अनुत्तर महायान की परम्परा के अनुसार भगवान् का महापरिनिर्वाण की प्राप्ति करना मान्य नहीं है। भगवान् लोक में निरन्तर स्थित रहते हैं। अतः संग्रहकर्ता द्वारा यह संगृहीत ग्रन्थ नहीं है, ऐसी कुछ विद्वानों की मान्यता है[2]। इसके साथ बुस्तोन यह भी कहते हैं कि तिब्बत के कुछ विद्वान् महामाया के प्रथम दो मंगलाचरण श्लोकों को गुरु कुक्कुरीपाद द्वारा रचित मानते हैं। इसमें तीन परिच्छेद हैं। यथा— महामाया का तत्त्वनिर्देश करते हुए उसकी प्रकृति, पार्थिव फल, पर्यन्त फल और अन्य तन्त्रों से इसकी विशेषता एवं उसके ज्ञान के निरूपण की प्रतिज्ञा करते हुए आलि-कालि इत्यादि मन्त्र और धर्मयोग, गुटिकासाधन, शुक्राकृष्टि, मदिराकृष्टि, पिण्डाकृष्टि, चन्द्रपान आदि के गुणों का और सिद्धि-लक्षण आदि का निर्देश, 2 व्याख्या की प्रतिज्ञा करने के उपरान्त वज्रजाप, त्रियोग ( मन्त्र, धर्म, संस्थान ) के गुण, अधिकार की प्राप्ति, शुक्राकृष्टि, हयग्रीव द्वारा रक्ताकृष्टि, सूर्यचन्द्रसम्पुट संस्थानयोग का अभ्यास, अमृत द्वारा गुह्याभिषेक निर्देशपटल और 3. अमृतगुटिका साधनोपायिका, पंचदेव मण्डलोपायिका, अमृतसाधनोपायिका, मन्त्रसमुच्चय, समापत्ति का अर्थ, वज्र और अक्षर आदि का न्यास एवं अधिष्ठान. देवियों द्वारा गीतिचोदन, समापत्तिभावना के गुण और गुह्य उपचर्या आदि के निरूपण के साथ तीसरा परिच्छेद सम्पन्न होता है। यद्यपि महामायामूल में हेरुक की चर्चा नहीं आती, तथापि व्याख्याकारों ने इसकी साधना को हेरुक के साथ जोड़ा है। यह ग्रन्थ दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना से शीघ्र प्रकाशित होने जा रहा है। इस ग्रन्थ के विषय में विस्तार से इसी अंक में प्रकाशित प्रो० व्रजवल्लभ द्विवेदी का निबन्ध देखा जा सकता है।

## (ङ) रिगि-अरलितन्त्र[3]

रिगि के रूप में स्थित शास्ता अरलि द्वारा पीठ, उपपीठ इत्यादि के विषय में पूछने पर पीठ, मण्डलदेव-न्यासविधि आदि की देशना करते हैं, जो प्रथम अरलियोग परिच्छेद का विषय है, 2. मण्डल के परिसर में नरक लोक के लिखने तथा न्यास करने का प्रयोजन, वृष्टिविधि, स्वरक्षा, अभिषेकक्रम आदि उत्पत्तिक्रम के अवयवों के निर्देश के साथ सर्वकर्मसंग्रहनिदान परिवर्त नामक द्वितीय परिच्छेद पूरा होता है। 3. पीठ आदि के स्वशरीर में न्यास करने के संकेत "एवं मया श्रुतम्" की व्याख्या, चतुर्भूत प्रतिपादन और उनका संकेत आदि परिच्छेद, 4. देवन्यास, स्वदेह का

---

1. तो० 425, प० 167–171.
2. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 456.
3. तो० 427, प० 176–180.

बुद्धरूप में प्रतिपादन, 5. पवित्र खाद्य आदि का निर्माण, हृदय, उपहृदय, समय और अभिषेक लक्षण निर्देश कर यह ग्रन्थ समाप्त होता है।

**(च) वज्रारलिनामतन्त्र**[1]

इसमें 10 परिच्छेद हैं। शास्ता पारमिता नामक भग में स्थित होकर वज्रपाणि को देव-अभिसमय की देशना करते हैं, जो प्रथम परिच्छेद का अभिधेय है, 2. पार्षदों द्वारा वलि-विधि के बारे में पूछने पर बलिविधि परिच्छेद, 3. समय, संवर, अभिषेक, होम, मण्डल-लेखन विधि परिच्छेद, 4. अभिज्ञा साधनोपायिका परिच्छेद, 5. वज्रपूजा, 6. समय, गुरु-शिष्यलक्षण, 7. चर्या, वेतालसाधनोपायिका, गणमण्डल, 8. पार्षदों द्वारा परम पद की प्राप्ति कर लीलाचर्या। 9. तन्त्रगुण, प्रशंसा और योगविधि के निर्देश के साथ ग्रन्थ सम्पन्न होता है। कुछ विद्वान् इसे हेवज्र का सभागीय तन्त्र मानते हैं[2]।

## 2. वैरोचनकुल

चतुष्पीठतन्त्र वैरोचन कुल का मूल तन्त्र है[3]। इसमें चार पीठ और 16 परिच्छेद हैं। इसकी देशना सर्वज्ञ ने सुमेरु पर्वत पर की है। इसमें "एवं मया श्रुतम्" नहीं आता, क्योंकि यह मूल द्वादशसाहस्रिका का संग्रहतन्त्र है। आत्मपीठ, परपीठ, योगपीठ और गुह्यपीठ इस ग्रन्थ का अभिधेय है। प्रत्येक पीठ में चार-चार परिच्छेद हैं—1. वज्रपाणि द्वारा तन्त्र की देशना के लिये प्रार्थना, शास्ता द्वारा सुनने के लिये सावधान कर वायुतत्त्व, वायु की परीक्षा द्वारा लग्न ( कालयोग ) निकालना, ( कालयोग ) लग्न द्वारा फलित ज्योतिष, लग्नोत्पत्ति की परीक्षाविधि, लग्न द्वारा सिद्धि की परीक्षा, लग्न की संज्ञा, अहोरात्र घड़ी की संख्या, शुभाशुभ निर्णय आदि विषय आत्मपीठ के प्रथम परिच्छेद के हैं—2. मृत्युवंचना, रक्षाचक्र, नागविष-चिकित्सा, वृष्टि करना, दूती लक्षण आदि द्वितीय परिच्छेद में हैं, 3. उत्पत्तिक्रम का प्रारम्भिक धर्म, सर्व धर्मों की शून्यताभावना, सिद्धिलक्षणपरीक्षा, देवभावनाविधि आदि तृतीय परिच्छेद में आता है, 4. देवयोग, देवबीज न्यास, ज्ञानडाकिनी भावना, सूक्ष्मयोग, मन्त्र-जाप, मुद्रा आदि के द्वारा प्रथम पीठ सम्पन्न होता है। द्वितीय पीठ में—1. शिष्य-परीक्षा, 2. जलहोमविधि, 3. ज्ञानडाकिनी देवसाधनोपायिका मुद्रा सहित, बलिलक्षण, पूजाविंशतिका, क्षेत्रपालपूजाविधि, गुह्यपूजा, अनुत्तरपूजा, मंगलगीति, प्रणिधान, देवविसर्जन, 4. पंचमांस और पंचामृताधिष्ठान,

---

1. तो० 426, पृ०171–176.
2. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 459.
3. तो० 428, पृ० 181–231. संस्कृत पाण्डुलिपि भी राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमाण्डू, संख्या 5.38 में प्राप्त है।

आलि-कालि प्रज्ञोपाय योग, पचांकुश-अधिष्ठान बलि, योगिनी-साधना, वाक् और मुद्रासंकेत। 1. वज्र, घण्टा, माला, ज्ञानतत्त्व एवं पंचजगत् तत्त्व का प्रतिपादन तृतीय योगपीठ का प्रथम परिच्छेद है। 2. ताराचक्रसाधनोपायिका, वसुधाराविस्तार, ज्ञानडाकिनी प्रज्ञावृद्धि, वैरोचन साधनोपायिका, 3. ज्ञानावेश, उच्चाटन, आकर्षण, बन्धन और शान्ति आदि कर्मयोग। 4. वज्र-घण्टातत्त्व, प्रज्ञोपाय प्रयोग, कर्मानुसार मुद्राभेद, प्रज्ञोपाय के अलग-अलग होने से सिद्धि की प्राप्ति का अभाव निर्देश। विषयचर्या, प्रशंसा और डाकिनी, क्रोधी इत्यादि का कर्मसमूह। चौथे पीठ में—गुरु के गुण, लक्षण और उनकी क्रिया का क्रम, शिष्यमण्डल में अवतारण कर अभिषेक, समय निर्देश, यह प्रथम परिच्छेद का विषय है। 2. निर्लक्षण ध्यान और उसकी साधनोपायिका, कुम्भक योग द्वारा अमृतपान, गुह्य होम आदि द्वितीय परिच्छेद में हैं। 3. कायभूत लक्षण, उनकी विज्ञान में लयविधि, वायुयोग संक्रमण उपदेश, आभ्यन्तर कर्मयोग नामक तृतीय परिच्छेद के विषय हैं। 4. चण्डालीयोग, अनुभूतिलक्षण, विशुद्धदेव, साधनास्थल, रसायन आदि उपायों के अनुकरण हेतु प्रेरित करने पर पार्षदों के द्वारा ज्ञानप्राप्ति के उपरान्त गीतिघोष करते हुए अन्त में तन्त्र ग्रहण करने के गुणों के वर्णन के साथ ग्रन्थ सम्पन्न होता है।

## 3. वज्रसूर्यकुल

वज्रामृततन्त्र[1] वज्रसूर्यकुल का मूल ग्रन्थ है। इसमें 11 परिच्छेद हैं—1. वज्रामृतध्यान और मण्डललेखनविधि तथा भावनाविधि, गुह्यमण्डल निर्देश, 2. तत्त्वज्ञानयोग विस्तारविधि, 3. मन्त्रसमुच्चय, 4. होमविधि, 5. अंजना इत्यादि योगविधि, 6. हूँकार मण्डलोपाय, 7. गीति-नृत्य और अभिषेक तत्त्व निर्देश, 8. हेरुकमण्डल, 9. अमृतकुण्डलीमण्डल, 10. वेतालसाधनोपायिका और 11. पंचामृतसाधना के साथ महातन्त्र और उपतन्त्र संग्रह इत्यादि का निर्देश।

## 4. पद्मनृत्येश्वरकुल

कुललोकनाथपञ्चदशक नामक[2] यह ग्रन्थ महापद्मनृत्येश्वरमहातन्त्र से निर्गत है। इसमें तन्त्र का महत्त्व, मन्त्रसमुच्चयोपाय, जपोपाय, मन्त्रतत्त्व की व्याख्या, तिलकयोग, सूक्ष्मयोग, गुणों की व्याख्या, सहजानन्दस्वरूप लोकेश्वर पद की प्राप्ति, चार साधना अंगों की गुणसहित तत्त्वव्याख्या, शान्ति, आकर्षण, उच्चाटन आदि विभिन्न कर्मसाधनोपायिका, वज्रजाप, तिलकयोग, मारणयोग, चण्डालीयोग, देवतत्त्वयोगव्याख्या आदि इस ग्रन्थ के अभिधेय हैं।

## 5. परमाश्वकुल

'नमस्तारे' इत्यादि 21 श्लोक वाले आर्यतारानमस्कारैकविंशतिस्तोत्र में वर्णित आठ

---

1. तो० 435, पृ० 16-27.
2. तो० 436, पृ० 27-29.

गुणों का विवरण देते हुए रविगुप्त आदि विद्वानों ने अनुत्तरतन्त्र की साधनापद्धति के अनुसार इस स्तोत्र की व्याख्या[1] की है। मृण्मय मण्डल और कायमण्डल दोनों की यहाँ व्यवस्था की गई है। वज्रकील, महाकाल, आदि तन्त्रों को बुस्तोन ने इसी कुल में रखा है[2]।

### 6. वज्रधरकुल

यथालब्ध खसमतन्त्र—इसमें पांच परिच्छेद हैं। 1. वज्रधर का स्वरूप, देवतत्त्व और समय, 2. चित्तोत्पत्ति द्वारा चित्तमण्डल, 3. वाक् की उत्पत्ति के द्वारा वाक्मण्डल, 4. कायोत्पत्ति द्वारा कायमण्डल और अन्त में 5. अन्य तन्त्रों के साथ उक्त अभिधेयों का सामान्य रूप से स्पष्टीकरण किया गया है।

ये मातृतन्त्र के प्रमुख ग्रन्थ हैं। इनके अतिरिक्त भी मातृतन्त्र से सम्बद्ध छोटे-बड़े अनेक ग्रन्थ मिलते हैं[3]।

### मातृतन्त्र का निष्पन्नक्रम

हेवज्र, चक्रसंवर, चतुष्पीठ, महामाया, बुद्धकपाल आदि मातृतन्त्र के ग्रन्थ हैं। नागार्जुन ने पितृ-तन्त्र के ग्रन्थ गुह्यसमाज के आधार पर उत्पत्तिक्रम पिण्डीकृत और निष्पन्नक्रम पर पंचक्रम लिख कर जिस प्रकार साधना की स्पष्ट विधि प्रस्तुत की है, ऐसा मातृतन्त्र ग्रन्थों पर नहीं लिखा गया है। मातृतन्त्र के मूलग्रन्थ इतने विस्तृत और फैले हुए हैं कि उनमें से किसी को विशेष भागों में संगृहीत कर कहना कठिन है। सिद्धों ने हेवज्र की ही अनेक पद्धतियों में व्याख्या की है[4]। जैसे—डोम्बीपाद ने अमृतसाधना में वसन्ततिलक पर जोर देते हुए चण्डाली साधना पर बल दिया है, सरोरुहपाद ने उत्पत्तिक्रम में षड्वर्णयांग और वर्णों की अनुभेदन विधि द्वारा प्रभास्वर का साक्षात्कार करने को कहा है, समयवज्र ने सूक्ष्मतिलक पर जोर दिया है। वे पिण्ड और अनुभेदन ध्यानयोग पर बल देकर युगनद्ध में प्रकट होने की विधि बताते हैं। नाड़पादकृत हेवज्र आदि मातृतन्त्रों के अभिप्राय को षड्योग के नाम से जाना जाता है, जिसका सर्वप्रथम प्रवर्तन तिब्बत के महान् अनुवादक एवं कार्ग्युद् सम्प्रदाय के संस्थापक मरपा धर्ममति ने किया है। इन्होंने तीन बार भारतवर्ष में आकर लगभग 16 साल तक नाड़पाद, मैत्रीपाद, श्रीज्ञानगर्भ आदि गुरुओं ने चरण में रहकर, विशेष रूप से नाड़पाद से

---

1. तो० 438, प० 42-43. यह स्तोत्र संस्कृत में दु० बौ० ग्रन्थ शोधयोजना की 'धी:' पत्रिका के द्वितीय अंक में प्रकाशित हुआ है।
2. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 472-473.
3. तो० केटलाग देखें।
4. ज्ञेयकोश, जि० 3, पृ० 238-241.

मातृतन्त्र के सार को, चण्डाली तथा सभी अनुत्तर तन्त्रों की साधना को षड्योग में संगृहीत कर साधना द्वारा पारंगत होकर तिब्बत में प्रचार किया। 1. चण्डाली 2. मायाकाय, 3. स्वप्न, 4. प्रभास्वर, 5. अन्तराभव और 6. संक्रमण ये ही नाड़पाद के षड्योग हैं[1]। प्रायः इस परम्परा का तिब्बत के सभी चारों सम्प्रदाय अनुसरण करते हैं। यहाँ संक्षेप में इनका परिचय दिया जायगा, क्योंकि यही प्रधान रूप से मातृतन्त्र की साधनाविधि है।

### 1. चण्डाली

एक दृष्टि से देखा जाय, तो चण्डाली ही अनुत्तरतन्त्र की सारगर्भित साधना है। कहा भी जाता है कि चण्डाली (साधना) मार्ग की आधारशिला है, इसके बिना अन्य अनुत्तर साधना सम्भव हो ही नहीं सकती। चण्डाली भावना के लिये काय और चित्त की वास्तविकता को जानना चाहिये। काय के सम्बन्ध में ऊपर कहा जा चुका है। चित्त की स्थिति को जाने बिना हम उसका साक्षात्कार नहीं कर सकते। जैसे कि गाय के शरीर में दूध तो होता है, लेकिन सींग से हम दूध नहीं दुह सकते, स्तन से ही दूध दुहा जा सकता है। हेवज्र में कहा है—

देहस्थं च महाज्ञानं सर्वसङ्कल्पवर्जितम्।
व्यापकः सर्ववस्तूनां देहस्थोऽपि न देहजः॥ (1.1.12)

प्रश्न उठता है कि महाज्ञान शरीर में स्थित तो है, लेकिन उसका प्रत्यक्ष किस तरह से होगा? सम्यग्वाक् में कहा है—"एवं काय के नाभि क्षेत्र में स्थित है"[2]। नाड़ीचक्र के भेद से नाभि के चार भेद होते हैं, यथा—उष्णीष, कण्ठ, हृदय और नाभिक्षेत्र। इनकी व्याख्या करते हुए आचार्य ङोतोन कहते हैं[3]—जाग्रत् अवस्था में चित्तराज नाभि में स्थित रहता है, स्वप्न में कण्ठचक्र में, निद्रा में हृदय में तथा समापत्ति अवस्था में उष्णीषचक्र में। जाग्रत् अवस्था में चित्त नाभिक्षेत्र में अनेक विकल्पों के आकार और संज्ञा से संकुल होता है, स्वप्न में चित्त कण्ठचक्र में वायु द्वारा स्पन्दित अस्ति-नास्ति आकार में स्थित रहता है, निद्रा में चित्त हृदय में गहन अन्धकार से आक्रान्त अचेतन सा स्थित रहता है और समापत्ति अवस्था में चित्त उष्णीष में स्थित रहता है। वहाँ से इसे व्यावृत करना अत्यन्त दुष्कर कार्य है, क्योंकि राग से पूरी तरह मलिन हुआ यह चित्त मलिन रूप में स्थित रहता है। अपने निर्मल स्वरूप को भूल जाता है। इसे चतुर्थ अवस्था और संक्रमण अवस्था भी कहते हैं। इन चार अवस्थाओं में चित्त की स्थिति को जान कर

1. नाडपाद (नरोपा) के द्वारा विवृत इन षड्योगों का परिचय 'धीः' के 7-12 अंकों में भी देखा जा सकता है।

2. तो० 2331, पृ० 271–273.

3. नाडपाद षड्धर्मयोगव्याख्या, जम-पल-पाओ विरचित, पृ० 6, भूटान से प्रकाशित।

यह साधना की जाती है। जाग्रत् अवस्था में चित्त को ललना, रसना और अवधूती के मिलनस्थान पर अप्लुताकार ज्ञानाग्नि को प्रज्वलित कर चण्डाली की भावना से, स्वप्न में कण्ठचक्र का आश्रय लेकर स्वप्न की साधना से, निद्रा में प्रभास्वर की साधना से और समापत्ति में भी चण्डाली की साधना के द्वारा चित्त को परिशोधित किया जाता है, क्योंकि यहाँ इन्द्रियों के विषय में प्रवृत्त होते समय एक ओर तो समापत्ति का संक्रमण होता है, दूसरी ओर चण्डाली उष्णीष स्थान से बोधि चित्त का स्राव करती है। इस प्रकार चण्डाली जाग्रत् और समापत्ति दोनों अवस्थाओं की परिशोधक बनती है। चण्डाली से यद्यपि सभी फलकायों की प्राप्ति होती है, परन्तु प्रमुखता के आधार पर यह धर्मकाय को प्राप्त कराती है, स्वप्नसाधना से संभोगकाय की, मायाकाय से निर्माणकाय की और प्रभास्वर से महासुखकाय ( सहजकाय ) की सिद्धि होती है।

### चण्डाली का अर्थ

स्कन्ध, आयतन, धातु एवं सभी धर्मों का निराकरण ( भक्षण ) करने वाली, निर्विकल्प स्वरूप, सर्वजिनों की मां वज्रभट्टारिका ही चण्डाली है। हेवज्रतन्त्र की टीका में चण्डाली को "चण्डा प्रज्ञाक्लेशोपक्लेशनिकृन्तने चण्डस्वभावत्वादालिवज्रसत्त्वश्चण्डालीशब्देनोच्यते" आदि कहा है।

### भेद

इस चण्डाली के चार भेद हैं—1. अप्लुताकार ज्ञानाग्नि द्वारा प्रज्वलित उष्ण चण्डाली, 2. तिलक का स्राव करने वाली महासुख चण्डाली, 3. वायु के मध्यमा नाड़ी में प्रवेश के बाद ऊर्ध्वगति वाली निर्विकल्प चण्डाली और 4. प्रज्वलन से चारों आनन्दों का बोध कराकर युगनद्ध भाव को प्राप्त फल ( परिणाम ) चण्डाली[1]।

### साधना

साधना करते समय पूर्वकर्म चण्डाली और मौल चण्डाली की भावना विधि में पूर्वकर्म रूप में नाड़ी, वायु और तिलक का परिशोधन होता है। नाड़ी, वायु और तिलक के परिशोधन के लिये विभिन्न योगासनों का प्रावधान है[2]। उसके बाद शरीर को किसी इष्ट-देव के रूप में भावित कर नाड़ी-चक्रों का स्पष्ट रूप में ध्यान किया जाता है। अभ्यास के लिये मध्यमा नाड़ी को सूक्ष्म से सूक्ष्म केशसदृश और स्थूल से स्थूल सुमेरु पर्वत सदृश भावना कर नाड़ी-चक्रों का स्पष्ट ज्ञान प्राप्त किया जाता है। नाड़ी मार्ग के परिशोधन के लिये ललना और रसना से आलि-कालि का क्रमशः नासिकाग्र से प्रवेश और गुह्येन्द्रिय से निर्गमन का ध्यान करना होता है। वायु के परिशोधन में

1. नाडपाद के चण्डालीयोग के लिये 'धीः' का 10 वाँ अंक भी देखा जा सकता है, जहाँ डॉ० ठाकुरसेन नेगी ने इस पर विचार किया है।
2. तो० 2336, पृ० 304.

वायु के वर्णों पर ध्यान और रेचक, पूरक एवं कुम्भक प्राणायाम का अभ्यास किया जाता है। शुक्र और शोणित की स्थिति, उनका वायु से सम्बन्ध आदि को सम्यग् प्रकार से जान कर मौल चण्डाली की साधना की जाती है।

**मौल चण्डाली**

चण्डाली की भावना इस विपाक-काय में नहीं की जाती, अपितु इसके लिये उत्पत्ति-क्रम विधि द्वारा भावित किसी इष्टदेव में अपने को परिवर्तित करना पड़ता है। यहाँ हेवज्र में अपने को परिणत कर पितृदेव के उष्णीष कमल से लेकर नाभि से चार अंगुल नीचे तक स्थित नाड़ीचक्रों की भावना की जाती है। हेवज्रतन्त्र के व्याख्यातन्त्र सम्पुटोद्भव में भावना की विधि इस प्रकार वर्णित है—

नाभिमध्ये स्थितं पद्मं चतुःषष्टिदलान्वितम्।
द्वात्रिंशद्दलपङ्कजं तु मूर्ध्नि मध्ये व्यवस्थितम्॥
कण्ठमध्यगतं चापि पद्मं तु षोडशच्छदम्।
हृदये तु तथा चैव पद्ममष्टदलं स्मृतम्॥
(अध्यात्मादिमण्डलपूजापटल, 6.3)

चण्डाली की भावना प्रायः हेवज्र के कथन के अनुसार 'अ'प्लुताकार की भावना कर ही की जाती है[1]।

यहाँ पद्माकरपो ने इस प्रसंग को इस प्रकार समझाया है[2]—स्वयं हेवज्र युगनद्ध की भावना कर नाभि स्थित 64 दल वाले कमल के मध्य में पीत रश्मि वाले ऊर्ध्वमुखी बीज कृष्ण

1. आदिस्वरस्वभावा सा धीति बुद्धैः प्रकल्पिता।
सैव भगवती प्रज्ञा उत्पन्नक्रमयोगतः॥
न सा दीर्घा न सा ह्रस्वा न चतुरस्रा न वर्तुला।
स्वादगन्धरसातीता सहजानन्दकारिणी॥
सैव सहजरूपा तु महासुखा दिव्ययोगिनी।
सैव मण्डलचक्रं तु पञ्चज्ञानस्वरूपिणी॥ (2. 4. 41-42, 45)
अमृतकणिकावज्रधातु के प्रथम श्लोक की व्याख्या से इसकी तुलना की जा सकती है—
ज्वलन्तं दीपसदृशं हृदि मध्यमनाहतम्।
अक्षरं परमं सूक्ष्मं महार्थं परमं प्रभुम्॥
महामुद्रा स्थिता नाभौ ज्वलद्दीपशिखाकरा(कृतिः)।
आदिस्वरस्वभावा सा धीति बुद्धैः प्रकीर्तिता॥
2. पद्माकरपो साहित्यसंग्रह, जि० 10, पृ० 38-39, भूटान से प्रकाशित, 1980.

'अं' की, हृदय स्थित श्वेत अष्टदल कमल के मध्य में नील वर्ण वज्र राहुस्वभाव नील 'हूँ' की तथा चार नाड़ी कमलों में भ्रूं आं ज्रीं खां और सोमा के चार नाड़ी दलों में अधोमुखी 'एवं मया' की भावना की जाती है। कण्ठ स्थित षोडशदल चक्र के मध्य रक्त वर्ण सूर्यस्वभाव रक्त ऊँ की और चारों दिशाओं में रक्त वर्ण ऊर्ध्वमुखी ऊँ लं अ लं की तथा 32 दलों वाले श्वेत वर्ण उष्णीषचक्र के मध्य में चन्द्रस्वरूप अधोमुखी तिलकनाद से विभूषित 'हं' नाद से अलंकृत की भावना की जाती है। प्रश्वास ( रेचक प्राणायाम ) के समय प्रत्येक वर्ण से पाँच रश्मियाँ निकल कर सम्पूर्ण जगत् को व्याप्त कर लेती हैं और श्वास ( पूरक प्राणायाम ) के समय सभी प्रभामय वायुमण्डल में विलीन हो जाती हैं। कुम्भक प्राणायाम के वर्णों सहित नाड़ीचक्रों में आदर्श में प्रतिबिम्बित होने की भाँति स्पष्ट ध्यान लगाना चाहिये। उसके बाद मातृदेव को प्रभा में विलीन चन्द्र 'ओं' में और फिर अपने हृदयस्थित बीज में एक बार विलीन कर ज्ञान अग्नि को प्रज्वलित किया जाता है। पुनः उसे नाभिक्षेत्र के बीज में विलीन करने पर यह अग्नि ऊर्ध्व की ओर बढ़ कर हृदयचक्र में पहुंच कर पाँच तथागतों[1] और पाँच मामकी[2] आदि को जलाती है, वहाँ से क्रमशः ऊर्ध्व कण्ठ आदि नाडियों और अक्षरों को जलाती हुई उष्णीष में स्थित हं को जला कर अक्षर महासुख का स्राव करती है। जैसा कि हेवज्रतन्त्र में कहा गया है—

चण्डाली ज्वलिता नाभौ दहति पञ्च तथागतान् ।
दहति च लोचनादीन् दग्धेऽहं स्रवते शशी ॥ ( 1.1.31 )

चण्डाली को अभिधानोत्तरतन्त्र में ज्ञानाग्नि, वज्रमाला में अग्नि, महामुद्रातिलक में कर्मवायु और चक्रसंवर में तिलक कहा है। संवृति में हम इसे तिलक ही कह सकते हैं, जिसका कि स्वरूप अग्निवत् है। चण्डाली के पूर्व कर्म ( योग ) में मात्र नाभिचक्र से चार अंगुल नीचे ललना, रसना और मध्यमा नाड़ी के मिलन स्थान पर 'अ'प्लुताकार परचित्त को एकाग्र कर कुम्भक किया जाता है। यहाँ प्रज्वलित अग्नि के समान इसका ध्यान कर नाभि में 50 बार कुम्भक किया जाता है। क्रमशः अग्नि ऊर्ध्व गति करता हुआ हृदय में, कण्ठ में और अन्ततः उष्णीष में पहुँचता है। उष्णीष में पहुँचने पर सम्पूर्ण अंग-प्रत्यंग ज्ञानाग्नि से भर गया है, बोधिचित्त शुक्र से अभिन्न हो गया है और अनास्रव महासुख की अनुभूति हो रही है, ऐसा ध्यान किया जाता है। कालचक्र आदि अद्वय तन्त्र-ग्रन्थों के अनुसार इस प्रकार सम्पूर्ण शरीर के अनास्रव सुख से व्याप्त होने पर वह शरीर में स्थित आस्रव तिलक का नाश कर देता है। जैसे लोहे में रखा पारा लोहे को जला कर नाश कर देता है, उसी प्रकार

1. पञ्चस्कन्ध ही पाँच तथागत हैं।
2. पंचभूत ही पांच मामको आदि देवियां हैं।

अनास्रव महासुख आस्रव द्रव्यतिलक को जला कर नाश कर देता है, और साधक का षड्धातु से निर्मित यह शरीर इन्द्रधनुष सदृश मायाकाय को प्राप्त कर लेता है, इसी शरीर से संभोगकाय को प्राप्त करता है।

नाभिचक्र से क्रमशः उष्णीषचक्र तक ऊर्ध्वगति का और फिर उष्णीषचक्र से नाभिचक्र तक अधोगति का अभ्यास करना ही आनन्द, परमानन्द, विरमानन्द और सहजानन्द की प्राप्ति की विधि है। इस प्रकार ध्यान करने से चार आनन्दों की अनुभूति तभी सम्भव होगी, जब सभी प्राणवायु चण्डाली साधना के बल से मध्यमा में प्रविष्ट होकर स्थित हो जाँय, क्योंकि ज्ञानाग्नि मध्यमा के भीतर से होती हुई चक्रों में प्रवेश कर उनका भेदन करती है[1]। सभी नाड़ियाँ मध्यमा नाड़ी में, सभी वायु सूक्ष्म प्राण-वायु में और सभी तिलक अनास्रव एवं अनाहत तिलक में परिशुद्ध हो जाते हैं।

गुह्येन्द्र से नाभि तक पहुँचते समय शून्यता के बोध की और विषयी आनन्द महासुख की, नाभि से हृदय तक पहुँचते समय विषय अतिशून्य विषयी परमानन्द की, हृदय से कण्ठ तक पहुँचते समय विषय महाशून्य और विषयी विरमानन्द की तथा कण्ठ से उष्णीष तक पहुँचते समय विषय सर्वशून्य और विषयी सहजानन्द की प्राप्ति होती है। ये चार क्षण कहलाते हैं— विचित्र क्षण, विपाक क्षण, विमर्द क्षण और विलक्षण क्षण। 1. आनन्द विचित्र क्षण है, क्योंकि बाह्य प्रत्यय मुद्रा और आभ्यन्तर प्रत्यय वायुयोग या चण्डालीयोग के आलम्बन आदि का आश्रय लेकर इसका साक्षात्कार किया जाता है। यह विचित्र विभिन्न समूहों के मेलाप से उत्पन्न है, अतः यह विचित्र क्षण कहलाता है। 2. द्वितीय विपाक क्षण कहलाता है, क्योंकि यहाँ विचित्र क्षण की तरह विभिन्न नव प्रयास की आवश्यकता नहीं होती। यह प्रथम क्षण का परिणाम स्वरूप है। 3. तीसरा क्षण विमर्द है। परिणाम की सिद्धि होकर उसका भरपूर आनन्द लेने के पश्चात् और भी इसके ऊपर कोई आनन्द होगा, ऐसा नहीं लगता। यही सर्वोत्तम आनन्द है, विशेष आनन्द है, ऐसा सोचने की स्थिति पर योगी पहुँचता है, अतः यह विमर्द क्षण कहलाता है। 4. चौथा क्षण विलक्षण है। यह निष्प्रपंच, निर्लक्षण बोध की अवस्था है। यही सहजानन्द है। हेवज्र में चार क्षणों को बाह्य मुद्रा के साथ जोड़ कर कहा गया है[2]। पंचक्रम में यही चतुर्थ

---

1. नाडपाद षड्योग व्याख्या, जमपल-पाओ विरचित, पृ० 6-7.
   तुलनीय—नाड़ी भेदन पर होने वाली पीड़ा ( भूटान से प्रकाशित, )।
   उष्ण और विभिन्न निर्विकल्प अनुभूतियां ( पद्माकरपो संग्रह, जि० 10, पृ० 50, भूटान से प्रकाशित )।
2. "आनन्दास्तत्र जायन्ते क्षणभेदेन भेदिताः" ( हे. त. 2.3.5 )।

परमार्थ प्रभास्वर की प्राप्ति की अवस्था है तथा मन्त्रनय का दर्शन मार्ग है। चण्डाली साधना में उत्पन्न होने वाले गुण-दोषों का विस्तार से प्रतिपादन तिलोपा के सम्यग् वाक्[1] में, कपे ङ छी[2] जमपल-पाओ विरचित चण्डाली भावनाविधि[3] में तथा पद्माकरपो के स्रेफो[4] आदि में देखा जा सकता है।

## 2. मायाकाय

हेवज्र में कहा है—

आत्मा जीवं च सत्त्वं च कालः पुद्गल एव च।
सर्वभावस्वभावोऽसौ मायारूपी च संस्थितः ॥ (1.9.12)

अर्थात् सभी धर्मों की मायासदृश भावना करनी चाहिये। स्वरूपगत मायाकाय के अनेक भेद हैं। पंचक्रम की भावनाविधि के अनुसार मायाकाय में उत्थापन विधि का भेद है। जैसे पंचक्रम में त्रिज्ञान के बाद उपमा प्रभास्वर में उत्थापित मायाकाय को अशुद्ध मायाकाय और चतुर्थ प्रभास्वर वायुयोग से मध्यमा नाड़ी में स्थित होकर सर्वशून्य का साक्षात्कार करने के बाद प्रतिलोम में सूक्ष्म वायु के स्पन्दित होने पर उसे विशुद्ध मायाकाय कहते हैं। मातृतन्त्र में चण्डाली का ध्यान कर वायु के मध्यमा में प्रवेश कर तथा बोधिचित्त को स्रवित कर चतुरानन्दों द्वारा शून्यता का क्रमशः बोध कर सहजानन्द के बाद मायाकाय का उत्थापन होता है। यही शुद्ध मायाकाय कहलाता है। यहाँ उपमा प्रभास्वर द्वारा उत्थापित होने वाले मायाकाय की, अर्थात् प्रभास्वर से पहले मायाकाय क्रम की साधनापद्धति निष्पन्नक्रम के रूप में उपलब्ध नहीं होती, अपितु उत्पत्ति-क्रम में ही भाजनलोक की इष्टदेव मण्डल में, सत्त्वलोक की इष्टदेव में, शब्द की देवमन्त्र के रूप में, चित्त और चित्तवृत्ति की इष्टदेव की ज्ञानलीला में उपलब्धि होती है, अर्थात् सभी का मायासदृश आभास होना ही विशुद्ध (अपरिपक्व) मायाकाय है। प्रभास्वर के बाद प्रकट हुआ युगनद्ध मायाकाय अतिविशुद्ध मायाकाय और सभी धर्मों को माया-स्वप्न सदृश समझना अशुद्ध मायाकाय है। इसके विपरीत पंचक्रम में परमार्थ के बाद प्रकट शुद्ध मायाकाय के पूर्व भी उपमा प्रभास्वर द्वारा प्रकट होने वाले अशुद्ध मायाकाय को निष्पन्नक्रम के अन्तर्गत ही माना है। पितृतन्त्र में वायु को मध्यमा में प्रवेश करा कर त्रिज्ञान के द्वारा प्रभास्वर का साक्षात्कार किया जाता है। मातृतन्त्र में वायु का मध्यमा में प्रवेश तो मान्य है, लेकिन आलम्बन के रूप में चण्डाली (ज्ञानाग्नि) और 'एवं' या बिन्दु का ग्रहण करने के कारण अलग से प्रभास्वर मायाकाय आदि के

1. तो० 2331, पृ० 271–273.
2. तो० 2332, पृ० 273–276.
3. टशी जोङ् पालमपुर से प्रकाशित।
4. पद्माकरपो-संग्रह, जि० 10.

लिये स्वतन्त्र क्रम ( साधना पद्धति ) का प्रतिपादन अपरिहार्य नहीं है। इस साधनापद्धति के अनुसार साधना का केन्द्रबिन्दु स्वयं प्रभास्वर हो जाता है। फिर भी चित्त की निद्राकाल की अवस्था और सामान्य माया के रूप को तुरन्त जानने के लिये अलग से साधनाविधि भी उपलब्ध होती ही है।

### 3. स्वप्न

स्वप्न में चित्तराज कण्ठचक्र में निवास करते हैं, अतः कण्ठचक्र में स्वप्न की साधना की जाती है।

#### स्वप्न का स्वरूप

विद्याशून्य सहज ज्ञान ही स्वप्न है। गुह्यसमाज की टीका प्रदीपोद्योतन में कहा है कि सर्वधर्म प्रभास्वर है[1]। स्वप्न में अथवा जाग्रत् अवस्था में सभी धर्म चित्त में ही स्थित हैं, चित्त से भिन्न नहीं हैं, अतः स्वप्न को विद्याशून्य सहज ज्ञान कहा है। जैसे कि—

तथैव धात्वायतनेन्द्रियादौ ज्ञानद्वये तत्र सुसंहृतेऽस्मिन्।
शून्ये महत्त्वे सति यः प्रसुप्तः स्वप्नं प्रपश्येत् खलु वातसंश्रयात्॥
सुप्ते प्रबुद्धे न च नान्यभेदः संकल्पयेत् स्वप्नफलाभिलाषी।
स्वप्नोपमास्ते खलु सर्वधर्मा मृषामृषाश्चापि तयोरभावः॥

विषय-विषयी सभी धर्म प्रभास्वर हैं, जो जाग्रत् अवस्था में बाह्यार्थ और निद्रा में वायु द्वारा स्पन्दित होने पर स्वप्न के रूप में दिखायी देते हैं। अतः चित्त को स्वप्न में जानने के लिये जाग्रदवस्था में चण्डाली की भावना की भाँति स्वप्न में स्वप्न की साधना की जाती है। यहाँ जो स्वप्न की भावना है, वह आदिकर्मिकों के लिये है। चण्डाली और मायाकाय में दक्षता प्राप्ति के लिये तो जाग्रत् और स्वप्न आदि में समभाव हो गया होता है, अतः साधना की आवश्यकता नहीं रह जाती।

#### साधना

साधक को सोते समय सम्पूर्ण नाड़ीचक्र से संवलित स्वदेह में इष्टदेव की भावना करनी चाहिये। कण्ठचक्र में 'अः' अक्षर में, जो सभी तथागतों का वाक्स्वरूप एवं पंचप्रभामय है, चित्त को एकाग्र कर स्वप्न में स्वप्न का बोध हो, ऐसा सोच कर निद्रा में चले जाना चाहिये, जिससे कि स्वप्न में भी स्वप्न आ रहा है, ऐसी पहचान हो सके। स्वप्न भी चित्त का ही

---

1. "चित्तनिध्यप्तौ चित्तविचारेण चित्तस्वभावपरिज्ञाने सर्वधर्माः स्वप्नदर्शनकालचित्ताद् बाह्यभावेन प्रतिष्ठिताः प्रतिभासमापन्नाः, ये ते सर्वं स्वचित्त ………न च धर्मतेति" ( पृ० 182 )।

रूप है। उसी प्रकार कण्ठचक्र में वज्रजाप ( संग्रह-संहार विधियोग ) की भावना कर और उसे प्रभास्वर में विलीन कर निष्प्रपंच में स्थित होना ही स्वप्न साधना है। स्वप्न में स्वप्न है, ऐसा जानने के बाद जैसे जाग्रत् अवस्था में द्वय ध्यान योग आदि किये जाते हैं, वैसे ही स्वप्न में भी करना चाहिये। इस तरह की स्वप्नसाधना में अभ्यस्त साधक के लिये रात-दिन में कोई अन्तर नहीं रह जाता। निद्रा चित्त की मिद्ध नामक चैतसिक से उपहृत एक अवस्था है, स्वभाव नहीं। अतः इसको परिशोधित किया जा सकता है। स्वप्नसाधना से ही यह संभव हो सकता है। स्वप्नसाधना के सम्बन्ध में वज्रडाकार्णवतन्त्र और संवरोदय को विशेष रूप से देखना चाहिये।

### 4. प्रभास्वर

मातृतन्त्र में प्रभास्वर की साधनाविधि पितृतन्त्र-सदृश ही है, जो पहले कही जा चुकी है। सामान्यतः नाडपाद के षड्धर्मयोग को सभो अनुत्तर तन्त्रों की निष्पन्नक्रम साधना का संग्रह रूप माना जाता है। इसमें मायाकाय, प्रभास्वर तथा वायुयोग को पितृतन्त्र गुह्यसमाज से लिया गया है। मातृतन्त्र हेवज्र और चक्रसंवर से चण्डाली एवं नाड़ी-तिलक की व्यवस्था को लिया गया है। वज्रडाकार्णव और संवरोदय से स्वप्न और अन्तराभव को तथा सम्पुटोद्भव और चतुष्पीठ से संक्रमण को लिया गया है। अद्वयतन्त्र कालचक्र आदि से चण्डाली में कर्म-मुद्रा-योग की विधि को लिया गया है। इस प्रकार यह सम्पूर्ण अनुत्तरतन्त्र की निष्पन्नक्रम साधनाविधि भी कहलाती है। इस लिये तिब्बत के सभी चार सम्प्रदायों ने किसी न किसी रूप में षड्योग की साधनाविधियों को लिखा है। यद्यपि ये सभी अनुत्तर तन्त्रों की साधनाविधियाँ हैं, फिर भी षड्योग का केन्द्र-बिन्दु अथवा मर्म चण्डालीयोग है, जो मातृतन्त्र की असामान्य साधनाविधि है। इसी लिये विद्वानों ने इसे प्रधान रूप से मातृतन्त्र की साधना के रूप में स्वीकार किया है। पितृतन्त्र में वायु, त्रिज्ञान और परमार्थ ( चतुर्थ क्रम ) प्रभास्वर पर तथा मातृतन्त्र में चण्डाली और चतुरानन्द पर विशेष जोर दिया जाता है। इतना ही इनमें परस्पर मौलिक भेद है, अन्य सब समान है।

#### साधना

प्रभास्वर की साधना पिण्ड और अनुभेदन द्वारा यहाँ भी पितृ-तन्त्र सदृश ही जाननी चाहिये। यहाँ निद्रा में प्रभास्वर के साक्षात्कारहेतु स्वप्नसदृश साधनाविधि भी बताई गई है। जैसे निद्रा आने से पहले सोते समय सुषुप्ति में प्रभास्वर की पहचान के लिये इष्टदेव से प्रार्थना कर स्वयं इष्टदेव में परिणत होकर हृदय-कमल के चार दलों के मध्य में श्याम वर्ण 'हूँ' और पद दलों पर नीलवर्ण अ नु त्त र (अनुत्तर) का ध्यान करना चाहिये, जो पंचज्ञान, पंचबुद्धस्वरूप है। वायु को श्वास द्वारा पीकर कुम्भक करना चाहिये। प्रश्वास में पंचरश्मि से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड व्याप्त हुआ और पुनः श्वास करते समय इन मन्त्र बीजों में लीन हुआ, इस प्रकार अनेक बार ध्यान

करना चाहिये। कभी-कभी प्रश्वास के समय पंचरश्मि से सभी भाजनलोक ( धर्मोदय विमानगृह ) और सत्त्वलोक ( इष्टदेव ) व्याप्त हैं और श्वास के समय ये सभी मन्त्र मिल कर मन्त्र को अत्यधिक प्रभामय बनायेंगे, ऐसी भावना करनी चाहिये। मन्त्र के प्रत्येक अक्षर अ-को नु में, नु को त्त में, त्त को र में, र को हूँ में और हूँ को भी क्रमशः नाद में, नाद को तिलक में और उसको भी निष्प्रपंच में विलीन कर उसी में समाहित होना चाहिये। इस प्रकार प्रभास्वर की भावना करते-करते निद्रा में चले जाने पर सुषुप्ति में उसके प्रवाह एवं बल से प्रभास्वर का साक्षात्कार हो सकता है।

## 5. अन्तराभव

सामान्यतः प्राणी अज्ञान से भ्रमित होकर भवचक्र से ऊपर उठ कर जब तक ज्ञान प्राप्त नहीं कर पाता, तब तक का सम्पूर्ण काल अन्तराभव है। इसके प्रकृति-उत्पत्ति अन्तराभव, मृत्यु-दुःख अन्तराभव और धर्मधातु अन्तराभव के नाम से तीन भेद कर सकते हैं। वस्तुतः त्रिकालिक सहज ज्ञान का अज्ञान ही अन्तराभव है। अवस्था के अनुसार इसके अनेक भेद किये जा सकते हैं, जो कि वायु के स्पन्दन से विभिन्न रूपों में प्रकट होती हैं। स्थूल रूप से जन्मस्थ, मृत्युस्थ और मृत्यु एवं जन्म के मध्य की अवस्था को ही अन्तराभव कहते हैं—

"मृत्यूपपत्तिभवयोरन्तरा भवतीति यः" ( अभिधर्मकोष, 3.10 )।

अन्तराभव की साधना को षड्योग में मार्ग का छेदक कहा गया है। अन्तराभव में ही युगनद्ध काय, अर्थात् परमार्थ प्रभास्वर और मायाकाय का अभिन्न रूप में बोध होता है, अतः इसे मार्ग का छेदक कहा गया है।

त्रिकाय की व्यवस्था करने पर लगता है कि यदि एक ही जीवन में सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति करनी हो, तो वह अन्तराभव में ही सम्भव है, जीवित काल में नहीं, क्योंकि इस विपाककाय को त्यागे बिना प्रभास्वर और सूक्ष्म मायाकाय का युगनद्ध रूप में उत्थान कभी सम्भव नहीं हो सकता, यह भूतोत्पन्न शरीर प्रभास्वर-काय नहीं बन सकता। यही कारण है कि पारमितायानी और मन्त्रयानी बुद्ध को या तो अकनिष्ठ भुवन में बोधिप्राप्त मानते हैं, या आदि में ही बोधिप्राप्त मानते हैं। शाक्यमुनि आदि को वे निर्माणकाय के रूप में स्वीकारते हैं। लेकिन अद्वयतन्त्र कालचक्र में इसी विपाक शरीर के आस्रव स्कन्ध को अनास्रव महासुख-तिलक द्वारा भक्षण कर इन्द्रधनुष सदृश नूतन शरीर की प्राप्ति मान्य है। यहाँ अन्तराभव से सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति मान्य नहीं है।

कालचक्र में कहा है—

तस्मान्निस्पन्दसौख्यं क्षणमिह सहजं धर्मधातुर्ददाति  
प्राणेनाकृष्य सर्वान् रसगतिषु गतान् क्लेशमारान् निहत्य।  
ऋद्धिं सर्वज्ञभूमिं त्रिभुवनगुरुतां योगिनां जन्मनीह  
मृत्युं मार्गप्रविष्टो व्रजति यदि तदा तद्ग्रहादन्यजात्या ॥ ( 5.76 )

अर्थात् जीवन काल में परमपद की प्राप्ति न कर सका, तो दूसरा जन्म लेकर प्राप्त करेगा।

मातृतन्त्र में अन्तराभव की साधना का अपना महत्त्व है, क्योंकि यही अवस्था ( मनोमय-काय ) अत्यन्त सूक्ष्म और बलशाली होती है, जैसा कि अभिधर्मकोश में कहा गया है—

सजातिशुद्धदिव्याक्षिदृश्यः कर्मर्द्धिवेगवान्।
सकलाक्षोऽप्रतिघवाननिवर्त्यः सगन्धभुक् ॥ ( अभिधर्मकोश, 3.14 )

इसी कारण युगनद्धकाय में उत्थापन होना सरल हो जाता है।

**साधना**

इसके तीन भेद हैं—धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय का मार्गीकरण। सामान्य अन्तराभव की साधना में साधक को मृत्युकाल में पाँच स्कन्ध, चार धातु, षडायतन, पाँच विषय और पाँच आश्रयज्ञान, अर्थात् 25 तत्त्वों की लयविधि पर प्रकट होने वाले लक्षण को पितृतन्त्र की पद्धति से पहचानना चाहिये।

**धर्मकाय का मार्गीकरण**—बाह्य स्थूल धातु और आभ्यन्तर सूक्ष्म विकल्पों का क्षय हो जाने पर आलोक, आलोकाभास और आलोकोपलब्धि के बाद उष्णीष कमल से पितृलब्ध श्वेत शुक्र और अधो नाभिचक्र के नीचे से मातृलब्ध रक्त शोणित ऊर्ध्व गति करता हुआ हृदय-कमल ( निजचित्त, सूक्ष्म प्राणचित्त ) में एकरस होकर सर्वशून्य के साथ प्रभास्वर अद्वय हो जाता है। उस क्षण को जीवन काल में की गई तत्सदृश भावना के बल से पहचान कर उसमें स्थित होना, अर्थात् युगनद्ध वज्रधर की प्राप्ति करना भी धर्मकाय की ही एक स्थिति है। प्रभास्वर अद्वय स्वरूप में स्थित इस अवस्था को प्रभास्वर माता के साथ पुत्र का मिलन भी कहते हैं। प्रकृति में स्थित निजचित्त माँ है और साधना के बल से उसे पहचानने वाला पुत्र है, अर्थात् यह स्थिति आश्रय-अवस्था और मार्ग-अवस्था का एकीभूत फल है। आश्रय हो मार्ग है, मार्ग ही फल है, जो असंहार्य है। यहाँ यह जान लेना आवश्यक है कि जैसे आश्रय, मार्ग और फल अवस्था के भेद से अलग है, किन्तु तथता एक ही है, वैसे ही इस अवस्था में धर्मकाय ही संभोगकाय है और संभोगकाय ही निर्माणकाय है, अर्थात् ये सब अभिन्न हैं। ऐसा नहीं है कि धर्म-काय में स्थित हुए हो, तो वहाँ संभोगकाय नहीं हो सकता, क्योंकि संभोग धर्मकायवान् नहीं है, अपितु संभोगकाय ही धर्मकाय है। यही काय+ज्ञान = ज्ञानमूर्ति की अद्वयता है। ज्ञान ही तथागत है, तथागत ही ज्ञान है। उस अवस्था में हम लोगों की तरह बोधिचित्तवान्, करुणावान् या अनेक-अनेक वान् नहीं जोड़ने हैं। ये सब अवस्थायें धर्मकाय की हैं, बोधिचित्त की हैं, करुणा की हैं। वज्रयान में बोधिचित्त साधना मात्र न रहकर साध्य बन जाता है। यही वज्रयान की उत्कृष्टता है।

**संभोगकाय का मार्गीकरण**—यदि साधक धर्मकाय में स्थित नहीं हो सका, तो वह प्रभास्वर प्रतिलोम में उत्थापित होकर आलोकाभास के बाद अन्तराभव सत्त्व में प्रकट होगा, जो सूक्ष्मकाय है। उस समय पूर्ण सम्पादित साधना के बल से वह संभोगकाय में उसी तरह उत्थापित होगा, जिस प्रकार जल से मत्स्य ऊपर उठता है। इस प्रकार संभोगकाय से उत्थापित होना ही संभोगकाय में मुक्त होना है।

**निर्माणकाय का मार्गीकरण**—संभोगकाय में उत्थापन न हो सका, तो प्राणी अन्तराभव सत्त्व रह जायगा। सत्त्व के अन्तराभव का काल कम से कम 7 दिन और ज्यादा से ज्यादा 49 दिन का माना जाता है। 49 दिन के बाद सत्त्व निश्चय ही जन्म को प्राप्त करता है। अतः मृतक के श्राद्ध आदि क्रियाकर्म 49 दिनों तक ही किये जाते हैं, दूसरे जन्म की सन्धि के बाद नहीं। सत्त्व पूर्व पुण्य के बल से सुखावती आदि शुद्ध क्षेत्र में जन्म लेता है या इच्छा के अनुसार माता के गर्भ में प्रवेश कर जन्म को प्राप्त कर क्रमशः सम्यक्-संबोधि की प्राप्ति करता है। यही निर्माणकाय में मुक्त होना है, अर्थात् प्राप्त करना है। सारांश में ऊपर लिखित वास्तविक धर्मकाय, संभोगकाय और निर्माणकाय की प्राप्ति की विधि को यहाँ अपने जीवनकाल में ही मृत्युकाल में आने वाली स्थिति के साथ जोड़ कर वायु के मध्यमा नाड़ी में प्रविष्ट होने पर प्रकट हुए लक्षणों के आधार पर धर्मकाय की प्राप्तिविधि की बार-बार भावना करते रहना ही धर्मकाय का मार्गीकरण कहलाता है। इस प्रकार त्रिकायों के मार्गीकरण के लिये पहले वास्तविक मृत्युकाल में त्रिकाय के प्रकटीकरण की विधि को जानना जरूरी होता है। साधना का प्रयोजन जीवन काल में मृत्यु को पहचान कर मुक्त होना है। प्रश्न उठ सकता है कि मृत्युकाल में इस प्रकार की पहचान संभव नहीं होगी, क्योंकि मृत्यु तो एक गहरी अचेतनावस्था या तीव्र निद्रावस्था है। वस्तुतः देखा जाय तो ये निजचित्त की प्रवाहमय सन्तति की विभिन्न अवस्थाएँ हैं। इसलिये अन्तराभव में भी संभोगकाय और इच्छा के अनुसार सुखावती आदि में जन्म लेना संभव है। जैसे कि हमें बाल्यावस्था में याद किये श्लोक वृद्धावस्था में भी याद रहते हैं, जैसे बहुत वर्ष पहले देखे गये किसी स्थान को या व्यक्ति को हम कई वर्षों के बाद भी पहचान लेते हैं, जैसे कुम्हार द्वारा एक बार जोर देकर चलाया गया चक्र अनायास अपने प्रवाह में घूमता रहता है और कुम्हार घटों का निर्माण करता है, उसी प्रकार जीवित काल में इस साधना का अभ्यस्त साधक भी मृत्युकाल में होने वाले लक्षणों को पहचानते हुए मार्गीकरण का परिणाम प्राप्त कर सकता है।

## 6. संक्रमण

संक्रमण या उत्क्रान्ति को हम सामान्य शब्दों में निरन्तर रहना, प्रवाहमय रहना, गतिशील रहना कह सकते हैं। अतः प्रभास्वर चित्त की प्रवाहात्मक क्षणिकता दीपक की लौ के समान प्रतिक्षण परिवर्तनशील होते हुए भी निरन्तर गतिशील भी है। ऐसा होते हुए भी वह अपने प्रभास्वरस्वभाव में निर्विकल्प, अव्याप्य एवं तथतात्मक भी है। उसे अपने स्वरूप

में जानना ही अज्ञान से ज्ञान में संक्रमण है। तथ्य एक ही है। हम किसी दिशा, किसी भी साधन को स्वीकार करें, अन्ततोगत्वा हमें उसी तथ्य पर केन्द्रित होना पड़ेगा। जैसे महासागर के बीच जहाज से उड़ा पक्षी घूम कर वहीं लौटेगा, उसी प्रकार हम विभिन्न उपायों का सहारा लेकर अन्त में उसी केन्द्र में स्थित होंगे।

ग्रन्थों में इसके आभ्यन्तर भेदों को जब हम देखते हैं, तो धर्मकाय में संक्रमण, संभोगकाय में संक्रमण, सामान्यतः बलपूर्वक ( हठयोग विधि द्वारा ) शुद्ध क्षेत्र में चित्त का संक्रमण, परकाय में संक्रमण आदि की अनेक साधनाविधियाँ मिलती हैं। त्रिकाय आदि में संक्रमण तो प्रायः ऊपर अन्तराभव साधना आदि में आये त्रिकाय का मार्गीकरण ही है।

यह संक्रमण की साधना प्रधान विनेय जनों को अनुगृहीत करने, उन्हें सम्यग् मार्ग में प्रवेश दिलाने तथा स्वयं परकायप्रवेश और पार्थिव शुद्ध क्षेत्र आदि में संक्रमण करने के लिये है।

**साधना**

उत्क्रान्ति एवं संक्रमण की साधना पर सम्पुटोद्भव तन्त्र के आठवें कल्प के तृतीय प्रकरण में विस्तार से कहा गया है। संवरोदय तन्त्र के 19 वें मृत्युनिमित्तदर्शनोत्क्रान्तियोगपटल में मृत्यु से पूर्व होने वाले अनेक लक्षणों को दिखाते हुए मृत्युकाल में हृदय-कमल में स्थित निजचित्त ( सूक्ष्मप्राण चित्त ) को मध्यमा नाड़ी के मार्ग से ऊर्ध्व गति देते हुए उष्णीष से बाहर निकाल कर शुद्ध क्षेत्र में स्थित अभिताभ बुद्ध आदि के या अपने उष्णीष पर भावित वज्रधर के चित्त के साथ एकरस करने की विधि बताई गई है।

मृत्युकाले तु संप्राप्तमुत्क्रान्तियोगमुत्तमम्।
नवद्वारगतं नाडीपूरकेण प्रपूरयेत्॥
कुम्भकेन स्तम्भयेद् द्वारं द्वाररन्ध्रविशोधनम्।
रेचकेन रेचयेद् विश्वं प्रशान्तं शान्तमावहेत्॥

( संवरोदयतन्त्र, 19.29–30 )

इस प्रकार मृत्युकाल में वायु अथवा बीज मन्त्रों से नेत्र, कर्ण, मुँह, भ्रूमध्य, नासिका आदि द्वारों को बन्द कर वायुवेग के साथ चित्त को ही बीज में स्थित कर ऊर्ध्व की ओर अग्रसारित करते हुए संक्रमण किया जाता है। यदि चित्त नेत्रादि छिद्रों से निकलता है, तो इस तरह मृत्यु को प्राप्त साधक विभिन्न योनियों में जन्म लेता है, जैसा कि संवरोदयतन्त्र में कहा है—

उत्तमाधमभेदेन कथ्यते शृणु गुह्यक।
नाभिः कामिकस्वर्गस्य बिन्दुना रूपदेहिनः॥

ऊर्ध्वेनारूपधातुश्च शुभं तद्गतिभेदितम्।
यक्षो भवति नासाभ्यां कर्णाभ्यां किन्नरस्तथा॥
चक्षुर्भ्यां यदि गते देवि नरराज्यो(जो) भविष्यति।
वक्त्रद्वारं च प्रेतानां मूत्रेण तिर्यचस्तथा॥
अपाने नरकं यान्ति मोक्षाणां गतिरन्यथा।
उत्क्रान्तिकालसंप्राप्तमकाले देवघातनम्॥ ( 19.35–38 )

अतः जीवनकाल में साधक को स्वयं इष्टदेव की भावना कर वायुयोग के साथ चित्त को 'ह्रीं' बीज में स्थिर कर तथा उसका उच्चारण करते हुए मध्यमा नाड़ी से ऊपर उष्णीष तक, फिर 'क' आकार में तथा 'क' का उच्चारण करते हुए नीचे हृदय में नाड़ीचक्र के नीचे तक लाकर स्थिर करना चाहिये। यही संक्रमण की साधनाविधि है।

साधक चित्त की उत्क्रान्ति में यदि दक्षता प्राप्त कर ले, तो यह परकाय में भी प्रवेश कर सकता है। अन्य व्यक्ति के बाह्य स्थूल शरीर के मर चुकने पर भी यदि उसके आभ्यन्तर त्रिज्ञान आदि का क्षय न हुआ हो, अर्थात् सूक्ष्मकाय च्युत न हुआ हो, तो अपनी साधना के बल से मृतक के चित्त को शुद्ध क्षेत्र आदि में संक्रमण करा सकता है। इसीलिये साधकों ने इसे बिना भावना किये मोक्ष का मार्ग बताया है, क्योंकि मृत व्यक्ति का सूक्ष्म शरीर उसके बाद सुखावती आदि में जन्म लेकर वहाँ से सम्यक्-सम्बोधि को प्राप्त करता है। इसीलिये इसे परार्थ साध्य का मार्ग भी कहा गया है। इस प्रकार नाडपाद का यह षड्धर्मयोग यद्यपि सभी अनुत्तर तन्त्रों का सार है, क्योंकि तिलोपाद ने अनेक सिद्धाचार्यों से प्राप्त कर इसे नड़पाद को दिया, जिसमें गुह्यसमाज और चतुष्पीठ से षट्कर्मों में से मायाकाय और संक्रमण ( उत्क्रान्ति ) को, महामायातन्त्र से स्वप्नसाधना को, चक्रसंवर आदि अनेक मातृतन्त्रों से प्रभास्वर को और हेवज्र से चण्डाली की साधना को निर्गत कर संकलित किया है[1]। फिर भी षड्योग साधना का प्रधान आधार चण्डालीयोग है। इसी लिये यहाँ मातृतन्त्र की साधना में रख कर इसका प्रतिपादन किया गया है।

●

1. थुहुकन सिद्धान्त, पृ० 108–109, तिब्बत से प्रकाशित, 1992.

# पारमितायान एवं वज्रयान में परमार्थ बोधिचित्त

—आचार्य ग्लछेन नमडोल—

[ प्रस्तुत निबन्ध में महायानसूत्रालङ्कार और भावनाक्रम में निर्दिष्ट संवृति बोधिचित्त एवं परमार्थ बोधिचित्त के अन्तर को स्पष्ट करते हुए सामान्य रूप से संवृति बोधिचित्त की व्यवस्था का संक्षेप में परिचय देकर परमार्थ बोधिचित्त का पारमितायान के महायानसूत्रालङ्कार आदि ग्रन्थों में किस प्रकार प्रतिपादन हुआ है, उसके विषय में प्रकाश डाला गया है। दो नैरात्म्यों के स्वरूप का भी निरूपण किया गया है। इसके साथ ही परमार्थ बोधिचित्तविधि के माध्यम से प्राप्तव्य लक्ष्य पर विद्वानों के मतों की समीक्षा भी की गई है।

पारमितायान के अतिरिक्त वज्रयान के ग्रन्थों में भी परमार्थ बोधिचित्त का वर्णन मिलता है। गुह्यसमाज तन्त्र के द्वितीय पटल में छः तथागतों के द्वारा कहे गये वचनों में इस विषय पर प्रकाश डाला गया है। तथागत वैरोचनवज्र के वचन पर आचार्य नागार्जुन द्वारा लिखे गये बोधिचित्त-विवरण में परमार्थ बोधिचित्त का प्रतिपादन किस प्रकार किया गया, उस पर भी प्रकाश डाला गया है। गुह्यसमाजतन्त्र की अभिषेक विधि में कई प्रकार के परमार्थ बोधिचित्तों का वर्णन आता है, इन विषयों का भी संक्षेप में यहाँ वर्णन किया गया है। ]

अन्त तथा कोटि के स्पर्श से रहित दशदिग्-व्यापी इस विशाल लोक में संख्या तथा परिमाण के ग्रहण से रहित सुगति तथा दुर्गति वाले सत्त्व, आदि तथा अन्त को सीमा के अनुमान से रहित सभी कालों एवं अवस्थाओं में हेतुरूपी पुण्य एवं पाप कर्मों का संचय करते रहते हैं। उन कर्मों की वजह से प्राप्त तथा प्राप्तव्य फलरूपी प्रदीप-कल्प और अन्धकार-कल्पों के क्रम यहाँ निरन्तर ही प्रवृत्त होते रहते हैं।

इनमें से इस प्रदीपभद्रकल्प में क्रमशः 1008 बुद्ध इस जम्बूद्वीप में उत्तम-निर्माणकाय के रूप में आते हैं। भगवान् गौतम बुद्ध से पहले क्रकुच्छन्द बुद्ध, कनकमुनि बुद्ध और काश्यप बुद्ध ये तीन बुद्ध आ चुके हैं। भगवान् बुद्ध चौथे शास्ता हैं। इस समय इनका शासन चल रहा है। इन्होंने मृदु, मध्य तथा तीक्ष्ण बुद्धि वाले विनेय जनों की अधिमुक्ति के अनुसार गम्भीर एवं उदार स्वभाव वाले सूत्रों तथा तन्त्रों का अद्भुत उपदेश किया है।

इनमें मन्द या हीन विषय में अधिमुक्ति[1] रखने वालों के लिये वीतराग चर्यावाले हीनयान के अनेक धर्मचक्र-प्रवर्तन करके सभी गुणों को मूलाधार अधिशील शिक्षा को आधार

1. इन तीन अधिमुक्तियों के आधार पर उपदेश देने का वर्णन आर्यदेव के 'चर्यामेलापकप्रदीप' में किया गया है ( देगे संस्करण, तन्त्र 'ङि' पृ० 94, परि० 9 )।

बनाकर शमथ से संगृहीत समाधिशिक्षा तथा विपश्यना से संगृहीत अधिप्रज्ञाशिक्षाओं के द्वारा भवसागर से मुक्ति दिलाने का उपाय दिखलाया गया है।

उदार विषय में अधिमुक्ति रखने वालों के लिये दशभूमि तथा षट्पारमिता वाले महायान का धर्मचक्र-प्रवर्तन करके, महायान के सभी धर्मों के आधारभूत मैत्री एवं करुणामूलक बोधिचित्त-रत्न के उत्पाद को आधार बनाकर षट्पारमिता तथा चार वस्तुसंग्रह का अनुष्ठान करके बोधिसत्त्वों की चर्या को संपूर्ण करने का मार्ग दिखलाया गया है।

गम्भीर विषय में अधिमुक्ति रखने वालों के लिये सराग चर्या वाले गुह्य वज्रयान का धर्मचक्र-प्रवर्तन किया गया है, जिसमें मन्त्रमार्ग में प्रविष्ट करने का द्वार रूपी अभिषेक, सिद्धियों को सिद्ध करने के मूलाधार संवर एवं समय को नियमपूर्वक रक्षा करने को आधार बनाकर क्रिया, चर्या तथा योगतन्त्र के अनुसार सनिमित्तक एवं निर्निमित्तक के योग से और अनुत्तरतन्त्र के अनुसार उत्पत्तिक्रम तथा निष्पन्नक्रम के अतिगम्भीर अनुष्ठान के द्वारा शुद्ध मायाकाय तथा शुद्ध अर्थ प्रभास्वर-चित्त इन दोनों के युगनद्ध स्वरूप वज्रधर के पद को अति शीघ्रता से प्राप्त करने का मार्ग दिखलाया गया है।

## संवृति बोधिचित्त एवं परमार्थ बोधिचित्त का अन्तर

इन गम्भीर एवं उदार उपदेशों में परमार्थ बोधिचित्त का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। इसकी व्यवस्था बतलाने से पूर्व सर्वप्रथम संवृति बोधिचित्त तथा परमार्थ बोधिचित्त का अन्तर स्पष्ट करना आवश्यक है।

संवृति बोधिचित्त महायान में प्रविष्ट कराने का द्वार जैसा है। समस्त सत्त्वों के भवसागर से उद्धार के लिये सम्यक्-संबोधि को अकृत्रिम अभिलाषा वाले उस चित्त का उत्पाद किये बिना कोई भी साधक महायानी या बोधिसत्त्व नहीं बन सकता। उस चित्त का उत्पाद होने पर पुद्गल 'बोधिसत्त्व' कहलाता है। वह जिनपुत्र, महात्मा आदि नामों से लोक में विश्रुत होता है। वह देव एवं मनुष्य आदि समस्त प्राणियों की पूजा का पात्र होता है। जैसा कि आचार्य शान्तिदेव ने बोधिचर्यावतार[1] में कहा है—

भवचारकबन्धनो वराकः सुगतानां सुत उच्यते क्षणेन।
स नरामरलोकवन्दनीयो भवति स्मोदित एव बोधिचित्ते॥

अर्थात् संसाररूपी बन्धनागार में राग, द्वेष आदि बन्धनों से जकड़ा असहाय (बेचारा) सामान्य प्राणी बोधिचित्त के उत्पन्न होते ही क्षण भर में 'जिनपुत्र' या 'बुद्धपुत्र' कहलाने लगता है।

1. बोधिचर्यावतार, प्रथम परिच्छेद, पृ० 7 (दरभंगा संस्करण)।

केवल इतना ही नहीं, अपितु वह देवलोक, मनुष्यलोक सहित समस्त लोकों का वन्दनीय भी हो जाता है।

परमार्थ बोधिचित्त उसे कहा जाता है, जो बोधिसत्त्व आर्यमार्ग, अर्थात् प्रमुदिता-भूमि को प्राप्त हो। उन बोधिसत्त्वों को शून्यता साक्षात् रूप से ज्ञात होती है, उन आर्य-पुद्गलों को भी साक्षात् शून्यता का साक्षात् ज्ञान होता है। उस ज्ञान को अनेक ग्रन्थों में 'परमार्थ बोधिचित्त' कहा गया है, लेकिन महायानबोधिचित्तोत्पाद नहीं कहा गया। कई ग्रन्थों में यह भी कहा गया है कि सम्यक्-संबोधि की परमार्थ स्थिति का साक्षात् रूप से अवबोध होता है, उसे परमार्थ बोधिचित्त कहा गया है। इस चित्त का महायान में पृथग्जन मार्ग अवस्था में उत्पाद नहीं होता और हीनयान में तो अर्हत्पद प्राप्त होने पर भी उसका उत्पाद नहीं होता, क्योंकि उसके उत्पाद के लिये हेतु-विशेष प्रतिपत्ति-विशेष तथा अधिगम-विशेष नामक तीन विशेषताओं से युक्त होना आवश्यक है[1]।

इन दो बोधिचित्तों का अन्तर आचार्य कमलशीलकृत भावनाक्रम में इस प्रकार कहा गया है[2]—"बोधिचित्त दो प्रकार का है—संवृत तथा परमार्थ। इनमें संवृत तो करुणा के द्वारा समस्त सत्त्वों के ( भवसागर से ) अभ्युद्धार की प्रतिज्ञा करके जगत् के हित के लिये ( मैं ) बुद्ध हो जाऊँ, ऐसा अनुत्तर-सम्यक्सम्बोधि की इच्छा के आकार वाला प्रथम चित्तोत्पाद होगा। वह भी ( आर्य असंगकृत बोधिसत्त्वभूमि के ) शील परिवर्त[3] में प्रदर्शित विधि के अनुसार बोधिसत्त्व-संवर ( =दीक्षा ) में स्थित किसी अन्य विद्वान् से चित्तोत्पाद करे। इस प्रकार संवृति बोधिचित्त उत्पन्न करके परमार्थ बोधिचित्त के उत्पाद के लिये प्रयत्न करना चाहिये। वह परमार्थ बोधिचित्त तो लोकोत्तर, समस्त प्रपंचों से रहित, अतिस्फुट, परमार्थगोचर, निर्मल, निश्चल, निर्वात प्रदीपप्रवाह की भाँति निश्चल है। उसकी सिद्धि तो निरन्तर आदरपूर्वक दीर्घकाल तक शमथ तथा विपश्यना के योग की भावना से होगी"।

उसी प्रकार आचार्य स्थिरमति द्वारा विरचित महायानसूत्रालंकारटीका[4] में भी इन दो बोधिचित्तों के विषय में कहा गया है—

1. **संवृति बोधिचित्त**—जो समादान सांकेतिक प्रतिज्ञा के माध्यम से संबोधि में चित्तोत्पाद करता है, जो कि पृथग्जन अवस्था का चित्तोत्पाद है। इसे अधिमुक्ति चर्याभूमि

1. महायानसूत्रालंकार, चित्तोत्पादाधिकार-4, पृ० 15, ( बौद्धभारती ग्रन्थमाला, 19 )।
2. द्वितीय भावनाक्रम, पृ० 278. ( तिब्बती संस्थान द्वारा प्रकाशित )।
3. बोधिसत्त्वभूमि, शीलपटल, पृ० 95–129. ( के० पी० जायसवाल संस्थान, पटना )।
4. देगे संस्करण ( तन्ग्युर–सेम्–चम् 'मि', पृ० )।

से लेकर लौकिक अग्र धर्म तक का चित्तोत्पाद कहा जाता है। वह भी कल्याणमित्र के द्वारा चित्तोत्पाद करवाता है। जैसा कि उस चित्तोत्पाद से स्व एवं परार्थ सुसम्पन्न होता है, इसलिये चित्तोत्पाद करना युक्त है, इस प्रकार प्रेरित करता है, या तो अपने कुशलमूल के बल पर चित्तोत्पाद करता है। जिसमें उपाध्याय, आचार्य आदि के द्वारा चित्तोत्पाद के लिये जिस प्रकार के शब्द का उच्चारण करता है, उसी शब्द के अनुसार चित्तोत्पाद करने को 'सांकेतिक-प्रतिज्ञा चित्तोत्पाद' कहा गया है।

2. **परमार्थ बोधिचित्त**—जिस अवस्था में धर्म एवं पुद्गलनैरात्म्य का साक्षात् बोध होकर, धर्मधातु सर्वत्रगामी लक्षण का अवबोध होकर, स्वभावसत्ता के ग्राह्य एवं ग्राहक इन दोनों को प्रहाण करके ग्राह्य के प्रति भी निर्विकल्प और ग्राहक के प्रति भी निर्विकल्प ज्ञान उत्पाद होता है, उसी को परमार्थ बोधिचित्तोत्पाद कहा गया है। प्रथम भूमि( = प्रमुदिता भूमि) की प्राप्ति होते समय उसका उत्पाद होता है।

## संवृति बोधिचित्त की व्यवस्था

संवृति बोधिचित्तोत्पाद को हेतु महाकरुणा है, जिसके आलम्बन समस्त दुःखी प्राणी हैं। उन दुःखों से विमुक्त करने की आकांक्षा इस महाकरुणा का आकार है। महाकरुणा के कारण साधक समस्त दुःखी सत्त्वों को दुःख से विमुक्त करने का सारा भार ( उत्तरदायित्व ) अपने कन्धे पर ले लेता है। इस महान् कार्य ( उद्देश्य ) की पूर्ति के लिये साधक बुद्धत्व प्राप्त करना चाहता है। इस प्रकार की बुद्धत्व प्राप्ति की अकृत्रिम इच्छा का उत्पाद ही संवृति बोधि-चित्तोत्पाद है।

इसके उत्पाद से दो सम्भारों से संगृहीत लौह-धातु रूपी सभी सामान्य कुशल कर्मों को सुवर्ण धातु रूपी बोधिसत्त्व चर्या के रूप में परिणत करते हैं, अतः उसे रस-जात ( रसधातु ) के समान कहा गया है। जैसा कि आचार्य चोङ्खापा द्वारा विरचित 'बोधिपथक्रमपिण्डार्थ'[1] में कहा है—चित्तोत्पाद परमयान ( अर्थात् महायान ) मार्गों के लिये मेरुदण्ड के समान है। यह बोधिसत्त्वों को महान् ऊर्मि के समान व्यापक चर्याओं का प्रधान आधार है। दोनों प्रकार के संभारों ( = ज्ञानसंभार और पुण्यसंभारों ) को विशिष्ट रूप देने में यह 'रसजात' ( औषधि ) की भाँति है और आकाश परिसर ( सम ) कुशलसंभारों को संचित करने ( एवं सुरक्षित रखने ) में यह अक्षय ( पुण्य की ) निधि है। इस प्रकार ( की अनुशंसाओं को ) ध्यान में रखकर ही वीर जिन पुत्रों को इस परम चित्तरत्न को (सभी करणीय) प्रतिज्ञाओं के आधार-स्तम्भ के रूप में ग्रहण करना चाहिये।

---

1. सुङ्बुम् 'ख', पृ० 132.

उसी प्रकार आचार्य शान्तिदेव ने बोधिचर्यावतार[1] में कहा है—

अशुचिप्रतिमामिमां गृहीत्वा जिनरत्नप्रतिमां करोत्यनर्घाम् ।
रसजातमतीव वेधनीयं सुदृढं गृह्णत बोधिचित्तसंज्ञम् ॥ ( 1.10 )

अर्थात् मनुष्य देह रूपी इस अशुचिता की मूर्ति को लेकर यह बोधिचित्त उसे बुद्ध को बहुमूल्य प्रतिमा ( काया ) बना देता है। इसलिये मनुष्यों को चाहिये कि इस बोधिचित्त नामक अत्यन्त वेधनीय रसायन को दृढ़ता से ग्रहण करें।

इसलिये साधक को खुद महायानी या बोधिसत्त्व बनने के लिये उक्त परम पवित्र रत्नचित्त का उत्पाद करना अनिवार्य है। धर्म भले ही महायान धर्म क्यों न हो, अपितु पुद्गल या साधक को महायानियों के अन्तर्निहित होना अत्यावश्यक है। महायानी बनना भी तो बोधिचित्त पर निर्भर है। उस चित्त के पूर्ण लक्षणों से युक्त न हो पाने पर महायान भी उसी तरह का रह जायगा। अतः विशुद्ध महायानी को उस चित्त को पूर्ण लक्षणों से युक्त करने के लिये प्रयत्न करना चाहिये। उस बोधिचित्त का लक्षण आर्य मैत्रेयनाथ के अभिसमयालङ्कार[2] में इस प्रकार कहा गया है—"चित्तोत्पादः परार्थाय सम्यक्सम्बोधिका मता"। अर्थात् परार्थ के लिये सम्यक्सम्बोधि-प्राप्ति का जो दृढ़ आशय से युक्त चित्त है, उसे चित्तोत्पाद कहा जाता है।

वैसे तो शास्त्रों में संवृति बोधिचित्त के अनेक भेद कहे गये हैं, लेकिन इनमें बोधिप्रणिधि चित्त तथा बोधिप्रस्थान चित्त यही दो भेद प्रमुख हैं।

### 1. बोधिप्रणिधि चित्त

सम्यक्-संबोधि की अकृत्रिम अभिलाषा बोधिप्रणिधि है। इस अभिलाषा वाला चित्त अथवा इस प्रणिधान से उत्पन्न चित्त बोधिप्रणिधि चित्त कहलाता है। यह वह चित्त है, जो अभी दान आदि पारमिताओं की साधना में प्रवृत्त नहीं है, अपितु अभिलाषा(प्रणिधि)मात्र चित्त है, जैसे समस्त जगत् के परित्राण के लिये मैं बुद्ध होऊँ।

### 2. बोधिप्रस्थान चित्त

सम्यक्-संबोधि के लिये प्रस्थित चित्त बोधिप्रस्थान चित्त कहलाता है। यह वह चित्त है, जो बोधिप्रणिधि के बाद बोधिसत्त्व-संवर को ग्रहण करके पुण्यसंभार और ज्ञानसंभार के अर्जन में प्रवृत्त हो गया है, अर्थात् बोधि के मार्ग पर आरूढ हो चुका है।

---

1. प्रथम परिच्छेद, पृ॰ 8 ( दरभंगा संस्करण )
2. प्रथम अधिकार, पृ॰ 5 ( तिब्बती संस्थान द्वारा प्रकाशित )।

इन दो बोधिचित्तों के विषय में आर्यगण्डव्यूहसूत्र[1] में कहा गया है—"हे कुलपुत्र ! वे सत्त्व दुष्प्राप्य हैं, जो सत्त्व जगत् में अनुत्तर सम्यक्-सम्बोधि में प्रणिधि करते हैं। उनसे भी अधिक दुर्लभ तो वे सत्त्व हैं, जो अनुत्तर सम्यक्-संबोधि में सम्यक् प्रस्थान किये हों"। इन दो चित्तों के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए आचार्य कमलशील के भावनाक्रम[2] में कहा गया है—सम्पूर्ण जगत् के हित के लिये बुद्ध हो जाऊँ, सर्वप्रथम ऐसी प्रार्थना के रूप वाली (जो) चेतना है, वह प्रणिधिचित्त है। जब संवर ग्रहण करके संभारों में प्रवेश करता है, तो वह प्रस्थानचित्त है। इन दो बोधिचित्तों को विधि के माध्यम से किस प्रकार ग्रहण करना है, इस तरह के विषयों को अन्य ग्रन्थों से जानना चाहिये। यहाँ विस्तार के भय से नहीं लिखा गया है।

## पारमितायान के अनुसार परमार्थ बोधिचित्त

स्व-पर दोनों के अन्तिम लक्ष्य को सम्पूर्ण करने के लिये उपायपक्ष का निर्माण तथा मैत्री एवं करुणा मूलक संवृति बोधिचित्त में अभ्यस्त होना मात्र पर्याप्त नहीं है, अपितु प्रज्ञापक्ष की गम्भीर शून्यता को साक्षात् रूप से जानने वाले परमार्थ बोधिचित्त का उत्पाद करना भी अत्यावश्यक है। उस चित्त के स्वरूप एवं व्यवस्था के विषय में महायानसूत्रालंकार[3] में कहा गया है—

सूपासितसम्बुद्धे सुसंभृतज्ञानपुण्यसम्भारे।
धर्मेषु निर्विकल्पज्ञानप्रसवात् परमताऽस्य ॥

यथास्थिति या शून्यता के अर्थ को साक्षात् रूप से जानने वाले महायानी आर्य-पुद्गलों की विशेष मनोविज्ञप्ति को इसलिये परमार्थ बोधिचित्त कहा गया है कि सम्यक्संबुद्ध के सुसत्कार और उपासना पूर्वक अनेक परम आगमों का श्रवण करने से, षट्पारमिता से संगृहीत परमहेतु स्वरूप दो संभारों का एक कल्प तक सम्यक् संचय करने से तथा तदाश्रित परम-अधिगम से सभी धर्मों के प्रति ग्राह्य-ग्राहक कल्पना से विवर्जित धर्मता के अर्थ की साक्षात् जानकारी होती है।

इस विषय पर आचार्य स्थिरमति द्वारा विरचित महायानसूत्रालंकार की टीका[4] में इस प्रकार कहा गया है—"उस निर्विकल्प ज्ञान को क्यों परमार्थ बोधिचित्त कहा जाता है ? परम आगमों का श्रवण, परम हेतु की प्रतिपत्ति तथा परम धर्मता के अधिगम के कारण ऐसा कहा गया है। इन विशेषताओं से युक्त लाक्षणिक चित्त को, जिसका प्रमुदिता भूमि की अवस्था में उत्पाद होता है, चार समचित्तताओं से युक्त कहा गया है—1. उसकी धर्म में समचित्तता होती है, क्योंकि वह

1. गण्डव्यूहसूत्र, पृ० 395 ( दरभंगा संस्करण )।
2. भावनाक्रम प्रथम, पृ० 249 ( तिब्बती संस्थान से प्रकाशित )।
3. महायानसूत्रालंकार, चित्तोत्पादाधिकार–4, पृ० 15 ( बौद्धभारती ग्रन्थमाला–19 )।
4. देगे संस्करण ( तन्ग्युर–सेम्–चम, 'मि', पृ० 54 )।

धर्मनैरात्म्य का ज्ञान रखता है, 2. सत्त्वों में समचित्तता होती है, क्योंकि वह स्व-पर समता से उपगत है, 3. सत्त्व-कृत्यों में समचित्तता होती है, क्योंकि अपनी ही तरह वह सत्त्वों के दुःखक्षय की आकांक्षा करता है और 4. उनकी बुद्धत्व में समचित्तता होती है, क्योंकि वह स्वयं और बुद्ध के धर्मधातु का अभेद जानता है।

उस चित्त के तदनुरूप समनुकूल ज्ञान को आदिकर्मिक अवस्था से ही खोजकर उसकी भावना करना अत्यावश्यक है, क्योंकि बोधिसत्त्व के परार्थ के लिये स्वयं बन्धनों से मुक्त न होने पर सम्पूर्ण एवं समुचित ढंग से परार्थ करना कठिन है। अतः प्रयोजन वश परार्थ के लिये बन्धनों से सर्वथा मुक्त होने में उसके निष्ठगत मूल का छेदन करना आवश्यक है। सभी सिद्धान्तवादियों में भी उस मूल कारण के निर्धारण करने में निकट और दूरी के कारण उसमें श्रेष्ठ और मन्द का मौलिक अन्तर देखने को मिलता है।

सभी विपत्तियों का मूल कारण तो आत्मग्रहरूपी अविद्या ही है। उसके उन्मूलन के लिये उसके प्रतिद्वन्द्वी (प्रतिपक्षस्वरूप) नैरात्म्य ज्ञान का उदय होना नितान्त आवश्यक है। अतः उसके साक्षात् बोध के लिये सभी प्रकार से प्रयत्न करना चाहिये। वैसे तो समस्त धर्म नाममात्र हैं, परि-कल्पित मात्र हैं। इनमें स्वभावसत्ता बिलकुल नहीं है। फिर भी आत्मग्राह के अभिनिवेश के कारण रज्जु को सर्प के रूप में ग्रहण करने के समान पृथक्जनों को धर्मों का आभास होते समय प्रज्ञप्य विषय की ओर से स्वभाव सत्ता के रूप में आभासित होते हैं। उसी प्रकार के ग्रहण को आत्मग्रह कहा गया है। वह स्वभाव सत्ता, परमार्थ सत्ता, स्वलक्षण सत्ता आदि के रूप ग्रहण करता है और वही प्रतिषेध्य या निषेध्य आत्मा है। समस्त धर्मों की सत्तारहितता या शून्यता का बोध होना ही नैरात्म्य बोध कहा जाता है।

नैरात्म्य दो प्रकार का होता है, जैसा कि आचार्य चन्द्रकीर्ति ने मध्यमकावतार[1] में कहा है—"नैरात्म्यं गतिमुक्त्यर्थं द्विविधमुक्तं धर्मपुद्गलभेदेन", अर्थात् नैरात्म्य समस्त जगत् को मुक्ति दिलाने के लिये कहा गया है और वह पुद्गल और धर्म के भेद से दो प्रकार का होता है। नैरात्म्य का सिद्धान्त बौद्धों का सर्वमान्य सिद्धान्त है। उसकी स्थापना के विभिन्न प्रकार हैं, किन्तु वे सब प्रज्ञा के अन्तिम उत्कर्ष तक पहुँचाने के साधनमात्र हैं। यहाँ प्रासंगिक माध्यमिक मत में धर्मी के भेद से द्विविध नैरात्म्य की व्यवस्था की जाती है। अभिप्राय यह है कि पुद्गल या व्यक्ति की निःस्वभावता पुद्गल-नैरात्म्य है तथा घट-पटादि धर्मों की निःस्वभावता धर्मनैरात्म्य है। अतः धर्मी, अर्थात् पुद्गल तथा घट आदि के भेद से द्विविध नैरात्म्य की व्यवस्था होती है। नैरात्म्य के अपने स्वरूप में किंचिद् भी अन्तर नहीं होता,

1. मध्यमकावतार, षष्ठ–चित्तोत्पादप्रकरण, कारिका 183 ( संस्कृत छाया ), देगे संस्करण ( तन्ग्युर–उमा 'ऽ', पृ० 213 )

क्योंकि स्वभाव सत्ता ही दोनों का प्रतिषेध्य होता है। अतः पुद्गल-निःस्वभावता पुद्गल-नैरात्म्य है तथा घटादि धर्मों की निःस्वभावता धर्मनैरात्म्य है।

इन दो नैरात्म्यों को एकानेक युक्ति, वज्रकण युक्ति, सदसदनुपपत्ति युक्ति, चतुष्कोटि-उत्पादानुपपत्ति युक्ति, प्रतीत्यसमुत्पन्नत्व युक्ति आदि के द्वारा समस्त धर्मों की स्थिति पर अतिसूक्ष्मता से परीक्षण करके उस गम्भीर शून्यता की व्यवस्था अविपरीत रूप से की जाती है। उक्त युक्तियों में से प्रतीत्यसमुत्पाद युक्ति ही सर्वश्रेष्ठ मानी जाती है। उस युक्ति के माध्यम से परीक्षण किया जाय, तो समस्त धर्म हेतु-प्रत्यय, अवयव-अवयवि, प्रज्ञाप्य-प्रज्ञापक आदि की अपेक्षा से ही विद्यमान माने जाते हैं। यही व्यवस्था धर्मों की निःस्वभावता में सबसे बड़ा प्रमाण है। इस रहस्यभूत सत्य का ज्ञान होने पर जगत् के सम्पूर्ण व्यवहार कल्पना-वश स्थापित तथा प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं, इसका निश्चय हो पावेगा।

इस प्रकार धर्मों की निःस्वभावता तथा परिकल्पितमात्रता का निश्चय होने पर उसी के बल पर प्रतीत्यसमुत्पाद का अर्थ स्वभाव से शून्य के अर्थ में तथा स्वभावसत्ता से शून्य का अर्थ प्रतीत्यसमुत्पाद के अर्थ में प्रतीत होने लगता है। वह भी समस्त धर्मों को प्रतीत्यसमुत्पाद के रूप में जानने वाली उसी बुद्धि के द्वारा स्वभाव से शून्य होने में अतितीव्र निश्चय का अपने आप उत्पाद या विनायन होना प्रतीत्यसमुत्पाद का शून्य के अर्थ में उदय होना है और प्रतीत्यसमुत्पाद को निःस्वभावता के रूप में बोध कराने वाली उसी बुद्धि के द्वारा परिकल्पित मात्र के कार्य-कारण आदि सम्पूर्ण व्यवहार-व्यवस्था की युक्तता में निश्चय अपने आप उत्पाद या विनायन होना शून्यता का प्रतीत्यसमुत्पाद के अर्थ में उदय होना कहा गया है। यही बुद्धवचन की अद्‌भुत विशेषता रही है। वस्तुतः बुद्ध के उपदेशों का यही मर्म है, यही परिनिष्ठित अभिप्राय है।

इस अद्‌भुत स्थिति को देखकर आचार्य नागार्जुन ने बोधिचित्तविवरण[1] में कहा है—"सभी धर्म स्वभाव से शून्य हैं, यह जानकर भी जो कर्म एवं फल की सारी व्यवस्था समुचित ढंग से सम्पन्न हो पाती है, यही आश्चर्य से भी आश्चर्य तथा अद्‌भुत से भी अद्‌भुत है।" उसी प्रकार आचार्य चोङ्खापा द्वारा विरचित प्रतीत्यसमुत्पाद-स्तुति सुभाषितहृदय[2] में भी कहा गया है—"यह सब स्वभाव से शून्य हैं" और "इससे यह फल उत्पन्न होगा" ये दोनों निश्चय निर्बाध होते हुए परस्पर सहायक हैं। इस ( उक्त दो निश्चय ) से ( अधिक ) आश्चर्य-जनक और अद्‌भुत क्या हो सकता है। इस प्रकार ( यदि ) आपकी स्तुति करें तो स्तुति होगी, अन्यथा नहीं, इस विशेष तथ्य से अत्यन्त प्रभावित होकर अनेक विद्वानों ने अपार श्रद्धा के साथ अपने शास्ता की अद्‌भुत स्तुतियाँ की हैं।

---

1. बोधिचित्तविवरण, श्लोक 22, पृ० 58 ( ति० सं० द्वारा प्रकाशित )।
2. प्रतीत्यसमुत्पाद-स्तुति-सुभाषितहृदय, श्लोक–20, पृ० 20 ( ति० सं० से प्रकाशित )।

### परमार्थ बोधिचित्त विधि के माध्यम से प्राप्तव्य

वैसे तो परमार्थ बोधिचित्त का भावना के बल पर ही अवबोध हो पाता है, यह विधि के माध्यम से ग्रहण करने पर प्रकट में आने वाला एक सरल विषय नहीं है। फिर भी प्रयोजनवश संवृति बोधिचित्त के समान विधि के माध्यम से ग्रहण करने का प्रयोग उस पर सम्भव है या नहीं, इस पर अधिकतर विद्वानों ने तो उल्लेख तक नहीं किया है। लेकिन कुछ विद्वानों में काफी मतभेद रहा है। इस विषय पर संक्षेप से वर्णन करना आवश्यक है[1]। सर्वप्रथम विधि के माध्यम से ग्रहण मानने वालों में तिब्बत के विद्वान् शाक्य छोग-ल्दन द्वारा लिखी गई बोधिचित्त-विवरण की व्याख्या मध्यमकहृदयसंग्रह[2] में इस प्रकार कहा गया है—अन्य विद्वानों ने कई प्रकार की गल्तियां की हैं, जैसा कि परमार्थ बोधिचित्त का विधि के माध्यम से ग्रहण न मानना युक्त नहीं है, क्योंकि आचार्य नागार्जुनकृत पञ्चक्रम के चतुर्थ क्रम ( परमरहस्यसुखाभिसम्बोधिक्रम ) में—

"प्राप्तोपदेशः सुभगः सुशिष्यो बोधौ हि चित्तं परमार्थनाम।
गुरोः सकाशात् पुनराददीत कृताञ्जलिर्धारितपुष्पहस्तः॥

सर्वभावविगतं स्कन्धधात्वायतनग्राह्यग्राहकवर्जितं धर्मनैरात्म्यसमतया स्वचित्तमाद्यनुत्पन्नं शून्यतास्वभावमिति।"

इत्यादि से परमार्थ बोधिचित्त का विधि के द्वारा ग्रहण सिद्ध होने की बात कही गई है।

फिर उसी ग्रन्थ में यह भी कहा गया है—"परमार्थ बोधिचित्त का विधि के माध्यम से ग्रहण करना केवल वज्रयान में ही नहीं, अपितु पारमितायान में भी कहा गया है। जैसा कि आचार्य नागार्जुन द्वारा रचित बोधिचित्तोत्पाद-विधि[3] में पारमितायान के मतानुसार उसकी विधि कही गई है। इतना ही नहीं पङ्-कोङ्-छग्-ज्ञा-पा ( साक्षिपूरणमुद्रक ) नामक सूत्र[4] में भी परमार्थ बोधिचित्त के विधि से ग्रहण करने की जो विधि स्पष्ट रूप से कही गई है, उसको भी इस ग्रन्थ में उद्धृत कर सिद्ध किया गया है। उक्त विद्वान् के मत में सूत्र एवं तन्त्र दोनों में परमार्थ बोधिचित्त का विधि के माध्यम से ग्रहण होना कहा गया है।

विधि के माध्यम से उत्पाद या ग्रहण न मानने वालों में सबसे प्रमुख सक्य पण्डित कुन-गा-ग्ज्ञल-छेन रहे हैं। उनके द्वारा लिखे गये कई ग्रन्थों में उस चित्त का विधि के

---

1. इस विषय पर हमने बोधिचित्तविवरण की भूमिका में विस्तार से लिख रखा है। तिब्बती भूमिका पृ० 9–34 ( ति० सं० द्वारा प्रकाशित )।
2. सुङ् बुम् 'ज', पृ० 351 ( दिल्ली से प्रकाशित )
3. बोधिचित्तोत्पादविधि, पृ० 145–162 ( बोधिचित्तविवरण के परिशिष्ट के रूप में ) ति० सं० से प्रकाशित।
4. देगे संस्करण, कन्ग्युर सूत्र 'य', पृ० 5.

द्वारा ग्रहण मानने वालों का जोरदार खण्डन किया गया है। उदाहरण के तौर पर उनके द्वारा विरचित स्दोम-सुम्-रब-ये ( त्रिसंवर -प्रभेद )[1] में कहा गया है कि परमार्थ बोधिचित्त का भावना के बल पर उत्पाद होता है, न कि विधि के द्वारा। अगर विधि से उत्पाद होता है, तो वह समादान सांकेतिक चित्तोत्पाद हो जायगा। वह तो परमार्थधर्मता के अवबोध से होता है। उसी प्रकार उनके द्वारा विरचित बोधिचित्तोत्पादविधि के अगम-प्रयोग[2] नामक ग्रन्थ में भी कहा है—परमार्थ बोधिचित्त का विधि के द्वारा उत्पाद नहीं हो सकता, क्योंकि आचार्य नागार्जुन ने बोधिचित्तविवरण[3] में—"उस प्रकार के संवृति आकार वाले बोधिप्रणिधिरूपी चित्त का उत्पाद कर भावना के बल पर परमार्थ बोधिचित्त उत्पन्न करना होगा, अतः उसके स्वरूप का निरूपण किया जा रहा है" इत्यादि उद्धरण देकर उस चित्त का भावना के बल पर उत्पाद होना सिद्ध किया है।

पूर्वोक्त पङ्-कोङ्-छग्-ज्ञा-पा (साक्षिपूरणमुद्रक) नामक सूत्र में परमार्थ-बोधिचित्त के विधि के माध्यम से ग्रहण करने की जो विधि है, वह इस प्रकार है[4]—"जैसे त्रिकाल के बुद्ध तथा बोधिसत्त्वों द्वारा सर्वभाव (स्वभाव से) विगत, स्कन्ध-धातु-आयतन द्वारा अगृहीत, धर्मनैरात्म्य से समता वाला, आदितः अनुत्पन्न, शून्यता स्वरूप वाला ( परमार्थ ) बोधिचित्त उत्पन्न किया गया था, उसी प्रकार अमुक नाम वाला मैं भी इस समय से लेकर बोधिमण्ड प्राप्ति पर्यन्त बोधिचित्त का उत्पाद करूँगा"। इस वचन को भी सक्य पण्डित भावनामयी विधि के अभिप्राय से कहा गया मानते हैं, न कि विधि द्वारा उत्पाद के अभिप्राय से, इस प्रकार का स्पष्टीकरण उन्होंने दिया है। लेकिन आचार्य नागार्जुन की बोधिचित्तोत्पाद विधि में भी संवृतिबोधिचित्तोत्पाद के बाद उक्त सूत्र के वचन के समान परमार्थ बोधिचित्तोत्पाद की विधि आती है। उस पर भी इनका स्पष्टीकरण अवश्य होना चाहिये था, लेकिन ऐसा देखने को नहीं मिला। फिलहाल यह एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विचारणोय विषय है।

परमार्थ बोधिचित्त के विधि के माध्यम से ग्रहण करने के विषय में आचार्य जयप्रभ की वैरोचनसाधनविधि,[5] आचार्य श्री भद्रानन्द की वैरोचनाभिसम्बोधि-सम्बद्ध-पूजाविधि[6] तथा तिब्बत के विद्वान् तारानाथ की पञ्चक्रमटीका,[7] ङुल-छु-ग्यल-से-थोग्-मेद-सङ्-पो की

1. सुङ् बुम् 'न', पृ० 15 ( सक्य-का-बुम )।
2. सुङ् बुम् 'द', पृ० 239 ( सक्य-का-बुम )।
3. बो० वि०, पृ० 4 ( ति० सं० द्वारा प्रकाशित )।
4. देगे संस्करण ( कन्ग्युर सू० 'य', पृ० ५ )।
5. देगे संस्करण ( तन्ग्युर तन्त्र 'तु', पृ० 133 )।
6. देगे संस्करण ( तन्ग्युर तन्त्र 'तु', पृ० 119 )।
7. सुङ् बुम्, पृ० 490.

महायानसूत्रालंकारटीका[1] आदि में स्पष्ट उल्लेख मिलता है। इसलिये उस चित्त का विधि के माध्यम से ग्रहण पूर्णतः अस्वीकार करना भी कठिन लग रहा है। फिर भी सामान्य तौर पर इन दो बड़ी मान्यताओं के अभिप्राय में विरोध नहीं है, क्योंकि विधि न मानने वालों का सोचने का केन्द्रबिन्दु तो लाक्षणिक है। परमार्थ बोधिचित्तोत्पाद का भावना किये बिना केवल विधि के माध्यम से उत्पाद हो पाना सम्भव नहीं है, इसलिये वे विधि से उत्पाद नहीं मानते। जो लोग विधि मानते हैं, उन लोगों के सोचने का आधार यह है कि साधक के परमार्थ बोधिचित्त का साक्षात् रूप से उत्पाद न कर पाने पर भी शून्यता को अधिमुक्ति का विषय या आलम्बन बनाकर विधि के माध्यम से ग्रहण माना जा सकता है। वहां भी लाक्षणिक परमार्थ बोधिचित्त की तदनुरूप आदिकर्मिक अवस्था में विधि के माध्यम से ग्रहण करना कहा गया है, विधि मात्र से उस चित्त का साक्षात् रूप से अवबोध होने के अभिप्राय से नहीं।

इस तथ्य को दृष्टि में रखकर तिब्बत के विद्वान् कोङ्-टुल्-योन-तन-ग्याछो ने शेस-जा-कुन्-ख्यप ( सर्वज्ञेयव्याप्ति )[2] में कहा है—'वे सब ( विभिन्न मत ) परस्पर विरुद्ध नहीं हैं। पहले ( = विधि मानने वाले ) तदनुरूपतामात्र विधि के द्वारा उत्पाद मानते हैं और बाद वाले ( = विधि न मानने वाले ) लाक्षणिक या वास्तविक उत्पादन न हो पाने के अभिप्राय से मानते हैं। इसलिये अनुयायी लोगों को पूर्ण रूप से विधि के द्वारा उत्पाद नहीं है, ऐसा निर्णय लेना युक्त नहीं है, क्योंकि चतुर्थ अभिषेक का ज्ञान शब्दों के द्वारा ( तथ्य का समुचित परिचय देकर ) उत्पन्न होना और परमार्थ बोधिचित्त विधि के द्वारा ग्रहण करना इन दो में युक्ति एवं साधन समान है। इस तरह से इन दो मतों के मुख्य अभिप्राय में विरोध न होना सिद्ध किया गया है।

## वज्रयान के अनुसार परमार्थ बोधिचित्त की व्यवस्था

वैसे तन्त्र के अनेक ग्रन्थों में बोधिचित्त, परमार्थबोधिचित्तमण्डल, परमार्थ-प्रभास्वर-बोधिचित्त आदि का वर्णन आता है, लेकिन इन सबकी परिभाषा एक जैसी नहीं है। विभिन्न तथ्यों और विभिन्न अर्थों के लिये इनका प्रयोग किया गया है। परमार्थ बोधिचित्त के विषय में भी तन्त्र के ग्रन्थों में कई तरह के वर्णन मिलते हैं। खास करके श्री गुह्यसमाजतन्त्र के द्वितीय पटल[3] में सभी तन्त्रों के गुह्याधिपति-जिनवज्रधर, तथागत-वैरोचनवज्र, तथागत-अक्षोभ्यवज्र, तथागत-रत्नकेतुवज्र, तथागत-अमितायुवज्र एवं तथागत-अमोघसिद्धिवज्र इन छः तथागतों ने प्रभास्वर एवं युगनद्ध स्वरूप परमार्थ बोधिचित्त का विलक्षण स्वरूप प्रकाशित किया है। इनमें से द्वितीय तथागत-वैरोचनवज्र द्वारा कहे गये वचनों पर आचार्य नागार्जुन ने

---

1. सुङ् बुम्, पृ० 64.
2. सुङ् बुम्, द्वितीय खण्ड, पृ० 130 ( दिल्ली से प्रकाशित )।
3. गुह्यसमाजतन्त्र, द्वि० पटल, पृ० 8-10 ( दरभंगा संस्करण )।

'बोधिचित्त-विवरण' नाम से पद्य एवं गद्य में उपनिबद्ध दो ग्रन्थ लिखे हैं। इन दोनों ग्रन्थों में परमार्थ बोधिचित्त का स्वरूप बतलाया गया है।

गुह्यसमाजतन्त्र में तथागत-वैरोचनवज्र द्वारा परमार्थ प्रभास्वर बोधिचित्त के विषय में कहे गये वचन इस प्रकार हैं[1]—"अथ भगवान् वैरोचनवज्रस्तथागतः सर्वतथागताभिसमयवज्रं नाम समाधिं समापद्येदं बोधिचित्तमुदाजहार। सर्वभावविगतं स्कन्धधात्वायतनग्राह्यग्राहकवर्जितं धर्मनैरात्म्यसमतया स्वचित्तमाद्यनुत्पन्नं शून्यतास्वभावम्। इत्याह भगवान् वैरोचनवज्रस्तथागतः"। अर्थात् तत्पश्चात् वैरोचनवज्र तथागत ने सभी तथागतों की अभिसमयवज्र नामक समाधि में समाहित होकर इस बोधिचित्त को कहा—सर्वधर्म ( स्वभाव से ) विगत, स्कन्ध-धातु-आयतन-ग्राह्य-ग्राहक ( स्वभाव से ) विवर्जित, धर्मनैरात्म्य से समता के कारण स्वचित्त आदितः अनुत्पन्न एवं शून्यतास्वभाव है।

इस वचन के द्वारा मुख्यतः परमार्थ बोधिचित्त या विषयपरक परमार्थ-प्रभास्वर का प्रकाशित होना कहा गया है। आचार्य नागार्जुन ने उस वचन के अर्थ को बोधिचित्त-विवरण में इस प्रकार व्यक्त किया है[2]—मन्त्रमार्ग में चर्या ( चारिका ) करने वाले बोधिसत्त्वों को संवृति आकार वाले बोधिप्रणिधि रूपी चित्त का उत्पाद कर भावना के बल पर परमार्थ बोधिचित्त को उत्पन्न करना होता है। अतः उस चित्त के उत्पाद के लिये उस ग्रन्थ में बौद्धेतर तैर्थिकों के द्वारा कल्पित आत्मा तथा स्वर्ग के, सौत्रान्तिक आदि श्रावकों द्वारा कल्पित ग्राह्य-ग्राहक की परमार्थ सत्ता तथा विज्ञानवादियों द्वारा कल्पित भिन्न द्रव्य से शून्य वाले चित्त की स्वभाव सत्ता का निषेध कर शून्यता दृष्टि को विस्तार से निरूपित किया गया है। इस ग्रन्थ में निर्दिष्ट शून्यतादृष्टि पारमितायान और वज्रयान दोनों पर व्याप्त होने वाली दृष्टि है। प्रासङ्गिक माध्यमिक मत की शून्यता-दृष्टि और अनुत्तर तन्त्रयान की शून्यता-दृष्टि में कोई अन्तर नहीं है। पारमितायान और वज्रयान इन दोनों में उस विषय स्वरूप शून्यता को जानने वाले विषयी में मौलिक अन्तर है। शून्यता का विषयी स्वरूप महासुख ज्ञान के द्वारा अवबोध होना वज्रयान की परम विशेषता रही है।

गुह्यसमाजतन्त्र से सम्बद्ध श्री वज्रहृदयालंकारतन्त्र के द्वितीय परिच्छेद[3] तथा मायाजालतन्त्र के सातवें परिच्छेद[4] में भी गुह्यसमाज द्वितीय पटल के समान पाँच तथागतों द्वारा परमार्थ-बोधिचित्त के विषय में कहे गये वचन उपलब्ध हैं।

---

1. गुह्यसमाजतन्त्र, द्वि० पटल, पृ० 2 ( दरभंगा संस्करण )।
2. बोधिचित्तविवरण, पृ० 1-72 ( तिब्बती संस्थान द्वारा प्रकाशित )।
3. देगे संस्करण, ( कन्ग्युर, तन्त्र 'छ', पृ० 44-46 )।
4, देगे संस्करण ( कन्ग्युर, तन्त्र 'ज', पृ० 122-124 )।

तन्त्र-ग्रन्थों में अभिषेक विधि का प्रतिपादन करते समय उस चित्त का वर्णन उपलब्ध होता है। जैसे गुह्यसमाज अभिषेकविधि तत्त्वप्रकाश[1] में समस्त सत्त्वों के लिये बुद्धत्व प्राप्त करने की प्रतिज्ञा स्वरूप संवृति प्रणिधिचित्त को स्मरण कर अपने हृदय में सम्पूर्ण चन्द्रमण्डल की अकार के रूप में भावना करना और समस्त धर्म निःस्वभाव वाली शून्यता को और स्वचित्त से एकरस रूप में सोचने वाले परमार्थ बोधिचित्त का उक्त चन्द्रमा के ऊपर श्वेतवज्र के अकार के रूप में उत्पाद करके "ॐ सर्वयोगचित्तमुत्पादयामि" इस मन्त्र का उच्चारण कर सर्वयोगचित्तोत्पाद करना कहा गया है। संवृति एवं परमार्थ बोधिचित्त इन दो के द्वारा क्रमशः उद्देश्यस्वरूप समस्त सत्त्वों के एवं विषयस्वरूप में समस्त धर्मों के तथता या धर्मता पर अवलम्बन करने के कारण 'सर्व' तथा उपायस्वरूप संवृति बोधिचित्त एवं प्रज्ञास्वरूप परमार्थ बोधिचित्त इन दोनों के युगनद्ध होने के कारण 'योग' तथा इन दोनों के बोधिचित्त मनोविज्ञप्ति होने के कारण 'चित्त' कहा गया है।

उक्त अभिषेकविधि[2] में चतुर्थ अभिषेक का स्वरूप निरूपित करते समय परमार्थ बोधिचित्त का विलक्षण स्वरूप प्रकाशित किया गया है। वज्रमाला नामक व्याख्यातन्त्र में चतुर्थ अभिषेक[3] को परमार्थ बोधिचित्त कहा गया है। पञ्चक्रम में इस अभिषेक के ग्रहण को परमार्थ बोधिचित्त ग्रहण करना कहा गया है। जैसा कि उस ग्रन्थ में[4]—

"प्राप्तोपदेशः सुभगः सुशिष्यो बोधौ हि चित्तं परमार्थनाम।
गुरोः सकाशात् पुनराददीत कृताञ्जलिर्धारितपुष्पहस्तः॥

सर्वभावविगतं स्कन्धधात्वायतनग्राह्यग्राहकवर्जितं धर्मनैरात्म्यसमतया स्वचित्तमाद्यनुत्पन्नं शून्यतास्वभावम्।
ततस्तु गुरवे दद्यात् दक्षिणां त्वनुरूपतः"

इत्यादि कहा गया है। इस तथ्य को स्पष्ट करते हुए श्री योगिनी लक्ष्मींकरा द्वारा विरचित पञ्चक्रमवृत्तार्थवैरोचन[5] में कहा गया है—"उपदेश प्राप्त शिष्य द्वारा परमार्थ बोधिचित्त ग्रहण करने के लिये पुष्प से भरी अंजलि को बाँधकर उसी गुरु से पुनः (परमार्थ बोधिचित्त का) ग्रहण करना चाहिये। किस प्रकार का शिष्य करे? सुभगः, अर्थात्, जो गम्भीर एवं उदार चित्त से युक्त है। सुशिष्यः, अर्थात् जो श्रद्धा आदि गुणों से युक्त है, उस (बोधिचित्त) का प्रतिपादन करने के लिये "सर्वभावविगतं (से लेकर) शून्यता-

1. आचार्य चोङ्खापा द्वारा विरचित अभिषेकार्थतत्त्वप्रकाश (सुङ् बुम 'च', पृ० 75)।
2. वहीं, पृ० 140.
3. देगे संस्करण (कन्ग्युर तन्त्र 'च', पृ० 212)।
4. देगे संस्करण (तन्ग्युर तन्त्र, 'ङ', पृ० 55)।
5. देगे संस्करण (तन्ग्युर तन्त्र 'छि', पृ० 265)।

स्वभावम्" ( तक कह कर ) इसी वचन के द्वारा परमार्थ बोधिचित्त का प्रतिपादन होता है। इस ( वचन ) का गुरु के द्वारा उच्चारण करने पर शिष्य मैं इस बोधिचित्त को ग्रहण करूँगा, इस प्रकार अनुसरण करता है"।

यहाँ परमार्थ बोधिचित्त के ग्रहण करने का तात्पर्य सुख एवं शून्यता का अभेद मात्र नहीं है, क्योंकि गुह्यसमाजतन्त्र की टीका प्रदीपोद्योतन[1] में "त्रिवज्राभेद्यस्वरूपेण बोधिचित्तमुत्पादयन्तु", अर्थात् काय-वाक्-चित्त वाले त्रिवज्र अभेद्य स्वरूप वाले बोधिचित्त का उत्पाद करना कहा गया है। इस गम्भीर तथ्य को स्पष्ट करने के लिये उसमें नेयार्थ एवं नीतार्थ वाली दो प्रकार की व्याख्याएं की गई हैं। इसमें नीतार्थ (व्याख्या के अनुसार) बोधिचित्त का उत्पाद करना युगनद्धकाय के उत्पाद को कहा गया है। बोधिचित्तवज्र और वज्रधर ये दो पर्याय नाम हैं और युगनद्ध वज्रधर को नीतार्थ वज्रधर कहा गया है।

उस अभिषेक विधि में यह भी कहा गया है[2] कि चतुर्थ अभिषेक परमार्थ बोधिचित्त-मण्डल में प्राप्त होता है। जैसा कि सातवें दलाई लामा द्वारा विरचित अभिषेकार्थ-तत्वप्रकाश की टीका में कहा गया है—"चतुर्थाभिषेक[3] किस मण्डल में प्राप्त होता है ? यह तो सत्यद्वय अभेद वाले युगनद्ध परमार्थ बोधिचित्त के मण्डल में प्राप्त होता है। सत्यद्वय युगनद्ध को परमार्थ बोधिचित्त के रूप में निरूपित करने का कारण यह रहा है कि शून्यता का साक्षात् रूप से अवबोध करने वाला प्रभास्वर ज्ञान ही वास्तविक परमार्थ बोधिचित्त से अभिन्न स्वरूप है, अतः उसे परमार्थ बोधिचित्त कहा गया है। अथवा अविसंवादक होने के कारण परमार्थ तथा विशाल पुण्यसम्भार को संगृहीत करने के कारण बोधिचित्त ऐसा भी कहा जा सकता है"।

उक्त अभिषेक-विधि में सत्यद्वय से अभिन्न युगनद्ध या वज्रधर को परमार्थ बोधिचित्त कहा गया है। उस अत्यन्त गम्भीर तथ्य के आधार पर तिब्बत के विद्वान् पन-छेन-लोसङ्-छोस-ग्यन द्वारा विरचित गुरुपूजाविधि में तथता ( तत्त्व ) शब्दाभिषेक-रत्न (= चतुर्थाभिषेक ) से सम्बद्ध पूजा-अर्चना समर्पित करते समय ऐसा कहा गया है—

"आवरण से विगत, सहज-सुख वाला महाज्ञान तथा सर्वधर्म स्वभावतः निष्प्रपंच धातु ( स्वरूप )—ये दो अभेद्य, अनाभोग तथा कथन-चिन्तन-अभिलाप्य से अतीत हैं। ( इनको ) मैं उस परमार्थ बोधिचित्त को समर्पित करता हूँ"। इस अन्तिम लक्ष्यस्वरूप परमार्थ बोधिचित्त की प्राप्ति के लिये पुरुषार्थ शक्ति से सम्पन्न व्यक्ति को सभी प्रकार से प्रयत्न करना चाहिये॥

●

1. प्रदीपोद्योतनटीका, पटल 2, पृ० 30 ( काशीप्रसाद जायसवाल संस्थान, पटना )।
2. आचार्य चोङ्खापा कृत अभिषेकार्थतत्त्वप्रकाश ( सुङ् बुम 'च', पृ० 142 )।
3. अभिषेकार्थतत्त्वप्रकाशटीका, पृ० 826.
4. गम्भीर-मार्ग गुरु-पूजाविधि, पृ० 51.

# ग्रन्थ-चतुष्टयी विमर्श

— व्रजवल्लभ द्विवेदी —

[ प्रस्तुत निबन्ध में दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला में प्रकाशित चार ग्रन्थों की समीक्षा की गई है। ये चार ग्रन्थ हैं—1. ज्ञानोदयतन्त्र, 2 डाकिनीजालसंवररहस्य, 3. अभिसमयमंजरी और 4. सटीक महामायातन्त्र। गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह इत्यादि ग्रन्थों के समान इन पर प्रकाशन के समय विस्तृत भूमिका नहीं लिखी जा सकी थी। उस कमी की पूर्ति इस निबन्ध के द्वारा की जा रही है। यहाँ चारों ग्रन्थों के प्रतिपाद्य विषयों का परिचय दिया गया है और तुलनात्मक अध्ययन के लिये टिप्पणियों में पर्याप्त सामग्री दी गई है। साधनमाला में बिना नाम के उद्धृत महामाया तन्त्र के कुछ वचनों को भी यहाँ संकलित कर दिया गया है।

महामायातन्त्र का बौद्ध तन्त्रों के अनुत्तर विभाग के अन्तर्गत मातृतन्त्र में समावेश माना गया है। इस तन्त्र का निदानवाक्य "एवं मया" न होकर "अथातः" इत्यादि है। टीकाकार ने इसका कारण बताया है, किन्तु भोट विद्वान् बुस्तोन ( जि० 5, पृ० 44 ) ने इसका दूसरा ही समाधान दिया है। कृष्ण-पाद के गुह्यतत्त्वप्रकाश के प्रमाण से वे बताते हैं कि पितृतन्त्र का प्रारंभ "एवं मया ·· " आदि निदान-वाक्य से, मातृतन्त्र का "अथातः·····" से और अद्वयतन्त्र का आरंभ "सर्वज्ञाः"···· इत्यादि से होता है। इस वचन की परीक्षा अपेक्षित है। ]

केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान के तत्त्वावधान में कार्य कर रहो दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना द्वारा संपादित दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला में अब तक १० ग्रन्थों का प्रकाशन हो चुका है। ग्रन्थमाला के प्रथम पुष्प के रूप में प्रकाशित गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह में, जैसा कि नाम से ही सूचित होता है, आठ सिद्धि-ग्रन्थों का समावेश किया गया था। इनमें अद्वयविवरण-प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि आठवीं है। [1]अन्यत्र यह सूचित कर दिया गया है कि इसमें "योगिनस्तेन धर्मेण संसारोऽनुविवर्धते" (पृ० 212) से लेकर "कर्म शुभाशुभाय" (पृ० 213) पर्यन्त अंश आर्य-देव कृत स्वाधिष्ठानप्रभेद का यहाँ समाविष्ट हो गया है। 'धीः' के 10 वें अंक (पृ० 20–24) में ६० श्लोकों के इस लघु-ग्रन्थ को "दुर्लभ ग्रन्थ परिचय" शीर्षक के अन्तर्गत प्रकाशित कर दिया गया है। वहां 36-55 श्लोकों में आनुपूर्वी से उक्त सामग्री देखी जा सकती है और यहाँ के पाठों को शुद्ध भी किया जा सकता है। जैसे कि ऊपर उद्धृत वचन का सही पाठ "संसारो न विवर्धते" है।

उक्त 10 ग्रन्थों में से अधिकांश पर उपोद्घात, आमुख, प्रस्तावना आदि लिख कर ग्रन्थों की अवधेय प्रायः सारी सामग्री की ओर पाठकों का ध्यान आकृष्ट करने का प्रयास किया

गया है, किन्तु कुछ लघु-ग्रन्थों में इस प्रकार की सामग्री नहीं दी जा सकी है। उनके नाम ये हैं— 1. ज्ञानोदयतन्त्र, 2. डाकिनीजालसंवररहस्य, 3. अभिसमयमंजरी और 4. महामायातन्त्र ( सटीक )। इस कमी की पूर्ति के लिये प्रस्तुत निबन्ध में प्रयत्न किया जा रहा है।

## 1. ज्ञानोदयतन्त्र

इस ग्रन्थ की प्रस्तावना में संक्षेप में बताया गया है कि यहाँ चित्त, वाक् और काय चक्रों के अन्तर्गत ध्येय दस भूमियों और चौबीस पीठों का विवरण देने के बाद शरीर में स्थित नाड़ियों और चक्रों का विवरण देकर उनकी भावना का प्रकार बताया गया है। इसके बाद सहजप्रज्ञा योग, वसन्ततिलक योग, समुत्पन्नक्रम योग और प्रज्ञोपाय योग का परिचय देकर षट्चक्रविशुद्धि योग और पंचज्ञानविशुद्धि की भावना का विस्तार किया गया है। इस प्रकार यह ग्रन्थ अतिसंक्षेप में बौद्ध तन्त्रों में वर्णित योग का समग्र वर्णन प्रस्तुत करता है। इस ग्रन्थ का भोट अनुवाद प्राप्त नहीं होता।

इन विषयों की और उक्त ग्रन्थ में प्रदर्शित अन्य विषयों की भी कुछ विस्तार से चर्चा अपेक्षित है। ग्रन्थ और ग्रन्थकार के काल के विषय में अभी कुछ नहीं बताया जा सकता। ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषयों का तुलनात्मक विवेचन प्रस्तुत करने से उन-उन ग्रन्थों के साथ इस ग्रन्थ के पौर्वापर्य पर कुछ प्रकाश अवश्य पड़ सकता था, किन्तु ऐसा कोई सूत्र भी हमें नहीं मिल पाया है।

ज्ञानोदयतन्त्र में सर्वप्रथम साधना-स्थलों का उल्लेख करते हुए बताया गया है कि [2]गिरिगुहा, महोदधि, नदीतीर, वृक्षमूल, मातृकागृह, शिवालय, उद्यान, श्मशान, चतुष्पथ, विहार, चैत्यालय में अथवा विजन निरुपद्रव अनुकूल गृह में निवास करता हुआ साधक इस तन्त्र में प्रदर्शित विविध-योगों में से किसी एक का अभ्यास करे।

बाह्य पूजा की अपेक्षा यहाँ आन्तर पूजा का ही विशेष रूप से वर्णन है। इसके लिये मन्त्रों के द्वारा परिशुद्ध इस मानव देह को ही आधाराधेय-मण्डल की संज्ञा दी गई है। तन्त्रशास्त्र तथा तदनुप्राणित सिद्धों और नाथों के साहित्य में सर्वत्र यह सिद्धान्त प्रतिपादित है कि जो कुछ भी बाह्य संसार में दिखाई पड़ता है, वह सब कुछ शरीर के भीतर भी है। इस सिद्धान्त के अनुसार मानव शरीर को सभी देवों का निवास-स्थान माना गया है। इस सिद्धान्त के पुरोधा आचार्यों का कहना है कि जब हम मन्त्र और भावना के बल से जड़ पाषाण, काष्ठ, पट आदि में देवता का आवाहन कर सकते हैं, तो फिर इस विज्ञानसम्पन्न मानव काय में इनका आवाहन करने में क्या कठिनाई हो सकती है ? इसको यहाँ [3]कायपूजा नाम दिया गया है।

इसी सिद्धान्त के अनुसार यहाँ मानव शरीर को समचतुरस्र, चतुर्द्वार, अष्टस्तम्भ से शोभित कूटागार (मण्डप) के रूप में कल्पना की गई है। वसन्ततिलका में भी इसी रूप में कायमण्डल

का संक्षिप्त वर्णन मिलता है। उसकी अपेक्षा यहाँ अधिक विस्तार से बताया गया है कि बाह्य कूटागार के स्थूल स्थानों की इस कायमण्डल में कहाँ कैसी स्थिति है? वायु मण्डल, आग्नेय मण्डल, वारुण मण्डल और माहेन्द्र मण्डल की स्थिति एवं स्वरूप वही है, जो कि पूरे तान्त्रिक वाङ्मय में वर्णित है। इसी कायमण्डल में ३६ नाड़ियों की तथा अद्वयभावापन्न हेरुक एवं वज्रवाराही की स्थिति भी वर्णित है। यह विषय वसन्ततिलका और उसकी टीका में [4]सप्त-त्रिशन्महाबोधिपाक्षिक धर्म के रूप में प्रारम्भ में ही विवेचित है।

[5]पंचाकाराभिसंबोधि बौद्ध तन्त्रों की अपनी देन है। यहाँ भी हेरुक और वज्रवाराही को सुविशुद्धधर्मधातु-ज्ञानस्वभाव तथा डाकिनी, लामा, खण्डरोहा और रूपिणी को क्रमशः आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षणा एवं कृत्यानुष्ठान-ज्ञानस्वभाव माना है। इन चार देवियों की पूजा को यहाँ 'चतुष्पूजा' संज्ञा दी गई है। वसन्ततिलका के छठे निर्देश में वसन्त और तिलका के रूप में हेरुक और वज्रवाराही के वर्णन के उपरान्त चार भूतनाड़ियों के रूप में उक्त चार देवियां वर्णित हैं। वहाँ भी ( 6.15 ) 'चतुष्पूजा' शब्द का प्रयोग मिलता है। ज्ञानोदय ( पृ० 2 ) में इसी प्रसंग में [6]सहज ( स्वाभाविक ), संभोग और निर्माण काय की भी चर्चा है। धर्मकाय के साथ निर्माण और संभोगकाय की चर्चा अन्यत्र ( पृ० 6,11 ) भी मिलती है।

शरीर स्थित नाड़ियों का अतिसंक्षेप में वर्णन कर यहाँ आगे 24 पीठों के बीजाक्षर बताये गये हैं। पीठ, देवता आदि के वाचक पदों के प्रारम्भ के अक्षर में चन्द्रबिन्दु लगा देने पर बीजाक्षर ( बीज मन्त्र ) बन जाता है, ऐसी प्रायः तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं की मान्यता है। यहाँ भी इसी पद्धति का अनुसरण किया गया है। तदनुसार पुल्लीरमलय का पुं बीजाक्षर होगा, पूं नहीं। अन्य बीजों का भी इसी पद्धति से संशोधन अपेक्षित है। यहाँ 24 पीठों का ही वर्णन किया गया है, अतः बीजाक्षरों की संख्या भी 24 ही होनी चाहिये। यहाँ इनकी संख्या 25 दी गई है। पीठों की नामावली को सामने रखने पर इस प्रकार के संशोधन कोई भी कर सकता है। इनका शुद्ध स्वरूप अभिसमयमंजरी ( पृ० 18 ) में देखा जा सकता है।

इसके आगे पीठ, उपपीठ, क्षेत्र, उपक्षेत्र, छन्दोह, उपछन्दोह, मेलापक, उपमेलापक, श्मशान और उपश्मशान के भेद से दशविध और पुनः अवान्तर भेद से 24 पीठों का यहाँ परिचय बाह्य और आन्तर स्थानों के साथ; देवी, चक्र, मन्त्र, काय, डाकिनी, नाड़ी, नाड़ीकृत्य और वीरेश्वरी के साथ और दशविध भूमि, दशविध पारमिता और दशविध ज्ञान के साथ दिया गया है। इस विषय को 'धीः' के तृतीय अंक में प्रकाशित "बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि का विवेचन" शीर्षक निबन्ध में डॉ० बनारसीलाल ने ज्ञानोदयतन्त्र, हेरुकाभिसमय एवं अभिसमय-मंजरी की सहायता से स्पष्ट किया है। वहाँ ( पृ० 68-69 ) दी गई तालिका में प्रत्येक पीठ में इनकी स्थिति का आकलन भी कर दिया गया है। पीठों के प्रसंग में 24 नाड़ियों का उल्लेख हुआ है। अन्य 12 नाड़ियों की स्थिति को भी उस निबन्ध के पृ० 67 पर अंकित चक्र की सहायता

से देखा जा सकता है। ज्ञानोदयतन्त्र में इन 12 नाड़ियों में से चार का उल्लेख पृ० 2 पर तथा आठ का पृ० 4 पर किया गया है। पृ० 4 पर ही मतान्तर से वाम और दक्षिण पाद में इनकी स्थिति बताई गई है।

इस प्रकार यहाँ अध्यात्म मण्डल की स्थिति का वर्णन करने के बाद वज्रवाराही और श्रीचक्रसंवर स्वरूप भगवान् श्रीहेरुक की भावना के साथ मण्डलसेवन और मन्त्राराधन का उल्लेख किया गया है। इस प्रक्रिया को यहाँ [7]पूजा, स्मृति ( भावना ) और अमृतास्वाद नाम दिया गया है। पूजा की ये विभिन्न स्थितियाँ हैं। ऐसा हम कह सकते हैं। कृष्णयमारितन्त्र ( 17.13 ) में [8]महायोग के अन्तर्गत अमृतास्वाद की चर्चा आई है। इसकी प्रक्रिया का संक्षिप्त विवरण यहाँ आगे पृ० 264 पर देखा जा सकता है।

इसके आगे यहाँ चार चक्रों की भावना का क्रम बताया गया है। इन चार चक्रों का वर्णन तो अन्यत्र भी मिल जाता है, किन्तु इनमें भावनीय चार-चार संख्या के क्षण, आनन्द, मार्ग आदि अनेक विषयों की गणना ( पृ० 6 ) इस ग्रन्थ की अपनी विशेषता है। सभी तरह के जिज्ञासुओं के लिये यह देखने लायक है। यहाँ अन्त में बताया गया है कि इस साधना के बल से साधक को इसी[9] जन्म में चारों बुद्धकायों की प्राप्ति हो जाती है।

आगे नाडोत्रय योग वर्णित है। यहाँ पहले ललना और रसना ( इंगला-पिंगला ) के 19 आधारों की गणना की गई है और बाद में मध्यमा नाड़ी का स्वरूप वर्णित है। इन नाड़ियों के स्वरूप के ज्ञान से प्रज्ञोपाय की अद्वयता का बोध जाग उठता है। इसी प्रसंग में सहजप्रज्ञा योग का स्वरूप वर्णित है और बताया गया है कि इसके अभ्यास से शीघ्र ही महामुद्रा[10] की सिद्धि प्राप्त हो जाती है। आगे बहुत ही संक्षेप में वसन्ततिलक योग का स्वरूप निर्दशित है। कृष्णाचार्य रचित वसन्ततिलका में इसका विस्तृत विवरण देखा जा सकता है।

इन सब योगों का वर्णन करने के बाद यहाँ ( पृ० 8–9 ) कहा गया है कि इनमें से किसी एक योग का अभ्यास करना चाहिये। यहाँ चित्त की शुद्धि पर ही ध्यान केन्द्रित करने के लिये निर्दिष्ट है कि [11]जपमाला, जप, ध्यान, पूजन, तिथि, नक्षत्र, व्रत, प्रतिमावन्दन आदि की इसके लिये कोई आवश्यकता नहीं है। इसी प्रसंग में पाँच [12]निमित्तों का उल्लेख कर बताया गया है कि इस पद्धति से योग का अभ्यास करने वाले साधक को शीघ्र ही महामुद्रा सिद्ध हो जाती है। खड्ग, वेताल आदि क्षुद्र सिद्धियों, अणिमा आदि गुणों और महाभिज्ञा आदि सिद्धियों की तो ऐसे साधक को कोई अपेक्षा ही नहीं रह जाती। इस प्रक्रिया को यहाँ समुत्पन्न योग नाम दिया गया है।

इसके आगे प्रज्ञोपाय योग वर्णित है। इस प्रसंग में [13]वाम मार्ग की प्रक्रिया वर्णित है। बाह्य और गुह्य पूजा का यहाँ एक साथ समावेश किया गया है। इस प्रकार हम कह

सकते हैं कि योग की अन्य प्रक्रियाओं के साथ यहाँ [14]अनुत्तर योग का भी संक्षिप्त निदर्शन कराया गया है।

चक्रसंवर, हेवज्र आदि तन्त्रों में चार ही चक्र वर्णित हैं, किन्तु कालचक्रतन्त्र में छः चक्रों की भावना निर्दिष्ट है। यहाँ चार चक्रों के साथ षट्चक्र-भावना का क्रम भी बताया गया है और इसी प्रसंग में षड् जिन, षट् स्कन्ध, षड् धातु (विज्ञान आदि), षडिन्द्रिय, षट् तारा, षड् धातु (हीरक आदि) की भावना का स्वरूप भी। आगे पहले संक्षेप में वर्णित नाडीत्रय की भावना का कुछ खुलासा वर्णन है। प्रसंगवश [15]पिण्ड और पिण्डातीत का, वायु का और निर्माण आदि चक्रों की भावना-पद्धति का भी वर्णन है। इस प्रकरण का उपसंहार करते हुए यहाँ पुनः बताया गया है कि साधक को काष्ठ, पाषाण और मृण्मय मूर्तियों की अपेक्षा इस शरीर में विद्यमान निर्मल (प्रभास्वर)[16] चित्त (विज्ञान) का ही ध्यान करना चाहिये, क्योंकि यह सारा संसार उसी में कल्पित है।

षट्चक्रविशुद्धि योग के बाद अन्त में यहाँ पंचज्ञानविशुद्धि की बाह्य और आन्तर प्रक्रिया का वर्णन किया गया है। यहाँ प्रसंगवश तीन संख्या और पाँच संख्या के पदार्थों की गणना की गई है और बताया गया है कि यह सब पंचज्ञानस्वरूप है। पंचज्ञान की बाह्य प्रक्रिया को बताने के बाद यहाँ पुनः इस बात पर जोर दिया गया है कि साधक को अपने शरीर में ही इन सबकी भावना करनी चाहिये, क्योंकि इस शरीर में ही सब कुछ है, यह शरीर ही साधना का सर्वोत्तम साधन है (पृ० 14)—

अन्यद् विवर्जयन्नित्यं स्वशरीरेषु भावयेत्।
सर्वं च स्वशरीरेऽस्ति तेन शरीरमुत्तमम्॥

हम इस प्रसंग में तन्त्रालोक के इस वचन को भी देख सकते हैं—

सर्वदेवमयः कायः सर्वप्राणिष्विति स्फुटम्।
श्रीमद्भिर्नकुलेशाद्यैरप्येतत् सुनिरूपितम्॥ (15.604)

नाथयोगियों और सिद्धों ने भी इस सिद्धान्त को पूरी मान्यता दी है।

ज्ञानोदयतन्त्र में किसी ग्रन्थ या ग्रन्थकार का स्पष्टतः कहीं उल्लेख नहीं है, किन्तु 'केचित्' (पृ० 4), 'तथा चोक्तम्' (पृ० 5), 'अथवाहुः' (पृ० 5) लिख कर कुछ वचन उद्धृत किये गये हैं। इनसे यह सिद्ध होता है कि यह तन्त्र मूल बुद्धवचन न होकर किसी आचार्य द्वारा रचित ग्रन्थ है।

## 2. डाकिनीजालसंवररहस्य

यह ग्रन्थ अनंगयोगी द्वारा प्रणीत है। प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि के कर्ता अनंगवज्र हैं। सुभाषितसंग्रह (पृ० 1, 56) में इनको नूतनानंगवज्रपाद कहा गया है। प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि

के कर्ता अनंगवज्र से अनंगयोगी भिन्न हैं या अभिन्न, इसको जानने का हमारे पास कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है। इन्होंने अपने ग्रन्थ का प्रारंभ ज्ञानसिद्धि के कर्ता इन्द्रभूति की पद्धति से किया है—"प्रणिपत्य जगन्नाथम्"। इससे भी हम कोई निष्कर्ष नहीं निकाल सकते। इस ग्रन्थ की भाषा यद्यपि स्थान-स्थान पर स्पष्ट नहीं है, तथापि अन्य ग्रन्थों में आये समान विषयों के आधार पर विषय को स्पष्ट करने का यहाँ प्रयत्न किया जा रहा है। 'तत्पुनस्तथेति' ( पृ० 3 ), 'अन्तर्गतेन मनसेति' ( पृ० 3 ) जैसे वाक्यों को देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि ग्रन्थकार किसी ग्रन्थ के वचन को उद्धृत कर उसकी व्याख्या कर रहे हों। संभव है ये वचन डाकिनीजालसंवरतन्त्र के हों। "चतुर्थं तत्पुनस्तथा" ( 18.112 ) यह वचन समाजोत्तर में मिलता है।

क्षर और अक्षर सुख की चर्चा करते हुए यहाँ बताया गया है कि क्षर सुख से लौकिक सिद्धि ही प्राप्त हो सकती है, अलौकिक महामुद्रा की सिद्धि तो अक्षर सुख के माध्यम से ही मिल सकती है। लौकिक और लोकोत्तर इन दोनों ही प्रकार की सिद्धियों की प्राप्ति के लिये चार अभिषेकों को ही यहाँ श्रेष्ठ साधन बताया गया है। कुम्भ, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान और महाप्रज्ञाज्ञान[17] नामक चार अभिषेकों की और चार [18]ब्रह्मविहारों की यहाँ पहले क्षरसुखपरक व्याख्या की गई है और बाद में बताया गया है कि परमाक्षर योग के लिये साधक को अपने चित्तवज्र को शिक्षित करना चाहिये। चित्तवज्र के यहाँ पिण्ड और प्रकाश नामक दो भेद किये गये हैं। पिण्डचित्त द्वारा कर्ममुद्रा का और प्रकाशचित्त द्वारा महामुद्रा का ध्यान किया जाता है। यहां बताया गया है कि इसकी प्रक्रिया सद्गुरु से ही सीखी जा सकती है। गुरु की कृपा[19] हो जाने पर साधक मूल पद्मेन्दु ( बिन्दु ) को कुण्डली महायोग की सहायता से धारण करने में जब समर्थ हो जाता है, तो चित्त एक अनोखी अनुभूति से भर जाता है।

लौकिक और अलौकिक सिद्धि के साधन के रूप में यहां क्रमशः त्रिविध लोकसंवृति और चतुर्थ ज्ञानसंशुद्धि का भी निरूपण किया गया है। इसी प्रसंग में यहाँ बताया गया है कि भगवान् ने एक ही वज्रदेह में एक ही आनन्द की चार दशाओं का उपदेश किया है। इनके नाम कायानन्द, वागानन्द, चित्तानन्द और ज्ञानानन्द हैं। आनन्द के भेद से बिन्दु के भेद भी प्रदर्शित हैं। इनको कायबिन्दु, वाग्बिन्दु, चित्तबिन्दु और ज्ञानबिन्दु कहा जा सकता है। इतना बताने के बाद यहाँ कहा गया है कि त्रिविध लोकसंवृति का उपयोग क्षर सुख के साधन के रूप में किया जाता है। ये तीन साधन हैं—अमृतास्वादन, समयसेवन और सेवा-उपसेवा[20] आदि उपायचतुष्टय। चतुर्थ उपाय ज्ञानसंशुद्धि से काय, वाक् और चित्त का शोधन होता है तथा अन्ततः इससे अलौकिक महामुद्रा की सिद्धि होती है।

इस विषय को स्पष्ट करते हुए यहाँ एक श्लोक उद्धृत किया गया है, जिसमें बताया गया है कि दर्शन, स्पर्शन, श्रवण और स्मरण के अभ्यास से साधक सभी पापों से मुक्त हो जाता

है। इसकी व्याख्या करते हुए कहा गया है कि सन्ध्या भाषा के माध्यम से यहाँ गुह्यसंवर का प्रकाशन किया गया है। इन चारों शब्दों का अर्थ देकर यहाँ बताया गया है कि गुरुदेव के वचन के अनुसार समाहित हुआ शिष्य अवश्य ही सारे पापों से मुक्त हो जाता है, क्योंकि वह इस अभ्यास के सहारे अक्षर सुख को प्राप्त कर लेता है। अभिधानोत्तरतन्त्र का यहाँ प्रमाण दिया गया है और कहा गया है कि यहाँ प्रदर्शित चतुर्थ उपाय ही सहज तत्त्व है। लौकिक सिद्धि के रूप में यहां पाताल, भूचर, खेचर सिद्धियों का उल्लेख है और इन लौकिक सिद्धियों के फल को क्रमशः अधम, मध्यम और उत्तम माना है। इनसे जाति (जन्म), जरा और मरण के चक्र को नष्ट कर देने वाले बुद्धत्व की प्राप्ति नहीं होती, अतः योगी को चाहिये कि वह [21]वज्रदेह की प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील हो।

इस वज्रदेह की प्राप्ति मन को अन्तर्मुख करने से होती है। इसकी प्रक्रिया को स्पष्ट करने के लिये यहाँ दो श्लोक दिये गये हैं और उनकी विशद व्याख्या भी की गई है। यहाँ बताया गया है कि निष्यन्द[22] आदि के भेद से षोडशविध आनन्द से परिपूर्ण सुखमय चित्त को अवधूती के सहारे नाभि, हृदय, कण्ठ, ललाट और उष्णीष-कमल पर्यन्त ले जाने से साधक को वैमल्य दशा की प्राप्ति होती है। चतुष्पीठतन्त्र के एक वचन को भी यहाँ उद्धृत किया गया है और बताया गया है कि चक्रसंवर की दो गाथाओं में यही विषय वर्णित है। कर्ममुद्रा और ज्ञानमुद्रा की सहायता से योगी को इस पद्धति से वैमल्यावस्था की प्राप्ति हो जाने पर अन्ततः प्रज्ञापारमिता का, सर्वाकारवरोपेता शून्यता का साक्षात्कार होता है। संवरोत्तरतन्त्र में इसी स्थिति को कामसिद्धि नाम दिया गया है।

संवरोत्तरतन्त्र को यहां प्रज्ञातन्त्र कहा गया है और [23]कामसिद्धि शब्द की व्याख्या करते हुए बताया गया है कि काम का अर्थ महाराग है। यह महाराग ही वज्रसत्त्व, महासत्त्व और परमाक्षर सुख कहलाता है। परमाक्षर योग से महामुद्रा का साक्षात्कार होता है। भगवान् वज्रपाणि के वचन को उद्धृत करते हुए यहाँ बताया गया है कि [24]च्युति क्षण का निरोध करने से ही बुद्धत्व की प्राप्ति होती है। इससे जाति, जरा, मरण का निरोध होता है। हेवज्र, चक्रसंवर, आदिबुद्ध आदि तन्त्रों का उद्धरण देते हुए यहाँ कहा गया है कि शुक्र के च्यवन से समय का उल्लंघन होता है और इसी के कारण व्यक्ति का नरक में पतन होता है।

चक्रसंवर के ही एक वचन को उद्धृत कर यहाँ बताया गया है कि संवृति से सत्त्व अधोरेता और विवृति से ऊर्ध्वरेता बन पाता है। विवृति, अर्थात् निर्वृति की सहायता से ही वे वैरोचन बुद्ध, ब्रह्मा, विष्णु, शिव और सर्व इन नामों के अधिकारी बन पाते हैं। यहाँ (पृ० 5) पुनः कहा गया है कि संवृति और विवृति के इस रहस्य को व्यक्ति को अपने पांडित्य के अभिमान का त्याग कर गुरु की सेवा द्वारा ही प्राप्त करना चाहिये।

इसी प्रसंग में यहाँ हेवज्रतन्त्र ( 1.8.24 ) में निर्दिष्ट षडंगों की भावना निर्दिष्ट है। [25]षडंगभावना का तात्पर्य यहाँ कृष्ण, रक्त, पीत, हरित, नील और शुक्ल की भावना से है। इस शब्द का दूसरा अर्थ समाजोत्तरतन्त्र ( 18.140 ) के आधार पर षडंग योग किया गया है और षडंग योग के निर्देशक प्रसिद्ध श्लोक को उद्धृत कर प्रत्याहार, ध्यान, प्राणायाम, धारणा, अनुस्मृति और समाधि नामक छः योगांगों की स्पष्ट व्याख्या की गई है। वहीं ( 18.143 ) निर्दिष्ट वितर्क, विचार आदि पाँच ध्यानांगों का भी यहाँ विवेचन किया गया है। षडंगभावना योग की विशद अथ च संक्षिप्त व्याख्या प्रस्तुत करने के बाद यहाँ बताया गया है कि इसका विस्तार अभिधान, परमाद्य आदि तन्त्रों में देखना चाहिये। सद्गुरु के उपदेश की यहाँ ( पृ० 6 ) पुन: चर्चा है। इसका अभिप्राय यही है कि केवल ग्रन्थ के अध्ययन से इस साधना में प्रवृत्त नहीं होना चाहिये। योगिनी महामुद्रा की सिद्धि गुरुकृपा से ही हो सकती है। हेवज्रतन्त्र के वचन को उद्धृत कर यहाँ बताया गया है कि स्वाधिष्ठान क्रम से षडंग योग की भावना करने से व्यक्ति को शीघ्र सिद्धि प्राप्त होती है ( पृ० 5–6 )।

प्रसंगवश यहाँ भगवान् की उस प्रतिज्ञा के बोधक श्लोक को उद्धृत किया गया है कि साधक केवल एक दिन इस मार्ग का अभ्यास करके देख ले। एक ही दिन में उसे प्रत्यय[26] हो जायगा। प्रत्यय शब्द का अर्थ विश्वास भी होता है, किन्तु ग्रन्थकार ने इसका अर्थ धूमादि निमित्त किया है। इसका अभिप्राय यह है कि इस मार्ग का मात्र एक दिन अभ्यास करने से उसे धूमादि पाँच निमित्तों में से किसी एक का साक्षात्कार अवश्य हो जायगा। मायाजालतन्त्र के समाधिपटल ( नामसंगीति ) के दो श्लोकों को देकर यहाँ अन्य आठ महानिमित्तों की भी चर्चा की गई है। स्वाधिष्ठान क्रम से षडंगभावना की व्याख्या यहाँ वज्रपंजर और डाकिनीजालसंवरतन्त्र की पद्धति से भी की गई है ( पृ० 7–8 )।

इसी प्रसंग में [27]आवरणप्रहाण की चर्चा आई है। वसुबन्धु वर्णित तीन आवरणों की चर्चा कर यहाँ बताया गया है कि बोधिसत्त्वों की दृष्टि में तो [28]अप्रतिष्ठित निर्वाण भी आवरण ही है। रत्नचूडादिमहायानसूत्र को उद्धृत करते हुए यहां कहा गया है कि शून्यता का अभिनिवेश भी व्यक्ति के पतन का कारण हो सकता है। यहाँ प्रश्न उठाया गया है कि तब तो मोक्ष की प्राप्ति का सारा प्रयास ही व्यर्थ हो जायगा ? इसके उत्तर में कहा गया है कि बन्ध और मोक्ष की उद्भावना भी संवृति के अन्तर्गत ही होती है। वस्तुत: [29]बन्ध और मोक्ष की कोई तात्त्विक सत्ता नहीं है। यहाँ आगे अनेक ग्रन्थों के प्रमाण से इसी विषय को पुष्ट किया गया है, [30]शून्यता की विस्पष्ट परिभाषा दी गई है और बताया गया है कि इस शून्यता का परिनिष्ठित स्वरूप गुरुभक्ति से ही ज्ञात हो सकता है और तभी साधक को बोधि की प्राप्ति हो सकती है। वज्राचार्य की महिमा का विशद वर्णन करते हुए इस ग्रन्थ का उपसंहार किया गया है और बताया गया है कि गुरु की अवमानना करने से निरय-गमन तथा गुरुभक्ति से सारी सिद्धियाँ प्राप्त हो सकती हैं ( पृ० 8–11 )।

## 3. अभिसमयमंजरी

तीसरा ग्रन्थ अभिसमयमंजरी है। शुभाकर गुप्त इसके रचयिता हैं। ग्रन्थकार के विषय में, यहाँ उद्धृत ग्रन्थों और ग्रन्थकारों के विषय में तथा अभिसमय शब्द के अर्थ के विषय में इस ग्रन्थ की प्रस्तावना में संक्षिप्त विचार प्रस्तुत किये जा चुके हैं। इनमें से लूयीपाद, वज्रावली, सिद्ध शबरपाद आदि का उल्लेख तो अन्यत्र भी मिलता है, किन्तु संचारतन्त्र का उल्लेख हमें अन्यत्र अभी तक नहीं मिला। यहाँ ( पृ० 23 ) बताया गया है कि हस्तपूजा का विधान संचार-तन्त्र में प्रसिद्ध है।

यहाँ साधक योगी का स्वरूप बता कर स्थान के रूप में [31]श्मशान और पर्वत का तथा आसन के रूप में सुखासन और शवासन का उल्लेख किया गया है। वाग्विशुद्धि के लिये [32]आलि-कालि पंक्ति का तीन बार पाठ करने का क्रम बताया गया है। स्कन्ध आदि की विशुद्धि के साथ की गई पूजा से बोधि की प्राप्ति शीघ्र होती है। इसके लिये पंचस्कन्ध की विशुद्धि का क्रम बता कर अर्धरात्रि में दी जाने वाली बलि का विधान भी यहाँ दिया गया है। पाँच स्कन्धों में पाँच बुद्धों की भावना किस प्रकार की जाय, इसके लिये उनके वर्ण, मुद्रा, आयुध आदि को बताकर उनकी चतुर्भूत-स्वभावता भी प्रदर्शित है।

चतुर्भूत-स्वभाव चतुर्देवियों के वर्ण, आयुध, मुद्रा आदि का भी इसी प्रसंग में वर्णन है। आगे [33]भगवती-मण्डलचक्र के प्रसंग में वीणा आदि सोलह देवियों का स्वरूप बता कर [34]आठ पदमन्त्रों के द्वारा स्तुति, सप्तविध[35] अनुत्तरपूजा, बोधिचित्तोत्पाद और चतुर्ब्रह्मविहारभावना द्वारा ग्राह्यग्राहकाकार की विशुद्धि का क्रम निर्दशित है। इस क्रम के अनुसार साधना करने वाला योगी शून्यता-समाधि में प्रविष्ट हो जाता है। शून्यता-समाधि से उठ कर वह यहाँ प्रदर्शित ध्यानविधि के द्वारा रसातल पर्यन्त भूमि को मन्त्रबल से स्वाधिष्ठित कर लेता है। वज्रशर, वज्रपंजर, वज्रवितान और वज्रमाला का चिन्तन कर मन्त्रों के द्वारा निष्पन्न काकास्या आदि और यमदाढी आदि चार-चार देवियों का ध्यान करता है।

तत्पश्चात् आकोटन और कीलन की प्रक्रिया से सारे [36]विघ्न-समूहों का उन्मूलन कर पूजास्थान के चारों ओर वज्र, पद्म और चक्र के प्राकारों की भावना की जाती है, जिससे कि उस पूजास्थान से उत्सारित विघ्नों का पुनः प्रवेश न हो सके। इतना कर लेने के बाद [37]एकाराकृति धर्मोदया-मण्डल में पंचज्ञान आदि की विशुद्धियों का सम्पादन कर नैरात्म्या देवी की भावना की जाती है।

ग्रन्थकार इस प्रसंग में बताते हैं कि लूयीपाद रचित अभिसमय में रक्षा, वज्रप्राकार आदि की भावना के अनन्तर शून्यता-भावना का विधान है। अन्य आचार्यों के मत से पहले शून्यता की भावना की जाती है और तब रक्षा आदि का विधान है। अन्य अनेक अभिसमय ग्रन्थों में भी यही क्रम बताया गया है। ग्रन्थकार ने भी यहाँ इसी मत को मान्यता दी है।

आगे धर्मोदया मण्डल की दिशाओं और विदिशाओं में भावनीय डाकिनी, लामा आदि देवियों का तथा काय-वाक्-चित्त चक्र में स्थित पीठ, उपपीठ आदि में भावनीय देवियों के स्थान, क्रम आदि का निर्देश है। इन सभी देवियों की निष्पत्ति नैरात्म्या देवी की निष्पत्ति के साथ झटिति सम्पन्न हो जातो है।

इसके बाद लूयीपाद-प्रोक्त रक्षाकवच का स्वरूप बता कर कहा गया है कि मन्त्र और देवता में कोई भेद नहीं माना जाता, अतः न्यास-मन्त्रों के द्वारा निष्पन्न देवताओं की ही उन-उन स्थानों में भावना की जाती है। वाराही आदि देवियों तथा वैरोचन आदि बुद्धों की कहाँ किस प्रकार से भावना की जाय, इसका प्रकार भी यहाँ वर्णित है। इस तरह से यहाँ माण्डलेय प्रमुख देवता और मण्डलचक्र में स्थित अन्य देवताओं का विशद स्वरूप बता कर इन सबका शून्यता में समावेश किस क्रम से होता है, इसे बताते हुए कहा गया है कि [38]बिन्दु और नाद में इन सबका अन्तर्भाव कर दिया जाता है। अन्ततः नाद की भी कोई वास्तविक स्थिति नहीं रह पाती। चित्त की प्रभास्वरता में सब कुछ विलीन हो जाता है ( पृ० 12 )।

इस प्रक्रिया के पूरा हो जाने पर योगी सत्यद्वय से अभिन्न युगनद्ध समाधि का साक्षात्कार करता है। समाधि-दशा और मन्त्र-जाप की अनुस्यूतता का विधान बताते हुए यहाँ कहा गया है कि समाधि से खिन्न हुआ योगी मन्त्र-जाप करे। इसके लिये यहाँ हृदय, उपहृदय आदि अष्टपद पूजामन्त्रों का और मालामन्त्र का स्वरूप बता कर कहा गया है कि इस [39]मालामन्त्र का महान् प्रभाव देखा गया है। [40]चन्द्रग्रहण आदि के अवसरों पर इसके जप का विधान भी यहाँ प्रदर्शित है और कहा गया है कि इससे सभी प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। इससे आगे लूयीपाद-रचित अभिसमय में वर्णित डाकिनी, लामा आदि देवियों के मन्त्र निर्दिष्ट हैं ( पृ० 15 )।

सप्तत्रिंशदात्मक भगवती-मण्डल का स्वरूप यहाँ अपने गुरु अभयाकरगुप्त रचित ग्रन्थ वज्रावली के आधार पर दिया गया है। इन 37 बोधिपाक्षिक[41] धर्मों के स्वरूप को जान लेने पर सर्वविध अहंकार के त्याग के साथ सर्वज्ञता का दर्शन और लाभ साधक को मिलता है, ऐसा कह कर यहाँ इनका स्वरूप वर्णित है।

37 बोधिपाक्षिक धर्मों के निरूपण के प्रसंग में ही यह बताया गया है कि अध्यात्म योगी को कायमण्डल में ही प्रमुदिता आदि दस भूमियों की तथा चौबीस पीठों की भावना करनी चाहिये। इस प्रसंग में यहाँ बौद्ध तन्त्र-वाङ्मय में अतिप्रसिद्ध दो श्लोक उद्धृत हैं, जिनका अभिप्राय यह है कि बाह्य पीठों ( तीर्थों ) के भ्रमण की अपेक्षा योगी को योगिनीनय में वर्णित आन्तर पीठों में ही अपनी भावना को केन्द्रित करना चाहिये। इसके बाद 24 पीठों के 24 बीजाक्षरों का स्वरूप बता कर कायमण्डल में कहाँ-कहाँ किस रूप में वीरेश्वरियों और

नाड़ियों की भावना करनी चाहिये, इसका प्रकार विस्तार से स्पष्ट रूप में बताया गया है ( पृ० 15-19 )।

बलिप्रदान के मन्त्र इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही बता दिये गये हैं। कायमण्डल में दस भूमियों, चतुर्विंशति पीठों आदि की भावना के बाद बलिप्रदान की विधि सम्पन्न की जाती है। इसका प्रकार बताने के बाद यहाँ कहा गया है कि इस स्थिति में पूज्य, पूजक और पूजा में कोई भेद नहीं रह जाता। अमृतभाण्ड, अष्टश्मशान, अष्टपदमन्त्र, शताक्षर मन्त्र, योगशुद्धि, सर्वधर्मसमताहंकार की भावना आदि के निरूपण के साथ मध्याह्न सन्ध्या, अर्धरात्रि सन्ध्या, प्रभात सन्ध्या आदि के कृत्य वर्णित हैं ( पृ० 19-21 )।

इस प्रकार विस्तार से आन्तर पूजाविधि का निरूपण करने के बाद यहाँ बाह्य पूजा का प्रकार भी बताया गया है। संचारतन्त्र के अनुसार यहाँ ( पृ० 22-23 ) हस्तपूजाविधि का स्वरूप निर्दिशत है। इस नाम का कोई तन्त्र उपलब्ध नहीं है, यह कहा जा चुका है। योगिनीसंचार नाम का तन्त्र अवश्य मिलता है। वहाँ हस्तपूजाविधि वर्णित है या नहीं, यह हमें देखना होगा। हस्तपूजाविधि के द्वितीय प्रकार को बताने के साथ ही यहाँ [42]अध्यात्म होम अथवा निरुत्तर होम का स्वरूप भी प्रदर्शित है ( पृ० 24 )।

भगवती-मण्डल की इस विस्तृत भावनाविधि के साथ यहाँ मध्यरुचि और संक्षेपार्थी साधकों के लिये भी तदनुरूप भावनाविधि वर्णित है।

इसके आगे ( पृ० 25 ) वज्रयोगिनी के [43]आम्नायभेदों की चर्चा कर वज्रघोणा क्रम का स्वरूप बताते हुए उसकी हृदय, उपहृदय आदि मन्त्रों से सम्पन्न होने वाली विशेष प्रक्रिया को दिखाया गया है। ध्यान की विधि का संक्षेप में निरूपण करने के बाद यहाँ मन्त्रजप, जपमाला, जपप्रकार, मन्त्रसिद्धि आदि का वर्णन करते हुए कहा गया है कि [44]चारों सन्ध्याओं में अथवा तीनों सन्ध्याओं में साधक को ध्यान, जप आदि करना चाहिये। देवी के स्वरूप-भेद के अनुसार यहाँ जप-मन्त्रों के दो अलग-अलग स्वरूप भी प्रदर्शित हैं। जाप-योग्य मन्त्रों का स्वरूप बताने के बाद पूजा के सामान्य स्वरूप के साथ उपदेश-प्राप्त पूर्वपूजा का स्वरूप भी निरूपित है और सिद्ध शबरपाद के द्वारा प्रवर्तित वज्रयोगिनी की आराधना-विधि को भी संक्षेप में दिखाया गया है ( पृ० 25–29 )।

इतना सब बता चुकने के बाद अभिसमयमंजरीकार ने योगिनीनय[45] के अनुसार की जाने वाली पूजा, मन्त्रजाप आदि के कुछ विशेष नियमों की संक्षेप में जानकारी दी है और कहा है कि विस्तार के भय से हम यहाँ अन्य अनेक विषयों का उल्लेख नहीं कर रहे हैं। इनका विस्तृत स्वरूप तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों से जानना चाहिये। गुरु की महिमा का वर्णन करते हुए पुण्यपरिणामना के साथ यह ग्रन्थ समाप्त होता है।

## 4. सटीक महामायातन्त्र

महामायातन्त्र और रत्नाकरशान्ति रचित उसकी टीका गुणवती का संक्षिप्त परिचय इसकी प्रस्तावना में दिया जा चुका है। उससे स्पष्ट हो जाता है कि यह एक प्राचीन तन्त्र है। भोट अनुवाद में उपलब्ध प्रथम[46] दो श्लोकों की व्याख्या रत्नाकरशान्ति ने नहीं की। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि ये श्लोक ग्रन्थ के अंश नहीं हैं। टीकाकार की एक अन्य उक्ति से भी इसी बात की पुष्टि होती है। उसका हम आगे उल्लेख करेंगे।

"अथातः" ( पृ० 2 ) इत्यादि वाक्य की व्याख्या करते हुए व्याख्याकार कहते हैं कि यह मुक्तक, अर्थात् अपने में स्वतन्त्र तन्त्र नहीं है, किन्तु अन्य तन्त्रों से संबद्ध है। यहाँ का 'अथ' शब्द इस आनन्तर्य का द्योतक है कि किसी पूर्व तन्त्र की अपेक्षा इसका प्रवचन बाद में किया गया है। इसीलिये वज्रशेखर आदि के समान यहाँ "एवं मया" इत्यादि निदानवाक्य नहीं दिया गया। इस कथन का अभिप्राय यह है कि वज्रशेखरतन्त्र गुह्यसमाज का व्याख्यातन्त्र माना जाता है, इसलिये यहाँ "एवं मया" इत्यादि निदानवाक्य नहीं दिया गया, क्योंकि इसके पहले उपदिष्ट मूल-तन्त्र गुह्यसमाज में यह निदानवाक्य आ चुका है। उसी पद्धति से महामायातन्त्र में भी यह निदान वाक्य इसलिये नहीं दिया गया कि इसके पहले उपदिष्ट तन्त्र में वह दे दिया गया है। यहाँ टीकाकार ने उस तन्त्रान्तर का नाम नहीं दिया, जो कि महामायातन्त्र के पहले उपदिष्ट हो चुका है।

हमें इस कथन की परीक्षा करनी होगी। व्याकरण महाभाष्य आदि में प्रयुक्त 'अथ' शब्द मंगलार्थक अथ च अधिकारार्थक भी माना गया है। हमें यह देखना होगा कि योगतन्त्र और अनुत्तर तन्त्र के समान क्या क्रिया और चर्या तन्त्रों के प्रारंभ में भी "एवं मया"[47] इत्यादि निदान वाक्य मिलता है ? यदि ऐसा नहीं है, तो हमारे लिये प्रस्तुत तन्त्र के प्रारंभ में दिये गये 'अथ' शब्द को मंगलार्थक अथवा आदरार्थक मानना उचित होगा। "अथातो धर्मं व्याख्यास्यामः" (वै० सू० 1.1.1) "अथातो धर्मजिज्ञासा" ( मी० सू० 1.1.1 ), "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" ( ब्र० सू० 1.1.1 ) इत्यादि स्थलों पर ग्रन्थों का प्रारंभ इसी पद्धति से हुआ है।

"अतिलघु महामायातन्त्रम्" ( पृ० 1 ) टीकाकार की इस उक्ति के अनुसार यह छोटा सा तन्त्र है। इसमें केवल तीन निर्देश हैं और इन तीनों निर्देशों की श्लोकसंख्या मात्र 73 है। हम यहाँ संक्षेप में इस तन्त्र में प्रतिपादित विषयों का परिचय दे रहे हैं।

### प्रथम निर्देश

प्रारंभ में यहाँ महामाया का स्वरूप वर्णित है ( श्लो० ४-८ )। टीकाकार का कहना है कि महामाया शब्द से भगवान् वज्रधर[48] की परम रहस्यात्मक मूर्ति भगवान् हेरुक अभिप्रेत हैं। यहाँ भी प्रश्न उठता है कि तब पूरे ग्रन्थ में एक स्त्री देवता के रूप में महामाया का वर्णन क्यों

किया गया है ? पूरे प्रथम निर्देश में अनेक स्थलों पर ( श्लो० 7–8, 17, 26, 34 ) महामाया के साथ विद्या शब्द का प्रयोग किया गया है। तन्त्रशास्त्र में स्त्री देवता के मन्त्रों के लिये 'विद्या' शब्द प्रयुक्त है। तदनुसार महामाया को स्त्री देवता ही मानना पड़ेगा। हमें ऐसा प्रतीत होता है कि शाक्त तन्त्रों में परिगणित त्रिपुरा तन्त्रों के समान महामाया तन्त्र भी देवीप्रधान बौद्ध तन्त्र है। इसीलिये टीकाकार को आगे कहना पड़ा है—"तद्विद्यापि बुद्धडाकिनी महामाया, तयोरेकस्वभावत्वात्" ( पृ० 20 )।

इस विद्या को, अर्थात् महामाया देवी के मन्त्र को सिद्ध कर लेने से देव, दानव, गन्धर्व आदि सभी देवगण साधक के वशवर्ती हो जाते हैं ( श्लो० 8–10 )। "प्रकृतिप्रभास्वरा धर्मा आदिशुद्धा ह्यनाविलाः" (श्लो० 10) इस प्रकार धर्मों की प्रभास्वरता का उल्लेख करते हुए यहाँ 11वें श्लोक में पाँच ज्ञानों का, पंचाकाराभिसंबोधि का उल्लेख किया गया है और बताया गया है कि महामाया विद्या लोकोत्तर सिद्धि[49] को भी देने वाली है। 12 वें श्लोक में दिखाया गया है कि यह समस्त जगत् महामाया का विकुर्वित है, महामाया के अधीन है। महामाया की साधना से प्राप्त होने वाली सिद्धियों का और साधक योगी के स्वरूप का भी वर्णन 12–17 श्लोकों में उपलब्ध है।

आगे के 18 वें श्लोक में अनुत्तर तन्त्र की पद्धति से बताया गया है कि व्रत, दुःसह तप, उपवास, संवरपालन इत्यादि की यहाँ कोई आवश्यकता नहीं है। सुख, हर्ष, प्रज्ञा, उपाय आदि पदों का अर्थ यहाँ अनुत्तरतन्त्र-संमत ही है। 19 वें श्लोक में नाभिमध्य स्थित [50]वीर का स्वरूप प्रदर्शित है। टीकाकार ने इसकी विशद व्याख्या की है और [51]अविकल्पप्रवेशाधारिणी के दो श्लोकों को उद्धृत कर उनकी भी व्याख्या की है। यहाँ के आगे के तीन श्लोक ( 20–22 ) विशेष महत्त्व के हैं। वीर की उपासना की बाह्य और आन्तर दोनों ही विधियों का यहाँ निरूपण किया गया है। बाह्य रूप में आलिकाली की विन्यास-विधि का और आन्तर रूप में परमाहितयोग[52] का स्वरूप प्रदर्शित है। टीकाकार ने गुह्यसमाज और वज्रामृततन्त्र की सहायता से इस प्रकरण को स्पष्ट किया है।

बौद्ध तन्त्रों में वर्णित आलि-कालि का अन्य तन्त्रों में मातृका के रूप में वर्णन मिलता है। त्रिपुरा ( शाक्त ) तन्त्र में त्रिकोण ( शृंगाट ) में मातृका के विन्यास का क्रम यहाँ ( पृ० 17 ) टीकाकार प्रदर्शित क्रम से बहुत कुछ मिलता-जुलता है। संवरोत्तरतन्त्र के आधार पर यहाँ प्रथम रेखा में ङ और ञ इन दो वर्णों को छोड़कर ककार से लेकर दकार पर्यन्त सोलह कालि वर्णों का, द्वितीय रेखा में धकार से लेकर क्षकार पर्यन्त सोलह कालि वर्णों का और मध्यरेखा में अकार आदि सोलह आलि वर्णों का विन्यास बताया गया है। त्रिपुरा तन्त्रों में मध्य रेखा का विन्यास यथावत् है, किन्तु शृंगाट की वाम और दक्षिण रेखा में क्रमशः ककार से लेकर तकार पर्यन्त सोलह व्यंजनों तथा थकार से लेकर सकार पर्यन्त सोलह व्यंजनों का विन्यास किया जाता

है। बचे दो व्यंजनों ( ह और क्ष ) का विन्यास त्रिकोण के मध्य में होता है। मातृका के वर्णों की संख्या 51 मानने वालों के पक्ष में ळकार का भी विन्यास त्रिकोण के मध्य में ही होता है।

आगे के 23–33 श्लोकों में बाह्य और आन्तर पूजा से प्राप्त होने वाले फल का और पूजापद्धति का वर्णन है। अन्य तन्त्रों में प्रयुक्त उपचार शब्द के लिये यहाँ उपहार शब्द प्रयुक्त है और अन्यत्र निर्दिष्ट पुष्प, धूप, दीप, गन्ध और नैवेद्य की ही गणना टीकाकार ने यहाँ की है। रूप, शब्द, गन्ध, रस और स्पर्श को यहाँ पंचकामगुण कहा गया है, जो कि अन्य तन्त्रों में विषय के नाम से वर्णित हैं। प्रथम निर्देश का अन्तिम श्लोक इस प्रकार है—

विद्ये ते सदृशी नास्ति त्रिषु लोकेषु काचन।
तन्त्राणामागमः सोऽयं कथितस्तव शोभने॥

यहाँ 'विद्ये' और 'शोभने' ये दो संबोधन पद हैं। पूरे ग्रन्थ और उसके भोट अनुवाद को पढ़ जाने पर भी ज्ञात नहीं हो पाता कि कौन किसको इस तन्त्र का उपदेश कर रहा है? तिब्बती परम्परा के अनुसार वज्रडाकिनी ने इसका उपदेश किया है।

## द्वितीय निर्देश

दिव्य, योगसिद्धिप्रद, [53]गुह्याक्षर के उपदेश की प्रतिज्ञा के साथ इस निर्देश का आरंभ होता है। प्रणव = ॐकार ही यहाँ गुह्याक्षर है। इस आदिम अक्षर के उच्चारण के साथ उच्छ्वास की और 'हूँ' के उच्चारण के साथ निश्वास की तन्मयता स्थापित कर भाव और अभाव से वर्जित चित्तमात्रता का, समतापत्ति का जो दर्शन करता है, ऐसे योगी के लिये व्रत आदि के नियम, यन्त्रधारण आदि की अथवा होम, याग आदि की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। ऐसा साधक केवल [54]संस्थान, मन्त्र और धर्म नामक त्रिविध योग की साधना करता है। वह सांसारिक दोषों से कभी लिप्त नहीं होता। टीकाकार ने मन्त्र का अर्थ 'तत्त्व-द्योतक वचन' किया है। देवता की मूर्ति की भावना ही संस्थान योग है और मन्त्रार्थ का ज्ञान धर्म योग। इस त्रिविध योग का सतत अभ्यास करने से योगी एक ही मास में वज्रसत्त्व-तुल्य हो जाता है। टीकाकार के अनुसार वह योगी श्रीहेरुक और वज्रडाकिनी के समान हो जाता है। टीकाकार ने यहाँ उक्त त्रिविध योग को भी संक्षेप में समझाया है। आगे के 7–16 श्लोकों में आकर्षण, वशीकरण आदि प्रयोगों के प्रसंग में पिण्डाकृष्टि, शुक्राकृष्टि, मद्याकृष्टि, और रक्ताकृष्टि का तथा सिंह-विक्रीडित[55] मुद्रा का स्वरूप ( श्लो० 16 ) बताया गया है।

यहाँ नवें श्लोक में कामेश्वर के आकर्षण का उल्लेख है। टीकाकार ने कामेश्वर का अर्थ मार किया है, किन्तु यह अर्थ तो केवल 'काम' शब्द से ही निकल सकता है, तब ईश्वर शब्द को जोड़ने की क्या आवश्यकता आ पड़ी? हमारे विचार से त्रिपुरा-तन्त्रों में वर्णित कामेश्वर का यहाँ उल्लेख किया गया है। वहाँ त्रिकोण ( शृंगाट ) के मध्य में स्थित बिन्दु में कामेश्वर

और कामेश्वरी का युगलभाव में निवास माना गया है। उस [56]कामेश्वर-कामेश्वरी युगल का भी आकर्षण इस मन्त्र की सहायता से किया जा सकता है।

आगे ( श्लो० 11 ) बताया गया है कि अकनिष्ठ भुवन पर्यन्त लोकों में निवास करने वाला यह सारा चराचरात्मक जगत् इसी तत्त्व की भावना करता है, किन्तु वह इसके वास्तविक स्वरूप को समझ नहीं पाता। यदि सभी प्राणी इस तत्त्व का साक्षात्कार कर लें, तो जगत् की यह सारी क्रीड़ा ही समाप्त हो जायगी। इसीलिये इस ज्ञान को गुप्त रखा गया है। यह तत्त्व वाणी का विषय नहीं है, इसीलिये इसको वाणी के द्वारा प्रकाशित नहीं किया जा सकता। यह तो केवल मन का ही विषय है। इसीलिये इसे अनक्षर कहते हैं। योगनिद्रा में निमग्न तथागत भावापन्न योगी ही इसका साक्षात्कार कर सकता है, ऐसा निर्विशंक[57] योगी ही निरुत्तर पूजा का अधिकारी हो सकता है।

इस निर्देश के अन्तिम श्लोक में बताया गया है कि अंगुष्ठ और अनामिका के [58]अग्र भाग में चिन्तामणि की स्थिति मानी गई है, अतः इनके द्वारा गृहीत सारे पदार्थ अमृतमय हो जाते हैं और इनके सेवन से नित्य सिद्धि प्राप्त होती है। इस द्वितीय निर्देश का नाम "योगेश्वरी महाविद्या योगनिर्णय" है। टीकाकार ने इन सभी पदों की समुचित व्याख्या की है।

## तृतीय निर्देश

शरीर के नौ द्वारों से उत्पन्न हुए [59]नौ द्रव्यों से अनुत्तर पूजा का विधान द्वितीय निर्देश के 20 वें श्लोक में बताया गया है। अब यहाँ अन्य द्रव्य-गणों की, पंच ज्ञानामृत, पंचगुलिका आदि के साधन की विधि वर्णित है ( श्लो० 1-6.)। आगे के छः श्लोकों में मण्डल देवताओं के साथ भगवान् की आराधना की पद्धति बताई गई है। तब इस निर्देश की समाप्ति तक इस आराधना से प्राप्त होने वाली अन्तर्धान आदि सिद्धियों का वर्णन है। यहाँ 16 वें श्लोक में वर्णित भावनाविधि विशेष महत्त्व की है। संस्कृत में इस श्लोक की पूरी व्याख्या उपलब्ध नहीं है, तो भी भोट अनुवाद की सहायता से इसका रसास्वादन किया जा सकता है। 16 वें श्लोक में [60]अनुत्तर तत्त्व की चर्चा है। शैव तन्त्रों में अनुत्तर पद से शिव का ग्रहण किया जाता है। वहाँ इसकी अनेक प्रकार की व्युत्पत्तियां दी गई हैं।

भोट अनुवाद में 16 वें श्लोक के बाद मूल महामायातन्त्र के कुछ अन्य श्लोक भी उपलब्ध हैं और उनकी व्याख्या भी। टीकाकार की "वक्ष्यमाणगीतिसंचोदितात्" ( पृ० 38 ) इस उक्ति से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि मूल ग्रन्थ में वज्रगीति पठित है। यहाँ की दो वज्र-गीतियों को महामायातन्त्र के दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला में प्रकाशित संस्करण के परिशिष्ट ( पृ० 48, 54 ) में देखा जा सकता है। मूल महामायातन्त्र के भोट अनुवाद में भी ये इसी स्थान पर

पठित हैं। स्पष्ट है कि लिपिकारों के दोष के कारण अथवा मूल हस्तलेख में कुछ पत्रों के नष्ट हो जाने के कारण यह अंश वर्तमान मातृकाओं में उपलब्ध नहीं हो रहा है।

17 वें श्लोक में देवताओं के वर्ण, संस्थान आदि का और मुद्रा, न्यास, ध्यान, भावना आदि नाना प्रकार के उपायों का महत्त्व प्रदर्शित है। अन्त में 18 वें श्लोक में बताया गया है कि जिसके घर में यह महामायातन्त्र विद्यमान है, जहाँ इसका नित्य पाठ होता है, जहाँ इसके मण्डल, चक्र आदि की भावना की जाती है, वहाँ रोग, जरा, मृत्यु तथा अन्य नाना प्रकार के विघ्नों की स्थिति नहीं रहने पाती।

इस ग्रन्थ के प्रथम निर्देश के 10-11, 19-22 श्लोकों का, द्वितीय निर्देश के तृतीय श्लोक का और तीसरे निर्देश के 16 वें श्लोक का विशेष दार्शनिक महत्त्व है। टीका की सहायता से हम इन स्थलों को समझ सकते हैं। इसी प्रसंग में टीका के अन्य विशेष प्रतिपाद्य विषयों का भी उल्लेख कर दिया जाय, तो वह अच्छा रहेगा।

## टीका के विशेष अवधेय अंश

पृ० 2-3, 7 पर टीकाकार ने हेतुतन्त्र, फलतन्त्र और उपायतन्त्र[61] नामक भेदों का उल्लेख किया है और महामायातन्त्र में इन तीनों के लक्षणों को घटाया है कि यह तन्त्र बोधिचित्त का स्वरूप प्रदर्शित करता है, जो कि बोधि का बीजभूत है, हेतु है, कारण है। बोधि रूपी फल को और उसकी प्राप्ति के उपाय को भी यह बताता है। अतः इन तीनों तन्त्रों के लक्षण इसमें मिलते हैं। यहीं धर्मकायात्मक[62] बोधि का स्वरूप बता कर इसी को संभोगकाय और निर्माणकाय का और अनन्त बुद्ध-धर्मों का आश्रय माना गया है। साथ ही यह भी प्रदर्शित किया गया है कि मन्त्रयान ही ऐसा सरल उपाय दिखाता है कि जिसके सहारे अनन्त कल्पों में प्राप्त होने वाली बोधि शीघ्र प्राप्त हो जाती है। पृ० 3 पर वज्र और डाकिनी पद की, पृ० 5 पर गुह्य पद की तथा पृ० 5-6 पर महामाया पद की निरुक्ति दी गई है। यहीं ( पृ० 3-5 ) पंचकुलों की पाँच डाकिनियों के नाम आदि भी दिये गये हैं।

10 वें श्लोक की व्याख्या में दशभूमिकशास्त्र और ( आर्य ) लंकावतारसूत्र की सहायता से चित्त की प्रकृतिप्रभास्वरता का निरूपण किया गया है। धर्मकायात्मक बोधि का वही स्वरूप पुनः पृष्ठ 9 पर भी प्रदर्शित है, जो कि पहले पृ० 3 पर विवृत है। 11 वें श्लोक की व्याख्या में आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षणा, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्धधर्मधातु नामक पाँच ज्ञानों का लक्षण बता कर कहा गया है कि प्रथम तीन ज्ञान संभोगकाय का, चतुर्थ निर्माणकाय का तथा पंचम ज्ञान धर्मकाय का प्रतिनिधित्व करते हैं। यह विभाजन हमारे लिये विशेष रूप से अवधेय है। इससे भी स्पष्ट होता है कि यहाँ तीन ही काय अभीष्ट हैं। धर्मकायात्मक बोधि की यहाँ ( पृ० 10 ) पुनः चर्चा की गई है।

18वें श्लोक की व्याख्या में उपवास, संवर, सुख, हर्ष, प्रज्ञा और उपाय शब्दों का अर्थ दिया गया है और पंचोपहार तथा पंचकामगुण शब्द उल्लिखित हैं। इन दोनों शब्दों का अर्थ टीकाकार ने आगे 24वें श्लोक की व्याख्या में दिया है। 19वें श्लोक की टीका में वीर शब्द का अर्थ देकर उसके स्थान और स्वभाव का निरूपण किया गया है। जैसा कि हमने पहले लिखा, यहाँ के तीन श्लोकों का दार्शनिक महत्त्व है। "चित्तमचित्तं चिद्रूपं ज्ञानज्ञेयस्वरूपकम्" इस श्लोकार्ध में वर्णित वीर के स्वभाव की यहाँ विशद व्याख्या की गई है और इसी प्रसंग में अविकल्पप्रवेशा-धारिणी की दो गाथाओं ( श्लोकों ) को उद्धृत कर टीकाकार ने उनकी भी संक्षिप्त व्याख्या की है।

20वें श्लोक की व्याख्या में [63]पारमितानय की अपेक्षा मन्त्रनय की इस विलक्षणता को दिखाया है कि इससे बोधि की प्राप्ति शीघ्र होती है। साथ ही संवरोदयतन्त्र की सहायता से आलि और कालि के स्वरूप को तथा उनकी विन्यासविधि को भी दिखाया गया है। 21वें श्लोक की व्याख्या में गुह्यसमाज और वज्रामृत को उद्धृत करते हुए [64]चण्डाली योग के रहस्य को तथा चार चक्रों की तापन प्रक्रिया को दिखा कर इस तन्त्र की अपनी विशेषता को स्पष्ट किया गया है। कुछ आचार्य यहाँ अन्य तन्त्रों में वर्णित प्रक्रिया को अंगीकार करने के पक्ष में हैं। उनके मत को यहाँ अयुक्त बताया गया है। यहाँ हम अन्य तन्त्रों से शैव-शाक्त तन्त्रों का ग्रहण कर सकते हैं।

22वें श्लोक की व्याख्या में 'परमाहितयोग' पद की व्युत्पत्ति, 23वें में योगसंवर शब्द का और 24वें में संवर[65] शब्द का अर्थ दर्शनीय है। 32वें श्लोक की व्याख्या में त्रिविध [66]प्रातिहार्य और त्रिविध अभिज्ञा निरूपित है।

दूसरे निर्देश के तीसरे श्लोक की व्याख्या में भावाभावविवर्जित उच्छ्वास-निश्वास की प्रक्रिया दिखाई गई है। टीकाकार ने गुह्यसमाज को उद्धृत कर अपने मन्तव्य को पुष्ट किया है और गुरु-परम्परा से प्राप्त उपदेश-क्रम को भी संक्षेप में प्रस्तुत किया है। 5वें श्लोक की व्याख्या में संस्थान, मन्त्र और धर्मात्मक त्रिविध योग के प्रदर्शक इन तीनों पदों का अर्थ प्रदर्शित है और छठे श्लोक में त्रिविध योग की सहायता से सम्पन्न होने वाली उच्छ्वास-निश्वास की प्रक्रिया को यहाँ पुनः स्पष्ट किया गया है। योग शब्द का अर्थ अन्तिम 21वें श्लोक की व्याख्या में भी दिया गया है। आगे के अनेक श्लोकों की व्याख्या में विविध प्रयोगों का निरूपण करते समय टीकाकार ने "एतदुक्तं भवति" ( पृ० 28, 30 ) "किमुक्तं भवति" ( पृ० 29, 30 ) इत्यादि कहकर उसकी प्रक्रिया को स्पष्ट किया है। 17वें श्लोक में सात लोकों का, तीन ध्यानों का तथा चतुर्थ ध्यान की आठवीं[67] अकनिष्ठ भूमि का निरूपण है। 19वें श्लोक की व्याख्या में योगनिद्रा शब्द का अर्थ दिया गया है और [68]सर्षप सूक्ष्म पिण्ड का लक्षण प्रदर्शित है।

तृतीय निर्देश के 3-4 श्लोकों की व्याख्या में टीकाकार कहते हैं—"अष्टमिह्रस्वो जम्बूक-दीर्घश्चेह छान्दसः" ( पृ० 36 ), अर्थात् अष्टमी के स्थान पर अष्टमि पद को तथा जम्बुक के स्थान

पर जम्बूक पद को यहाँ क्रमशः जो ह्रस्व और दीर्घ कर दिया है, इसमें छान्दस, अर्थात् वेद की पद्धति का सहारा लिया गया है। वेद में जिस तरह से विभक्ति, वचन इत्यादि का व्यत्यय कर दिया जाता है, उसी न्याय से यहाँ मात्राओं का विपर्यय कर दिया गया है। अथवा छान्दस पद का अर्थ छन्दःशास्त्र भी कर सकते हैं। छन्दःशास्त्र की यह उक्ति प्रसिद्ध है—"अपि माषं मषं कुर्यात् छन्दोभङ्गं न कारयेत्"। इसके अनुसार यहाँ अष्ठमि एवं जम्बूक पद का प्रयोग करने से छन्दोभंग नहीं होता। टीकाकार ने प्रथम निर्देश के 15वें श्लोक के उत्तरार्ध में 17 अक्षरों की तथा 16वें श्लोक के पूर्वार्ध में 14 अक्षरों की स्थिति को भी मान्यता दी है। उनकी यह उक्ति भी छन्दःशास्त्र और वैदिक नियमों के अनुकूल ही है।

सातवें श्लोक की व्याख्या में अष्टदल और चतुर्दल कमल का उल्लेख है। 8वें श्लोक में "बुद्धबिम्बोपशोभितम्" पद की व्याख्या भी हमारे लिये अवधेय है। 15वें और 16वें श्लोक की व्याख्या बीच में त्रुटित हो गई है। इसका उल्लेख हम पहले भी कर चुके हैं। यहाँ [69]श्रावकयान और प्रत्येक बुद्धयान की अपेक्षा मन्त्रयान के वैशिष्ट्य पर जोर दिया गया है।

इस निर्देश के अन्तिम वाक्य में महागुह्य शब्द प्रयुक्त है। यहाँ टीकाकार का कहना है कि इस तन्त्र के आदिवाक्य में परमगुह्य शब्द है और अन्तिम वाक्य में महागुह्य शब्द। ये दोनों पर्यायवाची शब्द हैं और महामायातन्त्र के विशेषण के रूप में उसकी विशेषता को स्पष्ट करते हैं। टीकाकार की इस उक्ति से भी यहाँ दिये गये प्रथम दो श्लोक मूल महामायातन्त्र के नहीं हैं, यह स्पष्ट हो जाता है।

## टीकाकार रत्नाकरशान्ति

महामायातन्त्र के टीकाकार रत्नाकरशान्ति के समय और कृतियों के विषय में तारानाथ के इतिहास में, डॉ० विनयतोष भट्टाचार्य कृत साधनमाला के उपोद्घात में और आचार्य रत्नाकरशान्ति रचित खसमतन्त्रटीका के पं० जगन्नाथ उपाध्याय जी के प्राक्कथन में प्रकाश डाला जा चुका है। तारानाथ के अनुसार इनका समय 974-1026 ई० है, जब कि डॉ० विनयतोष भट्टाचार्य इनका समय 978–1030 ई० मानते हैं। उनका कहना है कि महीपाल प्रथम के राज्य-में ये विक्रमशील विश्वविद्यालय के पूर्व द्वार के पंडित थे। आचार्य रत्नाकरशान्ति रचित प्रज्ञापारमितासूत्र की सारतमा टीका के सम्पादक डॉ० पद्मनाभ एस० जैनी ने अपने उपोद्घात में इनका समय 11वीं शताब्दी का पूर्वार्ध माना है।

साधनमाला में तिब्बती तन्ग्युर के प्रमाण से इनके 18 ग्रन्थों की नामावली दी गई है, किन्तु तन्ग्युर की तोहुकु सूची में इनके अतिरिक्त भी नाम मिलते हैं। साधनमाला में दी गई नामावली के संख्या 2, 3, 5 के नाम वहाँ नहीं मिलते। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन जी के दोहाकोश के परिशिष्ट में इनके 9 दर्शन-ग्रन्थों की तथा 23 तन्त्र-ग्रन्थों की नामावली दी गई है। इस तरह से इनके काल और कृतियों के संबन्ध में अभी भी अनुसन्धान अपेक्षित है।

लुप्त बौद्ध वचन संग्रह ( पृ० 40 ) में सुभाषितसंग्रह में उद्धृत महामायोत्तर का एक वचन संगृहीत है। निश्चित रूप से तो नहीं कहा जा सकता, किन्तु इस अभिप्राय का प्रतिपादक कोई वचन प्रस्तुत महामायातन्त्र में उपलब्ध नहीं होता। यह कहा जा सकता है कि यह महामाया का उत्तरतन्त्र मूल महामायातन्त्र से पृथक् होगा। तारानाथ के इतिहास के प्रमाण से लुप्त बौद्ध वचन संग्रह के उपोद्घात ( पृ० 22 ) में बताया गया है कि महामाया-तन्त्र के प्रथम उपदेष्टा कुक्कुरिपाद हैं। इनके द्वारा रचित महामायासाधनोपायिका वहाँ परिशिष्ट में इस अभिप्राय से दी जा रही है कि इसकी तुलनात्मक समीक्षा की जा सके।

साधनमाला में महामाया से सम्बद्ध कुछ साधनाएँ संकलित हैं। इनमें से [70]महामाया-साधन ( पृ० 458-465 ) और कुक्कुरीपाद की महामायासाधनोपायिका ( पृ० 466-468 ) को वहाँ परिशिष्ट में दे दिया गया है। इनके अतिरिक्त वहाँ ( पृ० 434-437 ) की ज्वालामुखी-साधनप्रयोग, महामाया-ज्वालामुखी-वज्रवाराहीप्रयोगसाधन और महामायादेव्याः श्मशानम्— ये तीन ( 221-223 ) साधनाएँ भी महामाया से सम्बद्ध हैं। यहाँ के पहले साधन ( पृ० 434 ) में कुछ श्लोक उद्धृत हैं। ये सब महामायातन्त्र के प्रथम निर्देश में तृतीय से लेकर 26वें श्लोक तक बिना आनुपूर्वी के मिल जाते हैं। इनको हम यहाँ आगे दे रहे हैं। इन साधनाओं में महामाया के साथ ज्वालामुखी और वज्रवाराही शब्द जुड़े हुए हैं। इन शब्दों की हमें परीक्षा करनी होगी। 223 वीं साधना में महामाया देवी के आठ श्मशानों का नामोल्लेख पूर्वक वर्णन है।

इसी तरह से साधनमाला में पृ० 481-486 पर महामायातन्त्र का अनुसरण करने वाली हेरुकसाधनोपायिका भी 248वें साधन के रूप में संगृहीत है और 249 साधन में महामायातन्त्र में निर्दिष्ट बलिविधि का संग्रह किया गया है। पृ० 512 पर महामाया चक्र का उल्लेख है। साधनमाला के महाकालसाधन ( पृ० 592 ) में महामाया का ध्यान दिया गया है, किन्तु यहाँ उसका मुख्य देवी के रूप में उल्लेख नहीं है। साधनमाला में उक्त स्थलों पर दिये गये अन्य अनेक विषय भी प्रस्तुत महामायातन्त्र में नहीं मिलते। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि महामाया सम्बन्धी अन्य तन्त्र-ग्रन्थ भी उस समय उपलब्ध थे।

साधनमाला में पृ० 434 पर महामायातन्त्र के वचन इस प्रकार से उद्धृत हैं—

"अथातो भगवतीनां गुह्येश्वरीणां सर्वदेवतीनां महाधियानाम्—

महान्तं च महागुह्यं महामायां महेश्वरीम्। ( 1.5 )
त्रैलोक्यं संहरत्येषा त्रैलोक्यं सृजते पुनः॥ ( 1.6 )
गुह्यकानामियं माता महामायेति विश्रुता।
त्रैलोक्यत्रासनी विद्या प्रपद्येयं महेश्वरी॥ ( 1.7 )
यया विज्ञातमात्रया विद्यया साधकेश्वरः।
सदेवगन्धर्वगणान् सयक्षासुरमानुषान्॥

बिद्याधरपिशाचांश्च राक्षसोरगकिन्नरान् ।
वशमानयति भूतानि जलजस्थलजानि च ॥ ( 1.8-9,10 )
महाश्चर्यकरी विद्या इन्द्रजालकरी तथा ।
मोहनं स्तम्भनं चैव विद्वेषोच्चाटनादिकम् ॥
वश्याकर्षणजम्भं चानेकविधकुतूहलम् । ( 1.13-14 )
पठिता कुरुते विद्या वाचां सिद्धिं च साधके ॥ ( 1.17 )
न जपं न व्रतं तस्य नोपवासो विधीयते ।
अक्लेशतो भवेत् सिद्धिर्देवि सत्यं वदाम्यहम् ॥ ( 1.18 )
मन्त्रं तव महामाये सर्वत्रैलोक्यसाधिके ।
प्रवक्ष्यामि महायोगे दिव्यैरक्षरपङ्क्तिभिः ॥" ( 1.26 )

साधनमाला ( पृ० 460,466-467,481 ) में ही अपभ्रंश भाषा के ये वचन मिलते हैं—

हले सहि विअसिअ कमलु पबोहिउ वज्जें ।
अलललल्हो महासुहेण आरोहिउ णच्चें ॥
रविकिरणेन पफुल्लिउ कमलु महासुहेण ।
अलललल्हो महासुहेण आरोहिउ णच्चें ॥

हम ऊपर बता चुके हैं कि तीसरे निर्देश के 15-16 श्लोकों की संस्कृत व्याख्या बीच में त्रुटित है। इसका भोट अनुवाद उपलब्ध है। वहाँ ये अपभ्रंश वचन महामायातन्त्र के ही बताये गये हैं। परिशिष्ट में दी गई कुक्कुरिपाद की साधनोपायिका में भी ये वचन उपलब्ध हैं और कुक्कुरिपाद को ही महामायातन्त्र का उपदेष्टा माना जाता है। इस प्रसंग में इन अपभ्रंश वचनों का विशेष महत्त्व है।

बस अभी इतना ही लिखकर इस निबन्ध को हम यहीं समाप्त करते हैं ॥



## टिप्पणियाँ

1. डॉ० बनारसीलाल का "आर्यदेव एवं उनकी तान्त्रिक रचनाएं" शीर्षक निबन्ध ( 'धीः' 13, पृ० 49, टि० 1 ) देखिये। संभव है, ऐसा दोनों हस्तलेखों के पत्रों के परस्पर बदल जाने के कारण हुआ हो।

2. "उपह्वरे गिरीणां संगथे च नदीनाम्। धिया विप्रो अजायत ॥" ( 8 6.28 ) ऋग्वेद के इस मन्त्र से लेकर आगे के पूरे भारतीय वाङ्मय में इन पवित्र स्थानों का निर्देश हुआ है। यजुर्वेद ( 26.15 ) में उक्त मन्त्र के 'संगथे' के स्थान पर 'संगमे' पाठ है। नदीसंगम की पवित्रता आज भी भारत में अक्षुण्ण चली आ रही है। मातृकागृह से अभिप्राय सप्त मातृकाओं के मन्दिरों से है। गुह्यसमाज की टीका ( पृ० 157 ) में चन्द्रकीर्ति ने इनका उल्लेख किया है। कौलज्ञाननिर्णय के साथ प्रकाशित ज्ञानकारिका ( पृ० 119-121 ) में इनमें से अनेक शब्दों का आध्यात्मिक अर्थ दिया गया है। अभिसमयमंजरी ( पृ० 1 ) में भी श्मशान और पर्वत का तथा साथ ही सुखासन और शवासन का भी उल्लेख मिलता है। पातंजल योगसूत्र में "स्थिरसुखमासनम्" ( 2.46 ) यह आसन का लक्षण दिया गया है। योगशास्त्र और तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में शताधिक आसनों का निरूपण हुआ है। शवासन का उपयोग तान्त्रिक श्मशान-साधना में भी होता है। शवासन शब्द की यहाँ दो तरह की व्युत्पत्ति करनी पड़ेगी। शक्तिसंगमतन्त्र में इसी क्रम में मुण्डासन आदि वर्णित हैं। इस तरह के अनेक आसनों का विवरण वहाँ के उपोद्घात ( पृ० 79-80 ) की सहायता से देखा जा सकता है। गुह्यादि० उपो०, पृ० 35 भी देखिये।

3. ज्ञानोदयतन्त्र ( पृ० 14 ) की सामग्री को और तन्त्रालोक ( 15.604 ) में स्मृत लकुलीश के नाम को उद्धृत करते हुए इस विषय की चर्चा यहाँ पृ० 263 पर की गई है। कायपूजा अथवा आत्मपूजा का गुह्यादि० उपो० ( पृ० 33-35 ) में संक्षिप्त परिचय दिया गया है। महामायातन्त्र में इसके लिये परमाहितयोग शब्द प्रयुक्त है। हम कह सकते हैं कि इस कायपूजा के दो प्रकार हैं—पहली पंचामृत, पंचप्रदीप आदि से सम्पन्न होती है और दूसरी चतुश्चक्र आदि की भावना से। परमाहितयोग प्रथम पूजा का प्रतिनिधित्व करता है और चण्डालीयोग दूसरी का। पंचोपचार पूजा इसका स्थूल रूप है। यह आन्तर और बाह्य कायपूजा प्रायः सभी शैव, शाक्त और बौद्ध तन्त्रों में मिलती है। योगिनीहृदय नामक शाक्त तन्त्र में पूजा के तीन प्रकार बताये गये हैं। बाह्य ( अपरा ) पूजा पंचोपचार ( पंचोपहार ) आदि से सम्पन्न होती है। पंचप्रदीप आदि से सम्पन्न होने वाली पूजा परापरा है और चण्डालीयोग की साधना परा पूजा है। कायमण्डल की भावनामयी उपासना भी परा पूजा ही है। बाह्य और आन्तर वरिवस्या के नाम से भी ये प्रसिद्ध हैं। अभिसमयमंजरी ( पृ० 28 ) में प्रदर्शित पूर्वपूजा इन दोनों ही विधियों से संबद्ध है। हमारा "तान्त्रिकी वरिवस्या तस्या भेदाश्च" शीर्षक निबन्ध देखिये ( सारस्वती सुषमा, व० 39, अ० 1–4, पृ० 127-139 )।

4. बोधिपाक्षिक धर्मों का परिचय वसन्ततिलका के उपोद्घात ( पृ० 25-32 ) से प्राप्त किया जा सकता है। अभिसमयमंजरी ( पृ० 15-19 ) में भी यह विषय वर्णित है। इन बोधिपाक्षिक धर्मों की भी

आन्तर और बाह्य दोनों प्रकार की व्याख्या की जाती है। कायमण्डल में इनकी भावना की जाती है। आन्तर भावना में 24 पीठों की स्थिति भी कायमण्डल में ही मानी जाती है। पीठों की यह द्विविध स्थिति तन्त्रालोक ( 29.59-63 ) में भी मिलती है। नित्याषोडशिकार्णव के उपोद्घात ( पृ० 78-83 ) में यह विषय विस्तार से देखा जा सकता है।

5. पंचाकाराभिसंबोधि का वर्णन केवल बौद्ध तन्त्रों में ही मिलता है। गुह्यादि० उपो० ( पृ० 40-44 ) में इनका विवरण दिया गया हैं। बौद्ध तन्त्र कोश ( पृ० 66 ) में हेवज्रतन्त्र और उसकी टीका के वचन संगृहीत हैं। पंचज्ञान के नाम से भी ये प्रसिद्ध हैं। महामायातन्त्र ( 1.11 ) और उसकी व्याख्या में भी ये वर्णित हैं। इनको पंचबुद्धस्वभाव माना जाता है। देखना होगा कि क्या पारमितानय में भी इनका वर्णन है ?

6. ज्ञानोदयतन्त्र में तथा अन्यत्र भी प्रायः सभी तन्त्र-ग्रन्थों में भगवान् बुद्ध के चार कायों का वर्णन है, किन्तु महामायातन्त्र ( पृ० 3 ) की टीका में तीन ही कायों का उल्लेख है। पारमिता नय के ग्रन्थों में भी भगवान् बुद्ध के तीन ही काय वर्णित हैं। शैव तन्त्रों में भगवान् शिव की लय, भोग और अधिकार नामक तीन अवस्थाओं का वर्णन मिलता है। उक्त तीन कायों की इन तीन अवस्थाओं से तुलना की जा सकती है।

7. ऊपर टिप्पणी संख्या 3 में योगिनीहृदय में वर्णित त्रिविध पूजा का निरूपण किया गया है। यहाँ वर्णित पूजा, स्मृति ( भावना ) और अमृतास्वाद को क्रमशः अपरा, परा और परापरा पूजा के रूप में देखा जा सकता है। डाकिनीजालसंवररहस्य में समय-सेवन और सेवा-उपसेवा आदि उपायचतुष्टय के साथ अमृतास्वादन को भी क्षरसुख के तीन साधनों में से एक बताया गया है।

8. योग, अनुयोग, अतियोग और महायोग का संक्षिप्त लक्षण कृष्णयमारितन्त्र ( 17.8-11 ) में मिलता है। इनकी विस्तृत जानकारी इसी तन्त्र की टीका ( पृ० 123-129 ) से प्राप्त की जा सकती है। डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने "अनुत्तर तन्त्र में उत्पत्तिक्रम की व्यवस्था" शीर्षक निबन्ध में इस विषय पर प्रकाश डाला है ( 'धीः' 14 अं०, पृ० 124-126 देखिये )।

9. पारमितानय के अनुसार व्यक्ति को अनेक जन्मों के प्रयत्न के बाद ही मुक्ति मिल सकती है। भगवद्गीता ( 6.45 ) में भी यही सिद्धान्त मान्य है। इसके विपरीत मन्त्रनय की उपासना से एक ही जन्म में मुक्ति मिल जाती है। गुह्यादि० उपो० ( पृ० 37-38 ) में यह विषय सप्रमाण विवेचित है। ज्ञानोदयतन्त्र ( पृ० 6 ) में भी इसी जन्म में कायचतुष्टय की प्राप्ति की बात कही गई है। डाकिनीजालसंवररहस्य ( पृ० 7 ) में तो यहाँ तक कह दिया गया है कि मन्त्रनय के अभ्यास से एक ही दिन में प्रत्यय हो जाता है। प्रत्यय शब्द का अर्थ यहाँ निमित्त दिया गया है। 12 संख्या की टिप्पणी भी देखिये।

10. मन्त्रनय में महामुद्रा की चर्चा प्रायशः आती है। कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, समयमुद्रा और महामुद्रा नामक चार मुद्राओं के लक्षण अद्वयवज्रसंग्रह आदि ग्रन्थों के आधार पर बौद्ध तन्त्र कोश में अक्षरानुक्रम से संगृहीत हैं। वहाँ ( पृ० 92 ) महामुद्रा का स्वरूप भी देखा जा सकता है। अद्वयवज्रसंग्रह में चतुर्मुद्रा

के नाम से प्रकाशित ग्रन्थ का नाम वस्तुतः मुद्राबन्ध है और यह नागार्जुन की कृति है। इसमें उक्त मुद्राओं का ही विशद वर्णन है।

11. चित्त की शुद्धि के लिये जप, ध्यान, पूजा, तीर्थाटन आदि की मन्त्रनय में कोई आवश्यकता नहीं है। यह विषय ज्ञानोदयतन्त्र के अतिरिक्त महामायातन्त्र ( 1.18, 2.4 ) में भी निर्दिष्ट है। कश्मीर के प्रसिद्ध तन्त्र मालिनीविजय ( 18.74-80 ) में इस विषय को अधिक स्पष्ट किया गया है। तुलना के लिये 'धीः' का तीसरा अंक ( पृ० 95 ) देखिये। चित्त की विशुद्धि में पंचाकाराभिसंबोधि और भावना-चतुष्टय का विशेष महत्त्व है। इस विषय को गुह्यादि० उपो० ( पृ० 39-48 ) में देखा जा सकता है।

12. नवीं टिप्पणी के अन्त में प्रत्यय शब्द की चर्चा आई है। वहाँ बताया गया है कि प्रत्यय शब्द यहाँ धूम आदि निमित्तों का सूचक है। पाँच अथवा दस निमित्तों का विवरण बौद्ध तन्त्र कोश ( पृ० 61-62 ) में देखिये। प्रत्यय शब्द का एक दूसरा अर्थ भी है। इसके लिये वहीं ( पृ० 76 ) प्रत्यय शब्द देखिये। विमलप्रभा में प्रोक्त त्रिविध प्रत्यय शैव-शाक्त तन्त्रों में भी निर्दिष्ट हैं। 'धीः' प्रथम अंक ( पृ० 100 ) देखिये। वसन्ततिलका की टीका ( पृ० 89 ) में चार प्रत्यय निर्दिष्ट हैं।

13. कायपूजा अथवा आत्मपूजा का उल्लेख ऊपर तीसरी टिप्पणी में आया है। हम कह सकते हैं कि ज्ञानोदयतन्त्र ( पृ० 9 ) में निर्दिष्ट वामपूजा भी इससे बहुत भिन्न नहीं है। योगिनीनय के अनुसार वामपूजा का संक्षिप्त विधान अभिसमयमंजरी ( पृ० 30 ) में दिया गया है। तन्त्रालोक के 15वें आह्निक ( पृ० 137-140 ) में विस्तार से इसकी पद्धति वर्णित है। योगिनीहृदय में वर्णित— "अनामाङ्गुष्ठयोगेन तर्पयेत् चक्रदेवताः" ( 3.190 ) इस विशेष विधि का पालन वाम मत के सभी सम्प्रदाय करते हैं। तन्त्रालोक में उक्त स्थल पर मतान्तर भी प्रदर्शित हैं।

14. हम यह जानते हैं कि बौद्ध तन्त्रों के क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर नामक चार विभाग हैं। अनुत्तर विभाग को अनुत्तर योग के नाम से भी जाना जाता है और इसके पितृतन्त्र, मातृतन्त्र तथा अद्वय-तन्त्र नामक अन्य तीन विभाग किये जाते हैं। इन तीनों उपविभागों की प्रकृति दक्ष, वाम, क्रम, कौल, प्रत्यभिज्ञा आदि शैव-शाक्त तन्त्रों से बहुत मिलती-जुलती है। कौल तन्त्रों के सिद्धकौल और योगिनीकौल नामक विभागों की तुलना पितृतन्त्र और मातृतन्त्र से की जा सकती है तथा प्रत्यभिज्ञा तन्त्रों से अद्वय तन्त्रों का तुलनात्मक अध्ययन विद्वानों के लिये एक रुचिकर विषय हो सकता है। कालचक्र की प्रक्रिया तन्त्रालोक के छठे और सातवें आह्निक में मिलती है।

15. ज्ञानोदयतन्त्र ( पृ० 11 ) में पिण्ड और पिण्डातीत शब्द यद्यपि देह और देहातीत के अर्थ में प्रयुक्त हुए प्रतीत होते हैं, किन्तु ये शब्द कौल योग के पिण्ड, पद, रूप और रूपातीत नामक चार ध्यानों का भी हमें स्मरण कराते हैं। जैन योगशास्त्र में भी इनका वर्णन है। अथवा इन शब्दों को डाकिनी-जालसंवररहस्य ( पृ० 2 ) में वर्णित पिण्डचित्त और प्रकाशचित्त से भी जोड़ा जा सकता है।

16. तन्त्रशास्त्र में कायपूजा के प्रसंग में आन्तर पूजा का अपना महत्त्व है। बाह्य और आन्तर पूजा के अतिरिक्त भावना विधि का भी विनियोग अन्ततः चित्त की विशुद्धि के लिये होता है। मलिनता से मुक्त चित्त ही प्रभास्वर चित्त कहलाता है। यह पूरी प्रक्रिया शैव-शाक्त तन्त्रों को भी मान्य है।

अन्तर इतना ही है कि वहाँ मलिनता का आधार आत्मा को माना गया है। नागार्जुन के पंचक्रम में प्रभास्वर पद के रूप में इसको मान्यता मिली है ( गुह्यादि० उपो०, पृ० 52-53 देखिये )।

17. अन्यत्र यह चतुर्थाभिषेक के नाम से व्याख्यात है। चार अथवा 11 प्रकार के अभिषेकों का निरूपण प्रायः सभी बौद्ध तन्त्रों में मिलता है। अन्य तन्त्रों में प्रयुक्त दीक्षा शब्द के स्थान पर यहाँ अभिषेक शब्द प्रयुक्त हुआ है। बौद्धेतर तन्त्रों में दीक्षा और अभिषेक दो स्वतन्त्र कर्म हैं और इनकी विधियाँ भी भिन्न-भिन्न हैं। बौद्ध तन्त्रों में वर्णित 11 प्रकार के अभिषेकों में से सात का कलशाभिषेक में तथा चार का गुह्याभिषेक में अन्तर्भाव किया जा सकता है। इस प्रसंग में डॉ० बनारसीलाल का "बौद्ध तन्त्रों में अभिषेक" शीर्षक निबन्ध भी देखा जा सकता है ( 'धीः' अं० ८, पृ० 132-140 )। यहाँ 32 प्रकार के अभिषेकों का उल्लेख कर उनकी समीक्षा की गई है और निबन्ध के अन्त में अभिषेकविषयक 17 ग्रन्थों की नामावली भी दे दी गई है।

18. चार अभिषेकों के साथ यहाँ चार ब्रह्मविहारों का भी उल्लेख मिलता है। इन ब्रह्मविहारों का क्षेत्र अधिक व्यापक है। पालि साहित्य में ही नहीं, पातंजल योगसूत्र और जैन तत्त्वार्थसूत्र में भी चित्त-प्रसाद के लिये चतुर्ब्रह्मविहार का निरूपण किया गया है।

19. गुरुकृपा, गुरुभक्ति, गुरुमहिमा पर केवल तन्त्रशास्त्र में ही नहीं, अपि तु पूरे भारतीय वाङ्मय में प्रभूत सामग्री उपलब्ध है। डाकिनीजालसंवररहस्य ( पृ० 2, 6, 11 ) में गुरुप्रसाद का विशेष महत्त्व अंकित किया गया है। इस ग्रन्थ के और अभिसमयमंजरी के अन्त में भी गुरु की विशेष महिमा गाई गई है।

20. सेवा, उपसेवा आदि शब्दों का अभिप्राय बौद्ध तन्त्र कोश ( पृ० 99-100 ) की सहायता से जाना जा सकता है। इस विषय को डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने "अनुत्तरतन्त्र में उत्पत्तिक्रम की व्यवस्था" शीर्षक निबन्ध में अधिक स्पष्ट किया है। (देखिये—'धीः' अं० 14, पृ० 121-124)।

21. डॉ० ठाकुरसेन नेगी का "बौद्ध तन्त्रों में वज्रदेह का स्वरूप" शीर्षक निबन्ध देखिये ( 'धीः' अं० 4, पृ० 83-97, सन् 1987 )।

22. हेवज्रतन्त्र ( 2.4.56-58 ) में निष्यन्द, विपाक, पुरुषकार और वैमल्य नामक चार फलों का निरूपण मिलता है। टीकाकार ने इस विषय को स्पष्ट किया है। अद्वयवज्रसंग्रह में निष्यन्द के स्थान पर निष्पन्द पद है और उसकी व्युत्पत्ति "सदृशस्पन्दो निष्पन्दः" ( पृ० 32 ) दी गई है। कर्ममुद्रा के प्रसंग में इन दोनों ही पाठों की संगति बैठ जाती है। इनको कायानन्द, वागानन्द, चित्तानन्द और ज्ञानानन्द के नाम से भी जाना जाता है और इनमें से प्रत्येक के चार भेद करने पर षोडश आनन्द सम्पन्न होते हैं। विचित्र, विपाक, विमर्द और विलक्षण नामक क्षणों के रूप में भी इनको देखा जा सकता है और इन क्षणों का क्रमशः चार चक्रों और चार मुद्राओं से भी सम्बन्ध साधा जा सकता है। अद्वयवज्रसंग्रह आदि से संगृहीत इन शब्दों की व्याख्या बौद्ध तन्त्र कोश में देखी जा सकती है। चतुश्चक्र की भेदन-प्रक्रिया भी इन्हीं से जुड़ी हुई है।

23. कामसिद्धि अथवा महाराग की सिद्धि का निरूपण डाकिनी० ( पृ० ४ ) में और कामगुणों का महामाया ( 1.24 ) में मिलता है। वैष्णव तन्त्रों में और गौडीय वैष्णवों के द्वारा रचित अलंकार

शास्त्र के ग्रन्थों में भी महाराग का ईश्वरविषयक रति के रूप में वर्णन मिलता है। इस विषय पर म० म० श्रद्धेय श्री श्री गोपीनाथ कविराज महोदय ने अच्छा प्रकाश डाला है। देखिये—"सहजयान और सिद्धमार्ग" ( भारतीय संस्कृति और साधना, भा० 2, पृ० 253-297 )।

24. नाथ सिद्धों का "मरणं बिन्दुपातेन" वाला सिद्धान्त इसी से अनुप्राणित लगता है। इस पर गहन गवेषणा अपेक्षित है।

25. षडंगभावना और षडंगयोग के विषय में अभी इतना ही कहा जा सकता है कि प्रथम का हेवज्रतन्त्र में और द्वितीय का समाजोत्तर में इदम्प्रथमतया निरूपण हुआ है।

26. इस प्रसंग में 9 और 12 संख्या की टिप्पणी देखी जा सकती है। यहाँ आठ महानिमित्तों की चर्चा की गई है। वे भी उक्त प्रत्ययों से भिन्न नहीं हैं। सेकोद्देशटीका ( पृ० 40-41 ) में भी इस विषय का निरूपण मिलता है।

27. शैव-शाक्त तन्त्रों में त्रिविध मलों की आवरण के रूप में ही व्याख्या की गई है। ये तीन मल हैं—आणव, मायीय और कार्म। इन्हीं तीन मलों से आवृत रहने के कारण पशु अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित नहीं होने पाता।

28. अप्रतिष्ठित निर्वाण को आवरण रूप नहीं माना जाता, अतः या तो 'आवरण' के स्थान पर टिप्पणी के 'आचरण' पाठ को मूल में रखना होगा अथवा सुखावबोध और प्रकरण की संगति के लिये "प्रतिष्ठितनिर्वाणमप्यावरणम्' इस पाठ की कल्पना करनी होगी।

29. अद्वयवादी शैव तन्त्रों की भी ऐसी ही मान्यता है। इसके लिये लुप्तागमसंग्रह के द्वितीय भाग का उपोद्घात ( पृ० 174 ) देखिये।

30. शून्य अथवा शून्यता का पारमितानय और मन्त्रनय में समान रूप से वर्णन मिलता है, किन्तु कम्बलपाद की आलोकमाला तक आते आते इसके लक्षण में कुछ परिवर्तन आ गया है। यहाँ भी डाकिनी० ( पृ० 9-10 ) में शून्यता की स्पष्ट परिभाषा दी गई है। शून्यता-भावना, शून्यता-समाधि का उल्लेख अभिसमयमंजरी में भी मिलता है। सिद्धों और नाथों के साहित्य में ही नहीं, शैव और शाक्त आगमों के ग्रन्थों में भी शून्य और उसके भेद-उपभेद का निरूपण किया गया है। इस प्रकार यह शब्द केवल बौद्ध दर्शन तक ही सीमित नहीं रह गया है, भले ही इसके अर्थ के विषय में थोड़ा-बहुत मतभेद मिलता हो।

31. इसके लिये दो संख्या की टिप्पणी देखिये।

32. इसकी प्रक्रिया का निरूपण महामायातन्त्र ( 1.20 ) और उसकी टीका ( पृ० 17 ) में प्रदर्शित है। यहीं आगे ( पृ० 271-272 ) इस विषय को स्पष्ट किया गया है।

33. भगवती मण्डल-चक्र का विस्तार से निरूपण प्रस्तुत ग्रन्थ ( पृ० 15-19 ) में ही किया गया है।

34. आठ पद मन्त्रों का स्वरूप भी वहीं ( पृ० 13 ) देखिये।

35. सप्तविध अनुत्तरपूजा, बोधिचित्तोत्पाद, चतुर्ब्रह्मविहार भावना आदि का विधान प्रायः सभी बौद्ध तन्त्रों में मिलता है। इस प्रसंग में 18वीं टिप्पणी भी देखिये।

36. पूजास्थान से विघ्नों के उत्सादन की प्रक्रिया सभी तन्त्र-सम्प्रदायों में मिलती है। दिव्य, भौम और अन्तरिक्ष गत विघ्नों के अपसारण की प्रक्रिया का निदर्शक यह श्लोक योगिनीहृदय में उपलब्ध है—"पार्ष्णिघातेन भौमांश्च तालेन च नभोगतान्। अस्त्रमन्त्रेण दृष्ट्या च दिव्यान् विघ्नानपोहयन्॥" (3.92)।

37. एकाराकृति धर्मोदया-मण्डल शाक्त तन्त्रों में शृंगाट के नाम से प्रसिद्ध है। यह ब्राह्मी लिपि के एकार के समान त्रिकोणाकृति का होता है।

38. वसन्ततिलका (साधनोपायिका) के उपोद्घात (पृ० 32) में नाद और बिन्दु का जो स्वरूप दिखाया गया है, उसकी शैव-शाक्त तन्त्रों में वर्णित शक्ति और शिव से तुलना की जा सकती है।

39. मालामन्त्रों का विधान तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं में मिलता है। प्रस्तुत प्रकरण के आधार पर बौद्ध शास्त्रों में वर्णित धारणी मन्त्रों का समावेश हम इसी विभाग में कर सकते हैं। मालामन्त्रों और धारणियों पर अभी विशेष विचार अपेक्षित है।

40. चन्द्रग्रहण, सूर्यग्रहण, संक्रान्ति आदि पर्वों के अवसर पर मन्त्रजप करने से शीघ्र विशेष सिद्धि का विधान प्रायः सभी सम्प्रदायों में मिलता है।

41. इस प्रसंग में ऊपर की संख्या 4 की टिप्पणी देखिये।

42. अध्यात्म होम अथवा निरुत्तर होम की यह प्रक्रिया शैव-शाक्त तन्त्रों के दृष्टिकोण का उल्लेख करते हुए वसन्ततिलका के उपोद्घात (पृ० 34-36) में आन्तर होम शीर्षक से प्रदर्शित है। यहाँ हम इसी प्रसंग का एक श्लोक और उद्धृत कर रहे हैं—

अन्तर्निरन्तरमनिन्धनमेधमाने मोहान्धकारपरिपन्थिनि संविदग्नौ।
कस्मिंश्चिदद्भुतमरीचिविकासभूमौ विश्वं जुहोमि वसुधादिशिवावसानम्॥

(योगिनीहृदय, द्वितीय संस्करण, पृ० 367)

43. शाक्त तन्त्रों में षडाम्नाय भेद से विभिन्न देव-देवियों की उपासनापद्धति वर्णित है।

44. वैदिक सम्प्रदाय में तीन और तान्त्रिक सम्प्रदाय में चार सन्ध्याओं का विधान है। अभिसमयमंजरी (पृ० 26-27) में दोनों ही पक्ष निर्दिष्ट हैं। चार सन्ध्याओं की स्थिति पूर्वाह्ण, मध्याह्न, सायाह्न और अर्धरात्रि में मानी जाती है। वसन्ततिलका (6.11) में चार सन्ध्याओं का उल्लेख है। टीकाकार (पृ० 39) ने मध्याह्न, प्रदोष, अर्धरात्रि और प्रत्यूष (प्रातः) यह इन चारों सन्ध्याओं का क्रम बताया है। ज्ञानोदयतन्त्र (पृ० 6) में पूर्वाह्ण का ही प्रथम उल्लेख है। महामायातन्त्र के परिशिष्ट में दिये गये महामायासाधन में भी यही क्रम मान्य है।

45. योगिनीनय के नाम से यहाँ ( पृ० 30 ) वामपूजा का वर्णन है। इसके लिये ऊपर की 13-14 संख्या की टिप्पणियों का भी अवलोकन कीजिये।

46. 'धी:' के इसी अंक में ( पृ० 228 ) डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने बुस्तोन ( जि० 15, पृ० 456 ) के प्रमाण से बताया है कि तिब्बत के कुछ विद्वान् महामाया के प्रथम दो मंगलाचरण श्लोकों को गुरु कुक्कुरिपाद द्वारा रचित मानते हैं।

47. हमें बताया गया है कि सभी प्रकार के बौद्ध तन्त्रों के प्रारंभ में "एवं मया" इत्यादि निदानवाक्य मिलता है। महामाया तन्त्र में यह क्यों नहीं दिया गया, इस विषय पर भी डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने उक्त स्थल पर ( 'धी:' अं० 15, पृ० 228 ) विचार किया है। अभी हमें इसके लिये प्रमाण जुटाने होंगे कि व्याख्यातन्त्रों के समान कुछ मूल तन्त्रों का प्रारम्भ भी "एवं मया" इत्यादि निदान वाक्य से न होकर महामाया के समान "अथात:" से होता है। अभी फिलहाल डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने ही बुस्तोन ( जि० 5, पृ० 44 ) का यह वचन खोज निकाला है कि कृष्णपाद रचित 'गुह्यतत्त्वप्रकाश' के अनुसार पितृतन्त्र का प्रारम्भ "एवं मया···" आदि वाक्य से, मातृतन्त्र का "अथात:·····" से और अद्वयतन्त्र का आरंभ "सर्वज्ञा···" इत्यादि से होता है।

48. "महामायाह्वयं देवं चतुर्मुखं चतुर्भुजम्" ( पृ० 47 ) परिशिष्ट में समाविष्ट महामायासाधन के इस आद्य श्लोक में भी पुरुष देवता के रूप में ही महामाया की स्तुति की गई है।

49. भगवान् बुद्ध ने सिद्धियों और चमत्कारों के चक्कर में न पड़ने का उपदेश किया था और महर्षि पतञ्जलि ने भी विभूतियों ( सिद्धियों ) को समाधि में अन्तराय माना था, तब भी पूरा भारतीय वाङ्मय नाना प्रकार की सिद्धियों के वर्णन से भरा हुआ है। मानव इनके व्यामोह को छोड़ नहीं पाया है। अभी हाल में हमें एक ही अपवाद दिखाई पड़ा है कि अपने योगदर्शन में डॉ० सम्पूर्णानन्द जी ने इसके विभूति पाद की भिन्न प्रकार से व्याख्या की है।

50. ज्ञानोदयतन्त्र में भी वीर का उल्लेख मिलता है ( पृ० 5 )। तदनुसार खेचरी मुद्रा में स्थित योगी को वीर कहा जाता है। योगिनीहृदय ( शाक्त तन्त्र ) की टीका दीपिका ( पृ० 82 ) में कहा गया है कि आध्यात्मिक समर भूमि में इदन्ता रूपी शत्रु का अहन्ता में विलय कर देने वाला ही वीर है। इसके प्रमाण में वहाँ परापंचाशिका के एक श्लोक को उद्धृत किया गया है—

अहमि प्रलयं कुर्वन्निदमः प्रतियोगिनः।
पराक्रमपरो भुङ्क्ते स्वभावमशिवापहम्॥ ( श्लो० 50 )

अगली टिप्पणी भी देखिये।

51. वीर पद की व्याख्या करते समय महामायातन्त्र के टीकाकार ने अविकल्पप्रवेशाधारणी के दो श्लोकों को उद्धृत कर उनकी व्याख्या की है। वहाँ अविकल्पाशय पद वीर का विशेषण है। ज्ञानोदय में ( पृ० 9 ) इसे निर्विकल्पात्मक और सर्वशंकाविवर्जित कहा है। शैव-शाक्त तन्त्रों में भी शंका को पाश माना गया है। तन्त्रालोक में शंका के छः भेद वर्णित हैं। इसके लिये लुप्तागम० उपो० ( पृ० 212-215 ) देखिये। इन सबका अभिप्राय यह है कि निर्विकल्पाशय सर्वशंकाविवर्जित साधक ही वीर कहलाता है।

52. परमाहितयोग का स्वरूप ऊपर तीसरी टिप्पणी में दिया जा चुका है।

53. गुह्याक्षर के रूप में यहाँ ॐ और हूँ इन दो अक्षरों का निरूपण कर इनसे उच्छ्वास और निश्वास की प्रक्रिया को, प्राणायाम व्यापार को जोड़ा गया है। शैव-शाक्त तन्त्रों में इस प्रक्रिया को हंसगायत्री से जोड़ा जाता है। इसे अजपा जप भी कहते हैं। मनुष्य दिन रात में 21600 श्वास-प्रश्वास लेता है, इस विषय में सभी तन्त्र-सम्प्रदाय एकमत हैं। वैष्णव तन्त्रों में तथा अन्यत्र भी इस जप को विभिन्न देवताओं को समर्पित किया जाता है।

54. डॉ॰ वङ्छुग दोर्जे नेगी ने "अनुत्तर तन्त्र में उत्पत्तिक्रम की व्यवस्था" शीर्षक निबन्ध में महामायातन्त्र में निर्दिष्ट इस त्रिविध योग का विवरण दिया है ( 'धीः' अं॰ 14, पृ॰ 130 )। इसी निबन्ध में मायाजाल निर्दिष्ट अधिष्ठान, परिकल्पित और निष्पन्न नामक त्रिविध योग-विधियों को भी समझाया गया है ( पृ॰ 129-130 )।

55. यहाँ सिंहविक्रीडित मुद्रा का आन्तर स्वरूप प्रदर्शित है। इसका बाह्य स्वरूप ज्ञानोदयतन्त्र ( पृ॰ 9 ) में देखा जा सकता है।

56. त्रिपुरा तन्त्रों में कामेश्वर और कामेश्वरी का वही स्वरूप है, जो कि बौद्ध तन्त्रों में हेरुक और वज्रडाकिनी, वसन्त और तिलका का है। बौद्ध तन्त्रों के अनुसार कामेश्वर का परनिर्मितवशवर्तिन् लोक में निवास है।

57. इस प्रसंग में ऊपर की संख्या 50-51 की टिप्पणियाँ देखिये।

58. ऊपर की संख्या 13 की टिप्पणी का भी अवलोकन कीजिये।

59. कायपूजा के प्रसंग में त्रिविध पूजा का उल्लेख ऊपर तीसरी टिप्पणी में किया गया है। कौल तन्त्रों में कौल पूजा के पंचविध अथवा द्वादशविध आन्तर तथा बाह्य उपादानों का वर्णन है। यहाँ शरीरगत नौ द्वारों से निकलने वाले मलों का पूजा के उपादान के रूप में ग्रहण किया गया है। पंचामृत इसी पूजा का संक्षिप्त स्वरूप है। कापालिकों और अघोरियों के यहाँ भी पूजा के ये उपादान प्रयुक्त होते हैं। त्रिपुरा तन्त्रों में भी कुण्डगोलक स्वीकृत है।

60. अनुत्तर शब्द पालि वाङ्मय में भी उपलब्ध है और शैव-शाक्त आगमों में भी। शैव-शाक्त तन्त्रों में यह अकार का भी वाचक है और शिव का भी। परात्रीशिकाव्याख्या में अभिनवगुप्त ने इस शब्द की अनेक प्रकार की व्युत्पत्तियाँ दी हैं। इस ग्रन्थ का श्रीनगर ( कश्मीर ) संस्करण ( पृ॰ 19-32 ), सन् 1918 देखिये।

61. गुह्यसमाजतन्त्र के प्रमाण से इन त्रिविध तन्त्रों का परिचय डॉ॰ वङ्छुग दोर्जे नेगी के "तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद" शीर्षक निबन्ध में देखा जा सकता है ( 'धी' अं॰ 4, पृ॰ 98-100 )।

62. टीकाकार ने यहाँ ( पृ॰ 2 ) स्पष्ट किया है कि प्रकृति से प्रभास्वर चित्त में आगन्तुक आवरणों की विशुद्धि ही बोधि है। यही बुद्धों का धर्मकाय है, जो कि संभोग और निर्माणकाय के नाम से

संगृहीत अनन्त बुद्धधर्मों का आश्रय है। इस प्रकार धर्मकाय की प्राप्ति ही बोधि है। इसी को महावज्रधरपद भी कहते हैं। प्रकृतिप्रभास्वरता और धर्मकायात्मक बोधि का स्वरूप टीकाकार ने आगे ( पृ० 8-10 ) भी स्पष्ट किया है।

63. पारमितानय की अपेक्षा मन्त्रनय की इस विलक्षणता पर ऊपर टि० सं० 9 में प्रकाश डाला गया है।

64. चण्डाली योग और कुण्डलिनी योग की प्रक्रिया बहुत कुछ मिलती जुलती है। वैष्णव तन्त्रों में भी चार ही चक्र स्वीकृत हैं। षट्चक्र वाला सिद्धान्त शैव-शाक्त तन्त्रों में और नाथ सम्प्रदाय में विशेष रूप से मान्य है। कालचक्र तन्त्र में षट्चक्र ही स्वीकृत हैं। नाथ और त्रिपुरा सम्प्रदाय में नवाधार अथवा नवचक्र की विधि भी मान्य है। कौल तन्त्रों में और नाथसम्प्रदाय में आधारों की संख्या 16 मानी गई है। योगिनीहृदय की टीका दीपिका में उद्धृत स्वच्छन्दसंग्रह में चक्रों की संख्या 32 मानी गई है।

65. बौद्ध तन्त्रों में सामान्यतः समय शब्द का प्रयोग समय द्रव्यों के सेवन ( भक्षण ) में और संवर शब्द का कुछ विशिष्ट नियमों के पालन में किया जाता है, किन्तु प्रस्तुत प्रसंग में योगसंवर शब्द का अर्थ योगप्रक्रिया से प्राप्त होने वाला सुखवर ( पृ० 20 ) और संवर शब्द का अर्थ गुह्यपूजा और रत्नपूजा ( पृ० 21 ) किया गया हैं।

66. इसी नाम के तीन प्रातिहार्य धर्मसंग्रह में भी वर्णित हैं। अभिज्ञा के वहाँ तीन नहीं, पाँच भेद बताये गये हैं। वे हैं—दिव्य चक्षु, दिव्य श्रोत्र, परचित्त ज्ञान, पूर्वनिवासानुस्मृति और ऋद्धि। महामाया-तन्त्रटीका ( पृ० १३ ) में निर्दिष्ट आस्रवक्षयज्ञान का यहाँ उल्लेख नहीं हैं। भगवान् बुद्ध का एक नाम षडभिज्ञ भी हैं। अमरकोश की टीका रामाश्रमी में निर्दिष्ट छः अभिज्ञाएँ ये हैं—दिव्यचक्षुःश्रोत्र, परचित्तज्ञान, पूर्वनिवासानुस्मृति, आत्मज्ञान, वियद्गमन और कायव्यूहसिद्धि।

67. इस प्रकरण को अभिधर्मकोश ( 3.2 ) और उसकी स्फुटार्था टीका की सहायता से समझा जा सकता है। वहाँ बताया गया है कि रूपधातु के सत्रह लोक होते हैं। प्रथम तीन ध्यान तीन-तीन भूमि वाले तथा चतुर्थ ध्यान आठ भूमि वाला है। इस प्रकार ये सत्रह स्थान रूप धातु से निष्पन्न होते हैं। टीकाकार का कहना है कि प्रथम ध्यान में ब्रह्मकायिक, ब्रह्मपुरोहित और महाब्रह्मा, द्वितीय में परीत्ताभ, अप्रमाणाभ और आभास्वर, तृतीय में परीत्तशुभ, अप्रमाणशुभ और शुभकृत्स्न हैं। चतुर्थ ध्यान में अनभ्रक, पुण्यप्रसव, बृहत्फल, अबृह, अतप, सुदृश, सुदर्शन और अकनिष्ठ नामक भुवन हैं। इसी विषय को महामाया के टीकाकार ने यहाँ संक्षेप में कहा है।

68. *सर्षप शब्द का प्रयोग प्रायः सरसों के लिये होता है, जैसा कि गुह्यसमाज ( 16.52 ) में भी मिलता है, किन्तु बौद्ध तन्त्रों में यह शब्द एक अन्य ही रहस्यात्मक अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।* इसी स्थल पर प्रदीपोद्योतनकार ( पृ० 192 ) ने सर्षप शब्द का अर्थ बोधिचित्त-बिन्दु दिया है। गुह्यसिद्धि ( 3.14 ) और वसन्ततिलका ( 10.19-20 ) में निर्माणकाय के लिये यह शब्द प्रयुक्त है। वसन्ततिलका में ही अन्यत्र ( 6.3 ) वसन्त ( भगवान् श्रीहेरुक ) के विशेषण के रूप में यह शब्द मिलता है। टीकाकार ( पृ० 37-38 ) ने इस विषय को स्पष्ट किया है। गुह्यसमाज ( 6.9 ) की प्रदीपोद्योतन

टीका ( पृ० 56 ) में सूक्ष्मयोग की पद्धति से नासाग्र में सर्षप की और सर्षप में चराचर जगत् की भावना निर्दिष्ट है। प्रदीपोद्योतन में समाजोत्तर के प्रमाण से इस विषय को स्पष्ट किया गया है।

69. श्रावकयान और प्रत्येकबुद्धयान की गणना हीनयान में की जाती है। गुरु के पास जाकर धर्म की शिक्षा लेने वाला व्यक्ति श्रावक कहलाता है। वह स्वयं अप्रतिबुद्ध है, किन्तु निर्वाण प्राप्त करने की इच्छा उसमें बलवती है। वह योग्य गुरु की तलाश कर उससे शिक्षा ग्रहण करता है। श्रावक का चरम लक्ष्य अर्हत्पद की प्राप्ति है। जिस व्यक्ति में गुरु के उपदेश के बिना प्रातिभ ज्ञान का उदय हो जाता है, प्राचीन संस्कारों के कारण जिसकी प्रतिभा स्वयं जाग उठती है, वह साधक प्रत्येक-बुद्ध कहलाता है। वह बुद्ध तो बन जाता है, परन्तु उसमें दूसरों का उद्धार करने की शक्ति नहीं रहती। द्वैतवादी सिद्धान्त-शैव भी मुक्त जीव की ऐसी ही स्थिति मानते हैं।

70. महामायासाधन में अनादियोग, मण्डलराजाग्री, कर्मराजाग्री और बिन्दुयोग नामक चार समाधियों का वर्णन मिलता है। अद्वयवज्र ने समयमुद्रा की व्याख्या करते समय ( पृ० 35 ) कहा है कि आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षण, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्धधातु स्वभाव समयमुद्रा-चक्र की भावना क्रमशः आदियोग, मण्डलराजाश्रि, कर्मराजाश्रि, बिन्दुयोग और सूक्ष्मयोग की पद्धति से करनी चाहिये। यहाँ इन शब्दों की व्युत्पत्ति या व्याख्या नहीं दी गई है, तो भी दो विलक्षणताएँ हमारे लिये अवधेय हैं। एक तो यह कि योगों की संख्या यहाँ पाँच दी गई है और 'राजाग्री' के स्थान पर 'राजाश्रि' पाठ स्वीकृत है। भोट पाठ के अनुसार राजाग्र अथवा राजाग्री पाठ ही मान्य हो सकता है। सूक्ष्मयोग की चर्चा अभी ऊपर 68 वीं टिप्पणी में आई है।

**इन टिप्पणियों के संयोजन में अनेक स्थानों पर तिब्बती संस्थान के मूलशास्त्र विभाग के अध्यापक डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी की और इस योजना के वरिष्ठ अनुसन्धान अधिकारी डॉ० बनारसी-लाल की सहायता ली गई है।**



# कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना

—डॉ० टशी सम्फेल—

[ भोट देश के प्रमुख चार बौद्ध सम्प्रदायों की परम्परा, दर्शन एवं साधना विषय पर प्रकाश डालने के क्रम में 13वें एवं 14वें अंक में कार्ग्युद् सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना पर प्रकाश डाला गया था। उस निबन्ध का अवशिष्ट भाग यहाँ प्रकाशित किया जा रहा है। ]

[ 14वें अंक का अवशिष्ट भाग ]

कार्ग्युद् सम्प्रदाय के महान् गुरुओं ने महामुद्रा को सूत्र और तन्त्र के भेद से दो वर्गों में विभक्त किया है। इनमें प्रथम सूत्र या पारमितायान के अनुसार चित्त के स्वभाव का परीक्षण करने पर अन्दर या बाहर कहीं पर भी उसकी स्थिति न होने से उसकी जो स्वभाव-शून्यता है, वही महामुद्रा है। उसका निश्चय हो जाने पर उस निःस्वभावता के आधार पर प्रधानतया चित्त के स्वरूप पर एकाग्र होकर शून्यता की भावना की जाती है, ऐसा माना गया है।

तन्त्र की परम्परा के अनुसार महामुद्रा वायु के मध्यमा में प्रवेश, स्थिति और लय तीनों कृत्यों की सम्पन्नता से उत्पन्न महासुख-प्रभास्वरता है, ऐसा माना गया है। वह ( महामुद्रा ) तो 'सप्तसिद्धिसंग्रह' और 'त्रिहृदयविषय' जैसे अनुत्तर योगतन्त्र के सर्वप्रमुख एवं प्रसिद्ध ग्रन्थों के हृदय ( मूल ) का सार है। इसकी भावना के लिये सर्वप्रथम चित्तस्वभाव को अभिज्ञात ( प्रत्यक्ष ) करना चाहिये। उसके लिये भो पहले वायु का मध्यमा नाड़ी में प्रवेश, स्थिति और लय करना अनिवार्य है। सर्वप्रथम चित्त-स्वभावता पर चित्त की एकाग्रता को केन्द्रित करने से वायु का मध्यमा नाड़ी में प्रवेश उसकी स्थिति तथा लय की प्राप्ति होती है। इसके बल से, अर्थात् परिणाम-स्वरूप नाभि-गुह्य-चक्र में स्थित चण्डाली के प्रचण्ड प्रज्वलन से चन्द्र पिघलकर स्खलित होता है, उससे उत्प्रेरित होकर चार आनन्दों[1] की उत्पत्ति होती है। वही चित्तस्वभाव महासुख स्वरूप की उत्पत्ति है। यही विषय ( अर्थात् सुख ) शून्यता से अभिन्न भी होता है। इस सुखशून्यता के ज्ञान में चित्त के एकाग्र ( केन्द्रित ) होने पर, चारों योगों में क्रमशः गमन होने पर सर्वोत्तम की सिद्धि होती है। इस तरह के सुख और शून्यता या उपाय एवं प्रज्ञा के युगल सम्बन्ध का ही 'महामुद्रा' ऐसा नामकरण किया गया है।

महामुद्रा की भावना करने वाले पुद्गल इन्द्रिय की तीव्रता और मन्दता के भेद से दो प्रकार के होते हैं। जिसमें वायु मध्यमा नाड़ो में संगृहीत होती है, ऐसे मार्ग की भावना करने में

1. आनन्द, परमानन्द, विरमानन्द और सहजानन्द।

असमर्थ मन्द इन्द्रिय ( वाले ) पुद्गलों द्वारा प्रारम्भ में पारमिता परम्परा की महामुद्रा की भावना की जाती है। तीव्र बुद्धि वाले पुद्गल भी दो प्रकार के होते हैं—

1. पूर्व जन्म के या इस जीवन के आरम्भिक काल के पूर्व मार्ग के अभ्यास से वायु के मध्यमा नाड़ी में प्रवेश, स्थिति और लय कृत्यों के सम्पन्न हो जाने पर चित्त की स्वभावता का प्रत्यक्षतः साक्षात्कार होता है। उसमें एकाग्रचित्त हो भावना करनेवाला 'एकत्वता पुद्गल' कहलाता है। 'आज्ञासम्यक् प्रमाणनाम डाकिन्युपदेश'[1] नामक ग्रन्थ में उल्लिखित है—अभ्यस्त पुद्गल को 'एकत्वता' का निर्देश करना चाहिये। इसी तरह 'महारत्नसोपान' में भी उल्लिखित है—एकत्वता प्राप्त वह पुद्गल सम्भृतसम्भार या संगृहीतसम्भार पुद्गल होता है। वह तन्त्र के अभ्यास में निरत पुद्गल है, दान्त बुद्धि पुद्गल है, अनुभव प्राप्त पुद्गल है, सर्वश्रेष्ठ पुद्गल है[2]।

2. पूर्व जन्म के या इसी जीवन के आरम्भिक काल में पूर्व-पूर्व मार्गों का अभ्यास जिसने नहीं किया है, उसके लिये सामान्य मार्ग, अभिषेक और उत्पत्तिक्रम व सम्पन्नक्रम आदि में क्रमशः गमन अनिवार्य होता है। इस प्रकार के पुद्गल का 'क्रमिक गामी' नामकरण किया गया है। शास्त्रों में उल्लिखित भी है—आदिकर्मिक पुद्गलों को क्रमिकगामी मार्ग का निर्देश करना चाहिये[3]।

परवर्ती कार्ग्युद् परम्परावादियों में चित्तमूल के अधिगम द्वारा भावना की अनेक भिन्न-भिन्न विधियाँ प्रचलित हैं। कुछ का अभिमत है कि समाधिस्थ अवस्था में स्वचित्त की बाह्य-आन्तरिक उत्पत्ति-स्थिति-नाश आदि अवस्थाओं का परीक्षण करने पर भी वे उपलब्ध नहीं होतीं। उस समय चित्त-मूल का अधिगम होता है और चित्त से हम परिचित हो जाते हैं। इसे ही महामुद्रार्थ की प्राप्ति माना गया है। यथा सरहपाद ने कहा है—

चित्त के अभाव में धर्म किसने समझा,
चित्त और धर्म में सारा प्रतिभास।

---

1. तो० सं० 2331, र्ग्युद् 'जी' ( बे ), पत्र सं० 271.
2. चिग्-छर्-वहि-गङ्-सग्-दे।
छोग्स-ब्सग्स-ब्सग्स-पहि-गङ्-सग्-यिन्।
र्ग्युद्-स्व्यङ्स-स्व्यङ्स-पहि-गङ्-सग्-यिन्।
ब्लो-ब्तुल--ब्तुल--वहि-गङ्-सग्-यिन्।
ञम्स-स्क्येस्-स्क्येस्-पहि-गङ्-सग्-यिन्।
गङ्-सग्-म्छोग्-तु-ग्युर्-प-यिन्।
3. तो० सं० 2331, र्ग्युद् 'जी' (बे), पत्र सं० 271.

ढूँढे तो न लहै गवेषक पूर्व से नहीं,
अभाव त्रिकाल ( में ) अजात अनिरुद्ध ॥

सोई अन्यत्र निर्विकार ( उसका ),
स्वभाव महासुख की व्यवस्था है।
अतः सर्व प्रतिभास धर्मकाय ( है ),
जगत् के प्राणी ( सारे हो ) बुद्ध हों[1] ॥

अर्थात् चित्त और उसमें प्रतिबिम्बित सभी रूप ढूँढने पर उपलब्ध नहीं होते और ढूँढने वाला भी कहीं नहीं प्राप्त होता। जो नहीं है, वह तीनों कालों में अजात एवं अनिरुद्ध है। अतः तथता का अनन्यथात्व स्वभाव ही महासुख की स्थिति है। इसलिये जो भी प्रतिभास होता है, वह सब धर्मकाय में ही स्थित है।

इसी प्रकार अन्य किसी चित्त को ढूँढने पर भी स्वशरीर ( काय ) के मूर्धा से लेकर पादतल तक के किसी भी अंश में उसकी विद्यमानता सिद्ध न होने से तथा रूप, रंग आदि किसी भी रूप में सिद्ध न होने से वहाँ चित्त की तथता दृष्टि है, ऐसा माना गया है। यथा जङ् रिन्पोछे कहते हैं—सभी का बीज ( रूप ) स्वचित्त की अवस्था बुद्ध तथा जिनपुत्र सभी के तत्त्व से आदि से ही अभिन्न है, ज्ञान धर्मकाय आभासित होता है। जड़ आभासित मात्र है। पदार्थ असिद्ध है तथा वे रंग, भाव ( सत्ता ) आदि से शून्य है[2]।

कुछ अन्य आचार्य मानते हैं कि पूर्व अतीत चित्त का अनुसरण तथा भावी चित्त का विचार न करते हुए चित्त की वर्तमान स्थिति की स्वाभाविकता का वर्तमान में ही अनुभव करने पर स्वरूप की प्रत्यक्षता से ही प्रत्यक्ष दर्शन होता है। उसी अवस्था में चित्त का अधिगम होता है तथा चित्त का परिचय प्राप्त होता है। सरहपाद कहते हैं—नई कृत्रिम स्वभावता छोड़ दो[3]। महासिद्ध लिङ्रस्पा भी इसी कथन का अनुसरण करते हुए कहते हैं—अकृत्रिम को उसी अवस्था में रखने पर ज्ञान का उदय होता है। जल की धारा के समान निरन्तर उदित

1. राहुल० दोहाकोश, हिन्दी छाया, महामुद्रा उपदेश 7-8, पत्र 253.
2. कुन्-ग्यि-स-बोन्-रङ्-सेम्स-ग्नस्-लुग्स-नी।
ग्यॅल-व-स्रस्-ब्चस्-कुन्-ग्यि-थुग्स-दङ्-नी।
ये-नस्-द्ब्यद्-मेद्-ये-शेस्-छोस्-स्कुर-स्नङ्।
बेम्-पो-म-यिन्-रङ्-गि-ङङ्-गिस्-ग्सल्।
द्ङोस्-पोर्-म-ग्रुब्-ख-दोग्-छ्द्-क्यिस-स्तोङ।
3. सो-म-म-ब्चोस्-ल्हुग्-पर-ब्शग्।

ज्ञान में स्थित रहने पर पूर्णता का भी उदय होता है। आलम्बन, स्वरूप आदि सभी लक्षणों का त्याग करो। हे योगी ! सदा समापत्ति अवस्था में अवस्थित रहो।

अन्य कुछ आचार्य निम्न कथन के अनुसार महामुद्रा मत को स्वीकार करते हैं कि चित्त में जो भी रूप, शब्द आदि विषयों का आकार उदित होता है तथा पुण्य-अपुण्य आदि अच्छे बुरे विकल्पों का उदय होता है, उसके निरोध एवं आरोपण की सीमा को लांघ कर कुछ भी निरोध या आरोपण न कर उसके निर्विकल्प स्वरूप पर लगातार एकाग्र दृष्टि रखने से सारे प्रपंच अपने आप लुप्त हो जाते हैं। यही चित्त सम्बन्ध की प्रगाढ़ता का परिचय है। महामुद्रा उपदेश ( गङ्गामा ) में कहा गया है—बुद्धि से परे अकृत्रिम अर्थ को जानने की इच्छा हो तो बुद्धि से स्वचित्त का परीक्षण एकान्ततः छोड़ दो। विकल्प ( रूपी ) मल से युक्त पानी को अपने आप स्वच्छ होने दो। जो प्रतीति होती है, उसका अपनयन और निक्षेपण न कर स्वयमेव स्थित रहने दो। इस प्रकार जहाँ कुछ भी प्रहेय और उपादेय न हों, तो वह महामुद्रा है[1]।

इसी तरह अन्य बहुत से आचार्यों का अभिमत है कि जो भी विकल्प हमारे भीतर उत्पन्न होते हैं, उन्हें स्वयं ही लुप्त न होने देकर उनको पहचान कर उन विकल्पों के ऊपर आरूढ़ होना चाहिये। दूसरे अर्थों में इसी की सुवृद्धि से स्वयं ही मुक्ति प्राप्त होती है। अतः विकल्प-मुक्ति तथा मुक्ति का उदय समान काल में हो होता है। हमारे भीतर विकल्प जितने ज्यादा होंगे, धर्मकाय प्राप्त करने की क्षमता उतनी ही बढ़ जाती है। जैसे कि गुरु जंग कहते हैं—"उस प्रकार अवस्थित रहने पर विकल्पों का प्रत्यक्षतः उदय हो, तो उसे प्रभास्वर धर्मकाय से भिन्न नहीं समझना चाहिये। अतः उस विकल्प का प्रसार ( वृद्धि ) तो शून्यता से शून्यता का ही स्फरण है, धर्मकाय से धर्मकाय का ही स्फरण है, युगल-प्रवेश से युगल प्रवेश का ही स्फरण है"। इस प्रकार कार्ग्युद् परम्परा में चित्त परीक्षण के उपदेशों में जो छोटी-मोटी भिन्नताएं हैं, वे साधक की इन्द्रियों की ग्रहण-शक्ति तथा उसके अपने सामर्थ्य के अनुसार केवल शाब्दिक भिन्नताएं हैं, उनमें कोई मौलिक भिन्नता नहीं है। अर्थात् चित्त परीक्षण विधियों में शाब्दिक भिन्नताएं प्रतीत हो सकती हैं, परन्तु अर्थतः भेद नहीं है।

कार्ग्युद् परम्परा के कुछ महान् गुरुओं ने महामुद्रा मार्ग की चार अवस्थाओं का वर्णन किया है। यथा—चित्त का एकाग्रतापूर्वक आलम्बन करने से 'एकाग्रता', चित्त की निष्प्रपञ्च

---

1. ब्लो-ऽदस्-ब्यर्-मेद्-दोन्-ते-तोंग्स-ऽदोद्-न ।
रङ्-सेम्स-चंद्-छोद्-रिग्-प-ग्चेर्-बुर्-शोग् ।
तोंग्-प-द्रि-महि-छु-दे-दङ्स-सु-छुग् ।
स्नङ्-व-द्गग्-स्ग्रुब्-मि-ब्य-रङ्-सोर-शोय ।
स्पोङ्-लेन्-मेद्-न्-फ़्यग्-र्ग्य-छेन-पो-यिन् । ( तो० सं० 2303 ग्युंद ( बे ), पृ० 243 )

अवस्था को जानने से 'निष्प्रपञ्चता', प्रतिभासचित्तों की एकरसता के ज्ञान से 'एकरसता', लक्षण ( विषय-विषयी ) भावना से परे होने के कारण 'अभावना' या निर्भावना। महान् योगी तथा सिद्ध पुरुष ग्र्यालवा गोदछ्ङ्पा के अनुसार इनकी सीमा का निर्धारण निम्न प्रकार से है—यथा प्रथम एकाग्रता अधिमुक्ति चर्या भूमि है, द्वितीय निष्प्रपञ्चता दर्शन मार्ग, तृतीय एकरसता द्वितीय भूमि से सातवीं भूमि तक और अन्तिम तथा चतुर्थ निर्भावना विशुद्ध भूमि हैं।

कई गुरुओं का मत है कि महामुद्रा में भूमि गणना नहीं हो सकती। जैसे जङ्-रिन्पोछे लिखते हैं—महामुद्रा की मूढ़ों द्वारा भूमि, मार्ग आदि में व्यवस्था करना भारी भूल है। ( क्या अन्य गुरुओं द्वारा की गई भूमि व्यवस्था की परम्परा का कुछ भी तात्पर्य नहीं है ? ऐसी जिज्ञासा होने पर हम कह सकते हैं कि ) फिर भी सामान्य जन की प्रसन्नता के लिये पारमितायान के भूमि, मार्ग आदि की तरह यहाँ भी स्वरूप के अनुसार व्यवस्था करनी चाहिये[1]। अतः परमार्थतः महामुद्रा में भूमि-मार्ग व्यवस्था न होने पर भी संवृति में अज्ञानियों के लिये इसकी व्यवस्था जङ्-रिन्पोछे स्वीकार करते हैं, अर्थात् तदर्थ ही अन्य महामुद्रावादी आचार्य भी नेयार्थ में इसकी व्यवस्था करते दिखते हैं और इसे ऊपर लिखित महागुरु ग्र्यालवा गोदछ्ङ्पा के अनुसार ही स्वीकार करते हैं।

काग्र्युद् गुरु आधार रूप में महामुद्रा भावना को स्वीकार कर आदिकर्मिक पुरुषों द्वारा उसे साक्षात् अपने में उत्पन्न करने के लिये अथवा उसका साक्षात्कार करने के लिये तथा इसकी भावना विधि को आगे बढ़ाने के लिये उसकी विस्तार विधि को भी नाना प्रकार से स्वीकार करते हैं। यथा–जे ग्लम्पोपा-सहजप्रयोग ( ल्हनचीग स्क्येस-ऽव्योर ), डीगुङ् जिगर्तेन सुमगोन पञ्चप्रयोग ( ल्ङा ल्दन ), ग्चङ्पा ग्यारिस आदि अष्ट महाभाष्य ( ख्रीद्छेन ब्र्ग्यद् ), षट्समरसता ( रो-स्न्योम्स-स्कोरद्रुग ), गिरि धर्म ( रिछोस ) आदि के उपदेश द्वारा शिष्यों को अनुगृहीत करते हैं। उनमें से सहज प्रयोग क्या है ? इसकी आचार्य डोगोन निम्न शब्दों में व्याख्या करते हैं—चित्त, विकल्प और धर्मकाय ये तीनों ही आदि सहज हैं। उपदेश से उनके एकत्व में योग करने

---

1. फयग्-ग्यं-छेन्-पो-छिग्-छोद्-ल।
मोंङ्स-पस्-स-लम्-चि-व-ऽखुल्।
ऽेन्-क्यङ्-मोंङ्स-प-द्गऽ-वहि-फियर।
म्छन्-ञिद्-थेग्-पहि-स-लम्-नंम्स्।
ऽदिर्-यङ्-ङो-वो-चि-वर्-ब्य।

से 'सहज' ऐसा कहा गया है[1]। इसी तरह—चित्तता सहज धर्मकाय है। विकल्प सहज धर्मकाय की तरंगें हैं। प्रतिभास धर्मकाय की प्रभा है। प्रतिभास तथा चित्त की अभिन्नता सहज है।

स्क्योबपा जिगर्तेन सुमगोन पंच प्रयोग के बारे में कहते हैं—महामुद्रा सिंह के समान है। पंच प्रयोग न हो तो (वह) अन्धी है। अतः कार्ग्युद् परम्परा में महामुद्रा की भावना हेतु पंच प्रयोग की अनिवार्यता किसी से छुपी नहीं है। इसे जिगर्तेन सुमगोन निम्न शब्दों में प्रकट करते हैं—घुड़सवार के समान बोधिचित्त में चाबुक रूपी परोपकार भावना की प्रेरणा के अभाव में उसमें गति नहीं आती; इसी लिये पूर्वगामी भावनाओं को विशेष महत्त्व देना चाहिये। उसके अभाव में महामुद्रा का बोध करना कठिन हो जाता है। स्वकाय का राजा के समान देवकाय के रूप में स्थिरतापूर्वक ग्रहण न होने पर खेचर (डाकिनी) परिवार एकत्र नहीं होता, अतः काय का इष्ट देव के रूप में विशेष ध्यान उत्पन्न करना चाहिये। चतुष्काय गुरुरूप है। अतः चतुष्काय गुरुरूपी हिमालय में जब तक श्रद्धा या अधिमुक्ति रूपी आदित्य उदित नहीं होता, तब तक आशीर्वाद रूपी जलप्रवाह सम्भव नहीं होता। इसलिये चित्त में श्रद्धोत्पाद पर विशेष बल देना चाहिये। विस्तृत चित्त रूपी मेघ जब तक विच्छिन्न नहीं होते, तब तक ज्ञानद्वय रूपी तारे नहीं छिटकते। अतः अविकल्प चित्त की प्राप्ति पर विशेष ध्यान देना चाहिये। दो सम्भार रूपी चिन्तामणि में प्रणिधान रूपी चमक का समावेश न हो, तो अभिलाषा के अनुसार कार्य सिद्धि की प्राप्ति नहीं होती। अतः अन्त में परिणामना पर विशेष ध्यान देना चाहिये[2]। इस प्रकार पांच प्रयोगों के निम्न प्रकार हैं—1. बोधिचित्त भावना, 2. स्वकाय में देवभावना, 3. गुरु के प्रति श्रद्धाभावना, 4. अविकल्प भावना, 5. परिणामना या प्रणिधान से मुद्रित करना।

अष्टमहाभाष्य निम्नलिखित हैं—1 गुरु त्रिकाय भाष्य, 2 मैत्री करुणा भाष्य, 3 हेतु फल प्रतीत्यसमुत्पाद भाष्य, 4 पंचवती अमृतकणिका भाष्य, 5 सहज प्रयोग भाष्य, 6 नारोपा का षड्धर्म भाष्य, 7 शीर्षसम अष्टधर्म भाष्य तथा 8 गुह्यचर्या भाष्य।

---

1. सेमस्-दङ्-नंम्-तोंग्-छोस्-स्कु-ग्सुम्।
   दङ्-पो-ल्हन-चिग्-स्क्येस्-प-दे।
   ग्दम्स-पस्-गचिग्-तु-स्योर-वहि-फियर।
   ल्हन्-चिग्-स्क्येस-स्ब्योर्-जेस-सु-ब्शद।
2. ऽब्रीगुङ् ब्कऽ ब्गर्युद् क्यी छोस् स्प्योद् रब ग्सल् 'द,' पृ० 6.

षड् समरस निम्नलिखित हैं—1 विकल्प का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन, 2 क्लेश का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन, 3 रोग का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन, 4 देवासुर का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन, 5 दुःख का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन और 6 मरण ( मृत्यु ) का मार्ग भावना के रूप में परिवर्तन। इनमें प्रथम पाँच महामुद्रा और बोधिचित्त की मार्ग विधि ही है तथा अन्तिम मृत्यु का मार्ग परिवर्तन तो नारोपा के षड्धर्म के अन्तराभव-निर्देश में विस्तृत रूप से चर्चित है।

साधना विधि का प्रतिपादक 'गिरि धर्म' चार गम्भीर धर्म रूपी अलंकारों से तथा त्रिविषयोपदेश अलंकार से अलंकृत है। चार अलंकार निम्न हैं—1. गिरि धर्म सर्वगुणोद्भूत, 2. गुह्य अभिषेक 'महानाव' ( ग्सङ्वा-वङ्गी-डुवोछे ), 3. वज्रकाय की गुह्य व्याख्या ( दोर्जे-लुस्-क्यी-स्बस-शद् ) और 4. अन्तराभव भाष्य।

1. प्रथम सर्वगुणोद्भव ( योन्तन कुन्जुङ् ) तो मौल विषय उत्पत्ति प्रयोग ( स्क्येस जोर ) और षड्धर्म का पृष्ठधर्म, तथा भावना के उचित स्थान का लक्षण, पूर्वगामी क्रमद्वय एवं त्रिसंवर की व्यवस्था आदि है।

2. द्वितीय महानाव रूपी गुह्य अभिषेक प्रधानतया कृष्णसंवर में निर्देशित मण्डल विधि और अन्य उत्पत्ति प्रयोग तथा षड्धर्म का अनिवार्य आलम्बन विषय आदि है।

3. तृतीय गुह्य भाष्य ( व्याख्या ) द्वारा मूलतः पदार्थ की प्रकृति की प्रतिष्ठापना की जाती है।

4. चतुर्थ अन्तराभव भाष्य सिद्धेश्वर मिलारस्पा द्वारा छेरिंगमा ( अमानवीय देवी ) को, अन्तराभव को छः भागों में विभाजित कर प्रतिपादन करने वाली टीका है।

त्रिविषयमुखोपदेशालङ्कार इस प्रकार हैं—1 बाधा नाशक प्रयोगात्मक भाष्य अलंकार, 2 लक्षगीति विषय अलंकार, 3 इतर मंजरी पिटकालंकार ( सील्बुई-स्देछ्न-फ्रन्छेग्स-क्यी-ग्यंन )। इन तीनों में से प्रथम तो पूर्व उपदेशों की बाधा निवारण के रूप में व्यवस्थापित है। द्वितीय का मुख्य विषय षड्धर्म और उत्पत्ति प्रयोग है तथा अन्तिम विविध प्रवचन हैं, जो बिखरे पड़े हैं।

## साधना

मरपा की जीवनी के[1] कथनानुसार तिब्बत के महान् अनुवादक मरपा धर्ममति पूर्व

---

१. र्ग्यं-गर्-ग्यि-पण्-छेन्-ना-रो-दङ्।
बोद्-युल्-ग्यि-मर-प-लो-च्-ग्निस्।

प्रणिधान से भारतवर्ष में आकर 16 वर्ष 7 महीने तक नालन्दा के उत्तरी द्वारपाल महान् सिद्धाचार्य नारोपा से सम्पूर्ण बौद्ध शास्त्रों का अध्ययन कर भोट देश में लौटे और वहाँ तन्त्र का खूब प्रचार-प्रसार किया। पितृतन्त्र में गुह्यसमाज[1], कृष्णयमारि[2] आदि और मातृतन्त्र में हेवज्र[3], महामाया[4], चतुष्पीठ[5], चक्रसंवर[6], बुद्धकपाल[7] आदि पर उन्होंने कई टीका-टिप्पणियां कीं। विशेष कर कार्ग्युद् सम्प्रदाय में 'कर्मापा रङ्जुङ् दोर्जे' विरचित गम्भीर आभ्यन्तर अर्थ[8] हेवज्र और अनुत्तरतन्त्र के अध्ययन-अध्यापन की परम्परा प्रचलित है। तथा मरपा धर्ममति हेवज्र की व्याख्या नारोपा और मैत्रीपाद का अनुकरण करते हुए मूल और व्याख्या तन्त्रों में हेवज्र, वज्रगर्भतन्त्र, वज्रपञ्जर और सम्पुटोद्भव तन्त्र पर जोर देते हैं। वहीं महामाया तन्त्र के भी भारतवर्ष में अनेक आम्नाय हैं। इनका मरपा ने शान्तिभद्रपाद से सम्पूर्ण अभिषेक, उपदेश आदि प्राप्तकर प्रचार किया[9]। चतुष्पीठ मूल तन्त्र की परम्परा आर्यदेव आम्नाय और संग्रह तन्त्र आचार्य भवभद्र आम्नाय आदि की कई परम्परायें प्रचलित थी। उन्होंने उन सबका भी अध्ययन किया। लेकिन उन्होंने अस्थि विभूषित डाकिनी से उनका श्रवण और प्रचार किया।[10]

बुद्धकपाल के सम्बन्ध में उस समय आर्य देश में सरहपाद आम्नाय और आचार्य अभयाकर की परम्परा प्रमुख थी। वे उन दोनों आम्नायों में दीक्षित हुए और उन्होंने उसका भी

---

स्ङर्-स्व्यङ-स्मोन्-लम्-गृचिग्-पस्-मृजल्।
लो-ब्चु-द्रुग्-ल्ज-व-ब्दुन्-दु-ब्स्तेन्।
मरपा की जीवनी, बौद्ध मन्दिर, सिगरा, वाराणसी संस्करण (1970, पृ० 123)

1. सर्वतथागत काय-वाक्-चित्त रहस्य गुह्यसमाज नाम महाकल्पराज-तोहुकु सं० 442 [च $90^{1}_{a}-148^{5}_{a}$]
2. कृष्णयमारि नाम तन्त्र, तो० सं० 467 [ज $134b^{1}-151b^{4}$]
3. हेवज्रतन्त्रराज नाम, तो० सं० 417 [ङ $1b-13b^{5}$]
4. महामाया तन्त्रराज नाम, तो० सं० 425 [ङ $167^{1}_{a}-171^{1}_{a}$]
5. श्री चतुःपीठ महायोगिनी तन्त्रराज नाम, तो० सं० 428 [ङ $181^{1}_{a}$ $231^{5}$]
6. श्री चक्रसंवर गुह्यचिन्ता तन्त्रराज, तो० सं० 385 [ग $196^{1}_{a}-199^{1}_{a}$]
7. श्री बुद्धकपाल नाम योगिनी तन्त्रराज, तो० सं० 424 [ङ $143^{-}_{a}-167^{5}_{a}$]
8. आभ्यन्तरार्थं, हेवज्र और अनुत्तरतन्त्र को तिब्बती में नङ्-तग-ग्युंद-सुम कहते हैं।
9. जमगोन कोङ्ट्रुल कृत शेसचा जोद, प्रथम भाग, पेचीन संस्करण, 1985, पृ० 493.
10. जमगोन कोङ्ट्रुल कृत शेसचा जोद, प्रथम भाग, पेचीन संस्करण, 1985, पृ० 493.

भोट देश में खूब प्रचार-प्रसार किया। उपरिलिखित कई तन्त्रों की सेवा, उपसेवा आदि साधना-पद्धतियां वर्तमान समय में भी कार्ग्युद् परम्परा में अविच्छिन्न रूप से विद्यमान हैं। विस्तारभय से यहाँ उन सबका विवरण नहीं दिया जा सकता। मात्र कार्ग्युद् परम्परा में विशेष रूप से प्रचलित हेवज्रतन्त्र की वज्रयान साधना पर संक्षिप्त प्रकाश डाला जायेगा। इसे हम मुख्यत: निम्नलिखित तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं—

(क) हेवज्र की आर्य देश में विभिन्न परम्परायें।

(ख) तिब्बत में उसकी परम्परा।

(ग) कार्ग्युद् परम्परा में उसका स्थान।

(क) हेवज्रतन्त्र की अनेक उपदेश-परम्पराओं में मातृ-तन्त्र के रहस्यों को अनेक सिद्धों ने अपनी-अपनी साधना और मति के अनुसार प्रतिपादित किया है, जिसमें योगेश्वर विरुवापाद द्वारा, जो 84 सिद्धों में आते हैं, निष्पन्नक्रम की मार्गफल के नाम से प्रतिपादित परम्परा ही तिब्बत में सास्क्य सम्प्रदाय की प्रधान साधना परम्परा है।

डोम्बी हेरुक[1] ने 'अमृतप्रभा साधनोपाय' में मातृतन्त्र साधना पर विशेष जोर दिया है, जिसे उन्होंने वसन्ततिलक के निष्पन्नक्रम योग से निकाला है। अलाभचन्द्र आदि ने भी इसी परम्परा को आगे बढ़ाया है[2]।

सरोरुहपाद[3] ने उत्पत्तिक्रम में कृष्णादि षड्वर्ण का योग और उसमें स्पष्ट आभास की प्राप्ति के बाद उत्पन्नक्रम में स्वाधिष्ठानक्रम और वायु के अवधूती में प्रवेश, स्थिति और उत्थापन के योग पर बल देते हुए स्वाधिष्ठानक्रम में वर्णों का क्रमशः संहार करते हुए आभासों का क्रमशः साक्षात्कार करने की विधि को व्याख्या की है[4]।

---

1. विरुवापाद के शिष्य डोम्बीपाद पूर्व के तिपुरी के राजा थे, विरुवापाद ने इन्हें अभिषेक और तन्त्रोपदेश देकर साधना के लिए प्रेरित किया। वे डोम्बी जाति की स्त्री के साथ वास कर साधना करने लगे। इससे इनका नाम डोम्बीपाद पड़ा। उन्होंने रदाधर देश के राजा की, जो सद्धर्म का शत्रु था विषैले सर्प के भय से रक्षा कर उसे सद्धर्म के प्रति श्रद्धावनत बनाया। ( तारानाथ कबब दुन-ल्दन 'म' पृ० 13 )।
2. शेसचा जोद, भाग 3, पेचीन संस्करण 1985, पृ० 238.
3. सरोरुहपाद-क्षत्रिय गोत्र, शूकर ( ཕག་ཚང་ ) के अनुयायी हैं। इन्द्रभूति मध्यम सरोरुह के शिष्य हैं। भारतीय पण्डितों की जीवनी—खसचुन जंगपो, भाग प्रथम, धर्मशाला हि० प्र० से प्रकाशित 1973, पृ० 239.
4. शेसचा जोद, भाग 3, पृ० 238.

समयवज्र ने सूक्ष्म योग और तिलक योग को स्पष्ट कर प्रतिपादित किया है। इन तीनों परम्पराओं में पहले उत्पत्तिक्रम में दृढ़ता प्राप्त कर, तिलक का मार्गीकरण कर, भेद और पिण्डक्रम के द्वारा प्रभास्वर में प्रवेश-उत्थापन का अभ्यास कर युगनद्ध की प्राप्ति करने पर जोर दिया जाता है[1]।

मैत्रीपाद[2] सिद्धेश्वर शबरिपा का अनुकरण करते हुए चण्डाली को महामुद्रा भावना में संगृहीत करते हैं और उसी क्रम में उत्पन्नक्रम को मरपा छोस क्यी लोडोस नवक्रम या नौ भागों में विभक्त करते हैं तथा चण्डाली, मुद्रा और महामुद्रा तीन में संगृहीत करते हैं।

प्रथम में प्रारम्भिक वायु का अभ्यास और मुख्य साधना चण्डाली की भावना की जाती है। द्वितीय में कर्ममुद्रा, मनोमयमुद्रा और स्वदेह महासुख स्वरूप भावना को तीन भागों में विभक्त करते हैं। तीसरे महामुद्रा में आलय विज्ञान[3] का स्फुरण और संहार, आलय विज्ञान आलोक का मार्गीकरण, अचिन्त्य आलय विज्ञान का अपवाद इस प्रकार नौ भागों में विभक्त कर मातृतन्त्र की भावना पर जोर दिया जाता है।

व्यालिपाद अवधूती में प्राणवायु के प्रवेश पर बल देते हैं। चण्डाली के प्रज्वलन से हृदय-कमल में स्थित शुक्र के स्रवित होने से क्रमशः उत्पन्न चार आनन्दों का अनुभव करते हुए त्रैकालिक विकल्प, विज्ञान और मनोविज्ञान प्रभास्वर विलीन होने से महासुख स्वरूप देवकाय का उत्पाद किया जाता है[4]। व्यालिपाद सिद्ध विरुवापाद के शिष्य थे।

सिद्ध रत्नाकर शान्तिपाद[5] के मत से हेवज्र के निष्पन्नक्रम में चार तत्त्वों से युक्त और चार मुद्रा से मुद्रित कर चार चक्र का आश्रय लेकर तथा कर्ममुद्रा या मनोमय ( काल्पनिक ) मुद्रा का सेवन कर अभ्यास किया जाता है और जब साधक उसमें दक्षता प्राप्त कर लेता है, तो वह

---

1. शेसचा ज़ोद, भाग 3, पृ० 338-39.
2. देखें 'धीः' 13, पृ० 107-8.
3 यहाँ आलय विज्ञान का अभिप्राय सूक्ष्म प्राण चित्त से है।
4. शेसचा ज़ोद, तृतीय भाग, पेचीन संस्करण, 1985, पृ० 240.
5. रत्नाकर शान्तिपाद मगध नगर में राजा देवपाल के राज्यकाल में विक्रमशील में ब्राह्मण कुल में उपसम्पदा को प्राप्त हुए। वह पाँच विद्याओं में पारंगत थे। सिंहल देश के राजा कविना के निमन्त्रण पर वह सिंहल देश गये। वहाँ तीन वर्ष तक धर्मोपदेश कर लोगों को तृप्त किया। बाद में विक्रमशील वापिस गये और वहीं मायाकाय को प्राप्त किया। ( नरथङ् तन्ग्युर 'लु' पत्र सं० 13 क )

धर्ममुद्रा, अर्थात् सर्व आलोक महासुख से मुद्रित होकर भावना करता है और अन्त में सर्व महा-मुद्रा स्वरूप का बोधकर उसमें स्थित होने पर बल देता है। साथ में वे चित्त के आभास ( बाह्यार्थ ) और आभासित होने वाले सभी धर्मों को चन्द्रबिम्ब सदृश निस्वभाव तथा विषयी चित्त को भी निस्वभाव, अर्थात् अनुपलभ्य रूप में साक्षात्कार कर उसमें समाहित होने की प्रक्रिया विधि पर भी जोर देते हैं।

आचार्य नारोपा उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम का भेद करते हैं। उसमें सर्वप्रथम उत्पत्तिक्रम में आकार आदि का अभ्यास किया जाता है तथा निष्पन्नक्रम में चण्डाली, मायाकाय और प्रभास्वर नामक तीन विषयों का। चण्डाली की भावना में उपाययुक्त स्वकाय और प्रज्ञायुक्त परकाय तथा मायाकाय में अनुभव की उत्पत्ति हेतु स्वप्न, मायाकाय और अनुभव में दृढ़ता की उपलब्धि हेतु जाग्रत् अवस्था में मायाकाय की भावना, इस प्रकार दो भेद करते हैं। पुनः जाग्रत् अवस्था के मायाकाय को आभास मायाकाय और अन्तराभव मायाकाय, इन दो भागों में बाँटते हैं। अन्तिम प्रभास्वर को प्रकृति प्रभास्वर, भावनामय प्रभास्वर, निद्रा प्रभास्वर और मृत्युलब्ध प्रभास्वर इन चार भेदों में विभक्त करते हैं। यह मिश्रण विधि कहलाती है। संक्रमण में ऊर्ध्व संक्रमण करने की विधि और परकाय प्रवेश की विधि ये दो भेद किये गये हैं। संक्रमण दो प्रकार से किया जाता है—अभ्यासतः और बलतः। परकाय प्रवेश भी अभ्यास और कर्मयोग से होता है। ये सभी मत हेवज्र पर आधारित स्वतन्त्र प्रचलित भारतीय परम्पराओं में आते हैं।

(ख) तिब्बत में हेवज्र पर निम्नलिखित परम्परायें प्रचलित हैं—तिब्बत के महान् अनुवादक डोगमी शाक्य शेन्रेन ने पण्डित गयाधर आदि से हेवज्र से सम्बन्धित सभी उपदेशों और अभिषेकों को प्राप्तकर उन्हें क्रमशः तिब्बत के सास्क्य सम्प्रदाय के संस्थापक भट्टारक सास्क्य खुओन आदि को दिया और वहीं से यह आम्नाय क्रमशः फला-फूला[1]।

गोस लोचावा ने ब्राह्मण कृष्णपाद को गुरु बनाकर उनसे सरोरुह और शान्तिपाद की परम्परा का अवदान प्राप्त किया। जो दवाई ओजेर ( स्वामी चन्द्ररश्मि ) ने भी इस तन्त्र का अनुवाद किया और उसकी परम्परा को भोट देश में आगे बढ़ाया।

---

1. इसकी परम्परा इस प्रकार है—विरुवापाद, डोम्बीपाद, ललितवज्र, बनसीपाद, गर्भारोपा, दुर्जयचन्द्र, वीरवज्र, अक्षोभ्यवज्र, देववज्र, ललितवज्र और पुण्यग्रह आदि।

( बुस्तोन, जिल्द 16, पृ० 5. लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित )

(ग) सिद्धाचार्य नारोपा से लोचावा मरपा धर्ममति ने सुनकर तिब्बत में इसका प्रचार-प्रसार किया। यही कार्ग्युद् परम्परा का आम्नाय है। हेवज्र के प्रथम कल्प में 11 तथा द्वितीय कल्प में 12, कुल 23 पटल हैं। इसका विवरण इस प्रकार है—

| प्रथम कल्प | द्वितीय कल्प |
|---|---|
| 1. कुल पटल | 1. होम निर्णय प्रतिष्ठा पटल |
| 2. मन्त्र ,, | 2. सिद्धि निर्णय ,, |
| 3. देवता ,, | 3. संध्या भाषा ,, |
| 4. देवता-अभिषेक ,, | 4. मुद्रण पिण्डार्थ ,, |
| 5. तत्त्वपटल | 5. हेवज्र अभ्युदय ,, |
| 6. चर्या ,, | 6. हेवज्रपट विधान ,, |
| 7. छोमा ,, | 7. भोजन ,, |
| 8. मेलापक ,, | 8. विनेय ,, |
| 9. विशुद्धि ,, | 9. मन्त्रोद्धार ,, |
| 10. अभिषेक ,, | 10. जाप ,, |
| 11. अभिसंबोधि ,, | 11. सहजार्थ ,, |
| | 12. माया ,, |

इसी प्रकार हेवज्र पर स्वतन्त्र रूप से ध्यान-भावना की परम्परा भी है। सामान्यतः कार्ग्युद् परम्परावादी सभी तन्त्रों के सार को नड़पाद के षड्योग में संगृहीत कर भावना करते हैं, फिर भी कार्ग्युद् परम्परा का मातृ-तन्त्र की ओर झुकाव ज्यादा है। अतः यही वज्रयानी साधना में कार्ग्युद् सम्प्रदाय की विशेष साधना-पद्धति कहलाती है।

मरपा ने, जो कार्ग्युद् परम्परा के संस्थापक हैं, 16 वर्ष 7 महीने भारतवर्ष में आकर नड़पाद आदि अनेक सिद्धाचार्यों से तन्त्र का गहन रूप से अध्ययन किया था। उन्होंने हेवज्र तन्त्र का भोट भाषा में अनुवाद कर प्रचार-प्रसार किया। अतः ये मातृतन्त्र प्रधान चार मुद्राओं द्वारा सिद्धेश्वर नारोपा की षड्योग की भावना पर जोर देते हैं, जिसके बारे में 'धीः' 7 से 12 अंकों में विस्तार से प्रकाश डाला गया है। यही कार्ग्युद् परम्परा का प्रधान साधना- बिन्दु है।

### (ख) शङ्सपा कार्ग्युद्

खसडुब ख्युङ्पो ( 978–1127 ) शङ्सपा कार्ग्युद् परम्परा के संस्थापक गुरु हैं। उनकी जाति ख्युङ्पो है। युवावस्था में इन्होंने बोन धर्म में प्रवेश किया तथा बाद में नेपाल चले गये।

वहाँ जाकर उन्होंने पं० सुमति से अनुवादक की शिक्षा प्राप्तकर धर्मभूमि भारतवर्ष में आगमन किया। पचास वर्षों तक भारत तथा नेपाल में लगभग एक सौ पचास विद्वान् तथा सिद्ध पुरुषों के चरणों में बैठकर उन्होंने सूत्र, तन्त्र, शास्त्र आदि अनन्त उपदेशों को ग्रहण किया और उनमें पारंगत हो गये। गुरु महावज्रासन, मैत्रीपा, गुप्तयोगी, राहुल ये चार सामान्य तथा ज्ञानडाकिनी निगुमा और सुखसिद्धि ये दो असामान्य, इस तरह इन छहों से विशेष शिक्षा-दीक्षा प्राप्त की। निगुमा नारोपा की योगिनी थी, उनके चरणों में बैठकर मायाकाय का मार्ग, अभिषेक, षड्धर्म वज्रशब्दपाद[1] तथा माया मार्गक्रम आदि अनेक उपदेशों की शिक्षा प्राप्त की। मैत्रीपा से भी इन्होंने ज्ञाननाथ[2] का धर्मविषयक उपदेश श्रवण किया।

तिब्बत में वापिस लौटकर इन्होंने ल्हङ्री थङ्वा से उपसम्पदा ली। फनयुल जोगपोरी (तक्षकगिरि) पर निवास करते समय भारत से राहुल गुप्तवज्र उन्हें धर्म द्वार तक पहुँचाने के लिये आये थे तथा पाँच तन्त्रपिटक का अभिषेक किया था। नाथ विषय आदि सामान्यतया प्रसिद्ध व अनन्त अप्रसिद्ध उपदेशों का प्रवचन भी किया था। डाकिनी द्वारा व्याकरण के अनुसार 'यसरू शङ्स' में आगमन कर उन्होंने तीन वर्षों के भीतर प्रधान ज़ङ्-ज़ङ् बिहार के साथ एक सौ आठ विहारों की स्थापना की। इसके बाद वे शङ्सपा काग्र्युद् इस नाम से प्रसिद्ध हुए। इनके भिक्षु शिष्यों की संख्या अस्सी हज़ार थी।

वहाँ उन्होंने तीस वर्षों तक जनता का कल्याण किया। इनके अपने काय द्वारा पर्वत-शिला आदि में बिना स्पर्श किये खाली जगह की तरह अन्दर प्रवेश करना, कलश के अन्दर सात दिन तक निवास करना, आकाश में उपस्थित हो धर्मप्रवचन करना आदि १०८ प्रकार के अद्भुत क्रिया-कलापों का वर्णन भी मिलता है। इनके अनेक शिष्यों में स्मेऊ स्तोन्पा, यरपो ग्यमिोछे, दुंल स्तोन रिनवङ्, ला स्तांद कोन्चोगखार, मोंग ल्चोग्सपा रिन्छेन चोन्डुस और जङ् स्गोम छोस सेङ् आदि प्रमुख हैं।

संग्यांस स्तोन्पा के शिष्य आई सैङ्गे ने विद्या-पीठ का भार वहन किया। खसड्ब शाङ् स्तोन और जोनुड्ब ने जग और समस्दीङ्स विहार का निर्माण किया और शङ् स्तोन के शिष्य ग्यलिछ्न बुम, इनके शिष्य जगछेन चम्सपा पल से भट्टारक चोङ्खापा ने भी कुछ शङ्सपा काग्र्युद् के शास्त्रों का श्रवण किया। फग्र्गोद् कुन्गा जङ्पो ने तनिग दोर्जेदन नामक विहार की स्थापना की। महासिद्ध थङ् स्तोङ् ग्यलिपो भी शङ्सपा काग्र्युद् परम्परा को धारण करने वाले हुए। अतः जगज़म क्षेत्र में भी शङ्सपा काग्र्युद् का प्रसार हुआ।

---

1. षड्धर्म वज्रशब्दपाद = छोसटुग दोर्जे छ्गि कंङ्।
2. ज्ञाननाथ = येशेस म्गोन्पो

शङ्सपा सम्प्रदाय में निम्न भावनीय धर्मों की प्रधानता पाई जाती है—संवर, हेवज्र, महामाया, गुह्यसमाज, वज्रभैरव इन पाँचों के प्रत्येक का अभिषेक और संवर-अभिषेक, महामाया काय, खेचर पंचागम, निगु के षड्धर्म, माया मार्ग क्रम, अमृतयन्त्र, सुखविषयमार्गभावना, महामुद्रा गऊमा, ज्ञाननाथ के धर्मविषय, पंच संवर देव, वाराही गुह्यसाधना, अवलोकितेश्वर, वज्रविदारण, वज्रपाणि, अक्षोभ्य का अभिषेक आगम तथा स्क्येर स्गङ् परम्परा के अवलोकितेश्वर और हयग्रीव आदि, जो सभी सिद्धान्तवादियों में काफी व्याप्त हैं।

महामुद्रा गऊमा की साधनाविधि मरपा कार्ग्युद् की महामुद्रा साधना के समान है, क्योंकि इसमें सुख और शून्य गऊ खजोर ( सम्पुट योग ) के समान अभिन्न साधना कर प्रभास्वर को प्रत्यक्ष करने का उपदेश है।

•

# नेपाल के सिद्ध वज्राचार्यों की जीवनी एवं कृतियां-२

— विजयराज वज्राचार्य —

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत पिछले अंक में 32 वज्राचार्यों में से दो की जीवनी, कृतियाँ एवं साधन-परम्परा आदि का परिचय दिया गया था। प्रस्तुत अंक में क्रमशः अन्य कुछ वज्राचार्यों की जीवनी, उनकी कृतियों, साधन-परम्पराओं आदि का तथा इन वज्राचार्यों से सम्बद्ध विहारों का भी परिचय दिया जा रहा है। ]

## लीलावज्र वज्राचार्य

तान्त्रिकाचार्य लीलावज्र वज्राचार्य काष्ठमण्डप के प्रसिद्ध तरुमूल श्री महाविहार, सिकंमूबहाल के निवासी थे। उन्होंने ही नेपाल देश की राजधानी काष्ठमण्डप उर्फ मरुसतः ( काष्ठमण्डप सराय ) का निर्माण किया।

चचागीत, वाद्यवादन इत्यादि की झाँकी निकालने पर पहले मरुटोल के नाट्येश्वर ( नासः द्योः ) के सामने झाँकी को समर्पित करना पड़ता है, अर्थात् उसका प्रारम्भिक अभ्यास नाट्येश्वर के सामने किया जाता है। मरुटोल के नाट्येश्वर ( नासः द्योः ) देवता के सामने पश्चिम की ओर तथा गन्धकूटी शैली ( गफुथि ) मन्दिर के पूर्व की ओर विद्यमान मंच में कहीं से भी नाटकमण्डली आदि के आने पर नाट्येश्वर देवता के सामने वाले मंच में देवता के प्रसाद के लिये पहिले नृत्य करना चाहिये।

एक दिन इसी प्रकार सिकालि के गंप्याखं ( पथनृत्य ) करने वाले नाटयेश्वर ( नासः द्योः ) के सामने वाले मंच पर नृत्य कर रहे थे। वहाँ इस नृत्य को सबसे लम्बा एक आदमी देख रहा था। उसी समय तरुमूल श्री महाविहार के वज्राचार्य लीलावज्र भी इस सिकालि नृत्य को देख रहे थे। उन्होंने नृत्य देखने वाली भीड़ के बीच में एक बहुत लम्बे आदमी को देखकर निमित्तज्ञान के द्वारा विचार ( चिन्तन ) कर उसे ताउण से स्तम्भित कर दिया। नृत्य समाप्त हो गया, सभी लौट गये। ताउण से स्तंभित वह लम्बा आदमी इधर-उधर चल न सका। वह स्तम्भित होकर खड़ा ही रहा। उसने विचार किया कि मुझे किसी ने ताउण से स्तम्भित किया है। इधर-उधर देखने पर कोई भी नजर नहीं आया, सब जा चुके थे। लीलावज्र वज्राचार्य अकेले खड़े दिखलाई दिये। उसने समझ लिया कि इसी ने मुझे स्तम्भित किया है। इस प्रकार सोच कर उसने पूछा कि तुमने मुझे ताउण से क्यों स्तम्भित कर दिया है? उस व्यक्ति की बात सुन कर लीलावज्र ने उसके प्रश्न का उत्तर न देकर उससे इस प्रकार प्रश्न किया—तुम देवता, मनुष्य, यक्ष आदि में कौन हो? उस आदमी ने उत्तर दिया कि मैं वृक्ष-

देवता हूँ। मुझे ताउण से मुक्त कर दो, इसके बदले में तुम जो वर माँगोगे, वह दूँगा। वृक्ष देवता के ऐसा कहने पर लीलावज्र ने कहा—मुझे तो आप वृक्ष देवता हैं, ऐसा मालूम नहीं। नृत्य देखने आने वाले आदमियों के मध्य में बड़े लम्बे होने से मुझे निमित्त ज्ञान से आप मनुष्य नहीं लगे। आप कौन हैं, यह जानने के लिये ही मैंने ताउण लगाया है। मुझे एक सत: ( सराय, विश्रामगृह ) बनाने की इच्छा है, आप हमें सत: ( सराय ) बनाने के लिये पर्याप्त मात्रा में लकड़ी देने की कृपा करें।

वृक्ष देवता ने कहा कि तुम मुझे ताउण से मुक्त कर दो, मैं तुम्हें इसी जगह पर कल एक वृक्ष उगा दूँगा, उसी वृक्ष की लकड़ी से तुम सत: ( सराय ) बनाना, तुम्हारी इच्छा के अनुसार सत: ( सराय ) बनाने के लिये जितनी चाहिये लकड़ी मिलेगी।

इतना कहने के बाद लीलावज्र ने वृक्ष देवता को ताउण से मुक्त कर दिया। वृक्ष देवता वहीं से अन्तर्ध्यान हो गये। बाद में वृक्ष देवता के कथनानुसार वहीं पर एक वृक्ष उग गया। वह वृक्ष महीनों पीछे अजंबर ( स्वयम्भू ) बड़ा होता गया। बाद में उसी वृक्ष को काट कर उसकी लकड़ो से बहुत बड़े आकार में सत: ( सराय ) का निर्माण प्रारम्भ किया गया। सत: ( सराय ) बनाना समाप्त हो गया। इतने विशाल आकार की सत: बनाने के बाद भी लकड़ी बच गयी। फिर बची हुई लकड़ी से दूसरी सत: का निर्माण किया गया। उस सत: को 'सिल्यं सत:' ( बची-खुची लकड़ी की सराय ) नाम से पुकारा जाने लगा।

वृक्ष देवता के द्वारा दी गई एक वृक्ष को लकड़ी से निर्मित हुई यह सत: ही काष्ठ-मण्डप के नाम से प्रचलित हो गयी। काष्ठमण्डप सत: के पूरी तरह से निर्मित हो जाने पर लीलावज्र ने सत: की प्रतिष्ठा कराने के लिये बहुत से देवतागणों का मन्त्र से आह्वान किया। प्रतिष्ठा कराने के लिये आहूत देवतागणों में कौन-कौन आये हैं, यह देखा तो मालूम हुआ कि वहाँ बहुत से देवतागण आये हुए हैं, किन्तु सत: बनाने के लिये पर्याप्त लकड़ी के निमित्त वृक्ष देने वाले वे वृक्षदेवता ही नहीं है। इसलिये काष्ठमण्डप सत: ( सराय ) का प्रतिष्ठा कर्म नहीं हुआ। आमन्त्रित देवतागण सभी वापस चले गये। सत: ( सराय ) बनाने के लिये पर्याप्त लकड़ी के निमित्त वृक्ष देने वाले वृक्षदेवता के ही सत: ( सराय ) प्रतिष्ठा करने के लिये उपस्थित न होने से काष्ठमण्डप को 'मरुसत:' कहा गया है। वृक्ष देने वाले वृक्ष देवता के रूप में सरस्वती देवी ( ससुद्यो: ) की मूर्ति के पास दीवाल में आजकल पत्थर की प्लेट को रक्ताकार से पोत कर रखा गया है। उसी को मरुद्यो: नाम से पुकारा जाता है। सत: प्रतिष्ठा के सम्बन्ध में ऐसा कहा जाता है कि नमक और कडुवा तेल का एक ही भाव होने पर, मरुसत: की प्रतिष्ठा होगी।

लीलावज्र वज्राचार्य के द्वारा स्थापित वह काष्ठमण्डप ( मरुसत: ) मरुटोल में आज भी विद्यमान है। थहिती का बड़ा चैत्य भी उन्हीं के द्वारा स्थापित है।

लीलावज्र वज्राचार्य ने बौद्धधर्म सम्बन्धी ग्रन्थों तथा चचागीतों की भी रचना की है। यह लीलावज्र चौरासी सिद्धों की गिनती में नहीं आते। ये उनसे भिन्न हैं।

**ग्रन्थनाम**

1. सहजशून्यसमाजसाधना
2. श्रीसहजसिद्धि

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. हेवज्रनैरात्मा | कर्णदी | झप |
| 2. हाडाभरण क्रियायि रे संवरा | अहेडी ( हरि ) | माथ |
| 3. वज्रमयभूमि शोधिय मण्डल | मधुमती | दुर्जमान |
| 4. हाडाभरण क्रियायि रे संवरा | गौडी | दुर्जमान |
| 5. वलि ॐकारनाद रूपी | पंचम | झप |
| 6. हाडाभरण क्रियायि रे | भैरवी | माथ |

## वज्रपाद वज्राचार्य

नेपाल उपत्यका[1] के पूर्व की ओर पाञ्चाल ( पन्नौती ) देश है। यहाँ अध्ययन-अध्यापन में प्रसिद्ध सभी विद्याओं में पारंगत बौद्ध विद्वान् वज्रपाद वज्राचार्य बहुत शिष्यों को एकत्रित कर अध्यापन कराते रहे। ये जिसकी जो रुचि है, उसी के अनुसार शास्त्र विद्या सिखाने में मग्न रहते थे। शिष्य लोग यहाँ से विद्याध्ययन करके अपने-अपने घरों को वापिस गये, किन्तु इनमें से किसी ने भी अपने गुरु वज्रपाद वज्राचार्य को यश नहीं दिया। शिष्यों से खिन्न होकर ये अपना देश पाञ्चाल छोड़कर कान्तिपुर के निर्मल-तीर्थ में जाकर प्रतिदिन तीर्थ स्नान करके बालू का चैत्य बनाकर तीर्थ सेवा करते रहे। इसी समय एक ध्वंसक ने आकर वज्रपाद द्वारा बनाये जा रहे बालू के चैत्य को बिगाड़ दिया। इस निर्मल तीर्थ के किनारे एक पत्थर का चैत्य भी था। बौद्ध धर्म का ध्वंस करने के लिये आने वाले इस आदमी ने पत्थर के चैत्य को भी तोड़ डाला। इस चैत्य के तोड़ते ही वहाँ भगवती देवी प्रत्यक्ष प्रकट हो गई। भगवती देवी ने बौद्ध मूर्ति को नष्ट न करने की आज्ञा दी। यहाँ प्रकट होने वाली ये शोभा भगवती हैं। यह चैत्य आज भी विद्यमान है।

वज्रपाद वज्राचार्य प्रतिदिन पीपल के पत्ते पर कुंकुम से षड्क्षरी[2] मन्त्र लिख कर पूजा करते थे और बाद में उसे निर्मल तीर्थ में बहा देते थे। रात्रि में ये करवीर श्मशानयोग में लीन

1. यहाँ काठमाण्डौ ( कान्तिपुर ), पाटन ( ललितपुर ), भक्तपुर ( भादगाँऊ ) ये तीन शहर हैं।
2. ॐ मणिपद्मे हूँ।

रहते थे। बहुत समय के बाद श्री विद्याधरी देवी ने आकाशमार्ग से आकर इन्हें दर्शन दिया। विद्याधरी देवी एकमुख, रक्तवर्ण, दाहिने हाथ में कर्त्री, बायें हाथ में पात्र लेकर खट्वांग कन्धे पर लटकाये छलांग मुद्रा भाव में स्थित थीं। आकाश मार्ग से आने के कारण उन्हें आकाशयोगिनी भी कहते हैं।

वज्रपाद वज्राचार्य को देवी का वरप्रसाद मिलने के बाद दूसरे ही दिन निर्मल तीर्थ में इनके सकल शिष्य गुरुदक्षिणा देने आये। शिष्यों के द्वारा प्राप्त धनसम्पत्ति को इकट्ठा करके इन्होंने निर्मल तीर्थ के समीप में स्थित उदयगिरि पर्वत के ऊपर विहार और इस विहार में देवी विद्याधरी की स्थापना के लिये मन्दिर का निर्माण कराया। तान्त्रिक मतानुसार वज्रपाद ने विद्याधरी आकाशयोगिनी की मूर्ति स्थापित की।

वज्रपाद द्वारा स्थापित विद्याधरी देवी को आजकल विजेश्वरी कहते हैं। विद्याधरी देवी की यह कथा स्वयम्भू महापुराण के निर्मल तीर्थ माहात्म्य में मिलती है।

## वन्दकृतदेव वज्राचार्य

कान्तिपुर महानगर के प्रसिद्ध बौद्ध विहार मन्त्रसिद्धि महाविहार में ख्याति प्राप्त सिद्ध तान्त्रिकाचार्य कितने हुए इसकी गिनती नहीं की जा सकती। उनमें से एक वन्दकृतदेव भी हैं, जिन्होंने बौद्ध शास्त्रों में पारंगत होकर साधना के द्वारा सिद्धि प्राप्त की थी। ये राजा लक्ष्मीमल्ल के नेतृत्व में कान्तिपुर में श्वेत मच्छेन्द्रनाथ (जन्माद्यो) की अहोरात्र पूजा में मूल आचार्य थे।

अत्यधिक सिद्धिप्राप्त वन्दकृतदेव ने दोलखा में करुणामय अवलोकितेश्वर की मूर्ति स्थापित कर रथयात्रा का प्रचलन किया। यह रथयात्रा आज भी परम्परागत रूप में चलती आ रही है। इस रथयात्रा को महामारी रोग की शान्ति के निमित्त शुरू कराया था। उन्होंने बाद में कान्तिपुर महानगर में अपने नाम से वन्दकृतदेव महाविहार की स्थापना की। इस विहार को नेवारी भाषा में भोंसिको बाहाल कहते हैं। अब यह बाहाल नष्ट हो चुका है। भोंसिको बाहाल को बुद्ध प्रतिमा तेबाहाल के बाहर आज भी विद्यमान है। इनका साहित्य अभी तक नहीं मिला है।

## वाग्वज्र वज्राचार्य

सुवर्णप्रणाली महानगर थँहिति टोल मैत्रीपुर महाविहार के निवासी आचार्य स्थविर वाग्वज्र वज्राचार्य हैं। ये काशी में प्रतिदिन मणिकर्णिका घाट पर स्नान करके मामकी देवी की आराधना के पश्चात् अपने घर लौट कर पूजा-पाठ करके दिन में एक ही बार भोजन करते थे।

काशी के जैन राजा ने अपनी भार्या की इच्छा के अनुसार एक बौद्ध स्तूप स्थापनार्थ देश-विदेश के कारीगरों को निमन्त्रित कर यह चैत्य बनवाया था। वहाँ चैत्य-प्रतिष्ठापना योग्य

किसी विद्वान् के न मिलने पर नेपाल देश से प्रतिदिन काशी में आकर मणिकर्णिका घाट पर गंगास्नान करने वाले श्री वाग्वज्र वज्राचार्य जी को बुलाकर इसकी प्रतिष्ठापना की[1]।

श्री वाग्वज्र ने मणिकर्णिका घाट पर अपनी साधना के द्वारा स्थापित मामकी देवी के पूर्णकलश में जल भर कर काशी चैत्य के ऊपर से 108 बार मन्त्र जपते हुए गंगाजल अर्पित किया। तदनन्तर पाँच चावलों ( आखेंजाकी ) को पाँच बार फूँक कर पूजा की और राजा को प्रतिष्ठा होने की सूचना दी और राजा द्वारा एकत्रित ध्वजा, पताका को उड़ाये बिना, होम आदि पूजा सामग्री को छुए बिना प्रतिष्ठा संभव नहीं कहते हुए राजा के साथ सकल प्रजागणों के द्वारा मूर्ख घोषित किये जाने पर श्री वाग्वज्र दुःखी हुए। तब भी उन्होंने अपने मन को अतिस्वच्छ और वज्रसमान दृढ बनाए रखा। मन सिर्फ इस चिन्तन में डूबा रहा कि इस इलजाम की परवाह किये वगैर शीघ्र से शीघ्र राजा को कैसे बोध कराया जाय। काफी समय के बाद समझा बुझाकर राजा को बताया कि काशी चैत्य की स्थापना की जगह पर प्रेतात्माओं[2] का निवास है। इसलिये उस स्थान से चैत्य को उखाड़ कर दूसरे पवित्र स्थान में स्थापित करना चाहिये। काशी में प्रेतात्माओं का वासस्थान होने से काशी में श्राद्ध करने से पितृगणों के मोक्षलाभ होने का वर्णन है। यह बात सत्य ही क्यों न हो, किन्तु स्थापित चैत्य को तोड़ कर दूसरी जगह रखने को राजा राजी नहीं था। तब वाग्वज्र ने धर्मशास्त्र वचन के अनुसार घोड़ा, हाथी आदि के द्वारा खींच कर तोड़ने से दोष नहीं लगता है, ऐसा समझा कर राजा को राजी किया। घोड़ा-हाथी के द्वारा चैत्य को बाँध कर खूब खिचाई की गई, मगर वे सब उस चैत्य को हिला भी न सके। घोड़ा-हाथी थककर चिल्लाते हुए गिर पड़े। पूरे काशी क्षेत्र पर अंधेरे के बादल छा गये। पशु पक्षी इधर उधर शोर मचाने लगे। तब वाग्वज्र ने राजा के सामने जाकर आज्ञा लेकर इस चैत्य को खींच कर ले जाने को कहा, तो राजा ने वाग्वज्र की शक्ति की परीक्षा करने के विचार से कहा—इस चैत्य को खींचकर जहाँ ले जाना चाहते हो, ले जाकर पवित्र स्थान में रख सकते हो। राजा की आज्ञा को तथास्तु कहकर वाग्वज्र काशी चैत्य को अपनी मन्त्र सिद्धि से पसूकां ( पांच रंग के कच्चे धागें ) से बाँध कर उस स्थान से जड़ से उखाड़ कर आकाश मार्ग द्वारा उड़ाकर जाने लगे।

उस वक्त काशीनरेश के साथ आमन्त्रित सकल प्रजागण आश्चर्य चकित होकर वाग्वज्र के द्वारा ले जाये जा रहे काशी चैत्य को देखते हुए प्रणाम किया। तब राजा ने वाग्वज्र को संबोधित किया—हे वाग्वज्र ! आप मनुष्य नहीं हैं, साक्षात् बुद्ध के अवतार हैं।

---

1. नेपाल देश की वंशावली के अनुसार।

2. श्री हेरुक चक्रसंवर श्लोक में काशी में प्रेतात्मा के वासस्थान का उल्लेख मिलता है।

राजा ने उन्हें समन्तभद्र[1] नाम से संबोधित किया। राजा की इच्छा के अनुसार वाग्वज्र आशीर्वाद देकर काशी चैत्य को अपने घर काष्ठमण्डप, नेपाल की ओर ले गये।

नेपाल में पहुँचने के बाद वाग्वज्र ने उसे शान्तिघट नाम से शान्तिपूर्ण घट होने की जगह विधिपूर्वक स्थापित किया। शान्तिघट का दूसरा नाम सिल घ: ( शील घट ) है। सिल घ: का अर्थ है, नियमपूर्ण घड़ा। शान्तिपुर के अन्दर पत्थर के बड़े छोटे सात घड़े (न्हेग: घ:) क्रमशः स्थापित करके रखे गये थे। उन घड़ों के पानी के बिना पूजा-अर्चना शान्ति-स्वस्ति के कार्य संभव नहीं हैं। इसलिये क्वाथबहाल के वज्राचार्य 'पिंवा वने' कह कर शान्तिपुर में प्रवेश करते हैं और शान्तिघट से जल लाकर महाबली की पूजा करते हैं। इस स्थान को सिग: भी कहते हैं। वास्तव में सिग: शुद्ध नाम है। किसी समय यहाँ घने जंगल थे। घने जंगलों से भरे स्थान को ही सिग: कहते हैं। जंगल का प्रमाण सिग: के नजदीक थाय्मदु टोल में स्थित वास्याद्यो[2] के सिंत्वा ( लकड़ी के मुडा ) से मिलता है। सम्प्रति सिग: श्रीघः के नाम से प्रख्यात है।

वाग्वज्र ने काशी स्वयंभू चैत्य की स्थापना ज्योतीरूप स्वयंभू धर्मधातु महाचैत्य स्वयंभू जंगल के निकटवर्ती स्थान सिग: में की। वाग्वज्र के गुरु बन्धुदत्त वज्राचार्य थे। इसलिये वाग्वज्र राजा नरेन्द्रदेव के समकालीन माने जाते हैं। वाग्वज्र ने 50 वर्ष की उमर में ने० सं० पु० 330 के दिन काशी स्वयंभू चैत्य की स्थापना की, ऐसा अनुमान कर सकते हैं। काशी स्वयंभू चैत्य की स्थापना के पश्चात् वाग्वज्र ने नित्यपूजा करने के लिये सिग: में ही शान्तिघट महाविहार की स्थापना की और असनटोल के शाक्यभिक्षुओं को चूडाकर्म करने के बाद पूजा का अधिकार देकर क्वाथबहाल के क्वापाद्यो ( शाक्यमुनि बुद्ध ) के दाहिने ध्यानागार में प्रवेश किया और फिर वहाँ अन्तर्ध्यान हो गये।

वाग्वज्र ने आश्विन शुक्ल चतुर्दशी के दिन इस विहार की स्थापना की थी। इसलिये सिघ: विहार में बौद्ध धर्मावलम्बी लोग एकत्रित होकर पूजा-पाठ होम आदि करके एक महत्त्वपूर्ण दिन के रूप में इसको मनाते आ रहे हैं। दूसरे दिन पूर्णिमा को काशी स्वयंभू में प्रति-स्थापित पंचबुद्ध मूर्ति को रथ में रख कर असनटोल के साथ नगर परिक्रमा करते हुए वज्राचार्य शाक्यभिक्षुगण आर्यनामसंगीतिस्तोत्र आदि का पाठ करते हुए भव्य जुलूस के साथ परिक्रमा करते हुए थकाली[3] ( स्थविर ) के घर जाते हैं। वहाँ खुशी के साथ उनका स्वागत किया जाता है।

1. अमरकोष (1.1.13–15) में वर्णित बुद्ध के 18 नाम में एक।
2. यह दाँत में कीड़ा पड़ना इत्यादि के दर्द को ठीक करने वाले भगवान् का नाम है।
3. अपने से वृद्ध ( बड़े ) मान्यवर, ज्येष्ठ पुरुष, आचार्य गुरु।

ने० सं० 767 चैत्र पूर्णिमा के दिन राजा नृपेन्द्र मल्ल के समय उक्त चैत्य का जीर्णोद्धार प्रारम्भ हुआ। ने० सं० 773 में 7 वर्ष तक लगातार जीर्णोद्धार करने का प्रमाण शिलापत्र में उल्लिखित है। इसका जीर्णोद्धार आचार्य जीवराज वज्राचार्य के नेतृत्व में सम्पन्न हुआ, इनके वाग्वज्र वज्राचार्य के वंशज होने का उल्लेख शिलापत्र में मिलता है। तदनन्तर और दो बार इसके जीर्णोद्धार की सूचना हमें मिलती है। पहली ने० सं० 987 में तंलाछि टोल की साहु श्री भाजुरत्न तुलाधर द्वारा और दूसरा ने० सं० 1064 में असन टोल के साहु श्रीहर्षरत्न तुलाधर द्वारा क्वाथबहाल के वज्राचार्य श्री लोकरत्न जी के नेतृत्व में।

वाग्वज्र ने निम्नलिखित महायानी ग्रन्थों की रचना की—

1. चक्रसंवर-तत्त्वभङ्गसंग्रह
2. कालचक्रसुप्रतिष्ठोपायिका विधि
3. वज्रवाराहीसंक्षिप्तस्तोत्र
4. संवराद्वैतध्यानोपदेशयोग चण्डालो

इनके नाम से निम्न चचागीत भी मिलते हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. रक्तवर्ण त्रीणी लोयन सुन्दरि | नाट | जटी |
| 2. वामदहिने ए द्वयि धरणी | मालश्री | माथ |
| 3. हरिहरब्रह्मा | ललित | झप |
| 4. नमामि नमामि जिनधर्मधातु स्वयंभू | नाट | जटी |
| 5. ,, ,, ,, धातुभू | ,, | ,, |
| 6. श्री हेवज्रनैरात्मादेवी त्रिभुवन गाथा | कन्नडी | झप |
| 7. रक्तवदन त्रिपुरोपनिषद् | नाट | झप |

## वाचासिद्धि वज्राचार्य

कलिगत संवत् 1801 के आसपास वाचासिद्धि वज्राचार्य का समय माना जाता है। उन्होंने बौद्ध शास्त्रों एवं तन्त्रसाधन में सिद्धियाँ प्राप्त कर ली थी। सिद्धि-प्राप्ति से पहले वह ज्ञानाचार्य नाम से जाने जाते थे। इन्होंने सिद्धि के लिये शंखपुर ( साँखु ) देश के मणिशिला पर्वत के मणिलिंग नामक स्थान में योगाभ्यास किया था। योगाभ्यास करते-करते उन्होंने उग्रतारा का दर्शन प्राप्त किया। इस दर्शन के प्रभाव से ज्ञानाचार्य को वाचासिद्धि प्राप्त हुई, तभी से वे वाचासिद्धि नाम से प्रख्यात हो गये।

आचार्य वाचासिद्धि ने मंजुपट्टन नगर विक्रमशील महाविहार की ज्ञानवती नाम की स्त्री के साथ पाणिग्रहण किया। ज्ञानवती से उन्हें एक पुत्ररत्न का लाभ हुआ। इसका नाम ज्योतिदेव

रखा गया। वाचासिद्धि और ज्योतिदेव, पिता-पुत्र दोनों ने उग्रतारा खङ्गयोगिनी देवी की स्थापना की। बाद में मणिलिंग पर्वत के नीचे शंखपुर यानी शंखाकार देश का निर्माण किया। इस देश में शंखदेव नाम के राजा राज्य करते थे। इस देश का आकार शंख के समान था और शंखदेव ने इसपर राज्य किया था। अतः शंखपुर नाम से यह प्रसिद्ध हुआ। राजा शंखदेव ने पीले मुख वाली खङ्गयोगिनी की स्थापना की थी।

## विक्रमवज्र वज्राचार्य

कान्तिपुर महानगर के आचार्य विक्रमवज्र वज्राचार्य के नाम से भी चचागीत मिलता है।
1. तारारी मण्डल

## विलासवज्र वज्राचार्य

कान्तिपुर महानगर के वज्राचार्य विलासवज्र के भी कुछ चचागीत मिलते हैं, जो नीचे दिये जा रहे हैं—

| चचागीत | गीत | ताल |
| --- | --- | --- |
| 1. त्रिदल पङ्कमाझे | × | × |
| 2. म्येदनि जल-अग्नि | रामकरी | माथ |
| 3. नमामि नमामि श्रीमहाकाल | × | × |
| 4. शून्यनिरंजन | कहु | कंकाल |

( सावशेष )

# छोमा-परिचय और विश्लेषण

—डॉ० अरुणकुमार सिन्हा—

[ यहाँ प्रधानतः हेवज्रतन्त्र और संवरोदयतन्त्र के छोमापटल का एक संक्षिप्त तुलनात्मक विश्लेषण प्रस्तुत किया गया है। इसमें टीका-ग्रन्थों के अतिरिक्त गोरक्षसंहिता से भी सहायता ली गई है। छोमा ( छुम्मका ) और सन्ध्याभाषा ( संकेत ) भारतीय तन्त्रशास्त्र के दो विशेष पारिभाषिक शब्द हैं। इनमें से छोमा शारीरिक संकेतों ( चेष्टाओं ) को और सन्ध्याभाषा शब्दों के विशेष संकेतों ( अर्थों ) को अभिव्यक्ति देती है। कौलिक प्रकृति के प्रायः सभी तन्त्रों में इनका प्रयोग मिलता है। उदाहरण के लिये हम शैव स्वच्छन्दतन्त्र के छुम्मका पटल और कुलार्णवतन्त्र के अन्तिम संकेत पटल को प्रस्तुत कर सकते हैं। यह निबन्ध इसी ओर एक प्रारम्भिक प्रयास है। ]

परम्परागत वर्गीकरण के अनुसार बौद्ध तन्त्रों के मुख्यतः चार भेद माने गये हैं—क्रिया तन्त्र, चर्या तन्त्र, योग तन्त्र और अनुत्तर योग तन्त्र[1]। इस वर्गीकरण का मुख्य आधार चित्त-शुद्धि हेतु तन्त्रविशेष में बाह्य एवं आन्तरिक साधना का परस्पर अनुपात है। क्रिया तन्त्र में बाह्य साधना की प्रधानता, चर्या तन्त्र में बाह्य और आन्तरिक साधना का सन्तुलन, योग में बाह्य की अपेक्षा आन्तरिक साधना की प्रधानता और अनुत्तरयोग में पूर्णतः आन्तरिक साधना की प्रधानता होती है[2]। अनुत्तरयोग तन्त्र भी तीन भागों में विभक्त है—उपाय तन्त्र या पितृ तन्त्र, प्रज्ञा तन्त्र या मातृ तन्त्र और अद्वय तन्त्र, जिसमें पूर्व दोनों का समन्वय होता है। यह वर्गीकरण अनेक लक्षणों पर आधारित है, किन्तु कुछ प्रमुख तन्त्र एवं उनके साहित्य पर तिब्बती विद्वानों में मतभेद है[3]।

अनुत्तरयोग तन्त्र की साधनाओं में विशेष कर गुह्याभिषेक और उसके आगे के अभिषेकों में बाह्य मुद्रा या विद्या के प्रयोग का निधान है[4]। इसके लिये मुद्रा, विद्या या

---

1. विशेष विवरण हेतु द्रष्टव्य—वङ्छुग दोर्जे नेगी का "तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद" शीर्षक निबन्ध ( 'धीः' अंक 4, 7, 9, 11–12 )।
2. एलेक्स वेमन, एनालाजिकल थिंकिग इन दि बुद्धिस्ट तन्त्राज, दि बुद्धिस्ट तन्त्राज, न्यूयार्क, 1973, प्र० 33, तालिका।
3. एफ० डी० लेसिंग एवं एलेक्स वेमन, इन्ट्रोडक्शन टू बुद्धिस्ट तान्त्रिक सिस्टम्स, दिल्ली, 1978, पृ० 251-269.
4. उपरिवत्, पृ० 317-327.

योगिनी को इस तन्त्र-परम्परा का ज्ञान तथा अभिषेक आवश्यक था। तन्त्रविशेष और उसके अन्तर्गत कुलविशेष की मुद्रा प्राप्त करना एक कठिन कार्य था। साधना हेतु विभिन्न तान्त्रिक पीठों, उपपीठों आदि का भ्रमण करने वाले योगी की सहायता के लिये तान्त्रिक साहित्य में उनके अनेक लक्षणों का वर्णन मिलता है। मुद्रा-भेद एवं तत्पश्चात् उनके साहचर्य के लिये सम्पर्क स्थापित करने के लिये ही सम्भवत: सांकेतिक भाषा का प्रयोग प्रारम्भ हुआ। इसका मुख्य उद्देश्य तन्त्रविशेष से बाहर के लोगों के जाने बिना कम समय तथा कम अड़चनों का सामना करते हुए तान्त्रिक प्रणाली में रुचि रखने वाले योगी एवं योगिनी से सम्पर्क स्थापित करना था। इस सांकेतिक भाषा को अनुत्तर तन्त्र के साहित्य में 'छोमा' एवं उससे सम्बद्ध पटल को 'छोमा पटल' के नाम से जाना जाता है।

'छोमा' ( छोम्मा ) शब्द की व्युत्पत्ति अस्पष्ट है। प्राकृत, अर्धमागधी एवं बौद्ध संस्कृत के शब्द कोशों में यह शब्द नहीं मिलता। अपभ्रंश भाषा का कोई कोश देखने को नहीं मिला। हमारी जानकारी में बौद्ध तन्त्र पर अब तक कोई सांगोपांग कोश उपलब्ध नहीं है, जो छोमा शब्द की व्युत्पत्ति बतलावे[5]। बौद्ध तान्त्रिक साहित्य के अतिरिक्त गोरक्षसंहिता[6] के चतुर्विंश पटल—'छोम्मासंवाचलक्षणम्' में छोम्मा को दिव्य भाषा बनाया गया है तथा इसकी विशद चर्चा है।

अनुत्तर योगतन्त्र के त्रिवर्ग के अन्तर्गत प्रज्ञा तन्त्र या मातृ तन्त्र, विशेष कर हेरुक या हेवज्र से सम्बद्ध साधना ग्रन्थों में 'छोमा' का वर्णन मिलता है। संवरोदयतन्त्र[7] के नवम पटल 'छोमापीठसंकेतभूमिनिर्देश पटल' ( श्लोक 1-12 ) तथा इस पर रत्नरक्षितपाद की टीका संवरोदयपंजिकापद्मिनी[8] में इसका वर्णन एवं व्याख्यान मिलता है। हेवज्रतन्त्र[9] के प्रथम कल्प

5. इस सन्दर्भ में केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान ( सारनाथ ) की दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोधयोजना द्वारा बनाया गया "बौद्ध तन्त्र कोश" भाग 1, एक स्तुत्य प्रयास है। सम्पादक— प्रो० व्रजवल्लभ द्विवेदी एवं ठिनलेराम शाशनी।

6. पं० जनार्दन शास्त्री पाण्डेय ( सम्पा० ) गोरक्षसंहिता, प्रथम भाग, सरस्वती भवन ग्रन्थमाला सं० 110, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, 1976, चतुर्विंश पटल (छोमासंवाचलक्षणम्) पृ० 329-356; विशेषतः द्रष्टव्य—पृ० 342-356.

7. एस० त्सुदा ( सम्पा० ) संवरोदय तन्त्र : सेलेक्टेड चैप्टर्स, टोक्यो, 1974, पृ० 102-104 ( सं० तं० )

8. संवरोदयपञ्जिकापद्मिनी, हस्तलेख सं० 5.203, पत्रसंख्या 114, लिपि—देवनागरी, राष्ट्रिय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल ( सं० पं० प० )।

9. डी० एल० स्नेलग्रोव ( सम्पा० ), दि हेवज्र तन्त्र : ए क्रिटिकल स्टडी, लन्दन, 1980, भाग 2, पृ० 20 एवं 22. ( हे० तं० )

'वज्रगर्भाभिसम्बोधि' के सप्तम पटल 'छोमा पटल' ( श्लोक 1-9 ) में इसका वर्णन मिलता है। हेवज्रतन्त्र पर काण्हपाद की टीका योगरत्नमाला,[10] वज्रगर्भ की हेवज्रपिण्डार्थटीका[11] धर्मकीर्ति के नेत्रविभंग[12] एवं रत्नाकर शान्तिपाद को हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली[13] में छोमा की व्याख्या दी गई है। इसके अतिरिक्त लघुसंवरतन्त्र[14] के अध्याय 20, 21 एवं 22 तथा अभिधानोत्तरतन्त्र[15] के अध्याय 42, 43 एवं 44 में छोमा का वर्णन मिलता है, परन्तु यह संवरोदय एवं हेवज्रतन्त्र से भिन्न है। साथ ही वज्रडाकतन्त्र[16] के अष्टम पटल में भी इसका वर्णन मिलता है। प्रस्तुत लेख हेवज्रतन्त्र एवं संवरोदयतन्त्र में छोमा के संक्षिप्त विवरण तथा उस पर काण्हपाद, वज्रगर्भ, रत्नरक्षितपाद, रत्नाकरशान्तिपाद की टीकाओं पर आधारित है।

रत्नरक्षितपाद ने 'छोमा' शब्द का अर्थ 'मिलिच्छा', अर्थात् योगिनियों के मेलाप की इच्छा किया है—"छोमा मिलिच्छा योगिनीनां संकेतः" ( सं० पं० प०, नवम पटल )। इसी प्रकार का अर्थ काण्हपाद ने भी किया है—"छोमा मिलिच्छा योगिनीनां संकेतेनाभिसमयजल्पनम्" ( यो० र० मा०, 23b )। गोरक्षसंहिता में इसे दिव्यभाषा, कौलभाषा, चेष्टानुवाद या संकेतोक्ति बताया गया है[17]। "संगतं मिलितं भाष्यम्" गोरक्षसंहिता का यह कथन उपर्युक्त परिभाषाओं को सुस्पष्ट और सुनिश्चित कर देता है[18]।

---

10. योगरत्नमाला—स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 2, पृ० 103-159, सप्तम पटल—छोमापीठपटल, पृ० 121-123, योगरत्नमाला ( काण्ह ), केम्ब्रिज विश्वविद्यालय ग्रन्थालय, अधि० सं० 1699, पत्र संख्या 70, भाषा–संस्कृत, ताल पत्र, लिपि–प्राचीन बंगाली, छोमापीठपटल, पत्र संख्या 23b-27a।
11. हेवज्रपिण्डार्थटीका, तोहुकु० सं० 1180. इस ग्रन्थ से छोमा पर सामग्री का अंग्रेजी अनुवाद, स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 1, पृ० 66-67 ( हे० पि० टी० )
12. नेत्रविभंग, तोहुकु० सं० 1191.
13. हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली, हस्त० संख्या 5.14, पत्रसंख्या 46, लिपि–देवनागरी, राष्ट्रिय अभिलेखालय, काठमाण्डू, नेपाल ( हे० पं० मु० )।
14. लघुसंवरतन्त्र, तोहुकु० सं० 368.
15. अभिधानोत्तरतन्त्र, तोहुकु० सं० 369.
16. वज्रडाकतन्त्र, हरप्रसाद शास्त्री, ए डिस्क्रिप्टिव कैटलाग आफ एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल, हस्तलेख सं० 72, पत्र सं० 20 b.
17. गोरक्षसंहिता, उपरिवत्, चतुर्विंश पटल, श्लोक 151, 171, 218 एवं 307 तथा पञ्चविंशपटल, श्लोक 1.
18. अजी तु भाषयेत् प्रीतिं मनुजा विरतिं वदेत्।
    संगतं मिलितं भाष्यं नमितं तद्विसंगतम्॥ ( गो० सं०, 24. 218 )।

संवरोदयतन्त्र के अनुसार छोमा के ज्ञान से योगी शीघ्र सिद्धि को प्राप्त करता है—"येन विज्ञायते योगी शीघ्रं सिद्धिः प्रजायते" ( सं० त०, 9.1 )। हेवज्रतन्त्रपञ्जिकामुक्तावली में इस संदर्भ में लिखा है कि इससे योगी को योगिनी की शीघ्र सिद्धि मिलती है, या इसके ज्ञान से योगी को शीघ्र सिद्धि मिलती है—"योगिनीशीघ्रसिद्धिः प्रजायते, योगिन इति शेषः। अथवा येन विज्ञातेन योगिनः शीघ्रं सिद्धिः प्रजायते। एतदुक्तम्—जपध्यानपरस्य योगिनस्तिष्ठतः पीठादौ भ्रमतो वा योगिन्यस्तदनुग्रहाय संकेतैरात्मानमुपदर्शयन्ति। योगिनापि तासां संकेतानुपलभ्य प्रतिसंकेताः कर्तव्याः। तास्तु समीहितां सिद्धिमुपनयन्तीति" ( हे० प० मु० सप्तम पटल )।

ऊपर के दोनों उद्धरणों में कुछ अन्तर होते हुए भी उनका लक्ष्य एक है, क्योंकि संकेत-ज्ञान योगिनी और योगी के लिये शीघ्र सिद्धिकारक तत्त्व हैं। हेवज्रपिण्डार्थटीका में उल्लिखित है कि मूल तन्त्र के अनुसार दो प्रकार के संकेत जाने जाते हैं। हेरुकयोग के साधक को आंगिक संकेत ( अर्थात् छोमा ) और वाचिक संकेत ( अर्थात् सन्ध्याभाषा ) का ज्ञान होना चाहिये। कायिक और वाचिक संकेतों का उपयोग न करने पर योगी और योगिनी दुःख को प्राप्त करते हैं, भले ही वे बुद्धसम हों[19]। इससे हम कह सकते हैं कि छोमा और सन्ध्याभाषा समयी के लिये समान महत्त्व रखते थे। अतः सन्ध्याभाषा का अर्थ न जानने पर समयी को जिन दुःखों का सामना करना पड़ता है, वही छोमा के अज्ञान एवं प्रयोग न करने पर भी लागू माना जायगा। हेवज्रतन्त्र के अनुसार सन्ध्याभाषा का प्रयोग न करने वाला समयी समय-द्रोह, विपदा, चौर, राक्षस, ज्वर, विष, मरणादि से ग्रस्त हो जायगा, भले ही वह बुद्धसम हो। वह चारों पीठों से उत्पन्न योगिनियों के क्रोध का भी शिकार होगा[20]। छोमा के लिये भी ऐसा ही समझना चाहिये। संवरोदयपंजिकापद्मिनी में भी—"इत्युपद्रवनरकपातादिभिश्च पीड्यते" ऐसा बताया गया है। हेवज्रपिण्डार्थटीका[21] में छोमा और सन्ध्याभाषा की उपादेयता को बताते हुए लिखा है कि हेरुकयोग के योगी एवं योगिनी को कायिक और वाचिक संकेतों को याद रखना चाहिये, जिससे बाहरी एवं अन्य कुल ( वज्रकुल के अतिरिक्त ) के दूत-दूती के समक्ष साधारण भाषा का प्रयोग न करना पड़े तथा इस अद्भुत सांकेतिक भाषा के प्रयोग से बाहरी लोग एवं श्रमण किंकर्तव्यविमूढ़ हो जाय[22]।

छोमा के अन्तर्गत संकेत-संभाषण द्वारा सम्पर्क का प्रारम्भ उँगलियों द्वारा, तत्पश्चात् शरीर के ऊपरी भाग के अंगों द्वारा होता है। मुद्रा के हाव-भाव, व्यक्तित्व, रुचि एवं निवास-स्थान के चिह्न आदि भी इसी में संमिलित हैं। समयी का व्यवहार उसके द्वारा कुल-मन्त्रों

---

19. स्नेलग्रोव, भाग 1, उपरिवत्, पृ० 66 में उद्धृत।
20. द्रष्टव्य—हेवज्रसर्वतन्त्रनिदानसन्ध्याभाषापटल, 3.65–67.
21. स्नेलग्रोव, भाग 1, उपरिवत्, पृ० 66 में उद्धृत।
22. द्रष्टव्य—हेवज्रसर्वतन्त्रनिदानसन्ध्याभाषापटल, 3.53.

का प्रकाशन, योगिनीकथन इत्यादि का भी इसमें समावेश है। सामान्यतः योगी की मुद्रा ( संकेत) और योगिनी की प्रतिमुद्रा ( प्रतिसंकेत ) के माध्यम से परस्पर मौन सम्पर्क स्थापित किया जाता है। इसका अन्त दोनों के बीच वार्तालाप या योगिनी के द्वारा संकेत के माध्यम से ही पीठादि पर योगी को दिव्याचार के लिये आमन्त्रित करने में होता है। संवरोदयतन्त्र का प्रथम श्लोक—"वामहस्तेन च्छोमकम्", बायें हाथ से ही संकेतों के प्रयोग का निर्देश करता है। इसकी टीका पद्मिनी में भी "सर्वं चैतद्वामहस्तेन दर्शयेत्" ऐसा लिखा है। परन्तु हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली में "तत्र योगिनीनां संकेता वामेन, योगिनस्तु प्रतिसंकेता दक्षिणेन" ऐसा बताया गया है। अर्थात् योगी और योगिनी के लिये संकेत-प्रतिसंकेत क्रमशः बायें एवं दाहिने हाथ से होने चाहिये।

पीठादि स्थान पर संभावित योगिनी का वज्रकुली होने का आभास होते ही योगी प्रथमतः उसे एक अंगुली दिखलाता है। इसके लिये योगी बायें हाथ की तर्जनी का प्रयोग करता है। इस संकेत से योगी पूछता है कि क्या उसका स्वागत है—"एकाङ्गुलिस्तर्जनी स्वागतार्थम्" ( यो० र० मा०, 23 b )। अपि च—"एकाङ्गुलिमिति तर्जनीति या। स्वागतप्रश्न इत्यर्थः" ( हे० पं० मु०, सप्तम पटल )। योगिनी दो अंगुली, तर्जनी और मध्यमा से प्रतिसंकेत करती है कि योगी का सुस्वागत है—"द्वाभ्यामित्यङ्गुलीभ्यां प्रदेशिकातर्जनीभ्यां पट्टिशं दर्शयेदिति कनिष्ठानामिके अङ्गुष्ठेनाक्रम्य शेषाङ्गुलीद्वयेन" (सं० पं० प०, नवम पटल )। अपि च "द्वाभ्यामिति तर्जनीमध्यमाभ्यां प्रतिसंकेतः" ( हे० पं० मु०, सप्तम पटल )। योगरत्नमाला में दोनों संकेतों की एक साथ व्याख्या इस प्रकार है—"एकाङ्गुलीं दर्शयेदित्यादि। यस्तु एकाङ्गुल्या तर्जन्या द्वाभ्यां मध्यमातर्जनीभ्यां वारविन्दं दर्शयेत् संचोदयेत् तस्मादिदं शुस्वागतो भवेत्। शु इति शुक्रमङ्गुलीप्रयोगादाकृष्टं भवेत्" ( यो० र० मा०, 24a )।

तत्पश्चात् योगी अपने बाँये हाथ के अंगूठे को दबा कर योगिनी का कुशल क्षेम पूछता है। इसे क्षेममुद्रा बताया गया है। वज्रगर्भ के अनुसार क्षेममुद्रा के द्वारा योगी योगिनी के काय, वाक् एवं चित्त की कुशलता पूछता है[23]। योगरत्नमाला में इसके द्वारा धर्मधातु में योगिनी की कुशलता पूछी गई है—"क्षेममुद्रयेत्यादि। क्षेमस्य मुद्रा कुशलस्य निष्ठा धर्मधातुप्रतिपत्तिः, तां विजानीयात्। कथम्? इत्याह—वामाङ्गुष्ठनिपीडनात्। वामा प्रज्ञा, तस्याः कमलोदरेऽङ्गुष्ठो वज्रम्, तेन आ क्षरदवस्थापरिप्राप्तेर्निपीडनात्" ( यो० र० मा०, 24 a )। यहाँ बायां हाथ वामा या योगिनी का एवं उस हाथ का अंगूठा वज्र का प्रतीक है। योगरत्नमाला में अन्यत्र काण्हपा ने इसके विपरीत अंगूठे को ललना ( प्रज्ञा ) बताया है[24]। संवरोदयतन्त्र एवं हेवज्रतन्त्र में योगिनी

23. स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 1, पृ० 66.

24. योगरत्नमाला, द्वितीय कल्प, पंचम पटल, केम्ब्रिज विश्वविद्यालय ग्रन्थालय, अ० सं० 1699, पत्र-संख्या 65b-66a.

के लिये इसका प्रतिसंकेत वर्णित नहीं है। सम्भवतः क्षेममुद्रा के द्वारा ही योगिनी भी अपना कुशलक्षेम संप्रेषित करती है।

योगी के अनामिका दिखलाने पर योगिनी कनिष्ठा से प्रतिसंकेत करती है। तत्पश्चात् योगी के मध्यमा दिखलाने पर योगिनी प्रदेशिका या तर्जनी दिखलाती है। वज्रगर्भ के अनुसार अनामिका उपाय ( योगी ) और कनिष्ठा प्रज्ञा ( योगिनी ) की प्रतीक है एवं इसके द्वारा वायु और अग्नि का ऊपर-नीचे पृथक्-पृथक् होना समझना चाहिये। इसी प्रकार मध्यमा और तर्जनी जल और पृथ्वी की सूचक हैं। ये संकेत शून्यता और करुणा के बाह्य एवं अन्तः प्रतीक हैं। आदिबुद्धतन्त्र में कहा है—पूर्व और पश्चिम पृथ्वी और वायु परस्पर उपाय एवं प्रज्ञा है तथा दक्षिण एवं उत्तर में अग्नि एवं जल परस्पर उपाय एवं प्रज्ञा हैं[25]। वज्रगर्भ की व्याख्या से ऐसा लगता है कि अनामिका, कनिष्ठा, मध्यमा एवं तर्जनी क्रमशः चार महाभूत वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी के प्रतीक हैं। इस क्रम से प्रथम और तृतीय उपाय तथा द्वितीय और चतुर्थ प्रज्ञा के प्रतीक हैं। साथ ही ये करुणा और शून्यता के भी अन्तः एवं बाह्य प्रतीक हैं। ऊपर के सांकेतिक प्रश्नोत्तर से इतना स्पष्ट हो जाता है कि योगी उपाय के प्रतीक दिखलाता है और योगिनी प्रतिसंकेत द्वारा प्रज्ञा के। योगरत्नमालाव्याख्या में मध्यमा को अवधूती का, तर्जनी को ललना का और अनामिका को प्रज्ञाज्ञानाभिषेक या रसना का प्रतीक बताया गया है—"अनामिकेत्यादि। अनामिका प्रज्ञाज्ञानाभिषेकम्। या इति यस्मै। अनेन क्रमेण दद्यात्। दद्यात् तस्मै कनिष्ठिकाम्। कनिष्ठोऽन्तिमसेकः, चतुर्थ इति यावत्। कथं दद्यात्? इत्याह—मध्यमामवधूतीं दर्शयेद् यस्तु यो गुरुः शिष्ये चतुर्थोपदेशाख्यामवधूतीं दर्शयति, स प्रदेशिकामनामिका ललनारसने दद्यात् कथयेत्" ( यो॰ र॰ मा॰, 24a-24b )। इन संकेतों से सम्भवतः योगी योगिनी से चतुर्थाभिषेक की अवस्था पूछता है और योगिनी इसकी पुष्टि करती है। द्रष्टव्य है कि इस अभिषेक में गुरु शिष्य के मुख में अनामिका और अंगूठे से बिन्दुनिपात कर उसे अभिषिक्त करता है[26]।

योगी के पुनः अनामिका को दिखलाने पर योगिनी ग्रीवा दिखलाती है। वज्रगर्भ के अनुसार ग्रीवा सम्भोग-चक्र की प्रतीक है[27]। अगर इसके पूर्व संकेत के अनुसार अनामिका को प्रज्ञाज्ञानाभिषेक का संकेत माना जाय, तो इस संकेत-प्रतिसंकेत का अर्थ कुछ स्पष्ट होता है। योगरत्नमाला में प्रज्ञाज्ञानाभिषेक से उत्पन्न आनन्द एवं अद्वयलक्षण ज्ञान को ललना-रसना दोनों वायुओं से सम्भोग-चक्र को आहत करने पर उत्पन्न हुए आनन्द एवं ज्ञान के समकक्ष बताया गया है[28]। इसका अनुभव गुरु के प्रसाद से ही होता है। इसीलिये इस पद की व्याख्या में योगरत्न-

---

25. स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 1, पृ॰ 66-67.
26. हेवज्रसर्वतन्त्रनिदानसन्ध्याभाषापटल, 3.14. एफ॰ डी॰ लेसिंग एवं एलेक्स वेमन, उपरिवत्, पृ॰ 317, 319 एवं 321.
27. स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 1, पृ॰ 67.
28. योगरत्नमाला, उपरिवत्, 65b–66a.

माला में इस प्रकार कहा गया है—"यस्तु ग्रीवां प्रदर्शयेत् पादपतनादिना यो गुरुं सम्यक् परितोषयति, तस्मै शिष्याय कथयेदित्यभिप्रायः" ( यो० र० मा०, 24b )

योगी के पट्टिश दिखलाने पर योगिनी त्रिशूल दिखलाती है। संवरोदयपञ्जिका-पद्मिनी के अनुसार तर्जनी-मध्यमा से पगड़ी बाँधने का अभिनय पट्टिश है और कनिष्ठा एवं अंगूठे को छोड़कर शेष तीन अँगुलियों से त्रिशूल का अभिनय करना चाहिये—"द्वाभ्यामित्यङ्गुलीभ्यां प्रदेशिकातर्जनीभ्यां पट्टिशं दर्शयेदिति। कनिष्ठानामिके अङ्गुष्ठेनाक्रम्य शेषाङ्गुलीद्वयेन ललाटोपरि पट्टबन्धाभिनयात् त्रिशूलमिति कनिष्ठामङ्गुष्ठेनाक्रम्य शेषाभिस्त्रिशूलाभिनयात्" ( सं० पं प०, नवम पटल )। योगरत्नमाला के अनुसार दो अंगुलियाँ ( तर्जनी-मध्यमा ) प्रज्ञा और उपाय की सूचक हैं। इससे योगी योगिनी से प्रज्ञा एवं उपाय के एकीकरण का अनुभव पूछता है। त्रिशूल के संकेत से योगिनी ललना, रसना एवं अवधूती द्वारा प्रज्ञोपाय के अद्वयभाव को बताती है—"द्वाभ्यामिति तर्जनीमध्यमाभ्यां पट्टिशं दर्शयेत्, ताभ्यामेव ललाटोपरि पट्टबन्धाभिनयहस्तं दर्शयेत्। त्रिशूलमिति। कनिष्ठाङ्गुष्ठेनाक्रम्य शेषाभिस्त्रिशूलाभिनयात्" (यो० र० मा०, 23b–24a)। "पट्टिशमित्यादि। अङ्गुलीद्वयेन पट्टबन्धाभिनयः पट्टिशः प्रज्ञोपायसूचकः। तमत्रैव दर्शयत्येवं पृच्छति। त्रिशूलं तस्य दर्शयेत्। त्रिशूलं प्रज्ञोपायाद्वयसूचकं ललनारसनाऽवधूतीस्तस्मै विभज्य दर्शयेत्" ( यो० र० मा०, 24b )।

योगी के स्तन दिखलाने पर योगिनी बालों के मध्य अपनी माँग दिखलाती है। योगरत्नमाला के अनुसार स्तन के संकेत से योगी प्रज्ञा-उपाय के दर्शन का अनुभव पूछता है और योगिनी माँग के द्वारा महासुख-चक्र का संकेत करती है—"स्तनमित्यादि। यस्तु शिष्यः स्तनं प्रज्ञोपायसूचकं तयोरनुभवं दर्शयति कथयति, सीमान्तं महासुखं चक्रं तस्मै प्रदर्शयेत्" ( यो० र० मा०, 24b )। सम्भवतः इसके द्वारा योगिनी सम्प्रेषित करती है कि उसे इसका अनुभव है या इसके लिये प्रस्तुत है।

अगर योगी मेदिनी दिखलाता है, तो योगिनी चक्र दिखलाती है। हेवज्रतन्त्रपञ्जिका-मुक्तावली के अनुसार मेदिनी का अर्थ पृथ्वी और दाँतों की पंक्तियों को सम्भवतः चक्र बताया गया है—"मेदिनीति भुवम्। दन्तमिति कश्चित् चक्रमिति" (हे० प० मु०, सप्तम पटल)। योगरत्न-माला के अनुसार मेदिनी निर्माण-चक्र की सूचिका है और चक्र के लिये धर्मचक्र मुद्रा प्रदर्शित करनी चाहिये—"मेदिनीं निर्माणचक्रं दर्शयति। यस्त्विति पश्चात् चक्रं धर्मचक्रं तस्मै प्रदर्शयेत्" ( यो० र० मा०, 24b )।

योगी के भ्रुकुटि दिखलाने पर योगिनी प्रतिसंकेत में शिखा वा शिखामोक्ष दिखलावे। योगरत्नमाला के अनुसार भृकुटि सम्भोग-चक्र की सूचक है और शिखामोक्ष का अर्थ मोक्षार्थ शिक्षा समझना चाहिये—"भृकुटीं सम्भोगचक्रं तस्य दर्शयेत्। यस्त्विति पुनः शिक्षामोक्षोऽभि-

धीयत इति। मोक्षार्थं शिक्षा प्राणिनश्च त्वया घात्येरयाद्यभिधीयते" ( यो० र० मा०, 24b–25a )। हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली के अनुसार अंगूठे और तर्जनी को मिलाकर शिखा का प्रतीक बनता है एवं उससे उष्णीष का स्पर्श करना चाहिये—"वृद्धातर्जनीभ्यां श्लिष्टाग्राभ्यां शिखामिति, उष्णीषस्पर्शात्" ( हे० पं० मु०, सप्तम पटल )।

हेवज्रतन्त्र के अनुसार योगी के ललाट दिखलाने पर योगिनी उसे पीठ दिखलाती है, जब कि संवरोदयतन्त्र में योगिनी इस संकेत के प्रतिसंकेत में आनन्द का अभिनय करती है। योगरत्नमाला के अनुसार ललाट दिखलाने को पुनः वन्दना करना समझना चाहिये। इसके प्रतिसंकेत में योगिनी पीठ का हाथ से स्पर्श करे—"ललाटं दर्शयेदिति पुनर्वन्दनाय कुर्वीत। पृष्ठं पाणिना दर्शयेत्" ( यो० र० मा०, 25a )। वज्रगर्भ ने योगी और योगिनी के इस संकेत-प्रतिसंकेत का अर्थ योगी द्वारा ललाट में श्रेष्ठ डाकिनियों में तथा योगिनी द्वारा उसके अतिरिक्त शरीर के अन्य पीठों पर उनके निवास का संकेत किया है[29]।

हेवज्रतन्त्र के अनुसार योगी द्वारा पैर का तलवा दिखलाने पर योगिनी आनन्दमग्न हो नृत्य करती है। योगरत्नमाला में न केवल हाथ से तलवे का स्पर्श, अपितु धरती का स्पर्श करने को भी कहा गया है। योगिनी प्रतिसंकेत में योगयुक्त हो सुखपूर्वक विहार करने का संदेश देती है—"न केवलं पाणिना स्पृशेत्, पादतलं भूमण्डलं दर्शयेत्। अनेन योगेन युक्तो भूम्यां यथासुखं विहर इत्येवं ब्रूयात्" ( यो० र० मा०, 25a )। हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली के अनुसार यहाँ योगी के द्वारा दोनों हाथों से नाचने का प्रदर्शन या अभिनय करने का उल्लेख है, जिससे कि योगिनी काय, वाक् एवं चित्त की चेष्टा से युक्त हो सेवन करने को कहती है—"क्रीडते कन्दुकेन त्विति। उभाभ्यां हस्ताभ्यां नर्तनं दर्शयेदित्यर्थः। कायवाक्चित्तचेष्टातोऽपि विज्ञाय ताः सेवनीया इत्याह" ( हे० पं० मु०, 7.7 )। वज्रगर्भ के अनुसार तलवे दिखला कर योगी योगिनी से पीठ या साधनास्थली तक जाने के बारे में पूछता है। योगिनी इससे नृत्याभिनय द्वारा आनन्द का प्रदर्शन करती है[30]।

इस प्रकार योगी और योगिनी गुरुकृपा से प्राप्त मुद्रा-प्रतिमुद्रा को क्रम से प्रकट करते हैं। योगिनी योगी को "अहो पुत्र महाकृपायुक्त" ऐसा कहती है। यदि योगिनी योगी को माला देती या दिखलाती है, तो इसका अर्थ योगी को पीठ पर आने का आमन्त्रण देना है। योगिनी द्वारा योगी को माला देने का अर्थ है कि समयी को पीठ पर रुक कर दिव्याचार में भाग लेना चाहिये[31]। योगरत्नमाला के अनुसार योगिनी या तो साक्षात् माला देकर ऐसा कहती है या अभिनय द्वारा सम्प्रेषित करती है—"केशगर्भान्मालाकर्षणं मालाहस्तः। तस्याभिमुखे प्रेषणम्।

29. स्नेलग्रोव, उपरिवत्, भाग 1, पृ० 67.

30. उपरिवत्।

31. हेवज्रतन्त्र, छोमापटल सप्तम, श्लो० 8–9.

उभयमिदं साक्षादभिनयेन बोद्धव्यम्। सर्वं चैतद् वामहस्तेन दर्शयेत्। मालाभिः प्रेषितार्थमाह। ...... तिष्ठेति सेवां कुरु। दिव्या योगिन्यः" (यो० र० मा०, 25a)[32]। योगिनी जैसा कहती है, योगी को वैसा ही करना चाहिये।

हेवज्रतन्त्र से अलग संवरोदयतन्त्र में छोमा से संबद्ध अतिरिक्त सामग्री उपलब्ध है, जो निम्नलिखित है[33]—वह नारी बायें तरफ से आवागमन करती है या पहले बायां पैर उठाती है, वह डाकिनी है। जो नारी बायें हाथ से संकेत करती है या वाम मार्ग की भाषा बोलती है और सदा बायीं ओर देखती है, वह डाकिनी है। जो स्त्री से प्रसन्नतापूर्वक वार्तालाप करता है, वह समयी है। समयी अभीष्ट योगिनी को अपने कुल का बीज मन्त्र बताता है या लिखता है। योगिनी समयी के कुल की हो भी सकती है और नहीं भी हो सकती है। सम्भवतः ऐसी स्थिति में समयी को अपने कुल की साधना का त्याग न कर अपनी विद्या या मन्त्र का सर्वदा जाप करना चाहिये एवं लिखना चाहिये। हेवज्रपञ्जिकामुक्तावली के अनुसार समयी मन्त्र लिखकर योगिनी से इसका अर्थ पूछता है—"कुलबीजैरिति। विरोचनादिबीजैः कुलं क्रियते। यस्मिन् कुले समुत्पन्नात् कुलक्रियां जपति। स्वकुलमिति स्वकुलमन्त्रम्, पृच्छतीत्यर्थः। विद्या संलिख्यते सदेति। स्वमन्त्रं पृच्छतीत्यर्थः" (हे० प० मु०, सप्तम पटल)। वामहस्त से अपने सिर को खुजलाते हुए समयी अपनी विद्या का स्मरण करता है, जो उसके लिये हितकर है। अपने गाल, गले या नासिका पर उँगली रखकर समयी अपनी विद्या या अभीष्ट योगिनी को सदैव तिर्यग् दृष्टि से देखे। समयप्राप्त योगिनी, अर्थात् समयिनी की प्राप्ति दुर्लभ है और उसमें भी वह जो साधना की चरम सीमा तक जा सके।

इसके अतिरिक्त खड्ग, परशु, कपाल, चक्र, वज्र, शंख, चौरी, त्रिशूल से सज्जित या चित्रित गृह भी योगिनी के निवास स्थान की पहचान है[34]। ऐसी योगिनी का सेवन समयी उसके घर में करे। वह स्त्री जो मद्य-मांस प्रिय हो, लज्जा-भय रहित हो, उसे डाकिनी कुल में उत्पन्न समझना चाहिये। अनुत्तर तन्त्र के ग्रन्थों में शारीरिक लक्षणों, उम्र, गुणों एवं कुलों के अनुसार योगिनी या समयिनी की पहचान का वर्णन मिलता है[35]।

---

32. "केशगर्भन्मालाकर्षणं मालाहस्तः। तस्या अभिमुखप्रेषणं मालाभिप्रेषितम्। उभयमिदं साक्षादभिनयेन वा। सर्वं चैतद्वामहस्तेन दर्शयेत्। मालाभिप्रेषितस्यार्थमाह" (सं० पं० प०, नवम पटल)।

33. संवरोदयतन्त्र, छोमापीठसंकेतभूमिनिर्देश पटल, 9. 7–12. संवरोदयतन्त्र के श्लोक 8-10 में उल्लिखित छोमा की सामग्री लघुसंवर के 16वें पटल, अभिधानोत्तरतन्त्र के 39वें पटल और हेरुकाभ्युदय के 26वें पटल में भी उपलब्ध है।

34. योगिनी के घर पर वज्र, शंख, त्रिशूल इत्यादि के चिह्नित होने का वर्णन लघुसंवरतन्त्र के 18वें एवं 19वें पटल में भी मिलता है।

35. द्रष्टव्य—संवरोदयतन्त्र, चतुर्योगिनीनिर्देशचतुश्चक्रक्रमबोधिचित्तसंक्रमण पटल। हेवज्रतन्त्र, अष्टम विनेय पटल।

इस प्रकार हम देखते हैं कि छोमा वज्रयान के योगी-योगिनियों के लिये संकेत भाषा है। यह मुख्यतः आंगिक भाषा है। इसका महत्त्व सन्ध्याभाषा के समान बतलाया गया है। छोमा का ज्ञान समयी को गुरु द्वारा दिया जाता था। इसका प्रयोजन पीठादि भ्रमण करने वाले वज्रयानियों द्वारा स्वकुलाचार में निपुण योगिनी, समयिनी, डाकिनी या विद्या को प्राप्त कर साधना को पूर्ण करना था। इसीलिये संवरोदय एवं हेवज्र, दोनों तन्त्रों में इसका उल्लेख बाह्य एवं अन्तः पीठादि के वर्णन के पूर्व उसी पटल में मिलता है। अन्य सम्प्रदायों से विशेष कर श्रावकों से गोपन तथा स्वकुली के साथ ही सम्पर्क इसका प्रयोजन था। गोरक्षसंहिता में भी छोमा पटल में पीठादि का वर्णन मिलता है। इसमें हेवज्रतन्त्र एवं संवरोदयतन्त्र में दी गई सामग्री के अतिरिक्त विशद गुप्त शब्दावली एवं क्रियाओं का भी वर्णन है। बौद्ध एवं बौद्धेतर तन्त्रों में छोमा का वर्णन, भारतीय तन्त्र साधना के एक सर्वमान्य समान आधार या परम्परा का संकेत करता है।

उपर्युक्त ग्रन्थों के पठन से ऐसा लगता है कि योगी योगिनी की खोज में है, न कि योगिनी योगी की। इसीलिये सामान्यतः मुद्रा या संकेत योगी के लिये तथा प्रतिमुद्रा या प्रतिसंकेत योगिनी के लिये है। चूँकि अधिकांश तन्त्र-ग्रन्थ देवताओं के द्वारा प्रकाशित हैं या मानवीय धरातल पर पुरुषों द्वारा रचित हैं, इसलिये ऐसी प्रक्रिया सहज रूप से अपनायी गई होगी। हालाँकि योगिनी द्वारा योगी की खोज की सम्भावना को नकारा नहीं जा सकता। संवरोदयतन्त्र एवं हेवज्रतन्त्र के 2–6 श्लोकों की समानता उनके एक ही स्रोत से उद्भूत होने या समकालीन होने का आभास देती है। तन्त्र में छोमा का समीचीन अध्ययन तान्त्रिक साधना ही नहीं, भारतीय संस्कृति एवं मध्यकालीन साहित्य पर भी प्रकाश डालता है।

•

# बौद्ध तन्त्र-वाङ्मय का परिचय

—डॉ० बनारसी लाल—

[ बीसवीं शताब्दी के प्रथमार्ध में पूंसे, हरप्रसाद शास्त्री, विनयतोष भट्टाचार्य, जी. टुच्ची आदि मनीषियों ने बौद्ध तन्त्रों का आधुनिक ढंग से अध्ययन करना प्रारम्भ किया, जो इस शताब्दी के अवसान तक काफी गति पकड़ चुका है। इसमें विशेष गति तब आई, जब चीन के आक्रमण से त्रस्त होकर भोट विद्वान् भारत आदि अनेक देशों में पहुँचे और बौद्ध धर्म, दर्शन एवं तन्त्र से विश्व को अवगत कराया। प्रस्तुत श्रृंखला के अन्तर्गत बौद्ध तन्त्रों का शास्त्रीय विवेचन न कर सूचनात्मक दृष्टि से इसके साहित्य का परिचय देने का उपक्रम किया जा रहा है। प्रथमतः यहाँ योजनाबद्ध पद्धति से गुह्यसमाजतन्त्र से सम्बद्ध सामग्री प्रस्तुत की जा रही है। इस सामग्री को दो खण्डों में बाँट दिया है। प्रस्तुत प्रथम खण्ड में संस्कृत भाषा में उपलब्ध प्रकाशित एवं अप्रकाशित सामग्री का तथा उस पर प्रस्तुत शोध सामग्री का परिचय दिया जा रहा है। इसके द्वितीय खण्ड में विविध सम्प्रदायों में विभक्त भोट साहित्य का परिचय अगले अंक से दिया जायगा।

गुह्यसमाजतन्त्र को आधार मान कर तैयार किये गये, इस योजना के प्रारूप को भी यहाँ दिया जा रहा है, जिससे कि विज्ञ पाठक इसमें आवश्यक संशोधन एवं परिवर्धन के सुझाव दे सकें। ]

### योजना का प्रारूप

क—गुह्यसमाजतन्त्र का संक्षिप्त परिचय

ख—1. गुह्यसमाजतन्त्र की संस्कृत में उपलब्धता

2. भोट अनुवाद ( विभिन्न संस्करणों का परिचय )
3. चीनी अनुवाद
4. मंगोल एवं अन्य भाषाओं में अनुवाद
5. अनुवादकों का परिचय, काल आदि
6. संस्कृत में प्रकाशित विभिन्न संस्करण

ग—गुह्यसमाज के मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र एवं भाष्यतन्त्रों का परिचय

1. संस्कृत में उपलब्धता-अनुपलब्धता
2. भोट अनुवाद तथा इसके विभिन्न संस्करण
3. विभाजन का औचित्य इत्यादि

घ—टीका ग्रन्थ

1. भारतीय आचार्यों द्वारा रचित टीका ग्रन्थ
2. संस्कृत में उपलब्धता-अनुपलब्धता ( पाण्डुलिपियों की सूचना )
3. इसके अनुवादक तथा संस्करण इत्यादि
4. टीकाकारों का संक्षिप्त परिचय तथा ऐतिहासिक सूचना, आम्नाय परम्परा इत्यादि
5. टीकाओं की विशेषता
6. संस्कृत में टीकाओं के प्रकाशित संस्करण
7. टीकाओं की संस्कृत पाण्डुलिपियों की सूचना

ङ—सम्बन्धित अन्य परिवार ग्रन्थों की सूचना

1. साधन, मण्डल, होम, अभिषेक तथा अन्य परिवार ग्रन्थों को संस्कृत में प्राप्ति की सूचना
2. प्रकाशन की सूचना
3. भोट तन्ग्युर संग्रह में प्राप्त साहित्य की सूचना
4. इनके रचयिता आचार्यों का परिचय

च—गुह्यसमाजतन्त्र के भोट साहित्य का परिचय

1. ञिङ्मा सम्प्रदाय के आचार्यों द्वारा रचित टीकायें
   —टीकाग्रन्थ तथा संस्करणों की उपलब्धता
   —टीकाकार आचार्य
   —गुह्यसमाजतन्त्र की आम्नाय-परम्परा ( आर्यपरम्परा और ज्ञानपादपरम्परा )
   —गुह्यसमाजतन्त्र की गुरु-शिष्य परम्परा
   —गु० स० तन्त्र के साधन, मण्डल इत्यादि की परम्परा

2. कार्ग्युद् सम्प्रदाय के आचार्यों द्वारा रचित टीकायें
   —टीकाग्रन्थ तथा संस्करणों की उपलब्धता
   —टीकाकार आचार्य
   —गु० स० तन्त्र की आम्नाय परम्परा
   —गु० स० तन्त्र की गुरु-शिष्य परम्परा
   —गु० स० तन्त्र की साधन, मण्डल इत्यादि की परम्परा

3. सास्क्या सम्प्रदाय के आचार्यों द्वारा रचित टीकायें
   —टीकाग्रन्थ तथा संस्करणों की उपलब्धता
   —टीकाकार आचार्य
   —गुह्यसमाजतन्त्र की आम्नाय परम्परा

—गुह्यसमाजतन्त्र की गुरु-शिष्य परम्परा
—गु० स० तन्त्र की साधन, मण्डल इत्यादि की परम्परा

4. गेलुग सम्प्रदाय के आचार्यों द्वारा रचित टीकायें
—टीकाग्रन्थ तथा संस्करणों की उपलब्धता
—टीकाकार आचार्य
—गु० स० तन्त्र की आम्नाय परम्परा
—गु० स० तन्त्र की गुरु-शिष्य परम्परा
—गु० स० तन्त्र की साधन, मण्डल इत्यादि की परम्परा

छ—गुह्यसमाजतन्त्र का ऐतिहासिक विवेचन
1. परम्परागत दृष्टि से
2. आधुनिक अध्ययन की दृष्टि से
3. प्रस्तुत शोधसामग्री के निष्कर्ष के आधार पर

ज—गुह्यसमाजतन्त्र पर आधुनिक अध्ययन की सूचनायें
1. प्रमुख ग्रन्थों की सूचना
2. शोधनिबन्धों की सूचना

अन्य सभी तन्त्र-ग्रन्थों का परिचय भी इसी पद्धति से दिया जायगा।

## 1. गुह्यसमाजतन्त्र ( संस्कृत खण्ड )

बौद्ध तन्त्र-साहित्य में गुह्यसमाजतन्त्र एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। यह बौद्ध तन्त्रों के चतुर्विध विभाजन में अनुत्तरतन्त्र के उपायतन्त्र का मूलतन्त्र है। आधुनिक विद्वानों ने अपने अध्ययन में इसे गुह्यसमाज, तथागतगुह्यक[1] तथा अष्टादशपटल नाम से भी इंगित किया है। इस तन्त्र का संस्कृत में उपलब्ध अंश अष्टादशपटलात्मक है। तन्त्र के विभाजन के अनुसार इसके प्रथम से सत्रहवें परिच्छेद तक का अंश मूलतन्त्र तथा अठारहवाँ पटल उत्तरतन्त्र है। इसके व्याख्यातन्त्रों में चार व्याख्यातन्त्र प्रमुख हैं। ये हैं—सन्धिव्याकरणनामतन्त्र ( तो० 444 ), वज्रमालातन्त्र ( तो० 445 ), चतुर्देवीपरिपृच्छातन्त्र ( तो० 446 ) तथा वज्रज्ञानसमुच्चयतन्त्र ( तो० 447 )। इसके व्याख्या-तन्त्रों में अन्य ग्रन्थों को भी स्वीकार किया जाता है, जैसे देवेन्द्र-परिपृच्छातन्त्र, अद्वयसमताविजयतन्त्र ( तो० 452 ), वज्रहृदयालंकारतन्त्र ( तो० 451 ) आदि। इस सम्बन्ध में प्राचीन आचार्यों में भी पर्याप्त मतभेद रहा है, जिसकी विस्तार से चर्चा एलेक्स वेमेन ने की है[2]।

1. तथागतगुह्यक या तथागतगुह्यसूत्र के नाम से अनेक गद्यांश उद्धृत मिलते हैं। इनका सम्बन्ध गुह्य-समाजतन्त्र से न होकर वैपुल्य सूत्रों में परिगणित तथागतगुह्यसूत्र से समीकृत करना चाहिये।
2. Yoga of the Guhyasamājatantra, pp. 84–93.

गुह्यसमाजतन्त्र पर टीका-टिप्पणियों की परम्परा बहुत प्राचीन है। टीका-टिप्पणियों के अतिरिक्त गुह्यसमाजतन्त्र के आधार पर परवर्ती आचार्यों ने अनेक ग्रन्थ रचे। जैसे पद्मवज्र ने गुह्यसिद्धि, इन्द्रभूति ने ज्ञानसिद्धि, नागार्जुन ने पञ्चक्रम एवं पिण्डीकृतसाधन, जिसमें उत्पत्ति एवं निष्पन्नक्रम की व्याख्या की गई है। इस पर टीकाओं की परम्परा भी नागार्जुन से प्रारम्भ होती है। अठारहवें पटल पर, जो इसका उत्तरतन्त्र है, आचार्य नागार्जुन ने 'अष्टादशपटल विस्तरव्याख्या' तथा मूल गुह्यसमाज पर 'तन्त्र टीका' की रचना की। चन्द्रकीर्ति ने विस्तृत टीका प्रदीपोद्योतन की रचना की। इसकी अन्य टीकाओं में चेलुपा की रत्नवृक्षनामरहस्यसमाजवृत्ति, जिनदत्त की पञ्जिका, रत्नाकरशान्ति की कुसुमाञ्जलि गुह्यसमाजनिबन्ध, स्मृतिज्ञानकीर्ति की गुह्यसमाजतन्त्रराजवृत्ति तथा आनन्द गर्भ की गुह्यसमाज महातन्त्रटीका आदि प्रमुख हैं।

गुह्यसमाजतन्त्र के काल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतैक्य नहीं है। विनयतोष भट्टाचार्य इसे असंग की कृति मान कर इसका काल तीसरी-चौथी शताब्दी स्थिर करते हैं। उपर्युक्त टीका ग्रन्थों के आधार पर यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि सातवीं शताब्दी से पूर्व ही इसका प्रचार हो चुका था।

## गुह्यसमाजतन्त्र के प्रकाशित संस्करण

गुह्यसमाजतन्त्र के अब तक तीन संस्करण प्रकाशित हुए हैं। सर्वप्रथम इसका सम्पादन कर विनयतोष भट्टाचार्य ने गायकवाड़ ओरियन्टल इंस्टीच्यूट, बडौदा से 1931 में प्रकाशित किया (गा० ओ० सी० 53)। दूसरी बार एस० बागची ने इसका सम्पादन कर मिथिला इंस्टीच्यूट दरभंगा से 1965 में प्रकाशित किया (बौ० सं० ग्र०, सं०-9)। तीसरी बार रोमन लिपि में इसका सम्पादन युकेई मात्सुनागा ने किया (**The Guhyasamāja Tantra : A New Critical Edition–Koyasan, 1978**)[1]। मिथिला संस्करण का फोटो ऑफसेट संस्करण बौद्ध भारती ग्रन्थ-माला में भी प्रकाशित हुआ है।

## गुह्यसमाजतन्त्र की संस्कृत पाण्डुलिपियाँ

जैसा कि बताया जा चुका है कि यह ग्रन्थ अष्टादश पटलात्मक है। बौद्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों की सूचियों में यह गुह्यसमाज पूर्वार्ध तथा परार्ध दो अंशों में प्राप्त है। परार्ध अंश को तथागतगुह्यक के नाम से भी इंगित किया गया है। इन दोनों नामों से प्राप्त ग्रन्थों का परीक्षण करने से यह ज्ञात होता है कि गुह्यसमाज परार्ध या उत्तरार्ध का अंश गुह्यसमाजतन्त्र से सम्बद्ध नहीं है, यह तो सम्पुट या सम्पुटोद्भवतन्त्र से अभिन्न है[2]। उपलब्ध सूचना के आधार पर इन दोनों नामों से प्राप्त पाण्डुलिपियों का यहाँ विवरण दिया जा रहा है।

---

1. Journal of Koyasan University, Vol-10, March 1975.
2. दुर्लभ ग्रन्थ परिचय, भा०-1, पृ०-175-178, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ।

